# हजारीप्रसाद द्विवेदी ग्रन्थावली

# 3



राजकमल प्रकाशन

नयी दिल्ली पटना



"मैं इसलाम के महत्त्व को भूल नही रहा हूँ लेकिन जोर देकर कहना चाहता हूँ कि अगर इसलाम नही आया होता तो भी इस साहित्य का बारह आना वैसा ही होता जैसा आज है।"

—हिन्दी साहित्य की भूमिका

11
1983

# निवेदन

प्रातः स्मरणीय आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी के समग्र साहित्य को एक सूत्र में अनुस्यूत करके हिन्दी-पाठकों को समर्पित करते हुए हमें अत्यधिक आनन्द का अनुभव हो रहा है। स्वर्गीय आचार्यजी के मन में अनेक परिकल्पनाएँ तथा योजनाएँ थीं जिन्हें कार्यान्वित करने के लिए वे निरन्तर क्रियाशील थे। परन्तु नियति-निर्णय से उन्हें अधूरी ही छोड़कर वे चले गये हैं। हजारीप्रसाद द्विवेदी ग्रन्थावली की प्रकाशन-योजना उसी सम्पूर्णता की शृंखला की पहली कड़ी है।

आचार्यत्व की गरिमा से दीप्त आचार्य द्विवेदी का व्यक्तित्व और उनकी अपार सर्जनात्मक क्षमता किसी भी पाठक को चमत्कृत और अभिभूत करने के लिए पर्याप्त है। मनीषियों की दृष्टि में वे चिन्तन और भावना दोनों ही स्तरों पर महत्त्व-बिन्दु पर भासमान हैं। उनकी रचना-दृष्टि समय के आरपार देखने में समर्थ थी। इतिहास उनकी लेखनी का स्पर्श पाकर अपनी समस्त जड़ता खो बैठा और सतत् प्रवाहित जीवनधारा साहित्य में हिल्लोलित हो उठी, जो तीनों कालों को जोड़ देती है।

आचार्य द्विवेदी की बहुमुखी जीवन-साधना ने हिन्दी वाङ्मय के एक पूरे और विशाल युग को प्रभावित किया है। वे संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश तथा हिन्दी और बांग्ला साहित्य के मर्मज्ञ विद्वान् थे। साथ ही, अंग्रेजी साहित्य का भी व्यापक धरातल पर उन्होंने परिशीलन किया था और अंग्रेजी भाषा के माध्यम से ग्रीक साहित्य का भी रसास्वादन किया था। अगाध पाण्डित्य में सहजता का मणिकांचन योग उन्हें सामान्य मानव की भूमिका में प्रतिष्ठित कर देने की क्षमता प्रदान कर देता था और वे अनायास ही जनहृदय से स्पन्दित और आन्दोलित हो उठते थे। उनका विद्वान् सरलता से सजग हो उठता था। वे प्रत्येक मन में विराजमान हो जाने की अपूर्व मेधा के धनी हो जाते थे।

आचार्यजी की इन्हीं अद्वितीय प्रवृत्तियों को स्थायी रूप देने के लिए इस ग्रन्थावली की योजना बनायी गयी है। विषय और विधा दोनों दृष्टिकोणों को साथ रखकर विभिन्न खण्डों का विभाजन किया गया है। कुल मिलाकर ये ग्यारह खण्ड हैं—

1. पहला खण्ड : उपन्यास-1
2. दूसरा खण्ड : उपन्यास-2
3. तीसरा खण्ड : हिन्दी साहित्य का इतिहास
4. चौथा खण्ड : प्रमुख सन्त कवि
5. पाँचवाँ खण्ड : मध्यकालीन साधना
6. छठवाँ खण्ड : मध्यकालीन साहित्य
7. सातवाँ खण्ड : लालित्य तत्त्व एवं साहित्य मर्म
8. आठवाँ खण्ड : कालिदास और रवीन्द्र
9. नवाँ खण्ड : निबन्ध-1
10. दसवाँ खण्ड : निबन्ध-2
11. ग्यारहवाँ खण्ड : विविध साहित्य।

ग्रन्थावली को क्रमबद्ध करने में अनेकों समस्याएँ आयी है। निबन्धों का विभाजन भी निबन्ध-सग्रह तथा तिथि-क्रम के आधार पर न करके विषय के अनुसार ही किया गया है। निबन्ध के अन्त मे मूल निबन्ध सग्रह का नाम दे दिया गया है। ग्रन्थावली अधिकाधिक उपयोगी हो सके, इस बात को ध्यान में रखकर ऐसा किया गया है। कबीर, सूर और तुलसी के अतिरिक्त कालिदास और रवीन्द्रनाथ ठाकुर से आचार्यप्रवर प्रायः अभिभूत रहे हैं, अतः दोनो महाकवियों से सम्बद्ध सामग्री एक ही खण्ड में दे दी गयी है। अन्तिम खण्ड में विविध प्रकाशित एव अप्रकाशित सामग्री सकलित है। आचार्य द्विवेदी ने प्रारम्भ में काव्य रचनाएँ भी की थी और अनेक अनुवाद भी। उन्हें यहाँ समाहित कर दिया गया है।

इस विशाल योजना की परिपूर्णता में अनेक लोगों ने अपना अमूल्य सहयोग दिया है जिसके बिना निश्चय ही यह कार्य पूर्ण नहीं हो पाता। उन सबके प्रति हम हार्दिक धन्यवाद व्यक्त करते हैं। पं. राजाराम शास्त्री ने अप्रकाशित ज्योति शास्त्र एवं साहित्य-शास्त्र सम्बन्धी रचनाओं के विषय मे परामर्श दिया, और श्री महेशनारायण 'भारतीभक्त' ने मुद्रण प्रति तैयार करके हमारे दायित्व को आसान बना दिया है। हम इन दोनों को साधुवाद अर्पित करते हैं। श्रीमती शीला सन्धू और राजकमल प्रकाशन से सम्बद्ध सभी व्यक्तियों ने जिस तत्परता और रुचि से इस योजना को सम्पूर्ण कराया है, वह प्रशंसनीय है।

इन शब्दों के साथ आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी का सम्पूर्ण रचना-संसार ग्रन्थावली के रूप मे, हम वृहद् हिन्दी विश्व परिवार को समर्पित करते है। इससे ज्ञानधारा एवं रससृष्टि में थोड़ा भी विकास सम्भव हुआ तो हम अपने को कृतकार्य मानेंगे।

जगदीशनारायण द्विवेदी
मुकुन्द द्विवेदी

# विषय-सूची

पद्माकर—बिहारी और मतिराम—स्वच्छन्द प्रेम-धारा—रीतिकाव्य मादक कविता का साहित्य है।

4. रीतिमुक्त काव्यधारा : रीतिमुक्त साहित्य—रीति-मुक्त शृंगारी कवि—बेनी – फारसी साहित्य के परिचय का फल—सेनापति, बनवारी—द्विजदेव—फारसी प्रभावापन्न कवि : मुबारक—आलम—रसनिधि—बोधा—ठाकुर—नीति-काव्य—वृन्द और बैताल—गिरिधर कविराय—प्रबन्ध-काव्य.पुहकर—लालकवि—जोधराज—सूदन—गोकुलनाथ, गोपीनाथ और मणिदेव—महाराज विश्वनाथसिंह—अन्य कवि—क्षीयमाण दीप्ति की कविता।

9. आधुनिक काल 454

1. गद्य युग का आरम्भ : आधुनिकता का आरम्भ—ऐतिहासिक स्थिति—अंग्रेजों की अप्रत्यक्ष सहायता—प्राचीन साहित्य में गद्य—हिन्दी गद्य : गोरखपन्थी ग्रन्थ—वैष्णव गद्य-साहित्य—परवर्ती काल के व्रजभाषा गद्य के रूप : टीकाएँ—स्वतन्त्र गद्य-ग्रन्थ—राजस्थानी गद्य-साहित्य—मैथिली भाषा के गद्य-ग्रन्थ—खड़ी बोली का प्रचार—हिन्दी गद्य का सूत्रपात—फोर्ट विलियम कालेज का हाथ कितना था—मुंशी सदासुखलाल—मुंशी इशाअल्ला खाँ—लल्लूलालजी—पं. सदल मिश्र।

2. परिमार्जित भाषा और साहित्य का आरम्भ

परिमार्जित भाषा का सूत्रपात—ईसाई मिशनरियों की सहायता—नवीन सम्पर्क का परिणाम—हिन्दी पत्र-कारिता का जन्म—नयी शिक्षा का सूत्रपात—नवीन शिक्षा का प्रचार और विद्रोह—नवीन युग का जन्म-काल—हिन्दी की उपेक्षा और उसकी भीतरी शक्ति—राजा शिवप्रसाद सितारेहिन्द—बनारस, सुधाकर और बुद्धिप्रकाश—भाषा के सम्बन्ध में प्रतिक्रिया : राजा लक्ष्मणसिंह—आर्यसमाज—बाबू नवीनचन्द्र राय—श्रद्धाराम फिलौरी—आर्य-समाज की प्रतिक्रिया।

3. भारतेन्दु का उदय और प्रभाव

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र—नवीन भाषा-शैली का वैशिष्ट्य—नवीन ढंग की 'राष्ट्रीयता' का जन्म—भारतवर्ष में 'राष्ट्रीयता' का प्रवेश—भारतेन्दु-साहित्य की विशे-

पता—भारतेन्दु की सफलता का रहस्य—महानेता भारतेन्दु—हिन्दी का जन आन्दोलन—भारतेन्दु-मण्डल—विभिन्न दृष्टिकोणों का विकास—प्रहसन—स्वच्छन्दतावादी धारा—राष्ट्रीय भावना के नाटक—उपन्यास—काव्य—अनुवाद—भारतेन्दु तथा समसामयिक साहित्यिकों की देन—हिन्दीप्रचार का आन्दोलन—उर्दू के साथ संघर्ष—भूले हुए इतिहास का उद्धार—भाषा के स्वरूप पर मतभेद।

4. साहित्य की बहुमुखी उन्नति का काल

बहुमुखी साहित्य—निबन्ध—प्राचीन भारत में कथा-साहित्य—उपन्यास का स्वरूप—आधुनिक गद्य का कथा-साहित्य—आधुनिक ढंग के उपन्यास—तिलस्मी उपन्यास—बँगला उपन्यास—बँगला उपन्यासों की देन—छोटी कहानियाँ—आधुनिक कहानियों के पहले की अवस्था—भारतेन्दु-काल तक कहानी-कला अविकसित रही—वास्तविक कहानी का आरम्भ—प्रसाद और गुलेरी की कहानियाँ—प्रेमचन्द का आगमन—सुदर्शन—यथार्थवादी चित्रण आवश्यक है—यथार्थवाद का अर्थ—रोमांस, प्रकृतिवाद और यथार्थवाद—मानवतावादी दृष्टि—मानवतावाद और राष्ट्रीयतावाद—प्रेमचन्द—प्रेमचन्द का महत्त्व—प्रेमचन्द का वक्तव्य—प्रेम का स्वरूप—'प्रसाद' के नाटक—निबन्ध और समालोचना—नवीन युग ले आनेवाला काल—हरिऔध—मैथिलीशरण गुप्त—अन्य कवि।

5. छायावाद

प्रथम महायुद्ध—नवीन सांस्कृतिक चेतना की लहर—नवीन शिक्षा-पद्धति का परिणाम—नवीन कवियों की शक्ति—साहित्य की नयी मान्यताएँ—विषयि-प्रधान कविता—कल्पना—चिन्तन—अनुभूति—नवीन प्रगीत-मुक्तक प्रगीत-मुक्तक क्यों प्रभावित करते हैं—पुराने और नये मुक्तकों में अन्तर—छायावाद नाम—ऊपर के विचारों का निष्कर्ष—छायावादी कविता का प्राण-तत्त्व—सुमित्रानन्दन पन्त—निराला—जयशंकर 'प्रसाद'—रहस्यवाद—'प्रसाद' का रहस्यवाद—महादेवी वर्मा—बालकृष्ण शर्मा 'नवीन'—सियाराम-

# निवेदन

'विश्वभारती' के अहिन्दी-भाषी साहित्यिकों को हिन्दी साहित्य का परिचय कराने के बहाने इस पुस्तक का आरम्भ हुआ था। बाद में कुछ नये अध्याय जोड़कर इसे पूर्ण रूप देने की चेष्टा की गयी है। मूल व्याख्यानों में से बहुत-से अंश छोड़ दिये गये हैं जो हिन्दी-भाषी साहित्यिकों के लिए अनावश्यक थे। फिर भी इस बात का यथासम्भव ध्यान रखा गया है कि प्रवाह में बाधा न पड़े। इसके लिए कभी-कभी कोई-कोई बात दो जगह भी आ जाने दी गयी है। ऐसा प्रयत्न किया गया है कि हिन्दी साहित्य को सम्पूर्ण भारतीय साहित्य से विच्छिन्न करके न देखा जाय। मूल पुस्तक में बार-बार संस्कृत, पाली, प्राकृत और अपभ्रंश के साहित्य की चर्चा आयी है, इसीलिए कई लम्बे परिशिष्ट जोड़कर संक्षेप में वैदिक, और जैन साहित्यों का परिचय करा देने की चेष्टा की गयी है। रीति-काव्य की विवेचना के प्रसंग में कवि-प्रसिद्धियों और स्त्री-अंग के उपमानों की चर्चा आयी है। मध्य-काल की कविता के साथ संस्कृत कविता की तुलना के लिए आवश्यक समझकर परिशिष्ट में इन दो विषयों पर भी अध्याय जोड़ दिये गये हैं।

श्री पं. नाथूरामजी प्रेमी ने जिस प्रेम और उत्साह से इस ग्रन्थ को छापा है उसके लिए लेखक उनका सदा कृतज्ञ रहेगा। प्रेमीजी ने प्रेमपूर्वक इसे सुन्दर रूप में उपस्थित ही नहीं किया है, आवश्यक स्थानों पर परिवर्तन-परिवर्धन की भी बातें सुझाकर पुस्तक को अधिक त्रुटियुक्त होने से बचा लिया है।

बौद्ध साहित्यवाले अध्याय में प्रो. विंटरनित्स, पं. विधुशेखर शास्त्री और श्री वेणीमाधव बाड़ुआ के लेखों से बहुत सहायता मिली है। पुस्तक जब प्रेस में थी तब श्री भदन्त आनन्द कौसल्यायन ने भी इसके एक अंश की आलोचना करके लेखक की सहायता की है। शान्तिनिकेतन के पाली और संस्कृत के अध्यापक पण्डितप्रवर श्री नित्यानन्द विनोद गोस्वामी ने इसे देख लिया था और आवश्यक सुधार सुझाये थे। इन बातों के लिए लेखक सभी का अत्यन्त कृतज्ञ है।

सन्त-साहित्य के सम्बन्ध में लिखते समय आचार्य श्री क्षितिमोहन सेन महाशय से अनेक स्थानों पर बहुत सहायता मिली है। लेखक के ऊपर उनका स्नेह इतना अधिक रहा है कि इस स्थान पर उनके प्रति कृतज्ञता प्रकट करने में भी उसे बहुत संकोच हो रहा है।

अनेक विद्वानों की लिखी हुई अनेक पुस्तकों से अनेक सहायता मिली है। पुस्तकों में ही यथा-स्थान उनका उल्लेख कर दिया गया है। वस्तुतः इस पुस्तक में जो कुछ भी अच्छा है वह अन्य विद्वानों की चीज है, लेखक का काम संग्रह करना ही अधिक रहा है। सबके प्रति वह अपनी कृतज्ञता निवेदन करता है।

हजारीप्रसाद द्विवेदी

## द्वितीय संस्करण की भूमिका

'हिन्दी साहित्य की भूमिका' के पुनर्मुद्रण तो अनेक बार हुए हैं, पर उनमें कोई परिवर्तन नहीं हुए थे। इस बीच हिन्दी में शोध-कार्य की काफी प्रगति हुई है और मेरे विचारों में भी कुछ परिवर्तन हुए हैं। इसीलिए 'भूमिका' को एक बार फिर नये सिरे से देखने की आवश्यकता हुई। अपभ्रंश के सम्बन्ध में नयी जानकारियाँ जोड़ दी गयी हैं और भक्ति-साहित्य की चर्चा में भी कहीं-कहीं परिवर्तन किये गये हैं। प्रयत्न किया गया है कि यथा-सम्भव नयी जानकारियाँ आ जायें, परन्तु पुस्तक का कलेवर भी बहुत न बढ़े। आशा है, पाठकों को इस सामान्य परिवर्तन-परिवर्धन से सन्तोष होगा।

7-5-59

हजारीप्रसाद द्विवेदी

## नये संस्करण की भूमिका

'हिन्दी साहित्य की भूमिका' पुस्तक-रूप में प्रकाशित मेरी दूसरी रचना है। पहली रचना 'सूर साहित्य' नामक पुस्तक थी। हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर के अत्यन्त उदारमना संस्थापक स्व. श्री नाथूराम प्रेमी ने भूमिका का प्रथम बार प्रकाशन किया था। हिन्दी संसार ने एक नये लेखक की इस पुस्तक का दिल खोलकर स्वागत किया। प्रेमीजी के जीवन-काल में ही इसकी कई आवृत्तियाँ निकलीं। हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर उन दिनों यह छापा करता था कि पुस्तक की कौन-सी आवृत्ति छप रही है। बाद में यह प्रथा बन्द कर दी गयी। इसलिए यह पता नहीं चलता कि आखिरी मुद्रण कौन-सी आवृत्ति है। फिर भी, इसमें कोई सन्देह नहीं कि पुस्तक की कई आवृत्तियाँ होती रहीं। इसलिए, पाठकों ने इसे अंगीकार किया, इस बात में कोई सन्देह नहीं है। मैं इस अवसर पर सभी कृपालु और सहृदय पाठकों के प्रति अपना हार्दिक आभार प्रकट करता हूँ।

प्रस्तुत पुस्तक का पुनर्मुद्रण सुप्रसिद्ध प्रकाशक 'राजकमल प्रकाशन' की ओर से हो रहा है। कुछ अशुद्धियों को सुधार देने के अतिरिक्त इसमें कोई विशेष परि-

11
1983

वर्तन नहीं किया गया है। सहृदय पाठकों ने जिस रूप में इसे मान दिया है उसी रूप में इसका प्रकाशन होना ही मुझे उचित जान पड़ता है। हिन्दी साहित्य को एक विशाल परम्परा के अंग के रूप में देखने का प्रयास स्वीकार योग्य माना गया, इससे बढ़कर प्रसन्नता क्या हो सकती है!

इस बार भी राजकमल प्रकाशन की प्रबन्ध निदेशिका श्रीमती शीला सन्धू ने इसके नये सिरे से प्रकाशन में बहुत रुचि ली है। शीला बहन बहुत परिमार्जित और सुसंस्कृत रुचि से सम्पन्न हैं। उन्होंने इसके प्रकाशन में जो रुचि और उत्साह दिखाया है उसके लिए उन्हें धन्यवाद देना मोटी औपचारिकता होगी। हिन्दी में स्तरीय पुस्तकों के प्रकाशन में उनका योगदान बहुत प्रशंसनीय है।

काशी — हजारीप्रसाद द्विवेदी
25-10-78

# हिन्दी साहित्य : भारतीय चिन्ता का स्वाभाविक विकास

: 1 :

आज से लगभग हजार वर्ष पहले हिन्दी साहित्य बनना शुरू हुआ था। इन हजार वर्षों में भारतवर्ष का हिन्दीभाषी जन-समुदाय क्या सोच-समझ रहा था, इस बात की जानकारी का एकमात्र साधन हिन्दी साहित्य ही है। कम-से-कम भारतवर्ष के आधे हिस्से की सहस्रवर्ष-व्यापी आशा-आकांक्षाओं का मूर्तिमान् प्रतीक यह हिन्दी साहित्य अपने-आपमें एक ऐसी शक्तिशाली वस्तु है कि इसकी उपेक्षा भारतीय विचारधारा के समझने में घातक सिद्ध होगी। पर नाना कारणों से सचमुच ही यह उपेक्षा होती चली आयी है। प्रधान कारण यह है कि इस साहित्य के जन्म के साथ-ही-साथ भारतीय इतिहास में एक अभूतपूर्व राजनीतिक और धार्मिक घटना हो गयी। भारतवर्ष के उत्तर-पश्चिम सीमान्त से विजयदृप्त इस्लाम का प्रवेश हुआ, जो देखते-देखते इस महादेश के इस कोने से उस कोने तक फैल गया। इस्लाम-जैसे सुसंगठित धार्मिक और सामाजिक मतवाद से इस देश का कभी पाला नहीं पड़ा था, इसीलिए नवागत समाज की राजनीतिक, धार्मिक और सामाजिक गतिविधि इस देश के ऐतिहासिक का सारा ध्यान खींच लेती है। यह बात स्वाभाविक तो है, पर उचित नहीं है। दुर्भाग्यवश, हिन्दी-साहित्य के अध्ययन और लोक-चक्षु-गोचर करने का भार जिन विद्वानों ने अपने ऊपर लिया है, वे भी हिन्दी साहित्य का सम्बन्ध हिन्दू जाति के साथ ही अधिक बतलाते हैं और इस प्रकार अनजान आदमी को दो ढंग से सोचने का मौका देते हैं—एक यह कि हिन्दी साहित्य एक हतदर्प पराजित जाति की सम्पत्ति है, इसलिए उसका महत्व उस जाति के राजनीतिक उत्थान-पतन के साथ अङ्गाङ्गि-भाव से सम्बद्ध है; और दूसरा यह कि ऐसा न भी हो तो भी वह एक निरन्तर पतनशील जाति की चिन्ताओं का मूर्त्त प्रतीक है, जो अपने-आपमें कोई विशेष महत्त्व नहीं रखता। मैं इन दोनों बातों का प्रतिवाद करता हूँ और अगर ये बातें मान भी ली जायें तो भी यह कहने का साहस करता हूँ कि फिर भी इस साहित्य का अध्ययन करना नितान्त आवश्यक है, क्योंकि दस सौ वर्षों तक दस करोड़ कुचले हुए मनुष्यों की बात भी मानवता की प्रगति के अनु-

सन्धान के लिए केवल अनुपेक्षणीय ही नहीं बल्कि अवश्य ज्ञातव्य वस्तु है। ऐसा करके मैं इस्लाम के महत्त्व को भूल नहीं रहा हूँ, लेकिन जोर देकर कहना चाहता हूँ कि अगर इस्लाम नहीं आया होता तो भी इस साहित्य का बारह आना वैसा ही होता जैसा आज है।

अपनी बात को ठीक-ठीक समझाने के लिए मुझे और भी हजार वर्ष पीछे लौट जाना पड़ेगा। आज के हिन्दू समाज में आज से दो हजार वर्ष पहले से लेकर हजार वर्ष पहले तक के हजार वर्षों में जो ग्रन्थ लिखे गये, उनकी प्रामाणिकता में बाद में चलकर कभी कोई सन्देह नहीं किया गया और उन्हें ही यथार्थ में हिन्दू धर्म का मेरुदण्ड कह सकते हैं। मनु और याज्ञवल्क्य की स्मृतियाँ, सूर्यादि पाँचों सिद्धान्त-ग्रन्थ, चरक और सुश्रुत की संहिताएँ, न्यायादि छहों दर्शन-सूत्र, प्रसिद्ध पुराण, रामायण और महाभारत के वर्त्तमान रूप, नाट्य-शास्त्र, पतंजलि का महाभाष्य आदि कोई भी प्रामाणिक माना जानेवाला ग्रन्थ क्यों न हो, उसकी रचना, सकलन या रूप-प्राप्ति सन् ईसवी के दो-ढाई सौ वर्ष इधर-उधर की ही है। उसके बाद की चार-पाँच शताब्दियों तक इन ग्रन्थों के निर्दिष्ट आदर्श का बहुत प्रचार होता रहा और इसी प्रचार-काल में संस्कृत साहित्य के अनमोल रत्नों का प्रादुर्भाव हुआ। अश्वघोष, कालिदास, भद्रबाहु, वराहमिहिर, ब्रह्मगुप्त, कुमारिल, शकर, दिङ्नाग, नागार्जुन आदि बड़े-बड़े आचार्यों ने इन शताब्दियों में उत्पन्न होकर भारतीय विचारधारा को अभिनव समृद्धि से समृद्ध किया। वेद अब भी आदर के साथ मान्य समझे जाते थे, पर साधारण जनता में उनकी महिमा नाम-मात्र में ही प्रतिष्ठित रही।

अगर आप भारतवर्ष के मानचित्र में उस अंश को देखें जिसकी साहित्यिक भाषा हिन्दी मानी जाती है तो आप देखेंगे कि यह विशाल क्षेत्र एक तरफ तो उत्तर में भारतीय सीमा को छुए हुए है, जहाँ से आगे बढ़ने पर एकदम भिन्न जाति की भाषा और सस्कृति से सम्बन्ध होता है और दूसरी तरफ पूर्व की ओर भी भारतवर्ष की पूर्व सीमाओं को बनानेवाले प्रदेशों से सटा हुआ है। पश्चिम और दक्षिण में भी वह एक ही सस्कृति, पर भिन्न प्रकृति के प्रदेशों से सटा हुआ है। भारतवर्ष का ऐसा कोई भी प्रान्त नहीं है जो इस प्रकार चौमुखी प्रकृति और संस्कृति से घिरा हुआ हो। इस घिराव के कारण उसे निरन्तर भिन्न-भिन्न संस्कृतियों और भिन्न-भिन्न विचारों के सघर्ष में आना पडा है। पर जो बात और भी ध्यानपूर्वक लक्ष्य करने की है वह यह है कि यह 'मध्यदेश' वैदिक युग से लेकर आज तक अतिशय रक्षणशील और पावित्र्याभिमानी रहा है। एक तरफ तो भिन्न विचारों और संस्कृतियों के निरन्तर सघर्ष ने और दूसरी तरफ रक्षणशीलता और श्रेष्ठत्वाभिमान ने इसकी प्रकृति में इन दो बातों को बद्धमूल कर दिया है—एक अपने प्राचीन आचारों से चिपटे रहना पर विचार में निरन्तर परिवर्तित होते रहना, और दूसरे धर्मों, मतों, सम्प्रदायों और संस्कृतियों के प्रति सहनशील होना। अब देखा जाय कि हिन्दी साहित्य के जन्म होने के पहले कौन-कौन से आचार-विचार

या अन्य उपादान इस प्रदेश के समाज को रूप दे रहे थे।

इस बात के निश्चित प्रमाण है कि सन् ईसवी की सातवी शताब्दी में युक्त-प्रान्त, बिहार, बंगाल, असम और नेपाल मे बौद्ध धर्म काफी प्रबल था। यह उन दिनों की बात है जब इस्लाम धर्म के प्रवर्त्तक हजरत मुहम्मद का जन्म ही हुआ था। बौद्ध धर्म के प्रभावशाली होने का सबूत चीनी यात्री हुएन्-त्सांग के यात्रा-विवरण मे मिलता है। यह भी निश्चित है कि वह बौद्ध धर्म महायान सम्प्रदाय से विशेष रूप से प्रभावित था, क्योंकि उत्तरी बौद्ध धर्म यदि हीनयानीय शाखा का भी था तो भी महायान शाखा के प्रभाव से अछूता नही था।[1] सातवीं शताब्दी के बाद उस धर्म का क्या हुआ, इसका ठीक विवरण हमे नही मिलता, पर वह एका-एक गुम तो नहीं हुआ होगा। उस युग के दर्शनग्रन्थों, काव्यों, नाटकों आदि से स्पष्ट ही जान पड़ता है कि ईसा की पहली सहस्राब्दी में वह इन प्रान्तों मे एकदम लुप्त नही हो गया था। इधर हाल मे जो सब प्रमाण संगृहीत किये जा सके है, उनसे इतना निःसंकोच कहा जा सकता है कि मुसलमानी आक्रमण के आरम्भिक युगों में भारतवर्ष से इस धर्म की एकदम समाप्ति नही हो गयी थी। हम आगे चलकर देखेंगे कि इन प्रदेशों के धर्ममत, विचारधारा और साहित्य पर इस धर्म ने जो प्रभाव छोड़ा है, वह अमिट है।

लेकिन जब मैं ऐसा कहता हूँ तो 'प्रभाव' शब्द का जो अर्थ समझता हूँ उसको ध्यान में रखना चाहिए। मैं यही नही कहता कि हिन्दीभाषी प्रदेश का जन-समुदाय उन दिनों बौद्ध था। वस्तुतः सारा समाज किसी भी दिन बौद्ध था या नहीं, यह प्रश्न काफी विवादास्पद है। कारण यह है कि बौद्ध धर्म सन्यासियों का धर्म था, लोक के सामाजिक जीवन पर उसका प्रभुत्व कम ही था। जिस प्रकार आज के नागा सम्प्रदाय को देखकर कोई विदेशी यात्री कह सकता है कि भारतवर्ष में नागा सम्प्रदाय खूब प्रबल है, परन्तु यह बात सच होते हुए भी इसकी सचाई के साथ सामाजिक जीवन का गहरा सम्बन्ध नहीं है। इसी प्रकार चीनी यात्री के यात्रा-विवरण का भी विचार होना चाहिए। हम उस विवरण से इतना ही मान सकते है कि लोग बौद्ध सन्यासियों का आदर-सत्कार करते थे और उनके ही ढंग पर अपने-आपके विषय मे, अपनी दुनिया के विषय में और लोक-परलोक के विषय में सोचने लगे थे। हमारे सामने आज भी भारतीय गृहस्थ परस्पर-विरोधी मतों के माननेवाले साधुओ की तथा भिन्न-भिन्न सम्प्रदाय के भिन्न-भिन्न प्रकृति के देवताओं की पूजा करता है। हुएन्-त्सांग के युग में यही अवस्था रही होगी। इससे यह समझना सरल है कि उन दिनो हिन्दू समाज मे लोग बौद्ध भिक्षुओं के उपदिष्ट देवताओं की कल्याण-कामना से पूजा करते थे और उनके बताये हुए ढग से जप आदि भी करते थे। इस प्रकार पुश्त-दर-पुश्त से होता आता था और लोग

1. देखिए, परिशिष्ट : बौद्धों का संस्कृत-साहित्य।

के मन में इन देवताओं और पूजा-पद्धतियों के प्रति एक अपनापन का भाव आ गया था, जो बौद्ध मठों के उठ जाने के बाद भी उठ नहीं गया, बल्कि समाज में ज्यों-का-त्यों रह गया। पर चूँकि बौद्ध संन्यासी ही उसका असली तत्त्व समझाया करते थे, इसलिए उनके अभाव में वह नाना विकृत रूपों में और कभी-कभी नाम-रूप बदलकर मूल रूप में ही चलने लगा। 'प्रभाव' पड़ने का मेरी दृष्टि में यहाँ यही अर्थ है।

बौद्ध धर्म का इस देश से जो निर्वासन हुआ उसके प्रधान कारण शंकर, कुमारिल और उदयन आदि वैदान्तिक और मीमांसक आचार्य माने जाते हैं। इस कथन को ऐतिहासिक दृष्टि से तो असत्य सिद्ध किया जा सकता है—लोगों ने ऐसा करने की चेष्टा भी की है, पर इसका अन्तर्निहित अर्थ एकदम सत्य है। ये आचार्य-गण दार्शनिक पण्डित थे, इनकी प्रतिभा और विद्वत्ता अनुपम थी। इसलिए इनके द्वारा बौद्ध धर्म के निर्वासन और निरसन का यही अर्थ हो सकता है कि बुद्धि-जीवियों और उपरले स्तर के लोगों के मन पर से बौद्ध धर्म के दार्शनिक युक्ति-जाल की आस्था उठ गयी। ये लोग असल में बौद्ध तत्त्ववाद के कायल थे, भक्तिवाद के नहीं। पर साधारण जनता का तत्त्ववाद से कोई सम्बन्ध नहीं था। ऐसा हो सकता है कि राजा लोग जब बौद्ध तत्त्ववाद के कायल नहीं रहे तब बड़े-बड़े बौद्ध मठ, जो अधिकांश में राजकीय सहायता से चल रहे थे, उठ गये होंगे। पर उन्होंने निचले स्तर के आदमियों में जो प्रभाव छोड़ा था, उसमें केवल नाम-रूप का परिवर्त्तन हुआ, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार शंकराचार्य के तत्त्ववाद की पृष्ठ-भूमि में बौद्ध तत्त्ववाद अपना रूप बदलकर रह गया। बड़े-बड़े बौद्ध मठों ने शैव मठों का रूप लिया और करोड़ों की संख्या में जनता आज भी उन मठों के महन्तों की पूजा करती आ रही है। वस्तुतः हर्ष के बाद उत्तर भारत में (विशेषकर इन प्रदेशों में) बहुत दिनों तक बौद्ध धर्म को कोई राजकीय सहारा नहीं मिला। न मिलने के कारण या तो बौद्ध संन्यासियों को उन स्थानों पर चला जाना पड़ा जहाँ उन्हें संरक्षण मिल सकता था, या निचले स्तर के लोगों को अधिकाधिक आकृष्ट करना पड़ा। आठवीं-नवीं शताब्दी में बौद्ध महायान सम्प्रदाय लोकाकर्षण के रास्ते बड़ी तेजी से बढ़ने लगा। वह तन्त्र, मन्त्र, जादू, टोना, ध्यान-धारणा[1] आदि से लोगों को आकृष्ट करता रहा। यद्यपि 'सद्धर्म-पुण्डरीक' आदि प्राचीन महायानीय ग्रन्थों में ही इन बातों के जीवाणु वर्तमान थे, पर इन शताब्दियों में वह इस रास्ते बड़ी तेजी से मुड़ पड़ा। महायान शाखा की अन्तिम परिणति अभिचारादि में ही हुई।

आठवीं शताब्दी में बंगाल में पाल-राज्य कायम हुआ। यही वंश भारतवर्ष में बौद्ध धर्म का अन्तिम शरणदाता रहा। यहाँ आकर और नेपाल और तिब्बत में

1. देखिए, परिशिष्ट : बौद्धों का संस्कृत-साहित्य।

जाकर बौद्ध धर्म का सम्बन्ध तन्त्रवाद से और भी अधिक बढ़ गया। जिन दिनों हिन्दी साहित्य का जन्म हो रहा था उन दिनों भी बंगाल और मगध तथा उड़ीसा में बड़े-बड़े बौद्ध विहार विद्यमान थे, जो अपने मारण, मोहन, वशीकरण और उच्चाटन की विद्याओं से और नाना प्रकार के रहस्यपूर्ण तान्त्रिक अनुष्ठानों से जनसमुदाय पर अपना प्रभाव फैलाते रहे। नेपाल में तो अब भी बौद्ध धर्म किसी-न-किसी रूप में प्राप्त हो जाता है, पर अत्यन्त हाल में बंगाल, उड़ीसा और मयूरभंज की रियासत में बौद्ध गृहस्थों के दल पाये गये हैं। कहा जाता है कि जगन्नाथ का मन्दिर पहले बौद्धों का था, बाद में बुद्ध-मूर्त्ति के सामने किसी वैष्णव राजा ने एक दीवार खड़ी कर दी और इन दिनों जिसे जगन्नाथ ठाकुर की मूर्त्ति कहते हैं वह भी बुद्धदेव की अस्थि रखने के पिटारे के सिवा और कुछ नहीं है! उड़ीसा का महिमा-सम्प्रदाय, बंगाल के रमाई पण्डित का शून्यपुराण, वीरभूमि में पायी जानेवाली धर्मपूजा आदि बातें आज भी इन प्रदेशों में बौद्ध धर्म के भग्नावशेष हैं।

महिमा-सम्प्रदाय की कहानी बड़ी मनोरंजक है। सन् 1875 ई. में इस सम्प्रदाय के एक अन्ध मनुष्य को, जिसका नाम 'भीम भोई' था, बुद्धदेव ने स्वप्न दिया कि वह उनके धर्म का प्रचार करे। इस कार्य के पुरस्कार-स्वरूप बुद्धदेव ने भीम भोई की आँखें पहले ही ठीक कर दी। देखते-देखते हजारों की संख्या में उसके शिष्य जुट गये। भीम भोई ने हजारों शिष्यों के साथ जगन्नाथ के मन्दिर पर आक्रमण कर दिया; उद्देश्य था, दीवार तोड़कर बुद्ध-मूर्त्ति का उद्धार करना। पर उड़ीसा के राजा ने उसके आक्रमण को रोक दिया और भीम भोई को दबा लिया। आतंकित होकर उसके शिष्य उड़ीसा के दूर-दूर के कोनों में जा छिपे और अब भी किसी-न-किसी रूप में अपनी गुरु-परम्परा रखते आ रहे हैं। इन बातों से यह अनुमान आसानी से किया जा सकता है कि हिन्दी साहित्य के जन्म-काल के समय बौद्ध धर्म एकदम नष्ट तो हो ही नहीं गया था, जीवित जोश के साथ वर्त्तमान भी था। जनसाधारण के साथ उसका योग तो था ही। मगध और बंगाल में मुसलमानी धर्म के आक्रमण से बौद्ध और हिन्दू मन्दिर समान भाव से आक्रान्त हुए; मन्दिरों, मठों और विहारों को समान भाव से ध्वंस किया गया। फिर भी पौराणिक धर्म बच गया, बौद्ध नहीं बच सका; क्योंकि पहले का सम्बन्ध उन दिनों के समाज से था और दूसरे का केवल विहारों से।

नेपाल में इस समय जो बौद्ध धर्म वर्त्तमान है, वह बहुत-कुछ उसी ढंग का होना चाहिए जैसा किसी समय वह बंगाल और मगध में रहा होगा। नवीं और दसवीं शताब्दियों में नेपाल की तराइयों में शैव और बौद्ध साधनाओं के सम्मिश्रण से नाथपन्थी योगियों का एक नया सम्प्रदाय उठ खड़ा हुआ। यह सम्प्रदाय कालक्रम से हिन्दीभाषी जनसमुदाय को बहुत दूर तक प्रभावित कर सका था। कबीरदास, सूरदास और जायसी की रचनाओं से जान पड़ता है कि यह सम्प्रदाय उन दिनों बड़ा प्रभावशाली रहा होगा। सन् 1324 ई. में तिरहुत का एक राजा

मुसलमानों से खदेड़ा जाकर नेपाल में जा पहुँचा। वह अपने साथ अनेक पण्डितों और ग्रन्थों को भी लेता गया। उसका राज्य वहाँ बहुत दिनों तक स्थिर तो नहीं रह सका, पर इसके द्वारा ब्राह्मण-धर्म का जो बीजारोप हुआ वह आगे चलकर बहुत विकासशील सिद्ध हुआ। परवर्त्ती राजा जयस्थिति ने इन्हीं ब्राह्मणों की सहायता से समाज का पुनः संगठन किया। इस प्रकार नेपाल के राजघराने के प्रयत्न से गुरखा लोग, जो वहाँ के प्रधान वाशिन्दे थे, अपने प्राचीन धर्म को फिर से ग्रहण करने में समर्थ हुए, पर नेवारी लोग बौद्ध ही बने रहे। इस नेपाली बौद्ध धर्म का प्रधान रूप है 'आदि-बुद्ध' की पूजा। आदि-बुद्ध बहुत-कुछ हिन्दुओं के भगवान् के समान ही हैं। यह लक्ष्य करने की बात है कि नेपाल के ब्राह्मण बौद्ध धर्म को शत्रु-दृष्टि से नहीं देखते। नेपाल-माहात्म्य के अनुसार जो बुद्ध की पूजा करता है, वह शिव की ही पूजा करता है। इसी प्रकार नेपाली बौद्धों का 'स्वयम्भू-पुराण' पशुपतिनाथ की पूजा को बुद्ध की ही पूजा मानता है। बहुत सम्भव है कि काशी और मगध के प्रान्तों में भी अन्तिम दिनों में बौद्ध और पौराणिक धर्मों का पारस्परिक सम्बन्ध ऐसा ही रहा हो।

अब इन सारी बातों को ध्यान से देखें तो मालूम होगा कि विराट् बौद्ध सम्प्रदाय दो खण्डों में बँट गया—हीनयान और महायान। हीनयान सम्प्रदायवाले अपने-आपको शुरू में ही हीनयान (=छोटे रथ) के आरोही नहीं कहते थे; अहीरन भी जब अपने दही को खट्टा नहीं कहती तो ये बेचारे अपने ही रथ को भला हीनरथ कैसे कह सकते थे! पर महायानवालों ने इस शब्द का ऐसा प्रचार किया कि हीनयानवालों को भी अन्त में उसे मान लेना पड़ा।[1] महायान अर्थात् बड़ी गाड़ी के आरोहियों का दावा है कि वे नीचे-ऊँचे, छोटे-बड़े, सबको अपनी विशाल गाड़ी में बैठाकर निर्वाण तक पहुँचा सकते हैं, जहाँ हीनयान (या सँकरी गाड़ी) वाले केवल सन्यासियों और विरक्तों को आश्रय दे सकते हैं। महायान के इस नाम में ही जनसाधारण के साथ उनके गम्भीर योग का आभास मिलता है। आगे चलकर फिर महायान में भी कई टुकड़े हो गये। सबसे अन्तिम टुकड़े हैं वज्रयान और सहजयान, जो अपनी गाड़ी को सचमुच इतनी मजबूत और सहज बना सके कि उनमें पाण्डित्य और कृच्छ्रसाध्यता का अर्थात् कष्ट-पूर्ण व्रतनियम आदि का कोई अंग रहा ही नहीं। इस प्रकार महायान सम्प्रदाय या यों कहिए कि भारतीय बौद्ध सम्प्रदाय, सन् ईसवी के आरम्भ से ही लोकमत की प्रधानता स्वीकार करता गया, यहाँ तक कि अन्त में जाकर लोकमत में घुल-मिलकर लुप्त हो गया। सन् ईसवी के हजार वर्ष बाद तक यह अवस्था सभी सम्प्रदायों, शास्त्रों और मतों की हुई। मुसलमानी संसर्ग से उसका कोई सम्पर्क नहीं है। हजार वर्ष पहले से वे ज्ञानियों और पण्डितों के ऊँचे आसन से नीचे उतरकर अपनी असली प्रतिष्ठाभूमि लोकमत

1. परिशिष्ट में 'बौद्ध साहित्य का परिचय' पढ़िए।

की ओर आने लगे। उसी की स्वाभाविक परिणति इस रूप में हुई। उसी स्वाभाविक परिणति का मूर्त्त प्रतीक हिन्दी साहित्य है। मैं इसी रास्ते सोचने का प्रस्ताव करता हूँ। मतों, आचार्यों, सम्प्रदायों और दार्शनिक चिन्ताओं के मानदण्ड से लोक-चिन्ता को नहीं मापना चाहता बल्कि लोक-चिन्ता की अपेक्षा से उन्हें देखने की सिफारिश कर रहा हूँ।

थोड़ी देर तक महायान सम्प्रदाय की चर्चा और कर ली जाय, क्योंकि हमारे आलोच्य साहित्य पर इसी का गहरा प्रभाव है। फिर लगे हाथों संक्षेप में स्मार्त्त आचार्यों की चिन्ता-धारा की परिणति पर विचार कर लिया जाय। यह दूसरी बात भी बहुत महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि महायान सम्प्रदाय का हमारे आलोच्य साहित्य पर जितना-कुछ भी प्रभाव क्यों न हो, वह सामाजिक आचार-विचारों का मेरुदण्ड नहीं है। मेरुदण्ड तो ये स्मार्त्त विचार ही है। फिर एक-एक करके शैव, वैष्णव आदि सम्प्रदायों की बात करना भी आवश्यक हो जायेगा।

महायान सम्प्रदाय की निम्नांकित सात विशेषताओं की चर्चा पण्डितों ने की है:

1. सर्वभूत-हितवाद में विश्वास रखना और समस्त जगत् के प्राणियों के कल्याणार्थ प्रयत्न करना; स्वयं कष्ट सहकर भी, नरक भोगकर भी, अन्य जीवों के उद्धारार्थ प्रयत्न करना।
2. बोधिसत्त्वों में विश्वास रखना और यह भी विश्वास करना कि मनुष्य अपने सत्कर्मों और भक्ति के द्वारा बोधिसत्त्वत्व प्राप्त कर सकता है। 'हरि को भजै सो हरि को होई।'
3. बुद्धों के लोकोत्तरत्व में विश्वास। यह भी विश्वास करना कि बुद्धगण काल और देश की सीमा में परिव्याप्त है।
4. जगत् को सार-शून्य और नश्वर मानना।
5. कर्मकाण्ड की बहुलता और मन्त्र-तन्त्र में विश्वास।
6. संस्कृत के ग्रन्थों मे विश्वास, पालि में नहीं।
7. बुद्ध में और विशेष करके अमिताभ बुद्ध में विश्वास और उनके नामजप से निर्वाण-प्राप्ति में विश्वास।

कहना व्यर्थ है कि ये सभी बातें उत्तर भारत के हिन्दू धर्म में रह गयी है। आगे चलकर हम यह भी देख सकेंगे कि हिन्दी साहित्य के प्रायः सभी अंग इनमें के एकाधिक सिद्धान्तों से प्रभावित थे। इन तथा अन्य महायानीय सिद्धान्तों की यदि हीनयानीय सिद्धान्तों से तुलना की जाय तो इस विषय में कोई सन्देह नहीं रह जायेगा कि महायान हीनयान की अपेक्षा अधिक मानवीय, लोकगम्य, सहज और समन्वयमूलक है। वह प्राचीन बौद्ध धर्म की भाँति केवल यही नहीं कहता कि सबकुछ छोड़कर चले आओ, बल्कि यह सलाह देता है कि सबकुछ लिये हुए भी तुम परमपद तक पहुँच सकते हो।

अब प्रश्न यह है कि ये बातें महायान सम्प्रदाय ने हिन्दू समाज में प्रवेश

करायी या हिन्दू समाज ने महायान में ? दोनों बातें सम्भव हैं और असल में जीवित समाजों के भावों के आदान-प्रदान इस प्रकार से होते हैं कि उनके बीच लकीर खींचकर बता सकना कि यह अमुक की देन है और यह अमुक की लेन है, सदा कठिन हुआ करता है। फिर भी पण्डितों ने कुछ बातों को निश्चित रूप से महायानियों की देन माना है। देन नहीं बल्कि भग्नावशेष कहना ठीक होगा। सन् ईसवी की पहली शताब्दी में महायान प्राचीन बौद्ध धर्म से अलग हो गया। उसी समय से वह सुदूर पूर्व और मध्य एशिया से अपना सम्बन्ध बढ़ाता गया। इन स्थानों में वह अपने विशुद्ध रूपों में न रह सका। वहाँ से उसने बहुत-सी नयी बातें सीखीं और उनको वह कभी-कभी इस देश मे परिचित कराने में भी समर्थ हुआ। जो बातें उसने उस युग के समाज के निचले स्तर से सीखी, उनमें भी नयी बातें प्रविष्ट करायी। कहते हैं, तन्त्र में चीनाचार आदि आचार स्पष्ट ही विदेशी हैं। हाल ही में एक पण्डित ने तान्त्रिकों के 'आगम' शब्द की जाँच करके यह निष्कर्ष निकाला है कि ये बाहर से आये हुए आचार है, जो नाम से ही प्रकट है। नाम-जप का पुराना सबूत भारतवर्ष के प्राचीन शास्त्रों में न मिलता हो सो बात तो नही, पर मध्ययुग के समाज मे इसका जो रूप रहा वह निश्चयपूर्वक महायान सम्प्रदाय से ही अधिक सम्बद्ध था। इन बातों के अतिरिक्त बौद्ध तत्ववाद, जो निश्चय ही बौद्ध आचार्यों की चिन्ता की देन था, मध्ययुग के हिन्दी साहित्य के उस अंग पर अपना निश्चित पद-चिह्न छोड गया है, जिसे 'सन्त-साहित्य' नाम दिया गया है। इसका प्रमाण हमें आगे चलकर मिलेगा। इसी प्रकार शास्त्र-सापेक्ष भाव-धारा के भक्तों के अवतारवाद का जो रूप है, उस पर महायान सम्प्रदाय का विशेष प्रभाव है। यह बात नहीं है कि प्राचीन हिन्दू-चिन्ता के साथ उसका सम्बन्ध एकदम हो ही नही, पर सूरदास, तुलसीदास आदि भक्तों में उसका जो स्वरूप पाया जाता है, वह उन प्राचीन चिन्ताओं से कुछ ऐसी भिन्न जाति का है कि एक जमाने मे ग्रियर्सन, केनेडी आदि पण्डितो ने उसमे ईसाईपन का आभास पाया था ! उनकी समझ मे नही आ सका था कि ईसाई धर्म के सिवा उस प्रकार के भाव और कही से मिल सकते है। लेकिन आज शोध की दुनिया बदल गयी है। ईसाई धर्म में जो भक्तिवाद है वही महायानियों की देन सिद्ध होने को चला है, क्योंकि ऐसे बौद्धों का अस्तित्व एशिया की पश्चिमी सीमा में सिद्ध हो चुका है, और कुछ पण्डित तो इस प्रकार के प्रमाण पाने का दावा भी करने लगे है कि स्वयं ईसा मसीह भारत के उत्तरी प्रदेशों में आये थे और बौद्ध धर्म मे दीक्षित भी हुए थे ! लेकिन ये अवान्तर बातें हैं। मैं जो कहना चाहता था वह यह है कि बौद्ध धर्म क्रमशः लोकधर्म का रूप ग्रहण कर रहा था और उसका निश्चित चिह्न हम हिन्दी साहित्य में पाते हैं। इतने विशाल लोकधर्म का थोड़ा पता भी यदि यह हिन्दी साहित्य दे सके तो उसकी बहुत बड़ी सार्थकता है।

इधर यदि हम संस्कृत-साहित्य की ओर दृष्टि फेरें तो देखेंगे कि सन् ईसवी के बाद का संस्कृत-साहित्य उत्तरोत्तर पण्डितों की चीज बनता गया। इस साहित्य में

लोक-जीवन से हटे हुए एक कल्पित जीवन और कल्पित संसार का आभास मिलता है। महाभारत या रामायण जिस प्रकार लोक-जीवन से प्रत्यक्ष भाव से जड़ित थे, उत्तर-कालीन काव्य-ग्रन्थ वैसे नही रहे। ज्ञान, जो किसी समय प्रत्यक्ष साधना और तन्मय जीवन से उपलब्ध हुआ था, उत्तरकालीन टीकाकारों और ग्रन्थकारों के लिए बहस की चीज रह गया। असल में जो कुछ लिखा गया उसमें बुद्धि और प्रतिभा का तो काफी विकास हुआ, परन्तु यह निश्चित रूप से विश्वास कर लिया गया कि यह ज्ञान प्राचीनों के ज्ञान से निम्न कोटि का है। इसी मनोवृत्ति का परिणाम है कि प्रत्येक वैष्णव आचार्य को अपने मतवाद की पुष्टि के लिए प्रस्थान-त्रयी अर्थात् बादरायण का ब्रह्मसूत्र, उपनिषद् और गीता का सहारा लेना पड़ा। यह एक व्यापक भाव फैला हुआ-सा जान पड़ता है कि बिना इनका सहारा लिये कोई मतवाद टिक ही नही सकता। ईसा की पहली सहस्राब्दी मे ही इस मनोभाव ने जड़ जमा ली थी और वह उत्तरोत्तर बद्धमूल होता गया। यहां यह स्मरण करा रखना अप्रासंगिक नही होगा कि यह चिन्ता-पारतन्त्र्य मुसलमानी धर्म के जन्म के बहुत पहले सिर उठा चुका था और परवर्ती हिन्दी साहित्य में इसके उग्र रूप को देखकर यह कहना कि यह विदेशी शासन की प्रतिक्रिया थी, बिल्कुल गलत होगा। असल मे, वह कोई और कारण होना चाहिए जिसने भारतीय चिन्ता में इस चिन्ता-पारतन्त्र्य को जन्म दिया, विदेशी आक्रमण नही।

जिस युग से हमारा विशेष सम्बन्ध है उस युग का पाण्डित्य प्रत्यक्ष जीवन से और भी दूर हटता जा रहा था। जहां छठी-सातवी शताब्दी के पण्डितों के आत्मोपलब्ध ज्ञान और प्रत्यक्ष जीवन में वेदोपनिषद् आदि दो-एक ग्रन्थ ही मध्य-वर्त्ती का काम करते थे, वहां दसवी-ग्यारहवी शताब्दी के पण्डित के लिए सभी आचार्य और उनके ग्रन्थ भी बीच में आ जुटे। इस प्रकार जिन दिनों बौद्ध धर्म उत्तरोत्तर लोकधर्म मे घुल-मिल रहा था, उन्ही दिनों ब्राह्मण-धर्म उत्तरोत्तर अलग होता जा रहा था। मूल ग्रन्थों की टीकाएँ, उनकी भी टीकाएँ, इस तरह कभी-कभी छः-छः आठ-आठ पुश्त तक टीकाओं की परम्परा चलती गयी। लेकिन ये टीकाएँ सर्वत्र चिन्ता-पारतन्त्र्य की निदर्शक नहीं हैं, कभी-कभी स्वतन्त्र मतों के प्रतिपादनार्थ भी लिखी गयी थी। शुरू-शुरू में तो यह बात और भी सच थी। ऐसी टीकाओं को असल में टीका न कहकर स्वतन्त्र ग्रन्थ ही कहना चाहिए। प्राचीन ग्रन्थो से उनको जोड रखने का मतलब यही होता था कि अपने मत को आर्ष और श्रुति-सम्मत सिद्ध किया जा सके। ये टीकाएँ साधारणत भाष्य कहलाती थीं; पर इन भाष्यो की टीकाएँ और उनकी भी जो टीकाएँ लिखी गयी, उनमें क्रमश. स्वाधीन चिन्ता कम होती गयी। उनका उद्देश्य उपजीव्य ग्रन्थो की अच्छी-बुरी समस्त युक्तियो का तर्क-बल से समर्थन करना हो गया। अब, यह निश्चित है कि ग्यारहवी शताब्दी मे इन ग्रन्थों, भाष्यो, टीकाओं और उनकी टीकाओं की परम्परा बहुत अधिक बढ गयी थी। यह आगे चलकर और भी बढ़ती चली गयी। यही इसने एक नया रास्ता पकड़ा। टीका-परम्परा की इस नयी शाखा को हम निबन्ध-साहित्य

कह सकते हैं।[1] ग्यारहवीं शताब्दी के बाद निवन्ध-ग्रन्थों की परम्परा बढ़ने लगी। हमारे आलोच्य का इस शाखा से विशेष सम्बन्ध है।

धर्मशास्त्रीय वचनों की छान-बीन करके लोक-जीवन के व्यवहार के लिए उपयोगी विधियों की व्यवस्था देना निवन्ध-ग्रन्थों का कार्य है। कौन-सा व्रत या उपवास कब करना चाहिए, किसे करना चाहिए, किसे नहीं करना चाहिए, विवाहादि अनुष्ठानों की छोटी-मोटी से लेकर बड़ी-बड़ी विधियों का निर्देश, उनके अधिकारी या अनधिकारी का निर्णय आदि लोक-जीवन से सम्बद्ध छोटी-मोटी सैकड़ों बातों का विचार, विश्लेषण और व्यवस्थापन इन ग्रन्थों में किया गया है। आधुनिक युग के पाठक को जो बात नितान्त अकिंचित्कर और निष्प्रयोजन जान पड़ सकती है, उसके लिए इन ग्रन्थों के पन्ने-के-पन्ने रँगे हैं। यह बात यहाँ प्रत्यक्ष है कि शास्त्र लोकजीवन के साथ घनिष्ठ रूप से जड़ित है। सिन्ध से लेकर असम तक इन निवन्धों का प्रचलन है। ऐसा समय तो कभी नहीं रहा होगा जब विवादास्पद विषयों पर पण्डितों की सम्मतियाँ न ली जाती हों, और इसीलिए ऐसा भी समय नहीं होगा जब इन निवन्धों की जाति के ग्रन्थ न लिखे गये हों—वस्तुतः इस जाति के ग्रन्थ सन् ईसवी से भी बहुत प्राचीन काल में बनने लगे थे; परन्तु, इस युग की अन्यान्य बातों को जिस प्रकार इन निवन्धों ने छाप लिया वैसा कभी नहीं हुआ होगा। यह स्मरण रखने की बात है कि हिन्दू धर्म ईसाइयों के धर्म की भाँति बड़े-बड़े मठों या चर्चों द्वारा नियन्त्रित नहीं था (जैसा कि पोपों के रोमन चर्च द्वारा ईसाई धर्म नियन्त्रित होता था) और न मुसलमानी धर्म के समान सामाजिक भ्रातृभाव के आदर्श द्वारा सुसंगठित ही था। असल में जिस अर्थ में मुसलमान या ईसाई धर्म है, वह अर्थ हिन्दू धर्म के लिए कभी लागू हो ही नहीं सकता। दक्षिण में शंकराचार्य और मध्वाचार्य के सम्प्रदायों के सुसंगठित मठ हैं, पर उनका भी प्रभाव उस जाति का नहीं है जैसा रोमन चर्च का। हिन्दुओं की प्रत्येक जाति को अपने आचार-विचार को स्वतन्त्र भाव से पालन करने की स्वाधीनता थी। अगर समूची-की-

1. 'टीका' शब्द यहाँ बहुत व्यापक अर्थ में लिया गया है। असल में सभी प्रकार की व्याख्याओं को टीका नहीं कहते। कम-से-कम शब्दों से जब अधिक-से-अधिक अर्थ प्रकट करने की कोशिश की जाती है तो इन छोटे-छोटे वाक्यों को सूत्र कहते हैं। जिसमें सूत्रों के सार-मर्म बताये जाते हैं, उसे वृत्ति कहते हैं। सूत्र और वृत्ति के परीक्षण को पद्धति कहते हैं। सूत्र और वृत्ति में बताये गये सिद्धान्तों पर आक्षेप करके फिर उनका समाधान करके उन सिद्धान्तों के स्पष्टीकरण को भाष्य कहते हैं। भाष्य के बीच में जो विषय प्रकृत हो उसे त्यागकर और दूसरे उसी से सम्बद्ध किन्तु अप्रकृत विषयों का जो विचार किया जाता है, उसे समीक्षा कहते हैं। इन सबमें बताये गये विषयों का टीकन या उल्लेख जिसमें हो उसे टीका कहते हैं। सिद्धान्त-मात्र का जिसमें प्रदर्शन हो, उसे कारिका कहते हैं और मूल ग्रन्थ के कथन के औचित्य-विचार को वार्तिक कहते हैं। इनमें सूत्र, वार्तिक और कारिका के सिवा बाकी जितने हैं उन सबको यहाँ पर एक साधारण शब्द 'टीका' द्वारा प्रकट किया गया है।

समूची जाति ब्राह्मण-श्रेष्ठत्व को स्वीकार कर लेती थी तो चातुर्वर्ण्य में भी उसकी गणना कर ली जाती थी। हिन्दुओं की ये जातियाँ आचार-विचार में ब्राह्मणों तथा अन्य श्रेष्ठ जातियों की नकल किया करती थी और समय-समय पर ऊँची पदवी भी पा जाया करती थी। हिन्दुओं में धर्म-परिवर्तन कराने की कोई प्रथा नहीं थी, पर इतिहास से ऐसी सैकड़ो प्रकार की जातियाँ खोज निकाली जा सकती हैं जो समूह-रूप मे एक ही साथ ब्राह्मण धर्म मे शामिल हो गयी थी। यह एक प्रकार से सामूहिक धर्म-परिवर्तन ही होता था। तो जो बात मैं कहने जा रहा था वह यह है कि बौद्ध धर्म के लोप होने के बाद ऐसी बहुत-सी जातियाँ ब्राह्मण-धर्म के अन्दर आ गयी थी। इन जातियों के आने के कारण बहुत-से व्रत, पूजा, पार्वण आदि इस धर्म मे आ घुसे, जिनकी प्राचीन ग्रन्थों में कोई व्यवस्था नही थी। पुराणों से इस बात का समाधान किया गया था। इन जातियों और इनकी समस्त आचार-परम्परा को धीरे-धीरे इन टीकाओ तथा ऋषियों के नाम पर लिखे गये नये-नये स्मृति और पुराण ग्रन्थों में अन्तर्भुक्त किया गया। यह कार्य इतना जटिल और विशृंखल हो गया होगा कि पण्डितों को उसके नियमन और व्यवस्थापन की जरूरत पड़ी होगी। निबन्ध-ग्रन्थ उसी के परिणाम है। इस प्रकार ग्यारहवी-बारहवी शताब्दी के पण्डितों को लोक-जीवन की ओर झुकने को बाध्य होना पडा था। एक विचित्र प्रवृत्ति इन निबन्धों मे स्पष्ट ही दिखायी देती है। स्तूपाकार शास्त्र-वचनों के ढेर में से वही वाक्य प्रामाण्य मान लिये जाते है जिनका उपयोग प्रचलित लोक-व्यवहार के समर्थन मे हो सके। बाकी वाक्यों को 'ननु' कहकर पूर्वपक्ष मे फेंक दिया जाता है। इसका परिणाम यह हुआ है कि बगाल मे जो वाक्य पूर्वपक्ष का है वही महाराष्ट्र मे उत्तर-पक्ष का, और उड़ीसा मे जो वाक्य उत्तर-पक्ष का है वही काशी मे पूर्व का। फिर ऐसे विशेप वचन भी बहुत अधिक है जो किसी एक ही प्रदेश में माने जाते है। इन सब बातों से सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि उस युग का पाण्डित्य भी लोक-जीवन की ओर झुकने लगा था। हम देख चुके हैं कि बौद्ध पण्डित भी लोकमत को ओर नत हो चुके थे और ये स्मार्त्त पण्डित भी उसी ओर झुके। परन्तु दोनों का झुकाव दो दिशाओं में हुआ। एक निकृष्ट कोटि के जादू, टोना, टोटका आदि की ओर झुके और दूसरे लोक-जीवन के अकिंचित्कर निरर्थक आचार व्यवहार की ओर। इस प्रकार स्मार्त्त और बौद्ध, दोनों ही हिन्दी साहित्य के जन्म-काल के समय लोक-मत का प्राधान्य स्वीकार कर चुके थे।

हम उत्तर और पूर्व की अवस्था देख चुके, मध्यदेश की अवस्था से भी परिचित हो गये, अब पश्चिम सीमा के यशस्वी प्रदेश राजपूताने और पजाब की अवस्था देखी जाय। राजपूताने के चारण कवियो के मुख से और नाना स्थानों के लेखों आदि से सच्ची परिस्थिति हमे मालूम होती है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि इधर प्राचीन क्षत्रिय-दर्प और वीरता ज्यों-की-त्यों वर्तमान थी। पर बहुलाश मे अपने दुर्बल संगठन और अग्रयागामी कुलाभिमान के कारण छोटे-छोटे राजा और

बहुत कठिन नहीं है। परन्तु उक्त कार्य करने के पूर्व इस विषय का विचार कर लेना आवश्यक है कि अपभ्रंश है क्या वस्तु। असल में बहुत-से लोगों में अपभ्रंश भाषा के विषय में बहुत-सी भ्रान्त धारणाएँ हैं। मैं अगर इस बात को ठीक-ठीक अपने रास्ते समझाने का प्रयत्न करूँ तो मुझे फिर कुछ पहले से ही आरम्भ करना पड़ेगा। उसके लिए अप्रासंगिकता का दोषभागी नहीं बनने का ही प्रयत्न करूँगा।

प्राकृत के सर्वाधिक प्राचीन व्याकरण में चार प्रकार की प्राकृतों की चर्चा है – प्राकृत, शौरसेनी, मागधी और पैशाची। चार अध्यायों में उक्त चारों की विवेचना की गयी है। प्रथम अध्याय में जिस प्राकृत की चर्चा की गयी है उसका कोई नाम नहीं दिया गया है। वह एक प्रकार की स्टैण्डर्ड प्राकृत है, परन्तु शौरसेनी के प्रकरण में विशेषताएँ बता देने के बाद ग्रन्थकार ने अन्त में एक सूत्र कहा है—'शेषं महाराष्ट्रीवत्' अर्थात् बाकी महाराष्ट्री के समान समझना चाहिए। इससे यह अनुमान होता है कि पहले अध्याय में जिस प्राकृत की चर्चा है वह महाराष्ट्री है। मागधी मगध और बंगाल की भाषाओं का प्राचीन रूप है। पैशाची कहाँ की भाषा थी, इस बात में नाना प्रकार के अटकल लगाये गये हैं। प्राचीन ग्रन्थों में कभी यह दर्दिस्तान की, कभी विन्ध्याचल की पहाड़ियों की, कभी सुदूर दक्षिण की भाषा मानी गयी है। जान पड़ता है, यह उस समय की आर्येतर जातियों द्वारा बोली जानेवाली आर्यभाषा है। वे उसका शुद्ध उच्चारण नहीं कर सकते होंगे और अपने नादाभ्यास के अनुकूल विकृत करके बोलते होंगे। रह गयी शौरसेनी और महाराष्ट्री। वस्तुतः प्राकृत वैयाकरणों ने इनमें समानता ही बहुत देखी थी, असमानता कम। जहाँ तक शौरसेनी का सम्बन्ध है, यह निश्चित है कि वह पश्चिमी हिन्दी का पूर्वरूप है; पर 'महाराष्ट्री' शब्द भ्रमात्मक है। आधुनिक मराठी भाषा या महाराष्ट्र प्रान्त से इसका कदाचित् कोई सम्बन्ध नहीं है। कई पण्डितों ने व्यर्थ ही दोनों को एक ही सिद्ध करने का निरर्थक प्रयत्न किया है। नाटकों में स्त्रियाँ प्राकृत बोलती हैं। जब वे पद्य में बोलती हैं तो महाराष्ट्री और गद्य में बोलती हैं तो शौरसेनी का प्रयोग करती हैं। हॉर्नले ने एक बार इसीलिए कहा था कि शौरसेनी और महाराष्ट्री दो पृथक् भाषाएँ नहीं हैं बल्कि एक ही भाषा की दो शैलियाँ हैं, एक का प्रयोग पद्य में होता था और दूसरी का गद्य में। यह बात मानी हुई है कि पद्य की भाषा कुछ प्राचीनताश्लिष्ट और कोमलीकृत होती है। गद्य में ठीक वैसी ही भाषा व्यवहृत नहीं भी होती। इस प्रकार असल में वररुचि ने दो ही भाषाओं की चर्चा की है। शौरसेनी (अर्थात् पश्चिमी हिन्दी की पूर्ववर्ती भाषा) और मागधी अर्थात् बिहारी, बंगाली, उड़िया आदि की पूर्ववर्ती भाषा। पैशाची कोई स्वतन्त्र भाषा नहीं बल्कि आर्य भाषा का आर्येतर-भाषित विकृत रूप है; बहुत-कुछ वैसी ही जैसी 'शान्ति-निकेतन' में काम करने वाले सन्थालों की बँगला।

जहाँ तक हिन्दी का सम्बन्ध है, उसमें इन दोनों जातियों की भाषाओं का स्थान है। असल में शौरसेनी और मागधी दो भाषाओं के बोलनेवाले आर्यों की

नहीं रखी। हेमचन्द्र के व्याकरण में प्राप्त दोहों के अतिरिक्त उन्होंने 'विक्रमोर्वशीय', 'सरस्वतीकण्ठाभरण', 'वैतालपंचविंशति,' 'सिंहासनद्वात्रिंशतिका' और 'प्रबन्ध-चिन्तामणि' आदि ग्रन्थों में पाये जानेवाले अपभ्रंश-पद्यों को तथा 'प्राकृत-पैंगलम्' में उदाहरण-रूप से उद्धृत कविताओं को ढूंढ़ निकाला। सन् 1902 ई. में उन्होंने 'माटेरियालियन् सुर केण्टनिस डेस अपभ्रंश' नामक पुस्तक को अपने प्राकृत-व्याकरण का परिशिष्ट कहकर प्रकाशित किया। इसके बाद उनका स्वर्गवास हो गया। पिशेल अपभ्रंश के पाणिनि थे। सुप्रसिद्ध विद्वान् मुनि जिनविजयजी ने इस पण्डित की अपूर्व कृतियों को देखकर उल्लास के साथ कहा है कि यह महाविद्वान् 'पाणिनिस्मृत आपिशल' नामक वैयाकरण का पुनरवतार तो नहीं था!' मुनिजी ने 'पउमसिरीचरिउ' नामक अपभ्रंश-काव्य की प्रस्तावना में अपभ्रंश साहित्य के प्रकाश में आने की मनोरंजक घटना का वृत्तान्त दिया है। सचमुच ही अपभ्रंश की रचनाओं का पाया जाना हमारे देश के साहित्यिक इतिहास में उल्लसित करनेवाली घटना है।

बहुत दिनों तक पिशेल का यह मत दुहराया जाता रहा कि अपभ्रंश का साहित्य एकदम खो गया है। गुणे, बनर्जी, शास्त्री आदि ने बहुत बाद तक भी इसी मत को दुहराया। गुलेरीजी को 'कुमारपाल-प्रतिबोध' को देखने का अवसर मिल गया था, परन्तु विश्वास उनका यही था कि अपभ्रंश भाषा का साहित्य प्रायः लुप्त हो चुका है। कुछ रचनाएँ तो उनके जीवित-काल में प्रकाशित भी हो चुकी थीं; पर उनकी ओर उनका ध्यान आकृष्ट नहीं हो सका था। सन् 1913-14 ई. में डॉ. हरमन याकोबी नामक जर्मन पण्डित इस देश में आये। जैनशास्त्रों के अध्ययन में इन्हें यश प्राप्त हो चुका था। अहमदाबाद के जैन भाण्डार का निरीक्षण करते हुए इन्हें एक साधु के पास 'भविसयत्त-कहा' नामक पुस्तक देखने को मिली। देखकर वे फड़क उठे। यह अपभ्रंश का काव्य था। उन्होंने बड़ी कठिनता से उस पुस्तक की प्रतिलिपि करायी और उसका फोटो लिया। फिर उन्हें राजकोट के एक अन्य जैन-मुनि के पास 'नेमिनाथचरित' प्राप्त हुआ। जब याकोबी अपने देश को लौटे तब यूरोप का प्रथम महायुद्ध छिड़ गया और उनके द्वारा प्राप्त ग्रन्थों का प्रकाशन रुक गया। सन् 1918 ई. में म्यूनिख की रायल एकेडेमी ने याकोबी द्वारा सम्पादित 'भविसयत्त-कहा' प्रकाशित की। इसके कोई तीन वर्ष बाद अपभ्रंश की दूसरी रचना 'नेमिनाथचरित' में से एक अन्तःकथा—'सणंकुमारचरिउ'—लेकर उसे सम्पादित करके प्रकाशित किया। ये दोनों ही ग्रन्थ अत्यन्त परिश्रम से सम्पादित हुए थे। इधर बड़ौदा के महाराज सर सयाजीराव गायकवाड़ की आज्ञा से सन् 1914 ई. में श्री चिमनलाल डाह्याभाई दलाल ने पाटण के जैनग्रन्थ-भाण्डार की हजारों पुस्तकों की परीक्षा के उपरान्त कई अपभ्रंश पुस्तकों का पता लगाया, जिनमें मुख्य ये हैं—'सन्देशरासक', 'वज्रस्वामिचरित्र', 'अन्तरंगसन्धि', 'चौरंगसन्धि', 'सुलसाख्यान', 'चच्चरी', 'भावनासार', 'परमात्मप्रकाश', 'आराधना', 'मयणरेहासन्धि', 'नमयासुन्दरिसन्धि', 'भविसयत्त-कहा', 'पउमसिरी-

चरिउ', इत्यादि (इनमें कई पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी है)। श्री दलाल ने 'भविसयत्त-कहा' का सम्पादन भी आरम्भ किया था, पर सन् 1918 ई. में उनका अचानक स्वर्गवास हो गया। बाद में स्वर्गीय पाण्डुरंग गुणे ने इस कार्य को पूरा किया। यह संस्करण भी छपकर प्रकाशित हो चुका है। फिर तो बाद में और भी बहुत-सी अपभ्रंश पुस्तकों का पता चला। बहुत-से ग्रन्थ-भाण्डारों में इन पुस्तकों की भाषा को प्राकृत समझ लिया गया था और इस प्रकार वे उपेक्षित बनी रही। जब 1918 ई. में भाण्डारकर रिसर्च इन्स्टीट्यूट की स्थापना हुई और डेकन कालेज में सुरक्षित प्रतियाँ उस सस्था में लायी गयी, तो सुप्रसिद्ध विद्वान् मुनि जिनविजयजी ने जैन ग्रन्थो का अवलोकन और परीक्षण किया। उस समय उन्हें अनेक महत्त्वपूर्ण अपभ्रंश-ग्रन्थो का पता लगा। 'पुफ्फयन्त' या 'पुष्पदन्त' का 'तिसट्ठी-लक्खण-महापुराण', स्वयम्भू का 'पउमचरिउ', 'हरिवंशपुराण' आदि पुस्तकें प्राप्त हुईं। उन्ही दिनो हिन्दी-जगत् के सुपरिचित विद्वान् प. नाथूराम प्रेमी ने जैन-साहित्य-संशोधक नामक त्रैमासिक पत्र में 'पुष्पदन्त और उनका महापुराण' नामक महत्त्वपूर्ण लेख लिखा। उन्होने अपभ्रंश ग्रन्थों के बारे मे और भी कई महत्त्वपूर्ण लेख लिखे जो अब 'जैन-साहित्य का इतिहास' नामक ग्रन्थ में संगृहीत हो गये हैं। प्रेमीजी ने 'जसहरचरिउ', 'णायकुमारचरिउ' नामक दो और अपभ्रंश ग्रन्थ खोज निकाले। फिर प्रोफ़ेसर हीरालालजी जैन ने कारंजा के जैनभाण्डार से 'करकण्डु-चरिउ', 'सावयधम्म दोहा', 'पाहुड़दोहा' आदि कई ग्रन्थों को खोज निकाला और सम्पादित करके उन्हे प्रकाशित भी कराया। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने स्वयम्भू और पुष्पदन्त की हस्तलिखित पोथियों से संग्रह करके कुछ महत्त्वपूर्ण रचनाएँ अपने 'काव्यधारा' नामक ग्रन्थों में प्रकाशित की हैं। इधर कई विद्वानों ने इस साहित्य का गम्भीर अध्ययन किया है, जिनमें श्रीमुनि जिनविजय, आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये, डॉ. हीरालाल, डॉ. परशुराम वैद्य, पं. लालचन्द्र गांधी, श्री ह. व. भायाणी और डॉ. अल्सडोर्फ प्रभृति विद्वानों के नाम विशेष रूप से उल्लेख योग्य हैं। इन विद्वानों के परिश्रम से अनेक अपभ्रंश-ग्रन्थों का प्रकाशन हुआ है और अब यह नहीं कहा जा सकता कि अपभ्रंश का साहित्य एकदम लुप्त हो गया है।

सन् 1950 ई. में श्री कस्तूरचन्द कासलीवाल, एम. ए., शास्त्री के सम्पादकत्व मे आमेर-शास्त्रभाण्डार (जयपुर) के ग्रन्थों का एक प्रशस्ति-संग्रह प्रकाशित हुआ है जिसमें लगभग 50 अपभ्रंश-ग्रन्थों की प्रशस्तियाँ संगृहीत हैं। इनमें से कुछ का तो विद्वानो को पहले से भी पता था, कुछ नयी हैं। इनमें स्वयम्भू, पुष्पदन्त, पद्मकीर्ति, वीर, नयनन्दि, श्रीधर, श्रीचन्द, हरिषेण, अमरकीर्ति, यशःकीर्ति, धनपाल, श्रुतकीर्ति और माणिक्यराज, रइधू आदि की कृतियाँ हैं। अधिकांश रचनाएँ 13वीं शताब्दी के बाद की बतायी गयी हैं; पर उसके बाद भी 16वीं शताब्दी तक अपभ्रंश में रचनाएँ होती रही हैं। इस प्रशस्तिसंग्रह के रइधू, यशःकीर्ति, धनपाल, श्रुतकीर्ति और माणिक्यराज चौदहवीं और उसके बाद की

शताब्दियों के कवि है।

ये ग्रन्थ अधिकतर जैन-ग्रन्थ-भाण्डारों से ही प्राप्त हुए है और अधिकांश जैन कवियों के लिखे हुए है। स्वभावतः ही इनमे जैन धर्म की महिमा बतायी गयी है और उस धर्म के स्वीकृत सिद्धान्तों के आधार पर ही जीवन बिताने का उपदेश दिया गया है। परन्तु इस कारण से इन पुस्तकों का महत्त्व कम नही हो जाता। परवर्त्ती हिन्दी-साहित्य के काव्यरूप के अध्ययन मे ये पुस्तकें बहुत सहायक है।

किन्तु यह नही समझना चाहिए कि जैनेतर मूलों से अपभ्रंश का साहित्य एकदम मिला ही नही। सन् 1902 ई. मे ही चन्द्रमोहन घोष ने 'प्राकृत-पैंगलम्' नामक छन्दोविधान के ग्रन्थ का सम्पादन समाप्त किया था। इसका प्रकाशन 'बिब्लियोथिका इण्डिका' सिरीज मे हुआ। इसमें बहुत-सी अपभ्रंश-कविताएँ उदाहरणरूप में संगृहीत है। यद्यपि बहुत पहले ही पिशेल ने इस पुस्तक मे सगृहीत कविताओ पर विचार किया था, फिर भी दीर्घकाल तक पुराने हिन्दी-साहित्य की आलोचना के प्रसग में इस ग्रन्थ की उपेक्षा ही होती रही। बहुत बाद मे जाकर आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने इस पुस्तक मे संगृहीत रचनाओं का उपयोग किया था। 'सन्देशरासक' अब्दुल रहमान नामक प्रथम मुसलमान कवि का देशी भाषा में लिखा काव्य है। अब यह प्रकाशित हो गया है।

सन् 1323 बगाब्द अर्थात सन् 1916 ई. में महामहोपाध्याय पं. हरप्रसाद शास्त्री ने 'बौद्ध गान ओ दोहा' नाम से कुछ अपभ्रंश की पुस्तकें प्रकाशित करायी। इन पुस्तकों की भाषा को उन्होने प्राचीन बगला कहा। पुस्तक नाना दृष्टियों से बहुत महत्त्वपूर्ण थी; परन्तु जान पड़ता है कि बंगाक्षरो मे छपी होने के कारण हिन्दी के विद्वानों का ध्यान इसकी ओर उस समय आकृष्ट न हो सका। इसके दोहों की भाषा में परिनिष्ठित या स्टैंण्डर्ड अपभ्रंश के रूप ही मिलते है; पर पदो मे पूर्वी प्रदेश की भाषा के चिह्न भी मिल जाते हैं। इन चिह्नों को देखकर कभी इस भाषा को बँगला का पूर्वरूप कहा गया है तो कभी मैथिली और मगही का और कभी भोजपुरी का। कुछ लोगो ने इसमे उड़िया भाषा का पूर्वरूप भी देखा है। निस्सन्देह हिन्दी-साहित्य के परवर्त्ती काव्य-रूपो के अध्ययन की दृष्टि से यह पुस्तक अत्यन्त ही उपादेय है।

बौद्ध गानो मे भी जिस श्रेणी की पदरचना है वह आगे चलकर कबीर आदि सन्तों की रचनाओं में अधिक मुखर हुई। यह तो नही कहा जा सकता कि बँगला भाषा मे उसका चिह्न ही नही मिलता; परन्तु वह अधिक लोकप्रिय बंगाल के बाहर ही हुई।

सन् 1918 ई. और सन् 1921 ई. के जरनल ऑफ डिपार्टमेण्ट ऑफ लेटर्स (कलकत्ता-विश्वविद्यालय) मे डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची ने कुछ और बौद्ध सिद्धों के दोहे प्रकाशित कराये। बाद मे पुस्तकाकार में भी इनका सकलन प्रकाशित हुआ।

इस अपभ्रंश साहित्य के विषय में सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक विद्वान् म. म. प. गौरीशंकर हीराचन्द ओझा 'मध्यकालीन भारतीय सस्कृति' नामक ग्रन्थ मे

उनमें से एक है।[1] उक्त निघण्टु के मत से कुमुद का ही दूसरा नाम कल्हार है। किन्तु अमरकोष के अनुसार सौगन्धिक ही (श्वेत पद्म) कल्हार कहलाता है, कुमुद नहीं।[2] भाव-प्रकाश में भी कुमुद और कल्हार को अलग-अलग माना है।[3] भाव-प्रकाश और अमरकोष[4] दोनों के मत से कुमुद केवल सफेद ही होता है, लेकिन कई वैद्य एक लाल कुमुद का भी वर्णन करते है।[5] डल्हण ने इसका लोकनाम 'कुइया' कहा है।[6] कालिदास ने कुमुद का वर्णन शरत्काल में किया है।[7]

जिस प्रकार पद्म का वर्णन सर्वत्र जलाशयों में करना कवि-समय है, उसी प्रकार कुमुद का भी।[8] केवल दिन में इसका विकसित होना नहीं माना जाता।[9] भाव-प्रकाश के मत से नाल-पत्र आदि सर्वावयव-सम्पन्न कुमुद को कुमुदिनी कहते हैं।[10]

## 10. कुरबक

कुरवक स्त्रियों के आलिंगन से पुष्पित हो जाता है। अमरसिंह के मत से यह झिण्टी का एक भेद है। झिण्टी चार प्रकार की होती है—रक्त, श्वेत, पीत और नील पुष्पोंवाली। धन्वन्तरि-निघण्टु के मत से पीत सौरेयक (या झिण्टी) को कुरण्टक और रक्त को कुरवक कहते है। झिण्टी को हिन्दी में कटसरैया या पियावासा कहते हैं। लाल फूलों की कटसरैया ही कुरवक कहलाती है। अमरकोष के अनुसार भी कुरबक के फूल लाल होते है। रामायण के वसन्त-वर्णन में रक्त-कुरवकों का उल्लेख मिलता है।[11] कालिदास ने श्यामावदातारुण अर्थात् कालिमा सफेदी लिये हुए लाल कुरवक पुष्पों का वर्णन किया है।

मेरे मित्र प्रो. हरिदास मित्र ने, जिनको वृक्ष-विज्ञान के सम्बन्ध में अच्छी जानकारी है, शान्ति निकेतन में लगे हुए एक वृक्ष को कुरवक बतलाया है। यह वृक्ष कचनार की जाति का है। कद में कुछ छोटा और ज रा झाड़ीदार होता हैं। देखने से पहले जान पड़ता है कि कचनार ही है। वसन्त के आरम्भ में ही फूलता है, फूल सादे होते हैं, वृन्त के पास पखड़ियों के किनारे पर ईषत् लालिमा होती है। इस

1. वनौषधिदर्पण, पृ. 401
2. अमरकोष, 10-35
3. भावप्रकाश, 1-1 पुष्पवर्ग।
4. अमर, 10-36
5. वनौषधिदर्पण, पृ. 501
6. सुश्रुत सूत्रस्थान, 13-13 टीका।
7. ऋतुसंहार, 3-2
8. काव्यमीमांसा, अध्याय 13; अलंकारशेखर, मरीचि 15; कविकल्पलता द्वितीय प्रतान इत्यादि।
9. काव्यमीमांसा।
10. भावप्रकाश, पुष्पवर्ग, 1-2
11. रा., 1-21

पुष्प को देखकर कोविदार का स्मरण हो आता है। निघण्टुकारों ने कोविदार और काञ्चनार को एक ही पुष्प माना है। पर भाव मिश्र ने दोनों का अलग-अलग पाठ किया है।[1] भाव मिश्र के मत से काञ्चनार शोण-पुष्प या लाल फूलों का होता है और कोविदार श्वेत पुष्प का। राजशेखर ने वसन्त-वर्णन के प्रसंग में काञ्चनार और कोविदार का अलग-अलग वर्णन किया है।[2] लेकिन रामायण[3] और ऋतुसंहार[4] में कोविदार पुष्प का वर्णन शरद् ऋतु में किया गया है। हमें ठीक नहीं मालूम कि कोई काञ्चनार शरद् ऋतु में खिलता है या नहीं, पर ऊपर के उद्धरणों से इतना तो स्पष्ट ही है कि राजशेखर और भाव मिश्र एक तरह का कोविदार जानते थे और वाल्मीकि और कालिदास दूसरी तरह का। हरिदास बाबू का वृक्ष भाव मिश्र सम्मत कोविदार तो नहीं है? अन्ततः वह कुरवक तो नहीं ही है।

कालिदास ने कुरवक-पुष्प वसन्त ऋतु में खिलते देखा था। रघुवंश में इसका वर्णन वसन्त में आया है।[5] मालविकाग्निमित्र के वसन्त-वर्णन का ऊपर उल्लेख हो चुका है। ऊपर की प्रसिद्धि का उल्लेख काव्य-मीमांसा में नहीं है। पर काव्य-मीमांसा के उद्धृत श्लोकों से इस प्रसिद्धि का समर्थन होता है (दे. 2 टि.)। मेघदूत में कालिदास ने यक्ष के उद्यान के प्रसंग में उससे कहलाया है कि उस उद्यान के माधवी-मण्डप का बेड़ा कुरवक का था। मालविकाग्निमित्र के अन्तिम अंक से जान पड़ता है कि वसन्त की प्रौढ़ावस्था में कुरवक के फल गिरने लगे जाते हैं।[6] इन दो बातों से भी कुरवक-पुष्प का कटसरैया होना ही ठीक जान पड़ता है।

## 11. कोकिल

कवि-समय है कि कोकिल केवल वसन्त में ही बोलते हैं। यह सच है कि ग्रीष्म और वर्षा में भी कोकिल बोला करता है, पर उसके स्वर में जो मिठास वसन्त में होती है, वह अन्यान्य ऋतुओं में नहीं।[7] शरत्काल से लेकर शिशिर तक कोकिल ऐसा मौन रहता है कि कई वैज्ञानिकों तक को भ्रम हो गया है कि यह पक्षी शीतकाल में यह देश छोड़कर अन्यत्र चला जाता है।[8] किन्तु व्हिस्लर ने लक्ष्य किया है कि कोकिल भारतवर्ष में ही एक स्थान से दूसरे को ऋतुओं की सुविधा के अनुसार जाता-आता रहता है।[9] कुछ अत्यधिक शीतल स्थानों को छोड़ दिया जाय

1. भावप्रकाश, पुष्पवर्ग।
2. काव्यमीमांसा, 19 अध्याय।
3. रा. 4-30-62।
4. ऋतुसंहार, 3-6
5. रघुवंश, 9-29
6. माल., 5-4
7. काव्यमीमांसा, 14; अलंकारशेखर, 15; कविकल्पलता, द्वि. स्तान; अलंकारचिन्तामणि।
8. कालिदासेर पाखी, पृ. 110
9. A Popular Hand Book of Indian Birds, P. 252.

तो प्रायः सारे भारत में प्रायः साल-भर यह पक्षी पाया जाता है और चुपचाप पत्रान्तराल में लुक-छिपकर काल यापन करता है। आश्चर्य की बात यह है कि अन्य ऋतुओं में इसका मौन शायद ही कभी भग होता हो।[1] वसन्तकाल में यह पक्षी, जब तक गर्भाधान नही हो जाता, तब तक मत्तभाव से कूजन करता रहता है—

पुंस्कोकिलश्चूतरसासवेन मत्तः प्रिया चुम्बति रागदृष्टः।[2]

कोकिल को कवियों ने वसन्त और मदन दोनों का साधन वर्णन किया है।[3] यद्यपि आलंकारिकों का यह कहना सही है कि कोकिल वसन्त के अतिरिक्त अन्य ऋतु में भी बोलता है, पर यह और भी सही है कि वसन्त का कूजन ही अद्वितीय और अपूर्व होता है। शरत् से हेमन्त तक तो यह शायद ही कभी बोलता हो।

## 12. चकोर

चकोर चन्द्रिका का पान करते है।[4] अमरकोष के टीकाकार क्षीरस्वामी ने लिखा है कि चकोर चन्द्रिका से तृप्त होते है।[5] चकोर और मयूर एक ही जाति के पक्षी है। काव्यों में जिस प्रकार मयूर के शुक्लापाग का वर्णन पाया जाता है, उसी प्रकार चकोर के चन्द्रिका-पान का वास्तविक आधार है।[6] पक्षितत्त्वज्ञो ने लक्ष्य किया है कि यद्यपि चकोर रह-रहकर दिन में भी बोल उठता है, पर सन्ध्या समय यह अत्यन्त मुखर हो उठता है। इस मुखरता में भावुक पक्षी-मर्मज्ञों को उत्सुकता का मिश्रण अनुभूत हुआ है।[7]

## 13. चक्रवाक-मिथुन (चकवा-चकई)

यह हंस-जाति का पक्षी है। दिन मे सदा चक्रवाक जोड़ों मे ही पाये जाते हैं। भारतीय भाषाओ के काव्य-ग्रन्थ इस पक्षी के प्रणयाख्यान से भरे पड़े है। कवि-समय यह है कि चक्रवाक और चक्रवाकी दिन में नदी या जलाशय के एक ही किनारे रहते हैं पर रात में अलग-अलग हो जाते हैं, पुरुष इस किनारे पड़ा रह जाता है तो स्त्री उस किनारे। सारी रात वियोग में कटती है।[8] अग्निवेश रामायण की कथा है कि स्त्री-वियोग में कातर राम को देखकर चक्रवाको ने हँसी उड़ाई

1. कालिदासेर पाखी, पृ. 110
2. ऋतुसंहार, 6
3. वही।
4. काव्यमीमांसा, 14; साहित्यदर्पण, 7-23
5. अमर., 5-35 टी.।
6. कालिदासेर पाखी, पृ. 148
7. Hume and Marshall: The Game Birds cf India, Burmah and Cylone.. Vol. II (1879), P. 38, Quoted in कालिदासेर पाखी।
8. काव्यमीमांसा ,14; अलंकारशेखर, 15; अलंकारचिन्तामणि, 7-8 आदि।

थी। परिणामवश उन्हें इस प्रकार वियुक्त होने का अभिशाप-भागी होना पड़ा।[1] राजशेखर ने इसे कवि-समय के अन्तर्गत मानकर इस विश्वास की सचाई पर सन्देह किया है। सुश्रुत के टीकाकार डल्हण भट्ट ने चक्रवाक के परिचय में इसका निशा-वियोगी होना बताया है।[2] कालिदास के ग्रन्थों से इस विश्वास का समर्थन होता है। पौष मास में नदी में तपश्चरण करती हुई पार्वती वियोग से कातर चक्रवाकमिथुनों की कातर पुकार सुनती हुई काल काटा करती थी। पक्षि-विद्या के प्रसिद्ध पण्डित श्री सत्यचरण लाहा ने लिखा है कि यह पक्षी भारतवर्ष का स्थायी अधिवासी नहीं है। चैत्र, वैशाख में यह हिमालय की ओर यात्रा करता है। देखा गया है कि 10-15 हजार फुट ऊँचे पर्वतों के गर्तों में यह अपना नीड़ निर्माण करता है। उक्त विद्वान् ने स्वयं सिक्किम और हिमालय के पर्यटन-काल में छागू ह्रद (12600 फुट) कि में इनको वास करते जून मास में देखा था। शरत्काल में ये फिर भारतवर्ष को लौट आते हैं।

वाल्मीकीय[3] और तुलसीदास के[4] रामायणों से जान पड़ता है कि यह पक्षी वर्षाकाल में अन्यत्र चला जाता है। एक अन्य जाति का चक्रवाक शरत्काल में भारतवर्ष में आता है और साल-भर अन्यत्र रहता है।[5]

कालिदास के रघुवंश आदि ग्रन्थों से जान पड़ता है कि उन्होंने इस पक्षी को सारे भारतवर्ष में देखा था। असल में यह सारे भारतवर्ष में पाया भी जाता है। चकवा-चकई की वियोग-कथा की सचाई की अच्छी जाँच अभी नहीं हुई है। स्टुआर्ट बेकर ने रात में पक्षि-मिथुन को वियुक्त भाव से विचरण करते देखा था। ये एक-दूसरे को उत्कण्ठा-भरी आवाज से पुकारते-से जान पड़ते थे।[6] कालिदास ने परस्पराक्रन्दी चक्रवाकों का उल्लेख किया है।[7] व्हिस्लर ने[8] लिखा है कि ये पक्षी दिन में अपने जोड़े के साथ बैठकर या खड़े रहकर आराम करते हैं। दिन में ये बहुत कम ही विचरण करते हैं। अगर कहीं चले भी तो साथ ही साथ। किन्तु रात में अलग होकर आहारचयन करते हैं। रामायण में इनके सहचारी होकर विचरण करने का उल्लेख है।[9] रात को शायद आहार-चयनार्थ इनका वियुक्त होना ही कवि-प्रसिद्धि का मूल है।[10]

1. कादम्बरी की टीका में इस कथा का उल्लेख है।
2. सूत्रस्थान, 46-105
3. वाल्मीकीय रामायण, 4-28-16
4. किष्किन्धाकाण्ड।
5. जलचारी, पृ. 110
6. Ducks and Their Allies, 1921, P. 146. कालिदासेर पाखी में उद्धृत।
7. कुमार. 5-26
8. A Popular Hand Book of Indian Birds, 1928, P. 407.
9. रामा. 4-30-10।
10. सत्यचरण लाहा—कालिदासेर पाखी, पृ. 127

यह पक्षी प्रधानतः उद्भिज्जाशी है। कालिदास ने इन्हें उत्पल-केसर भक्षण करते वर्णन किया है। ऋतुसंहार में कमल-केसर भक्षण करते हुए और परस्पर क्रन्दन करते हुए चक्रवाकों का वर्णन मिलता है।

## 14. चन्दन

### [ 1 ]

कवि-समय के अनुसार चन्दन में फूल और फल का वर्णन नहीं होना चाहिए।[1] भावप्रकाश में श्वेत, पीत और रक्त इन तीन प्रकार के चन्दनों का उल्लेख है। पीत चन्दन को ही कालीयक और हरिचन्दन कहा गया है। धन्वन्तरि के मत से चन्दन और श्वेतचन्दन एक ही चीज हैं। मलय पर्वत पर जो चन्दन होता है उसे भद्रश्री कहते हैं। तैलपर्ण और गोशीर्ष पर्वत पर भी इन्हीं पर्वतों के नामवाले चन्दन होते हैं।[2] वनौषधि-दर्पणकार अनेक शास्त्रीय चर्चा के बाद स्थिर करते हैं कि श्वेत और पीत चन्दन दो चीजें नहीं हैं।[3] चन्दन वृक्ष में बहुसंख्यक, छोटे, प्रथमावस्था में फीके और बाद को बैंगनी फूल होते हैं। फल गोल और मसृण होते हैं जो पकने पर काले हो जाते हैं।[4] तथापि कविजन इसके फल और पुष्प का वर्णन नहीं करते।[5]

यद्यपि कवि-समय के अनुसार चन्दन में फल-पुष्प का वर्णन नहीं होता, पर रामायण में इसका पुष्पित होना वर्णित है।[6] परवर्ती कवियों में भी किसी-किसी ने इसके फल-फूल का वर्णन किया है।[7]

### [ 2 ]

चन्दन के बारे में एक दूसरी प्रसिद्धि यह है कि वह केवल मलय पर्वत पर ही होता है।[8] आयुर्वेदिक ग्रन्थों के अनुसार स्थान-भेद के पांच प्रकार के चन्दन बताये गये हैं। भद्रश्री मलयपर्वत पर होता है; गोशीर्ष, बर्कर और तैलपर्ण इन्हीं नामों के पर्वतों पर होते हैं। बेट्ट और सुक्कड एक ही चीज हैं; एक कच्चे कटे वृक्ष से आता है, दूसरा स्वयं पके वृक्ष से। किसी-किसी के मत से मलयज चन्दन तथा बेट्ट और सुक्कड एक ही चीज हैं।[9] ब्राण्डिस ने लिखा है कि यह वेस्टर्न पेनिनसुला में नासिक

1. काव्यमीमांसा, अध्याय 13; साहित्य-दर्पण, 7-25; अलंकारशेखर, 15, इत्यादि।
2. कर्पूरादिवर्ग, 14-16
3. वनौषधिदर्पण, पृ. 25-26
4-5. वही।
6. रामायण, 4-1, 82-83
7. सुभाषित-रत्नभाण्डागार, पृ. 377
8. काव्यमीमांसा, 14; अलंकारशेखर, 15; अलंकारचिन्तामणि, 7-8
9. वनौषधिदर्पण।

से लेकर उत्तरी अर्काट के जिलों तक प्रचुर परिमाण में उत्पन्न होता है। बगीचों में लगाने से उत्तरभारत में सहारनपुर तक उपजते देखा गया है। इसके फूल फरवरी से जुलाई तक खिलते रहते हैं।[1]

इस कवि-प्रसिद्धि का मूल शायद यह हो कि मलयपर्वत पर ही यह बहुतायत से होता है। राजशेखर ने मलयपर्वत की चार विशेषताओं में से एक यह बतायी है कि इस पर्वत पर सर्पवेष्टित चन्दन के वृक्ष होते हैं।[2] इस पर्वत पर के नीम, कुटज आदि वृक्ष भी चन्दन के समान सुरभित हो जाते हैं, ऐसा कविगण वर्णन करते हैं।[3]

## 15. चम्पक (चम्पा)

कवि-प्रसिद्धि है कि रमणियों के पटु-मृदुहास्य से चम्पा पुष्पित हो जाता है।[4] यह भारतवर्ष का परिचित पुष्प है और इसके फूल पीले नारंगी रंग के होते हैं। कवियों ने इसे कनकवर्ण कहकर वर्णन किया है। कहते हैं कि इसके उत्कट गन्ध के कारण भौंरे इसके पास नहीं जाते।[5] पश्चिमी घाट और मलय प्रायद्वीप में यह बहुतायत से होता है और यत्न करने से सारे भारतवर्ष, बर्मा, सीलोन और इण्डोचाइना में हो सकता है।[6] वसन्त-वर्णन के प्रसंग में रामायण में इसका उल्लेख है।[7] कालिदास ने इसे वसन्त-वर्णन के अन्त में याद किया है।[8] असल में यह वसन्त और ग्रीष्म की सन्धि में ही खिलता भी है। राजशेखर ने ग्रीष्म में इसका वर्णन किया है।[9]

## 16. तिलक

सुन्दरियों के वीक्षण-मात्र से तिलक पुष्प कुसुमित हो जाता है।[10] मुझे ठीक मालूम नहीं कि तिलक वृक्ष कैसा होता है। भावप्रकाश में पुष्पवर्ग में इसका उल्लेख है सही, पर उससे इसका आकार-प्रकार जानने में कुछ सहायता नहीं मिलती। ब्राण्डिस ने एक 'तिलकी' वृक्ष की चर्चा की है। यह चिनाब से लेकर सिक्किम तक पार्वत्य प्रदेशों में पाया जाता है। मध्यप्रदेश, कोंकण, दक्षिणी प्रदेश और उड़ीसा में

1. Brandis : Indian Trees, P. 553.
2. काव्य-मीमांसा, 17 अध्याय।
3. सुभाषित-रत्नभाण्डागार, पृ. 399
4. मेघदूत, 2-17, मल्लिनाथ की टीका।
5. सुभाषितरत्नभाण्डागार, पृ. 379
6. Brandis : Indian Trees, P. 8.
7. रा. 4-1-78
8. ऋतुसंहार।
9. काव्यमीमांसा, 18; वामनपुराण, अध्याय 6
10. मेघदूत, 2-17; टीका और कुमार. 3-26 टीका।

ये वृक्ष पाये जाते है। ब्राण्डिस का अनुमान है कि ऊपर जमीन को शस्यश्यामल बनाने के लिए इस वृक्ष का उपयोग किया जा सकता है। यह वृक्ष वसन्तकाल में खिलता है। फूल नीलाभ श्वेत होते है।[1] रामायण में वसन्त-काल में तिलक-पुष्प की मञ्जरी का वर्णन मिलता है।[2] कालिदास के मालविकाग्निमित्र में तिलक-पुष्प का वर्णन है।[3] टीकाकार का अनुमान है कि वहाँ तिलक-पुष्प के लाल रंग की ओर कवि इशारा करना चाहता है। उस श्लोकमें कहा गया है कि तरुणियों की तिलक-क्रिया तिलक-पुष्पों से आक्रान्त हो गयी है। शब्दकल्पद्रुम के मत से तिलक और पुन्नाग एक ही वृक्ष है।[4] पर राजशेखर ने तिलक को वसन्त मे खिलते देखा था और पुन्नाग को हेमन्त मे।[5] राजशेखर ने वसन्त मे तिलक-पुष्प का जो वर्णन किया है उससे सिद्ध होता है कि उन्हे इस कवि-प्रसिद्धि की जानकारी थी, फिर भी उन्होने इसे कवि-समय के अन्तर्गत नही माना है। कालिदास ने वसन्त-वर्णन के प्रसंग में इसका स्मरण किया है।

## 17. नमेरु

सुन्दरियो के गान से नमेरु-वृक्ष विकसित हो जाता है। विश्वकोप के अनुसार नमेरु का ही दूसरा नाम सुरपुन्नाग है। कालिदास के काव्यों में हिमालय पर्वत पर इसका वर्णन पाया जाता है।[6] कैलास पर जब शिव ध्यानावस्थ होकर बैठ गये तो उनके गण नमेरु-पुष्पों के आभूषण और भूर्जत्वक् पहनकर मनःशिला से अनुलिप्त होकर पार्वत्य औषधों से व्याप्त शिलातलों पर जा विराजे।[7] कालिदास के ग्रन्थों से इस वृक्ष का घनच्छाय होना भी प्रकट होता है। शिव जिस स्थान पर ध्यानावस्थ होकर बैठे थे उसके प्रान्त-भाग में नमेरु-वृक्ष की शाखाएँ झुकी हुई थी।[8]

## 18. नीलोत्पल

[ 1 ]

नीलोत्पल का भी कवि-समय के अनुसार पद्म की ही भाँति नदी-समुद्र आदि में वर्णन होना चाहिए।[9] अल्हण के मत से उत्पल और नीलोत्पल एक ही वस्तु हैं।

1. Brandis : Indian Trees, P. 253.
2. रा. 4-1-58; और भी देखिए रा. 4-1-78
3. मा. 3-5
4. शब्दकल्पद्रुम—'तिलक' शब्द देखिए।
5. काव्य-मीमांसा, 18
6. कुमारसम्भव, 1-55 पर मल्लिनाथ की टीका।
7. कुमारसम्भव, 1-55
8. कुमारसम्भव, 3-43
9. काव्यमीमांसा, 14; अलंकारशेखर 15; कविकल्पलतावृत्ति, 2; अलंकारचिन्तामणि 7-8।

क्योंकि उत्पल उस कमल को कहते हैं जो ईषत् नील हो।[1] धन्वन्तरि-निघण्टु के मत से भी यह कमल का ही एक भेद है।[2] नीलकमल का वैष्णव-साहित्य में भूरि-भूरि उल्लेख है, पर असल में यह कही भारतवर्ष में होता है या नहीं, इस विषय में सन्देह है। सुना है, वृन्दावन में किसी वैष्णव महात्मा को रासोत्सव के लिए नीलकमल की आवश्यकता पड़ी। उन्होंने सारे भारतवर्ष में इसकी खोज की। न मिल सकने पर आस्ट्रेलिया से नीलकमल मँगाने पड़े। पर वैद्यक-ग्रन्थों से पता चलता है कि नील-कमल इस देश में कोई कवि-कल्पित वस्तु नहीं है। बहुत प्राचीन युग से इसका औषधार्थ प्रयोग पाया जाता है। राजशेखर भी इसे कविकल्पना नहीं समझते। कवियों ने नदी में इसका वर्णन किया है।[3] पण्डित रामनरेशजी त्रिपाठी ने मुझे बताया है कि कश्मीर में नीलोत्पल होता है और उसे स्थानीय लोग 'नीलोफर' कहते हैं।

[ 2 ]

दूसरी प्रसिद्धि यह है कि नीलोत्पल दिन में नहीं खिलता, रात में विकसित होता है।[4] डल्हण ने सौगन्धिक कमल को चन्द्रविकासी कहा है।[5] सौगन्धिक नील-कमल को ही कहते है ('पद्म' देखिए)। काव्य-मीमांसा मे इस प्रसिद्धि का समर्थक श्लोक उदाहृत है।[6]

## 19. पद्म (कमल)

कवि-समय के अनुसार (1) पद्म दिन में खिलते है।[7] नदी, समुद्र आदि में भी होते है।[8] (2) उनके मुकुल हरे नहीं होते हैं।[9] (3) उनके पुष्प मे लक्ष्मी का वास होता है। और (4) हेमन्त तथा शिशिर के सिवा अन्य सभी ऋतुओं में उनका वर्णन होता है।[10]

पद्म के कई भेद होते हैं। धन्वन्तरीय निघण्टु के मत से ये सात प्रकार के होते है—पुण्डरीक (अत्यन्त श्वेत), सौगन्धिक (नील पद्म), रक्त पद्म, कुमुद और तीन प्रकार के क्षुद्र उत्पल हैं।[11] डल्हण के मत से सौगन्धिक कमल चन्द्रिका पाकर

1. सुश्रुत, सूत्रस्थान 13-13 टीका।
2. वनौषधिदर्पण, पृ. 401-3
3. काव्यमीमांसा, 14
4. काव्यमीमासा, 14; अलंकारशेखर, 15; अलंकारचिन्तामणि, 7-8
5. सुश्रुत, सूत्र. 13-13 टीका
6. काव्यमीमांसा, अध्याय 14
7. साहित्यदर्पण, 7-25
8-9. काव्यमीमासा, 14; अलंकारशेखर, 15 इत्यादि।
10. अलंकारशेखर, मरीचि 15
11. वनौषधिदर्पण, पृ. 401

विकसित होता है और इसका एक नाम गर्दभ-पुष्प है। किन्तु चक्रपाणि ने इसका भाषा नाम गुन्धी लिखा है।[1] चक्रपाणि बंगाली थे किन्तु बंगाल में गुन्धी नाम से आजकल जो कमल प्रसिद्ध है वह अत्यन्त सुरभित नहीं होता, जैसा कि डल्हण के कथानुसार उसे होना चाहिए।[2] वह नील भी नहीं होता। दीर्घकाल तक साफ न किये हुए कर्दम-बहुल जलाशयों में ही कमल लिया करता है। लक्ष्य करने की बात है कि यद्यपि धन्वन्तरीय निघण्टु के मत से सौगन्धिक नील होता है और डल्हण इसे चन्द्रिकाविकासी मानते हैं, पर वाल्मीकीय रामायण के समय नीलपद्म और सौगन्धिक एक ही चीज नहीं समझे जाते थे। वसन्त-वर्णन के प्रसंग में आदि-कवि ने एक ही जगह पद्म, सौगन्धिक और नीलपद्म का खिलना वर्णन किया है।[3] कोकनद या रक्तपद्म ग्रीष्म में खिलता है और इसके फल वर्षा में पक जाते हैं। इसके फूल कुछ गुलाबी रंग के और दलों के अग्रभाग क्रमशः लाल होते हैं। कमल के मूल बड़ी दूर तक पानी में धँसे होते हैं। मूल अँगूठे की तरह मोटा और मसृण होता है। शतदल पद्म के दल 20 से लेकर 70 तक पाये जाते हैं। फूल जिस नाल पर खिला होता है उसे मृणाल कहते हैं। इसमें अनतिसूक्ष्म काँटे होते हैं। श्वेत-पद्म का रंग कुन्द के फूल के समान होता है।[4]

भारतीय साहित्य, कला और संस्कृति में पद्म का बहुत बड़ा स्थान है। ऐसा भारतीय कलाकार या कवि, मनीषी या साधक नहीं पाया जायेगा जिसने इस पुष्प को किसी-न-किसी रूप में अपना आदर्श न माना हो। जहाँ वह अपने सौन्दर्य के कारण कवियों का परम प्रिय रहा है वहाँ वह सहज निःशंक होने के कारण साधकों का आदर्श भी रहा है। यद्यपि यह बहते पानी में प्रायः नहीं पाया जाता, पर कवियों ने नदी में इसका वर्णन किया है। महाकवि कालिदास ने वर्षाकाल में शिप्रा नदी में कमल-पुष्पों का उल्लेख किया है।[5] वे वसन्त[6] तथा ग्रीष्म में[7] भी इस पुष्प को न भूल सके थे।

राजशेखर ने कवि-समय के प्रसंग में पद्म के दिवाविकास का उल्लेख नहीं किया, पर साहित्य-दर्पण में इस बात की चर्चा है। कहना न होगा कि कवियों ने कमल का दिन में विकसित होना वर्णन किया है।[8] राजशेखर के उदाहृत एक श्लोक से जान पड़ता है कि कवि ने आदिवराह के श्वेत दाँतों से पुण्डरीक-मुकुल की उपमा

1. चरकसंहिता, सू. 4 अध्याय टीका।
2. सुश्रुत, सूत्रस्थान 13-13 टीका।
3. रामायण, 4-1
4. वनौषधिदर्पण, पृ. 401-2
5. मेघदूत, 1-30
6. कुमारसम्भव, 3-37
7. ऋतुसंहार, 1-28
8 सुभाषितरत्नभा, 389

दी है।[1] असल में पुण्डरीक के मुकुल सफेद नहीं होते। राजशेखर ने यह बात लक्ष्य भी की थी। पद्म में लक्ष्मी का निवास तो भारतीय कवियों का अतिपरिचित विषय है।[2]

## 20. प्रियंगु

[ 1 ]

कवि-समय के अनुसार प्रियंगु स्त्रियों के स्पर्श से विकसित हो उठता है।[3] प्राचीन युग में महलों और बगीचों के अग्रभाग में प्रियंगु के वृक्ष लगाये जाते थे।[4] लेकिन आजकल इस पुष्प के बारे में पर्याप्त मतभेद है। बंगाल और बिहार के पंसारी एक तरह का प्रियंगु-फूल बेचते हैं जो सुगन्धित नहीं होता; पर अमरकोष[5], धन्वन्तरिनिघण्टु[6] और चक्रदत्त[7] के अनुसार प्रियंगु में सुगन्ध होनी चाहिए। कवि ने ऋतु-संहार में सुगन्धित द्रव्यों के साथ ही प्रियंगु का वर्णन किया है।[8] बृहत्संहिता के गन्धयुक्ति प्रकरण में प्रियंगु का उल्लेख सुगन्धित द्रव्यों में है।[9] चरक ने प्रियंगु और चन्दन-चर्चित रमणियों के कोमल स्पर्श को दाह की महौषध बताया है।[10] पर हमें स्त्रियों के स्पर्श से प्रियंगु-पुष्प के विकसित होने का उदाहरण काव्य में नहीं मिला।

[ 2 ]

प्रियंगु के विषय में दूसरा कवि-समय है कि यद्यपि इसके पुष्प पीत वर्ण के होते हैं तथापि उसे पीत नहीं वर्णन करना चाहिए।[11] राजशेखर ने उदाहरण देने के लिए जो श्लोक उद्धृत किया है उसमें प्रियंगु-पुष्प को श्याम रंग का बताया गया है।[12] प्रियंगु का एक नाम श्यामा लता भी है।[13] कविराज विरजादास गुप्त ने बृहन्निघण्टु-रत्नाकर से उद्धृत करके बताया है कि इस वृक्ष का एक नाम 'कृष्णपुष्पी' भी है।[14] इस पर से वे अनुमान करते हैं कि यह फूल काला होता

1. काव्यमीमांसा, 24
2. सुभाषितरत्नभाण्डागार, पृ. 390
3. दे. शी. 2 टि. 1
4. बृहत् संहिता, 55-3
5. अमर, 4-55
6. वनौषधिदर्पण, पृ. 446
7. चरक-संहिता टीका।
8. ऋतुसंहार, 6-12
9. बृहत्-संहिता, 77-29
10. दाहचिकित्सा।
11. काव्यमीमांसा, 15; अलंकारशेखर, 15; अलंकारचिन्तामणि, पृ. 7-8 इत्यादि।
12. काव्यमीमांसा, 15
13. ऋतुसंहार, 6-12 टीका।
14. वनौषधिदर्पण, पृ. 445

होगा। डिमक खोरी ने[1] अपनी पुस्तक के प्रथम खण्ड, पृष्ठ 343 पर प्रियंगु के पुष्पों का पीला होना लिखा है, किन्तु एक दूसरे वनस्पतिशास्त्री नाइट ने 'फिगर्स आफ् इण्डियन प्लाण्ट्स' नामक ग्रन्थ के प्रथम खण्ड, पृष्ठ 166 पर इसका जो चित्र दिया है उससे डिमक के मत का ऐक्य नही सिद्ध होता।

नवग्रह-स्तोत्र मे बुध के प्रणाम-मन्त्र मे *प्रियंगु-कलिका का श्याम* होना उल्लिखित है। किन्तु यह लक्ष्य करने की बात है कि बुध के ध्यान में सर्वत्र बुध का वर्ण पीत बताया गया है। यहाँ अचानक प्रियंगु-कलिका के समान बुध का श्याम वर्ण होना आश्चर्य का विषय ही है। क्या यह अनुमान असंगत होगा कि पहले पाठ मे 'प्रियंगु-कलिका-पीत' था, बाद मे किसी कवि-समय के जानकार ने 'पीत' को काटकर 'श्याम' कर दिया ? यह जरूर है कि ज्योतिष-ग्रन्थों के अनुसार बुध का वर्ण दूर्वाश्याम है।[2]

## 21. भूर्जपत्र

कवि-समय के अनुसार केवल हिमालय में ही भूर्जत्वक् का वर्णन होना चाहिए।[3] हिमालय में ये बहुतायत से पाये भी जाते हैं। इनकी ऊँचाई कभी-कभी 60 फुट तक होती है। सिरे पर बहुत-सी शाखा-प्रशाखाएँ होती है। कुरम उपत्यका में यह वृक्ष 10-15 हजार फुट की ऊँचाई पर पाया गया है। हिमालय में 14000 फुट और उत्तरी पंजाब में 7000 फुट की ऊँचाई पर इसके वृक्ष होते है। भारतवर्ष में सतलज की घाटी से लेकर नेपाल-गढवाल तक 5000 से 10000 फुट की ऊँचाई पर ये वृक्ष पाये गये है। चीन और जापान में भी ये वृक्ष मिलते हैं। एक दूसरी जाति के भोजपत्र दार्जिलिंग की तराई, आसाम की पहाड़ियो और लोअर ब्रह्मा की पहाड़ियों पर पाये जाते है।[4] पर सब बातो का ध्यान रखते हुए इतना निःसन्देह कहा जा सकता है कि भूर्जपत्र मुख्यत: हिमालय पर्वत-माला का ही वृक्ष है। कालिदास ने हिमालय और कैलास के वर्णन में इसका नाम लिया है।[5] राजशेखर ने पश्चिमी वायु के वर्णन मे हिमालय पर्वत के भूर्जद्रुमों का वर्णन किया है।[6]

## 22. मन्दार

मन्दार रमणियों के नर्म वाक्यों से पुष्पित होता है।[7] यह इन्द्र के नन्दन-कानन

1. वनौषधिदर्पण में उद्धृत।
2. बृहज्जातक, 3-2
3 काव्यमीमांसा 14; साहित्यदर्पण, 7-25; अलंकारशेखर मरीचि, 15 इत्यादि।
4 Brandis : Indian Trees, P. 622.
5. कुमारसम्भव, 1-7 और 1-55
6 काव्यमीमांसा, 18
7. मेघदूत, 2-17 मल्लिनाथ की टीका।

के पांच पुष्पों में से एक है।[1] इस नाम का एक पुष्प पंजाब और मारवाड़ की ओर प्रचलित है; पर ब्रांडिस ने अपने ग्रन्थ मे इस जाति के मन्दार का जो चित्र दिया है उसमें पुष्पों के स्तवक हैं।[2] कालिदास के परिचित मन्दार के वृक्ष में पुष्प-स्तवक हुआ करते थे। मन्दार अर्क और धत्तूर के वृक्ष को भी कहते है, पर असल मे कवि-वर्णित मन्दार वनस्पतिशास्त्रियों का परिचित 'कोरल ट्री' है। इसका वृक्ष कुछ पीलापन लिये भूरे रंग का होता है। पुष्प-स्तवक में बैंगनी रग से मिलते रग के गोल-गोल छोटे-छोटे पुष्प होते है। वृक्ष वहुत वड़ा नही होता।[3] अलकापुरी-वाला बालमन्दार वृक्ष इतना ऊँचा था कि उसके पुष्प हाथ से ही छुए जा सकते थे।[4] इन्द्राणी के अलक में मन्दारपुष्प सुशोभित रहा करते थे।[5] शकुन्तला नाटक मे इन्द्र ने दुष्यन्त को मन्दार-माला दी थी।[6] कुमारसम्भव, रघुवश और विक्रमोर्वशीय में महाकवि ने कई जगह इस मोहक पुष्प का वर्णन किया है।[7]

## 23. मयूर

कवि-समय के अनुसार मयूर केवल वर्षा-ऋतु में नृत्य करते है।[8] भारतवर्ष में दो जाति के मयूर पाये जाते हैं, एक का कण्ठ नीला होता है और अपांग (दृष्टि) शुक्ल होता है, दूसरे का कण्ठ नील नहीं होता। पहली जाति का मोर ही भारतवर्ष में सर्वत्र पाया जाता है। कवि-समय के अनुसार मयूर का कण्ठ नील ही वर्णन करना चाहिए। कालिदास ने इसी जाति के मयूर का वर्णन किया है।[9] जून से लेकर सितम्बर तक मयूरों के गर्भाधान और सहवास का समय है। मयूरी को प्रलुब्ध करने के लिए इस समय पुरुष-मयूर प्रमत्त भाव से नृत्य करता है।[10] मेघ देखकर पर्वतों पर इसका मनोमोहक नृत्य और समुत्सुक केकाध्वनि करना एक निरतिशय नैसर्गिक व्यापार है। वर्षा ऋतु के अन्त में जब गर्भाधान हो जाता है, तब इसका पुच्छ (वर्ह) स्खलित हो जाता है। फिर इसका नृत्य या तो होता ही नही, या क्वचित् कदाचित् दिख भी गया तो मनोहर नही होता। रामायण मे इन गलितवर्ह पक्षियों का उल्लेख है।[11] कालिदास ने भी इस बर्हस्खलन व्यापार को लक्ष्य किया

1. अमरकोष, 1-50
2. Indian Trees.
3. वही।
4. मेघदूत, 1-75
5. रघुवंश, 6-23
6. अभिज्ञानशाकुन्तल, 7-2
7. कुमारसम्भव, 5-80; विक्रमोर्वशी, 4-35
8. काव्यमीमांसा, 14; साहित्यदर्पण, 7-25
9. मेघदूत।
10. Hume and Marshall, The Game birds of India Burmah and Ceylone, Vol. III., P. 427.
11. रा. 4-30-10 और 4-30-33

था। मेघदूत से जान पड़ता है कि भवानी इस स्वयं-स्खलित वर्ह को कानों में धारण करती थी। गोपवेशधारी विष्णु भी स्खलित वर्ह का आभरण धारण करते थे।

पक्षितत्त्वज्ञों ने इस बात पर जोर जरूर दिया है कि मयूर वर्षाकाल में प्रमत्त भाव से नृत्य करता है, पर इसका अन्य ऋतुओं में नृत्य भी विरल-दर्शन नहीं है। रामायण में वसन्त-वर्णन के अवसर पर आदि-कवि ने मयूरियों से घिरे हुए मद-मूर्च्छित और प्रनृत्यमान मयूरों का वर्णन किया है।[1]

## 24. मालती

मालती-लता साल में दो बार फूलती है, वसन्त में और वर्षा तथा शरद् में। लेकिन कवि-समय के अनुसार इसका वर्णन वसन्त में नहीं होना चाहिए।[2] मालती के इस दो बार पुष्पोद्गम को देखकर ही कवि रवीन्द्रनाथ ने एक गान में कहा है—हे मालती, तुममें यह दुविधा क्यों है? कालिदास ने वर्षा[3] और शरत्[4] दोनों ऋतुओं में मालती-पुष्प का विकसित होना वर्णन किया है। रामायण में आदि-कवि ने वर्षा ऋतु के मेघाच्छन्न आकाश के वर्णन के सिलसिले में कहा है कि मालती के विकसित होने से ही सूर्य के अस्त हो जाने का अनुभव होता है।[5] सुप्रसिद्ध ज्योतिषी भास्कराचार्य ने ऋतु-चिन्हों का वर्णन करते समय मालती का वर्षा में खिलना ही वर्णन किया है। फिर भी संस्कृत-साहित्य में मालती का वसन्तविकास-वर्णन कम नहीं है। वाल्मीकि-रामायण में[6] तो इसका वसन्त-विकास वर्णित है ही, प्राचीन कवि व्यासदास[7] और विज्जका का[8] भी वर्णन इस बात का समर्थक है। मालती का एक नाम जाती भी है। वैद्यक के सभी निघण्टुकार इस बात को मानते है, लेकिन भाव-प्रकाश में जाती और मालती ये जुदी लताएँ मान ली गयी हैं और ग्रन्थकार ने जाती का भाषा-नाम चमेली बताया है। वनौषधिदर्पणकार इस सिद्धान्त से बड़े चक्कर में पड़ गये हैं और इस निर्णय पर पहुँचे हैं कि भावप्रकाश में पहले के ग्रन्थों में जाती और मालती एक हैं और बाद के ग्रन्थों में जाती का अर्थ चमेली है और मालती का मालती।[9] हम इस विचित्र सिद्धान्त की कोई जरूरत नहीं समझते।

1. रा. 4, 1, 36-37, और भी देखिए, 4, 1, 38-39-40
2. काव्यमीमांसा, 14; साहित्यदर्पण, 7-25; अलंकारशेखर, 15
3. ऋतुसंहार, 2-24
4 वही, 3-2
5. वाल्मीकि रामायण, 4-28-52
6. रा., 4-1-76
7. सुभाषितावली, 1658
8. काव्यप्रकाश 1 में उद्धृत।
9 वनौषधिदर्पण, पृ. 551-2

## 25. मुक्ता (मोती)

कवि-प्रसिद्धि है कि केवल ताम्रपर्णी नदी में ही मोती पैदा होते है ।[1] शास्त्रों के अनुसार हाथी, मेघ, सूअर, मछली, शुक्ति (सीपी), बाँस, साँप, मेढक,— इन आठ चीजों से मोती पैदा होते है। गरुड़पुराण मेढकवाले मोती की चर्चा नही करता और उसके मत से इन सबमें शुक्त्युद्भव मोती ही श्रेष्ठ है । यही एकमात्र प्रकाशमान और वेध्य होता है। शंख और हाथी से पैदा हुआ मोती सर्वाधम है ।[2] गरुड़पुराण के अनुसार मोती आठ आकारों से आते है—सिंहल, परलोक (मेघो से मतलब है), सौराष्ट्र, ताम्रपर्ण, पारसु, कौवेर, पाण्ड्य और विराट् । जिन चीजो से मोती पैदा होते हैं उनमें स्वाति का जल पड़ने से ही मोती हो सकते है, यह पौराणिक विश्वास है । यह सब होते हुए भी कविजन केवल ताम्रपर्णी नदी में ही मोतियों का वर्णन करते हैं ।[3]

## 26 रंग[4]

कवि-समय के अनुसार यश, हास आदि का रंग सफेद, अपयश और पाप आदि का काला, क्रोध और अनुराग आदि का लाल होता है ।[5]

फूलों मे कुन्द-कुड्मल का रंग लाल नही वर्णन किया जाता, कमल-मुकुल का हरा और प्रियंगु-पुष्पों का रंग पीत नही वर्णित होता ।

सामान्यतः मणि-माणिक्य का रंग लाल[6], पुष्पो का सफेद[7] और मेघ का काला माना जाता है ।[8]

1 काव्य-मीमासा, 14; अलकारशेखर, 15 आदि
2 गरुड़पुराण, अध्याय 69-4; शब्दकल्पद्रुम ।
3. काव्य-मीमासा, 14
4. काव्यमीमांसा, अध्याय 14-16; अलकारशेखर, 15 इत्यादि ।
5. अलकारशेखर लाल वर्णन के लिए इन वस्तुओ का और निर्देश करता है—जपा, रत्न, सूर्य, पद्म, पल्लव, बन्धूक, दाड़िम और करज (अगुली) ।
6. सामान्यतया श्वेत रग के लिए अलंकारशेखर और योग करता है—पुष्प, जल, छत्र, वस्त्र ।
7. काले के लिए अलंकारशेखर और कहता है—शैल, मेघ, वृक्ष, समुद्र, लता, भिल्ल, असुर, पक और केश । पीले के लिए अलकारशेखर निर्देश करता है—शालिमण्डूक, वल्क और पराग ।
8. अन्यत्र (17 अध्याय) अलंकारशेखर निम्नलिखित भाव से रंग का निर्देश करता है—

श्वेत—चन्द्र, इन्द्र के घोड़े, शिव, नारद, भार्गव, हली, शेष, सर्प, इन्द्र का हाथी, सिंह, सौध, शरत् काल के मेघ, सूर्यकान्त, चन्द्रकान्तमणि, केंचुर, मन्दार, हिमालय, हिम, हास, मृणाल, स्वर्गंगा, हस्तिदन्त अभ्रक, सिकता, अमृत, लोध्र, गुण, कैरव, शर्करा ।

नील—कृष्ण, चन्द्रचिन्ह, व्यास, राम, अर्जुन, शनि, द्रौपदी, काली, राजपट्ट, विद्रुरज, विष, अवकाश, कुहू, अगरु, पाप, तम, रात्रि, अद्भुत और शृंगार-रस, मद, ताप,

कृष्ण, नील, हरित, श्याम आदि रंगों का प्रयोग एक-दूसरे के स्थान पर किया जा सकता है। यह मान लिया जाता है कि ये रंग एकार्थवाचक हैं। इसी प्रकार पीत और रक्त को तथा श्वेत और गौर को एक ही रंग मान लिया जाता है।

आँखों का वर्णन अनेक रंग का किया जाता है—कभी श्याम, कभी कृष्ण, कभी श्वेत, कभी लाल और कभी मिश्र रंग।

## 27. राजहंस

कवि-समय के अनुसार वर्षाकाल में हंस उड़कर मानसरोवर को चले जाते हैं।[1] कालिदास ने भी वर्षाकाल में मानस-सर के लिए उत्कण्ठित हंसों को कैलास की ओर उड़ते जाते देखा था।[2] हंस अनेक जातियों के होते हैं। अमरकोष के मत से लाल चरण और चोंचवाले सित (श्वेत) वर्ण के हंस को राजहंस कहते हैं।[3] भारतवर्ष में इस जाति के हंस विरल नहीं। व्हिस्लर का कहना है कि उत्तर और मध्य एशिया में जब कड़ाके की सर्दी पड़ने लगती है तो हंस जाति के अनेक पक्षी दल बाँधकर दक्षिण की ओर अक्लान्त भाव से दिवा-रात्रि उड़ते हुए हिमालय पर्वत को लाँघते दिखायी देते हैं। ये प्रजनन और आहार की सुविधाओं के लिए जुलाई के आरम्भ में ही फिर हिमालय को लाँघना शुरू कर देते हैं। सितम्बर के महीने में इन प्रव्राजकों की संख्या बहुत अधिक हो जाती है। हिमालय को पूर्वी और पश्चिमी दोनों सिरों से ये पार करते हैं।[4] मेघों के साथ इनका घनिष्ठ सम्बन्ध है।

कई जातियों के हंस तिब्बत की लड़ाक झील में और कैलास के पाददेश में अवस्थित मानसरोवर में अण्डा देते हैं। हिमालय के नाना स्थानों में और मानसरोवर में भी, पक्षितत्त्वज्ञों ने राजहंसों तथा अन्यान्य हंसों को वर्षाकाल में अवस्थान करते देखा है।[5] इससे जान पड़ता है कि उक्त कविप्रसिद्धि नितान्त अमूलक

बाण, बुद्ध, बलराम के वस्त्र, यम, राक्षस, मोर का कण्ठ, कृत्या, छाया, गज, शृंगार और दुष्ट का अन्त करण।

**लाल**—क्षात्रधर्म, त्रेता, रौद्ररस, चकोर, कोकिल, पारावत के नेत्र, कपि-मुख, तेज.सार, मंगल, कुंकुम, तक्षक, जिह्वा, इन्द्रगोप, खद्योत, विद्युत्, कुञ्जरबिन्दु।

**पीत**—दीप, जीव, इन्द्र, गरुड़, शिव के नेत्र और जटा, ब्रह्मा, वीररस, स्वर्ण, वानर, द्वापर, गोरोचन, किंजल्क, चक्रवाकी, हरिताल मन.शिल।

**धूसर**—रज, लूता, करभ, गृहगोधा, कपोल, मूषक, दुर्गा, काककण्ठ, गर्दभ।

**हरित**—सूर्याश्व, बुध, मरकत आदि।

1. साहित्यदर्पण, 7-33।
2. मेघ.।
3. अमरकोष, 5-04
4. A Popular Hand book of Indian Birds, 1928, P. XXI.
5. रामायण, 4-1-78

नहीं है। इतना जरूर है कि सभी हंस मानसरोवर में ही नहीं जाते। हिमालय के यात्रियों ने यह भी लक्ष्य किया है कि कभी-कभी हिमालय की ही झीलों में अनुकूल वास मिलने पर ये पक्षी अन्यत्र नहीं जाते। यक्ष के उद्यान की वापी में वास करनेवाले हंस मेघों को देखकर भी मानसरोवर के लिए उत्कण्ठित नहीं हुए थे।[1] कारण्डव और कादम्ब आदि पक्षी भी हंस की जाति के हैं। अति धूसर पक्ष का कलहंस कादम्ब कहलाता है और कारण्डव एक जाति का शुक्ल हंस है।[2] कालिदास ने वर्षाकाल में इनका भी प्रव्रजन वर्णन किया है।

एक दूसरा कवि-समय है कि जलाशयमात्र में हंस का वर्णन होना चाहिए।[3] वराहमिहिर ने उन वापियों को शुभ-फलप्रद बताया है जिनमें सदैव हंसादि पक्षियों का वास रहे।[4] पक्षितत्त्वज्ञों ने लक्ष्य किया है कि अक्तूबर से जुलाई तक हंस जाति के अनेक पक्षी सारे भारत की स्वच्छतोया नदियों और जलाशयों में वास करते हैं। कई जाति के जलचारी पक्षी तो साल-भर जलाशयों में रहते हैं। रामायण में वसन्तकाल में हंस पक्षियों का वर्णन मिलता है। महाकवि कालिदास ने ऋतुसंहार में शरत्काल में और शिशिर ऋतु में इन पक्षियों का वर्णन किया है। राजशेखर ने भी शरत्काल में इन पक्षियों का वर्णन किया है।[5]

## 28. वकुल (बकुल)

सुन्दरियों की मुख-मदिरा से सिंचकर बकुल-पुष्प कुसुमित हो जाता है।[6] वकुल का हिन्दी नाम मौलसिरी है। अपने विशाल आकार, घनी छाया और आमोदमय पुष्पों के कारण यह वृक्ष साधारण जनता और कवि दोनों का परम प्रिय है। राजशेखरकृत काव्य-मीमांसा में ऊपर की कवि-प्रसिद्धि का उल्लेख नहीं है, पर इस ग्रन्थ से वकुल के इस गुण का समर्थन होता है। कालिदास के मेघदूत[7] और रघुवंश[8] आदि ग्रन्थों से इस वृक्ष के इस गुण का समर्थन होता है।

रामायण में वसन्त ऋतु में इसका खिलना वर्णित है।[9] कालिदास ने इस पुष्प का वर्षा और वसन्त दोनों ऋतुओं में वर्णन किया है।[10] जयदेव के गीतगोविन्द में

1. ऋतुसंहार।
2. गीतगोविन्द, प्रथम सर्ग।
3. काव्यमीमांसा, 18 अध्याय।
4. देखिए शीर्षक 7 (1)
5. काव्यमीमांसा, 14; अलंकारशेखर, 15 इत्यादि।
6 काव्यमीमांसा, 14
7. ऋतुसंहार, 3-15
8. विद्धशाल-भंजिका, 2-19
9. कालिदासेर पाखी, पृ. 10
10. मेघदूत।

वसन्त-वर्णन में इस पुष्प की चर्चा है।[1] असल में यह वसन्त के अन्त में खिलने लगता है और शरत्काल तक खिलता रहता है। राजशेखर ने इसके वसन्तविकास का वर्णन किया है।[2] शरत्काल में इसके फूल बड़े मादक-गन्धी हो जाते हैं। इसी-लिए निघण्टुकारों ने इसका एक नाम 'शीधुगन्ध' रखा है। बकुल का ही नाम केसर भी है। पौराणिक कथा के अनुसार काम के धनुष का ही यह पार्थिव रूप है।[3]

शेफालिका के पुष्प कवि-समय के अनुसार केवल रात में झड़ते हैं।[4] शेफाली या शेफालिका नाम के दो वृक्ष वैद्यक-शास्त्र में प्रसिद्ध हैं; एक निर्गुण्डी और दूसरा हरसिंगार।[5] पुष्पों के प्रसंग में कविगण दूसरे का ही वर्णन करते हैं। निर्गुण्डी को वैद्यों ने पुष्पवर्ग में नहीं माना है। शेफाली सारे भारतवर्ष में पायी जाती है। कोंकण में यह वर्षा में खिलती है और अन्यान्य प्रदेशों में वर्षा के अन्त में खिलने लगती है और सारे शरत्काल तक खिलती रहती है।[6] इसके पुष्प श्वेत रंग के बड़े ही कोमल होते हैं। पुष्पनाल ईषत् पिंगलाभ लाल रंग के होते हैं। रात को ही शेफाली विकसित होकर वनभूमि को सुरभिसिक्त कर देती है। उषःकाल होते ही इसके पुष्प झड़ने लगते हैं और सूर्योदय होते-होते वनभूमि श्वेत पुष्पों से आवृत हो जाती है। सूर्योदय के बाद तक भी पुष्प झड़ते रहते हैं, पर कविजन इसका वर्णन सूर्योदय के पहले ही करते हैं।[7] कालिदास से शरद् ऋतु में इस पुष्प का वर्णन किया है।[8] राजशेखर ने अपनी विद्धशालभंजिका में चन्द्र के बिना शेफाली के न खिलने का उल्लेख किया है। राजशेखर ने अन्यत्र शरद्-ऋतु में इस पुष्प का विकसित होना लक्ष्य किया है। उनकी काव्य-मीमांसा में उदाहृत एक चन्द्रोदय वर्णन-परक श्लोक से मालूम होता है कि उस समय शेफालिका के पुष्प झड़ चुके होते हैं।

## 29. सहकार (आम)

कहते हैं, सुन्दरियों की मुँह की हवा पाकर सहकार-तरु या आम का वृक्ष कुसुमित हो जाता है।[9] आम स्वनामधन्य वृक्ष है। अपने पल्लव, पुष्प और फल

1. सुश्रुत सूत्र. 46-105 टीका।
2. काव्यमीमांसा, 14; साहित्यदर्पण, 7 23; अलंकारशेखर-मरीचि, 15
3. बृहत्संहिता, 56-4-5
4. रामायण, 4-13-6-64
5. ऋतुसंहार, 3
6. काव्यमीमांसा, 18; शरद्वर्णन।
7. मेघदूत, 1-17 और कुमारसम्भव, 3-26 पर मल्लिनाथ की टीका।
8. मेघ. 2-17
9. मेघदूत, 2-17 पर मल्लिनाथ की टीका।

के रूप में किसी अन्य वृक्ष ने सहृदयों और कलाकारों को उसका आधा भी प्रभावित नहीं किया जितना इस वृक्ष ने। कवियों ने सहकार-लता का भी वर्णन किया है। आम की एक लता होती भी है। सुना है, लता रूप मे आम नयी उपज है; पर कालिदास ने सहकार-लता का वर्णन किया है।[1] वह क्या कोरी कवि-कल्पना है? शायद उसी युग में आम की लताएँ होने लगी थी। कवि ने ठीक ही कहा है कि उपवन मे तो वैसे कितने ही पुष्प खिले हैं, पर पुष्पकेतु के विश्वविजय में अकेला सहकार ही सहकारी है।

## 30. समानार्थक

निम्नलिखित बातें भिन्नार्थक होते हुए भी एकार्थक की तरह प्रयुक्त की जाती है।[2] (1) चन्द्रमा मे शश और हरिण की एकार्थता प्रसिद्ध है, (2) काम की ध्वजा के प्रसंग में मत्स्य और मकर समानार्थक मान लिये जाते है, (3) अत्रिनेत्र और समुद्रोत्पन्न चन्द्रमा एकार्थक मान लिये जाते हैं, (4) नारायण और माधव एक ही देवता हैं, (5) दामोदर, शेष, कूर्म आदि एकार्थक अवतार मान लिये गये हैं, (6) लक्ष्मी के अर्थ में कमला और सम्पद् शब्द की एकता स्वीकार कर ली गयी है, (7) द्वादश आदित्य एक ही माने जाते है, (8) स्वर्ण, पराग और अग्नि के प्रसंग में पीत और लोहित की एकता मान ली गयी है।[3]

## 31. संकीर्ण कवि-प्रसिद्धियाँ

(1) पर्वतमाला में सुवर्ण, रत्न आदि का वर्णन; अन्धकार का मुष्टि-ग्राह्य और सूची-भेद्य होना; ज्योत्स्ना का घड़े मे भरा जाना; कृष्ण पक्ष और शुक्ल पक्ष में ज्योत्स्ना और अन्धकार की समानता होते हुए भी पहले को तमोमय और दूसरे को चन्द्रिकामय वर्णन करना; शिव और चन्द्रमा का बहुकाल से जन्म होते हुए भी उन्हें बालरूप में वर्णन करना; समुद्रों की संख्या चार और सात दोनो वर्णन करना;[4] भुवनों की संख्या तीन, सात और चौदह कहकर वर्णन करना;[5] विद्याएँ अठारह भी है, चार भी है और चौदह भी, यह स्वीकार करना[6] और मकर का

1. रघुवंश, 9
2. काव्यमीमांसा।
3. अलंकारशेखर, 15
4. शब्दकल्पद्रुम, तृतीय खण्ड, 520 पृष्ठ पर उद्धृत वह्निपुराण का वचन।
5. तीन भुवन ये हैं—भूः, भुवः, स्वः। सात भुवन (लोक) इस प्रकार हैं—भूः, भुवः, स्वः, मह, जनः, तपः, सत्यः, इन्हीं में सप्तद्वीप अर्थात् जम्बू, शाक, कुश, क्रौंच, शाल्मक, मेद, पुष्कर का योग करने से भुवन चौदह होते हैं—अग्निपुराण, गणमानाध्याय।
6. प्रायश्चित तत्त्व में विष्णु पुराण से ये श्लोक उद्धृत हैं जिनसे विद्या की चौदह और अठारह संख्याएँ प्रकट होती हैं : →

वर्णन केवल समुद्र में करना।

(2) आकाश में मालिन्य का वर्णन करना; काम-बाणों की तरह स्त्री के कटाक्ष से युवक जन का हृदय फटना।

(3) सर्वत्र जल मे शैवाल का वर्णन करना; स्त्रियों के वर्णन मे रोमावली और त्रिवली का वर्णन करना, फिर वे चाहे हों या न हों; स्त्रियों को साधारणतः श्याम वर्णन करना और उनके स्तनपान का सामान्यतया उल्लेख न करना; देवताओं के प्रसंग में पहले देवता और तब देवी का वर्णन, पर मनुष्यों के प्रसंग में पहले नायिका और तब नायक का वर्णन; मनुष्यों का सिर से और देवताओं का पैर से आरम्भ करना; स्थलचारी जीवों का जल में भी वर्णन करना; रण में मरे हुए पुरुष का सूर्यमण्डल को भेद करते हुए जाते वर्णन करना; लोकों को सृष्ट्यादि में महत-रूप और सृष्ट्यान्त मे सूक्ष्मरूप वर्णन करना; शब्द से पहाड़ का फटना; आकाश का सौ धनु ऊपर वर्णन करना; उपाधि और नाम की एकता, जैसे शंकर और वृषवाहन; चिह्न, वाहन और ध्वज को एक ही वस्तु न मानना; शिव को शूली (शूलवाला) तो कहना पर सर्पी (सर्पवाला) न कहना; चन्द्रमा को शशी (शशवाला) कहना; पर हरिणी (हरिणवाला) न कहना; महादेव को इन्दुमौलि (जिसके सिर पर चन्द्रमा है) तो कहना पर गंगामौलि (जिसके सिर पर गंगा है) कभी न कहना; र और ल, ड और ल, व और व, श और स का भेद न मानना; चित्र-काव्य में अनुस्वार-विसर्ग की गणना न करना; इव, वत, वा, हि, ही, ह, स्म, वत, वै, नु, किल, एव और च : इन अव्ययों को पद के आदि में व्यवहृत न करना; भूत, इन्द्र, भारत और ईश : इन शब्दों के पूर्व में महत् शब्द को निरर्थक ही प्रयोग करना (अर्थात् महेन्द्र और इन्द्र; महाभारत और भारत इत्यादि में कोई अर्थ-भेद नहीं होता) और ब्राह्मण, वृष्टि, भोज्य, औषध, पथ्य आदि के पूर्ववर्ती महत् शब्द का दुष्ट अर्थ में प्रयोग करना।

अंगानि वेदाश्चत्वारो मीमांसान्यायविस्तरः।
धर्मशास्त्रं पुराणं च विद्या ह्येताश्चतुर्दश॥
आयुर्वेदो धनुर्वेदो गान्धर्वश्चेति ते त्रयः।
अर्थशास्त्रं चतुर्थस्य विद्या . [illegible] ताः

**स्त्री का रूप :** स्त्री के रूप के सम्बन्ध में अधिकांश रूढ़ियाँ सामुद्रिक लक्षणों, देवियों के रूप तथा काम-शास्त्रीय विश्वासों आदि से गृहीत हुई हैं। समग्र स्त्री-शरीर की उपमा चन्द्रकला, कमल-रज्जु, शिरीषमाला, विद्युल्लता, तारा, सोने की लता या सोने की छड़ी, दमनक-यष्टि और दीप-शिखा आदि से दी जाती है।[1] लक्ष्य करने की बात है कि कविगण स्त्री-शरीर का वर्णन साधारणतः श्यामल रूप में नहीं करते[2] बल्कि श्वेत या गौर रूप में करते हैं। वस्तुतः श्वेत और गौर भी कवियों के लिए एकार्थक शब्द है।[3] गोवर्धन के मत से स्त्री-शरीर में निम्नलिखित कई गुण होने चाहिए : सौन्दर्य, मृदुता, कृशता, अति कोमलता, कान्ति, उज्ज्वलता और आबल्य या सुकुमारता।[4] स्त्री-शरीर के उपमेय इन गुणों को ध्यान मे रख-कर ही ढूँढ़े गये थे। इन गुणों का नाना देवियो के रूप से सगृहीत होना अनुमान का विषय है। लक्ष्मी और गौरी के ध्यान में स्वर्ण-प्रभा, अन्नपूर्णा और सरस्वती के ध्यान में सौकुमार्य या आबल्य, तुलसी के ध्यान मे अंग का यष्टित्व और आबल्य, सावित्री और सरस्वती के ध्यान मे औज्ज्वल्य तथा राधिका और सरस्वती के ध्यान में कान्ति का उल्लेख पाया है।[5] इन देवियों के रूप में सौन्दर्य को प्रधान

1. अलंकारशेखर 13-1।
2. कवि-प्रसिद्धियाँ देखिए।
3. वही।
4. अलकारशेखर मे उद्धृत।
5. लक्ष्मी का ध्यान—

    कान्त्या कांचनसन्निभां हिमगिरिप्रख्यैश्चतुर्भिर्गजै-
    र्हस्तोत्क्षिप्तहिरण्मयामृतघटैरासिच्यमानां श्रियम्।
    बिभ्राणां वरमब्जयुग्ममभयं हस्तैः किरीटोज्ज्वलाम्
    क्षौमाबद्धनितम्बभागललितां वन्देऽरविन्दस्थिताम्। —पुरोहितदर्पण, पृ. 166
    नवयौवनसम्पन्नां तप्तकांचनसन्निभाम्।
    त्रिनेत्रां द्विभुजां रम्यां दिव्यकुण्डलभाषिणीम्॥ —प्रणतोषिणी, पृ. 558

    गौरी का ध्यान—

    हेमाभां बिभ्रतीं दोर्भिर्दर्पणाञ्जनसाधने।
    पाशांकुशौ सर्वभूषां तां गौरीं सर्वदा भजे॥—पुरोहितदर्पण, पृ. 332

    सरस्वती का ध्यान—

    तरुणशकलमिन्दोर्बिभ्रती शुभ्रकान्तिः
    कुचभरनमितांगी सन्निषण्णा सिताब्जे।
    निजकरकमलोद्यल्लेखनी पुस्तकश्रीः
    सकलविभवसिद्ध्यै पातु वाग्देवता नः॥—पुरोहितदर्पण, पृ. 227 →

उपादान माना गया है। समस्त देवियों को वस्त्रालंकार से युक्त माना गया है और इस प्रकार आभरणों को भारतीय काव्य में स्त्री-रूप का एक आवश्यक अंग मान लिया है। इसीलिए दमनक-यष्टि और सपुष्पा लता के साथ ही स्त्री-शरीर की तुलना करना रूढ़ हो गया है। कामशास्त्र में चार प्रकार की स्त्रियाँ मानी गयी हैं; पद्मिनी, चित्रिणी, शंखिनी और हस्तिनी। इनमें प्रथम दो श्रेष्ठ हैं और इसीलिए सौन्दर्य का आदर्श उनके लक्षणों से भी ग्रहण किया गया है। उक्त गुण इन दो जातियों की स्त्रियों में भी पाये जाते हैं।[1]

→ तुलसी का ध्यान—

ध्यायेद्देवी नवशशिमुखी पक्वबिंबाधरोष्ठी
विद्योतन्ती कुचयुगभरान्नम्रकल्पांगयष्टिम्।
ईषद्धास्योल्लसितवदनां चन्द्रसूर्याग्निनेत्रां
श्वेतांगी तामभयवरदां श्वेतपद्मासनस्थाम्॥—प्रणतोषिणी, पृ. 713

अन्नपूर्णा का ध्यान—

रक्ता विचित्रवसना नवचन्द्रचूडामन्नप्रदाननिरता स्तनभारनम्राम्।
नृत्यन्तमिन्दुशकलाभरणं विलोक्य हृष्टां भजे भगवती भवदुःखहन्त्रीम्॥

सावित्री का ध्यान—

सावित्री द्विभुजां पद्मासनस्थां हंसवाहनाम्,
शुद्धस्फटिकसंकाशां दिव्याभरणभूषिताम्।
पक्वबिम्बाधरोष्ठी पूर्णचन्द्रनिभाननाम्,
ललाटतिलकोपेतां मध्यक्षीणामहं भजे।

राधिका का ध्यान—

अमलकमलकान्ति नीलवस्त्रां सुकेशीं,
शशधरसमवक्त्रां खञ्जनाक्षीं मनोज्ञाम्॥
स्तनयुगगतमुक्तादामदीप्तां किशोरीम्।
व्रजपतिसुतकान्तां राधिकामाश्रयेऽहम्॥—पुरोहितदर्पण

1 पद्मिनी का लक्षण—

भवति कमलनेत्रा नासिकाक्षुद्ररन्ध्रा
अविरलकुचयुग्मा दीर्घकेशी कृशांगी
मृदुवचनसुशीला नृत्यगीतानुरक्ता
सकलतनुसुवेशा पद्मिनी पद्मगन्धा॥

चित्रिणी का लक्षण—

भवति रतिरसज्ञा नातिदीर्घा न खर्वा
तिलकुसुमसुनासा स्निग्धदेहोत्पलाक्षी।
कठिनघनकुचाढ्या सुन्दरी सा सुशीला
सकलगुणविचित्रा चित्रिणी चित्ररक्ता।—रतिरहस्य

दूसरी लक्ष्य करने की बात यह है कि काव्य में, यदि विशेष कोई कारण न हो तो, स्त्री को या तो सत्त्वगुण-प्रधान वर्णन करते है या रजोगुण-प्रधान (विलासिनी)। इसीलिए तमःप्रधान कृष्णवर्ण के साथ कोई उपमा नही दी जाती। स्त्री-शरीर के रंग के लिए साधारणतः रोचना, स्वर्ण, विद्युत्, हरिद्रा (हल्दी), वराटक (कौड़ी), चम्पा, केतकपुष्प (केवड़ा) आदि की उपमा देते है। ये उपमान ही स्त्री-शरीर के रंग के लिए रूढ़ हो गये है। अ. शे. 13-2।

**मुखमण्डल, केश आदि :** स्त्री-शरीर के वर्णन में सबसे अधिक ध्यान मुखमण्डल के ऊपर दिया गया है। सारे मुख की चन्द्रमा, कमल या दर्पण के साथ उपमा देना कवियों में रूढ़ हो गया है। साधारणतः केश, ललाट, कपोल, मुख, नासिका, नेत्र, अधर, ओष्ठ, दाँत, वाणी और कण्ठ : ये ही मुखमण्डल के वर्णनीय अवयव हैं।

गोवर्धन के मत से केशों में दीर्घता, कुटिलता, मृदुता, निविड़ता और नीलिमा आदि गुण वर्णन किये जाने चाहिए।[1] सामुद्रिक लक्षणों मे केशों का स्निग्ध, नील, मृदु और कुंचित होना सुखकर बताया गया है[2] और इनके विपरीत गुण असौभाग्य-लक्षण माने गये हैं। दैवज्ञ कामधेनु के मत से सूक्ष्म और नील रोम सौभाग्य के लक्षण हैं।[3] इन गुणों को बताने के लिए कवियों में साधारणतः निम्नलिखित उपमाएँ रूढ़ हैं : अन्धकार, शैवाल, मेघ, वई, (मयूरपुच्छ), भ्रमरश्रेणी, चामर, यमुनातरंग, नीलमणि, नीलकमल, आकाश; धूप का धुआँ, इत्यादि।[4] केश की वेणी के लिए साधारणतः सर्प, तलवार, भ्रमरपंक्ति और धम्मिल या जूड़े के लिए राहु की उपमाएँ प्रसिद्ध हैं। केश के बीचोबीच की माँग के लिए रास्ता, दण्ड, गंगा की धारा आदि उपमाएँ दी जाती है।[5]

ललाट की उपमा के लिए अष्टमी का चाँद या स्वर्णपट्टिका प्रसिद्ध उपमाएँ हैं।[6] सामुद्रिक लक्षणों मे ललाट का समतल होना अर्थात् न बहुत ऊँचा और न बहुत नीचा होना सौभाग्य का लक्षण माना जाता है।[7] कपोलों में गोवर्धन के मत से वर्णनीय गुण स्वच्छता[8] है। इस गुण के लिए कवि ने इसका उपमान चन्द्रमा और दर्पण को चुना है।[9]

1. गोवर्धन (अ. शे. से उद्धृत)।
2. बृहत्संहिता, 70-9
3. दैवज्ञकामधेनु, 16-31
4. अलंकारशेखर, 13-3
5. कविकल्पलता।
6. अलंकारशेखर, 13-3, 14-4
7. बृहत्संहिता, 70-8
8. अ. शे. से उद्धृत।
9 अलंकारशेखर, 13-4

नेत्रों का वर्णन कवियों ने अनेक प्रकार से किया है। स्निग्धता, विशालता, लोलता, कटाक्षों की दीर्घता, नीलता, प्रान्त भाग की लालिमा, श्वेतता, बरौनियों की निविड़ता : ये आँखों के गुण हैं।[1] वराह ने उन आँखों को प्रशस्त कहा है जो नीलकमल की द्युति हरण करनेवाली हों।[2] इन गुणों का सादृश्य दिखाने के लिए कवियों ने निम्नलिखित उपमेयों का वर्णन भूरिशः किया है : मृग, मृग-नेत्र, कमल, कमल-पत्र, मत्स्य, खंजन, चकोर—इन तीनों की आँखें; केतक, भ्रमर, कामबाण आदि।[3] ध्यान देने की बात यह है कि सभी उपमाएँ नेत्रों के आकार के ऊपर आदृत नहीं हैं। कुछ में उनके आकार, कुछ में गुण और कुछ में उनकी क्रियाएँ द्योतित है। गुण ऊपर बताये गये हैं : क्रिया, कटाक्षपात या अपांगदर्शन और सम्मोहनकारिता है। इसीलिए कटाक्ष की उपमा विषामृत, बाण और मदिरा से दी जाती है।[4] इसके सिवा कटाक्ष की उपमा यमुना की तरंगों और भृंगावलियों से दी गयी है।[5] नेत्रों के रंग के प्रसंग में कवियों ने श्वेत, रक्त और कृष्ण, इन तीन रंगों में से एक, दो या तीनों का यथारुचि और यथासमय वर्णन किया है।[6] श्वेत वर्णन के कारण कभी-कभी कुन्द पुष्पों से भी इनकी उपमा दी गयी है। वीक्षण या देखने की क्रिया के सम्बन्ध में कमल के पुष्पों की वर्षा या उनका उद्गमन आदि भी उपमित हुए हैं।[7] नेत्रों के आकार के लिए मत्स्य, कमल, कमलदल, मृग-नेत्र, खंजन आदि उपमान हैं। प्राचीन चित्रों और मूर्तियों में इन वस्तुओं के सादृश्यरक्षी नेत्र बहुत पाये जाते हैं। मत्स्य की उपमा केवल सादृश्य में ही नहीं बल्कि सजलता के लिए भी व्यवहृत हुई है। सूरदास ने सजल नयनों की उपमा के लिए मत्स्यों में ही थोड़ी-सी योग्यता देखी थी।

दोनों भ्रुवों का टेढ़ा होना, न बहुत मोटा और न बहुत मिला हुआ होना, सौभाग्य का लक्षण माना गया है।[8] इसलिए उनकी उपमा वल्ली, धनुष—विशेषकर काम-धनुष, तरंग, भृंगावली और पल्लवों से दी जाती है।[9] कभी-कभी सर्प और भ्रुवों के उपमान कहे गये हैं।[10]

नासा के दोनों पुट समान होने चाहिए।[11] इसके लिए तिल के फूल की उपमा

1. गोवर्धन।
2. बृहत्संहिता, 70-7
3. अ. शे., 13-6
4. अ. शे., पृ. 47
5. अ. शे., 13-15
6. कवि-प्रसिद्धियाँ देखिए।
7. अ. शे., पृ. 40
8. बृ. सं., 70-8
9. अलंकारशेखर, 13-4
10. वही, पृ. 48
11. बृ० सं० 70-7; गरुड़पुराण 44 अध्याय।

देते हैं।[1] श्रीहर्ष ने सुझाया है कि इसका वर्णन काम के तरकश के रूप में भी किया जाना चाहिए।[2] इसके सिवा सुग्गे की चोंच से भी इसकी उपमा देने की रीति[3] है। अलंकार-शेखर में अन्यत्र (पृ. 48) पाटली पुष्प को भी नासिका का उपमान माना गया है। निःश्वास का सुगन्धित वर्णन करना भी कवियों में रूढ़ है।

गोवर्धन के अधरों के लिए अत्यन्त माधुर्य, उच्छूनता (स्फीति) और लालिमा ये तीन गुण वर्णनीय बताये हैं।[4] वराहमिहिर ने बन्धुजवी के समान लाल और अमांसल (पतले) अधर को प्रशस्त बताया है।[5] इन गुणों को ध्यान में रखकर अधरों के लिए प्रवाल (मूंगे), बिम्बाफल, बन्धूकपुष्प, पल्लव तथा मीठे पदार्थों से उपमा देने की प्रथा है।[6] मुख के भीतरी अवयवों में दांतों में श्वेतता, अधोभाग की लालिमा और अत्यन्त दीप्ति वर्णनीय गुण माने गये हैं।[7] इनके सिवा दांतों का बत्तीस होना भी सौभाग्य का लक्षण माना जाता है। इन गुणों के लिए मुक्ता, माणिक्य, नारंगी, दाड़िम, कुन्दकली और ताराओं से उपमा देते हैं।[8] सामुद्रिक लक्षणों के अनुसार कुन्दकली के समान दांत स्त्रियों को पति-सुख के दाता माने गये हैं।[9] दांतों का सम्बन्ध हँसी से है। शायद इसीलिए हास्य में भी इन गुणों का होना आवश्यक समझा गया है। इसके लिए ज्योत्स्ना, चन्द्रमा, फूल, अमृत के फेन और कैरव की उपमाएँ प्रसिद्ध हैं। जीभ की उपमा अंचल, दोला आदि से देते हैं।[10] जीभ की अपेक्षा वाणी का वर्णन करना ही कवियों में अधिक प्रसिद्ध है। गोवर्धन ने वाणी में दो गुण वर्णनीय बताये हैं—माधुर्य और स्पष्टता (अ. शे., पृ. 19)। इसके लिए उपमान हैं—हंसावली, शुक, किन्नर, वेणु, वीणा, कोकिल और मीठी चीजें।[11] कण्ठ के लिए गोवर्धन ने दीर्घता और त्रिरेखता ये दो गुण बताये हैं (अह. शे. पृ. 49)। इसका उपमान कम्बु (शंख) और कपोत है। ग्रीवा और कण्ठ के उपमान एक ही हैं। वराह ने कम्बु के समान ग्रीवा को सुख का कारण माना है। वराह ने कोकिल और हंस के समान वाणी को अनल्प सुख का कारण कहा है (70-7) और ग्रीवा के लिए भी 'ग्रीवा च कंबुनिचितार्थ-सुखानि धत्ते'[12] (70-7) कहा है।

1, अ. शे., 13-5
2. क. शे., टीका कामतूणीकृत्य नामां बर्ण्यंते इति श्रीहर्षः।
3 अ. शे., पृ. 48
4. गोवर्धन।
5. बृ. सं, 70-6
6. अ. शे., 13-7
7. गोवर्धन।
8. अलंकारशेखर, 13-8
9. बृ. सं., 70-6
10. अलंकारशेखर, 13-15
11-12. अलंकारशेखर, 13-8

यह आश्चर्य की बात है कि कवि लोग जहाँ मुखमण्डल पर तिल का भी वर्णन करना नहीं छोड़ते वहाँ वे कान को एकदम भूल गये हैं। कान का वर्णन कवियों ने जहाँ किया है वहाँ स्वतन्त्र बुद्धि से, रूढ़ि के पालनार्थ नहीं।

**कण्ठ और कटि का मध्यवर्त्ती भाग :** इस प्रदेश के निम्नलिखित अंग विशेष रूप से वर्णनीय समझे गये हैं—बाहु, हाथ, अंगुलियाँ, नख, वक्षःस्थल, नाभि त्रिवली, रोमवली, पृष्ठ और कटि। उदर का कोई स्वतन्त्र वर्णन नहीं मिलता; जहाँ मिलता है वहाँ कटि या मध्यभाग के अर्थ में उसका प्रयोग रूढ़ हो गया है। गोवर्धन के मत से भुज में मृदुता और समता; हाथ में मृदुता, शीतलता और ललाई; स्तनों में अग्रभाग की श्यामता और नाभिगामिता ये वर्णनीय गुण हैं। इन गुणों के अनुरूप कवियों में इन अंगों के लिए कई उपमान परम्परा से प्रचलित हैं। भुजाओं के लिए बिस (कमल)-लता, मृणाल नाल, और विद्युद्वल्ली तथा हाथों के लिए पद्म, पल्लव और विद्रुम की उपमाएँ प्रसिद्ध हैं। सामुद्रिक लक्षणों में हाथ की अंगुलियों की कृशता को सौभाग्य का लक्षण बताया गया है।[1] इसलिए इनकी उपमा कभी-कभी मूँगों की टहनियों से दी है।[2] हथेली का न बहुत ऊँचा और न बहुत नीचा होना अखण्ड सौभाग्य का कारण है।[3] नखों के लिए कभी चन्द्रकला, कभी कुन्द की कली और कभी-कभी (जैसा कि कवि कल्पलताकार ने संग्रह किया है) पल्लव भी उपमान के रूप में प्रयुक्त हुए हैं।[4] वराह ने इन अंगों में इन गुणों का होना अखण्ड सौभाग्य का लक्षण माना है।

स्त्री का वक्षोदेश प्राचीन और मध्ययुग के कवियों का विशेष रुचिकर अंग रहा है। जैसा कि ऊपर बताया गया है, इस अंग का औन्नत्य, श्यामाग्रता, विस्तृति, दृढ़ता, पाण्डुता आदि गुण काव्यशास्त्रियों के वर्णनीय माने गये हैं। वराह ने भी वर्तुलाकृत, घन, अविषम और कठिन उरस्यों को प्रशस्त कहा है (बृ. सं., 70-6)। इन गुणों के लिए कवियों में ये उपमान रूढ़ हैं : पूँगफल (सुपारी), कमल, कमल-कोरक, बिल्व (बेल), ताल, गुच्छ, हाथी का कुम्भ, पहाड़, घड़ा, शिव, चक्रवाक, सौवीर, जम्बीर, बीजपूर, समुद्र, छोलंग आदि।[5] सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार स्त्रियों की दक्षिणावर्त्त नाभि प्रशस्त मानी गयी है। इस गुण को अभिव्यक्त करने के लिए कवियों में निम्नलिखित उपमान प्रसिद्ध है : रसातल, आवर्त्त, ह्रद, कूप, नद आदि।[6] कभी-कभी रक्तपुष्प और विवर या पुष्करिणी के कमल के साथ भी उसकी उपमा दी गयी है।[7] नाभि के ऊपर से जो हल्की रोमराजि ऊपर उठी होती है वह भी कवियों

1. अलंकारशेखर, 13-9; और बृहत्संहिता स्त्रीलक्षणाध्याय।
2. कविकल्पलता।
3. बृहत्संहिता, 70 अध्याय।
4-5. अलंकारशेखर, पृ. 40
6. अलंकारशेखर, 13, 10-11 ; बृहत्संहिता 7-4।
7. कविकल्पलता, 13

का बहुत प्रिय विषय रहा है। गोवर्धन ने उसमें मृदुता, श्यामता, सूक्ष्मता और नाभिगामिता : इन गुणों को वर्णनीय कहा है। नाभि के निचले भाग को वलि कहते है। तीन वलियों का होना सौभाग्य का लक्षण माना गया है।[1] इसीलिए इसकी उपमा के लिए नदी, उसकी तरगें, सोपान, नि श्रेणी आदि उपमाएँ कवियों में प्रसिद्ध हैं। पीठ का वर्णन प्रायः कवियों में प्रसिद्ध नही है, साधारणतः स्त्री के अग्रभाग के सौन्दर्य का वर्णन ही प्रसिद्ध है; पर अवस्था विशेष में (जैसे मान के समय मुँह फिराकर बैठी हुई अवस्था मे) पीठ की उपमा कचन पट्टिका से दी जाती है, कटि का क्षीण वर्णन ही प्रशस्त माना गया है। इसकी पराकाष्ठा दिखाने के लिए कभी-कभी कविगण उसका वर्णन शून्य-रूप में करते है। साधारणतः निम्नलिखित उपमाएँ कटि के लिए प्रसिद्ध है : सुई की नोक, शून्य, अणु, वेदी, सिंह की कटि और मुष्टिग्राह्यता।[2]

**कटि का अधोभाग :** इस प्रदेश मे जघन, नितम्ब, उरु, चरण, अँगूठा, नख, नूपुरध्वनि, गमन आदि वर्णनीय विषय है। गोवर्धन ने जंघा में कान्ति, वृत्तानुपूर्वता, नातिदीर्घता, अत्यन्त मन्दता और शीतलता, ये वर्णनीय गुण बताये है। वराह ने कहा है कि जिस कुमारी के चरण स्निग्ध, उन्नत, आगे को पतले और लाल नाखूनवाले हों; सम, उपचित, सुन्दर और गुप्त गुल्फ-समन्वित हों; अंगुलियाँ सटी हुई तथा चरणतल कमल की कान्तिवाला हो; उसके साथ विवाह करनेवाले पुरुष को राज्य-प्राप्ति होती है। फिर भी जिस कन्या की जाँघें रोमरहित और शिराहीन हों, दोनों जानु सम हों; घुटनों की सन्धियाँ ऊबड़-खाबड़ न हों; उरुदेश घन और हाथी के सूँड के समान हों; गुह्य देश विपुल और अश्वत्थ-पत्र के समान हो; श्रोणी, ललाट और उरु कछुए की पीठ की भाँति बीच मे ऊँचे और दोनो ओर ढालू हों; मणिबन्ध गूढ़ तथा नितम्ब विस्तीर्ण और मांसल हों; तो कन्या श्रीयुक्त होती है।[3] इन गुणों को लक्ष्य करके कवि जघन की उपमा पुलिन से, नितम्ब की उपमा पीढ़ा, प्रस्तर, पृथ्वी, पहाड़, चक्र आदि से, उरु की उपमा हाथी की सूँड़, कदली-स्तम्भ और करभ से, चरणो की उपमा पल्लव, कमल, स्थल-पद्म और प्रवाल से और अँगूठे के नख की उपमा प्रवाल से देते है। गति का सम्बन्ध इन्हीं अंगों से है अतः इनके ऐसा रहते गति का मन्द होना स्वाभाविक है। अतएव इसकी उपमा भी हाथी और हंस के गमन से दी गयी है। नूपुर-ध्वनि की उपमा सारस, हंस आदि के शब्दों के साथ देना प्रसिद्ध है।[4]

इस प्रकार कवियों में स्त्री-रूप का वर्णन प्रसिद्ध है। स्त्री-रूप के सम्बन्ध में सामुद्रिक लक्षणों के लिए गरुड़पुराण 64 अध्याय द्रष्टव्य है।

1. बृहत्संहिता, 70
2. अलंकारशेखर 13, 11-12
3. बृहत्संहिता, 70-1-3
4. अलंकारशेखर, 13-13-14

अपनी मूक सेवाओं से साहित्य को महान् और गतिशील
बनानेवाले अगणित अख्यात और अज्ञात साहित्य-
साधकों को यह पुस्तक समर्पित है, जिनका
नाम इतिहासकार नही जानता।

# प्रस्तावना

'हिन्दी' शब्द का अर्थ : हिन्दी भारतवर्ष के एक बहुत विशाल प्रदेश की साहित्य-भाषा है। राजस्थान और पंजाब राज्य की पश्चिमी सीमा से लेकर बिहार के पूर्वी सीमान्त तक तथा उत्तरप्रदेश के उत्तरी सीमान्त से लेकर मध्यप्रदेश के मध्य तक के अनेक राज्यों की साहित्यिक भाषा को हम हिन्दी कहते आये हैं। इस प्रदेश में अनेक स्थानीय बोलियां प्रचलित है। सबका भाषा-शास्त्रीय ढांचा एक-जैसा ही नही है, साहित्य में भी किसी एक ही बोली के ढांचे का सदा व्यवहार नहीं होता था, फिर भी हिन्दी साहित्य की चर्चा करनेवाले सभी देशी-विदेशी विद्वान् इस विस्तृत प्रदेश के साहित्यिक प्रयत्नों के लिए व्यवहृत भाषा या भाषाओं को हिन्दी कहते रहे है। वस्तुतः हिन्दी साहित्य के इतिहास मे 'हिन्दी' शब्द का व्यवहार बड़े व्यापक अर्थों मे होता रहा है।

जिस विशाल भू-भाग को आज हिन्दी-भाषा-भाषी क्षेत्र कहा जाता है, उसका कोई एक नाम खोजना कठिन है। परन्तु इसके मुख्य भाग को पुराने जमाने से ही मध्य-देश कहते रहे है। यद्यपि वर्त्तमान भारतवर्ष के रूप को देखते हुए इस विस्तीर्ण भू-भाग को 'मध्य-देश' कहना ठीक नही मालूम होता, तो भी यह शब्द प्राचीन काल से ही बहुत अधिक परिचित है, इसलिए इस पुस्तक में हम 'हिन्दी-भाषा-भाषी क्षेत्र' जैसे भारी-भरकम शब्द का सदा व्यवहार न करके 'मध्य-देश' का ही व्यवहार करेंगे।

लगभग एक सहस्र वर्षों से इस मध्य-देश मे साहित्यिक प्रयत्नों के लिए एक प्रकार की केन्द्रीय भाषा का व्यवहार होता रहा है। देश-काल भेद से साहित्यिक भाषा के रूपों में भेद अवश्य पाया जाता है, परन्तु प्रयत्न बराबर यही रहा है कि भाषा केन्द्रीय भाषा के निकट रहे। हिन्दी की एकता इस प्रयत्न में ही है। यह परम्परा आज भी ज्यों-की-त्यों है। यद्यपि इस भाग में अनेक उपभाषाओं का प्रयोग होता है, किन्तु समाचारपत्र, सभा-समितियों की कार्यवाहियां, पाठ्यपुस्तकें, व्याख्यान और विचार-विमर्श आदि कार्य केन्द्रीय भाषा में ही किये जाते हैं। 'हिन्दी' शब्द का व्यवहार इसी केन्द्रोन्मुख भाषा के अर्थ में होता है। जिन क्षेत्रों के लोग अपने साहित्यिक प्रयत्नों में केन्द्रोन्मुखी भाषा का प्रयोग करते हैं, वे ही आज हिन्दी-भाषी कहे जाते हैं। इनका यह प्रयत्न नया नही है। वस्तुतः हिन्दी शब्द उतना एक-रूपा भाषा के अर्थ में व्यवहृत नही होता, जितना परम्परा के

अर्थ में होता है।

दीर्घ काल से हिन्दी साहित्य के इतिहास-लेखक अपभ्रंश भाषा के साहित्य को भी हिन्दी साहित्य के पूर्वरूप के रूप में ग्रहण करते आये हैं। मिश्रबन्धुओं ने अपनी पुस्तक मे अनेक अपभ्रंश रचनाओं को स्थान दिया है। स्वर्गीय पं. चन्द्रधर शर्मा गुलेरी तो अपभ्रंश को 'पुरानी हिन्दी' कहना अधिक पसन्द करते थे (नागरी प्रचारिणी पत्रिका, नवीन सस्करण, भाग-2)। पं० रामचन्द्र शुक्ल ने भी अपने इतिहास के प्रथम संस्करण में आदिकाल के अन्दर अपभ्रंश रचनाओं की भी गणना की थी, क्योंकि "वे सदा से भाषा-काव्य के अन्तर्गत मानी जाती रही हैं।" सुप्रसिद्ध विद्वान् श्री राहुल सांकृत्यायन ने भी अपभ्रंश की रचनाओं को हिन्दी कहा है। उन्होंने जब बौद्ध सिद्धों के पदों और दोहों को हिन्दी कहा था, तब बड़ा विरोध हुआ था, क्योंकि बंगाल के विद्वान् उसे बंगला मानते आये हैं। इसी तरह गुजरात के विद्वान् पश्चिमी अपभ्रंश की रचनाओं को 'जूनी गुजराती' अर्थात् पुरानी गुजराती मानते आये है। विद्वानों ने अनेक बार यह प्रश्न किया है, कि क्या अपभ्रंश को हिन्दी कहा जा सकता है?

**अपभ्रंश का साहित्य :** बहुत दिनों तक पण्डितों को अपभ्रंश साहित्य की जानकारी बहुत कम थी। कम तो अब भी है, पर अब पहले की अपेक्षा इस भाषा का बहुत अधिक साहित्य हमारे पास है। सन् 1877 ई. में पिशेल ने हेमचन्द्राचार्य के प्राकृत व्याकरण का सुसम्पादित संस्करण निकाला था। इस पुस्तक के अन्त में प्राकृतों से भिन्न अपभ्रंश भाषा का व्याकरण दिया हुआ है, और अपभ्रंश के पदों के उदाहरण के लिए अपभ्रंश के कुछ पद्य—अधिकतर दोहे—उद्धृत किये गये हैं। हेमचन्द्राचार्य जैन धर्म के महान् आचार्य थे, वे अपने समय में 'कलिकाल-सर्वज्ञ' कहे जाते थे। इनके प्राकृत व्याकरण में अपभ्रंश की चर्चा है। अन्य प्राकृतों में व्याकरण के प्रयोगों का उदाहरण देते समय तो उन्होंने एक शब्द या एक वाक्यांश को पर्याप्त समझा है, पर अपभ्रंश के पदों का उदाहरण देते समय उन्होंने पूरे-पूरे दोहे उद्धृत किये है। इससे इस भाषा के प्रति आचार्य की ममता सूचित होती है। वे उन सभी से एक शब्द या आवश्यकता पड़ने पर एक ही वाक्यांश उद्धृत कर सकते थे, पर उन्होने ऐसा न करके पूरा पद्य उद्धृत किया है। इस प्रकार बहुत-सी अमूल्य साहित्यिक रचनाएँ लुप्त होने से बच गयी हैं। बहुत दिनों तक अपभ्रंश भाषा और साहित्य के अध्ययन के लिए विद्वान् लोग इन्हीं दोहों से सन्तोष करते आये हैं। इनमे कई कवियों की रचनाएँ हैं। कुछ रचनाएँ हेमचन्द्राचार्य की भी हो सकती हैं। पिशेल ने भी जब 1902 ई. मे जर्मन भाषा मे अपनी पुस्तक प्रकाशित की, तो प्रधान रूप से इन दोहों का अध्ययन किया, और अन्य उपलब्ध साहित्य अर्थात् 'विक्रमोर्वशीय', 'सरस्वती कण्ठाभरण', 'वैताल-पंचविशति', 'सिंहासनद्वात्रिंशतिका' और 'प्रबन्ध-चिन्तामणि' आदि ग्रन्थों में प्रसंग-क्रम से आयी हुई कुछ अपभ्रंश रचनाओं का उपयोग किया। उनका विश्वास था कि अपभ्रंश का विशाल साहित्य अब खो गया है, बहुत दिनों तक अध्ययन

इससे आगे नहीं बढ़ा। गुलेरीजी ने अपनी पुस्तक में 'कुमारपाल चरित' तथा 'प्रबन्ध-चिन्तामणि' आदि में संगृहीत पद्यों की चर्चा की है। पर हेमचन्द्राचार्य के संगृहीत दोहे उनके भी प्रधान सम्बल थे। बहुत दिनों तक इन्हीं पुस्तकों में प्राप्त बिखरी हुई सामग्री से अपभ्रंश भाषा और साहित्य का मर्म समझा जाता रहा।

सन् 1913-14 ई. में एक जर्मन विद्वान् हर्मन याकोबी इस देश में आये। अहमदाबाद के एक जैन ग्रन्थ-भाण्डार का अवलोकन करते हुए, एक साधु के पास उन्हें 'भविसयत्त कहा' की एक प्रति मिली। उन्होंने इसकी भाषा देखकर समझा कि यह अपभ्रंश की रचना है। इस समाचार से विद्वानों में बड़ा उत्साह आया और अन्य अपभ्रंश ग्रन्थों के पाने की आशा बलवती हुई। बाद में अनेक जैन भाण्डारों की खोज करने पर अनेक महत्त्वपूर्ण रचनाएँ प्राप्त हुई। यद्यपि ये रचनाएँ अधिकांश में जैन कवियों की लिखी थी, परन्तु इनसे लोकभाषा के अनेक काव्य-रूपों पर बिल्कुल नया और चकित कर देनेवाला आलोक पड़ा। स्वयम्भू, पुष्पदन्त, धनपाल, जोइन्दु, रामसिंह आदि प्रथम श्रेणी के जैन कवियों की तो रचनाएँ प्राप्त ही हुईं, अब्दुल रहमान-जैसे मुसलमान कवि की उत्तम रचना भी प्राप्त हुई। अब हमारे सामने समृद्ध अपभ्रंश साहित्य का बहुत उत्तम निदर्शन है।

**जैनेतर अपभ्रंश :** सन् 1916 ई. में म. म. पं. हरप्रसाद शास्त्री ने नेपाल से प्राप्त अनेक बौद्ध सिद्धों के पदों और दोहों को 'बौद्ध गान ओ दोहा'[1] नाम देकर बंगाक्षरों में प्रकाशित किया। इन पदों और दोहों की भाषा को शास्त्रीजी ने बंगला कहा। बाद में डॉ. शहीदुल्ला और डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची तथा पं. राहुल सांकृत्यायन के प्रयत्नों से इस श्रेणी के और साहित्य का भी कुछ-कुछ प्रकाशन हुआ। वस्तुतः इन दोहों और पदों की भाषा भी अपभ्रंश ही है, पर कुछ पूर्वी प्रयोग उनमें अवश्य है। दोहों की भाषा में तो परिनिष्ठित अपभ्रंश की मात्रा अधिक है। अर्थात् इनमें भी केन्द्रीय भाषा के निकट जाने का प्रयत्न है। शास्त्रीजी के उद्योगों से ही विद्यापति की 'कीर्त्तिलता'[2] का प्रकाशन हुआ। इस पुस्तक की और इसके साथ ही इसी कवि की लिखी हुई एक और पुस्तक 'कीर्त्तिपताका' की सूचना तो ग्रियर्सन ने पहले ही दे रखी थी, पर इसे प्रकाशित करने का श्रेय शास्त्रीजी को है। विद्यापति ने स्वयं इस पुस्तक की भाषा को 'अवहट्ठ' (अपभ्रष्ट—अपभ्रंश) कहा है। इसमें भी मैथिली प्रयोग मिलते हैं। इसमें गद्य

1. बंगीय साहित्य परिषद्, कलकत्ता से 1323 बंगाब्द में बंगला अक्षरों में प्रकाशित; बाद में 'दोहा कोष' डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची द्वारा सम्पादित होकर नगराक्षरों में कलकत्ते से प्रकाशित।
2. प्रथम बार बंगाक्षरों में महामहोपाध्याय पण्डित हरप्रसाद शास्त्री के सम्पादन में बंगला अनुवाद के साथ कलकत्ते से 1331 बंगाब्द में और बाद में डॉ. बाबूराम सक्सेना के सम्पादन में नगराक्षरों में हिन्दी अनुवाद सहित काशी नागरी प्रचारिणी सभा से ई. 1956 में प्रकाशित।

का भी प्रयोग है। अधिकांश मैथिली प्रयोग गद्य में ही मिलते हैं। पद्यों में अपभ्रंश के प्रयोग ही अधिक मिलते हैं। इस पुस्तक में भी केन्द्रीय भाषा के निकट रहने का वैसा ही प्रयत्न है, जैसा बौद्ध सिद्धों के दोहों में है।

राजपूताने में 'ढोला मारू' के दोहे बहुत प्रसिद्ध हैं। इनके प्राचीनतर रूप का सम्पादन राजस्थान के तीन विद्वानों—श्री रामसिंह, श्री सूर्यकरण पारीक और श्री नरोत्तम स्वामी एम. ए.—ने किया,[1] और इस प्रकार अपभ्रंश के निकट जानेवाली भाषा के अध्ययन का एक और मूल उपलब्ध हुआ।

लक्ष्मीधर नाम के एक और पण्डित ने लगभग चौदहवीं शताब्दी के अन्त में 'प्राकृत पैंगलम्' नामक एक ग्रन्थ संग्रह किया जिसमें प्राकृत और अपभ्रंश के छन्दों की विवेचना है, और उदाहरण-रूप में कई ऐसे कवियों की रचनाएँ उद्धृत हैं, जिनका पता और किसी मूल से नहीं लगता। इस ग्रन्थ में उद्धृत कविताओं में से कई कवियों के नाम भी मिल जाते हैं, पर अधिकांश कविताओं के रचयिता अज्ञात ही हैं। यह 'बिब्लियोथिका इण्डिका' में प्रकाशित हुआ था। जिन प्रतियों के आधार पर इसका सम्पादन हुआ है, उनका समय सोलहवीं शताब्दी से पहले का बताया गया है। डॉ. सुनीतिकुमार चटर्जी का अनुमान है, कि इसमें नवीं से बारहवीं शताब्दी तक के कवियों की रचनाएँ संकलित हैं। इस प्रकार जैनेतर अपभ्रंश का भी एक काफी अच्छा साहित्य हमें उपलब्ध हो गया है। इन प्रकाशित रचनाओं के आधार पर, और 'स्वयम्भू' नामक प्रसिद्ध जैन कवि की अप्रकाशित रचनाओं का अध्ययन करके सुप्रसिद्ध विद्वान् पं. राहुल सांकृत्यायन ने 'हिन्दी काव्यधारा' नाम का एक उपयोगी संग्रह प्रकाशित किया है। इसमें अब तक के प्राप्त अपभ्रंश या पुरानी हिन्दी की अनेक रचनाओं के नमूने प्राप्त हो जाते हैं।[2] राहुलजी ने जिन कवियों की रचनाओं को अपने संग्रह में स्थान दिया है, उनकी सूची ही सिद्ध करती है कि अब विद्वानों के सामने काफी महत्त्वपूर्ण साहित्यिक

1. 'ढोला मारूरा दोहा'—काशी नागरी प्रचारिणी सभा से सं. 1991 में प्रकाशित।
2. (1) आठवीं शताब्दी के कवि—सरहपा, सबरपा, स्वयम्भू, भुसुकपा;
   (2) नवीं शताब्दी के कवि—लुइपा, विरूपा, डोम्बिपा, दारिकपा, गुण्डरिपा, गोरक्षपा, टेंटणपा, महीपा, भादेपा, धामपा;
   (3) दसवीं शताब्दी के कवि—देवसेन, तिलोपा, पुष्पदन्त, शान्तिपा, योगीन्दु (जोइन्दु), रामसिंह, धनपाल;
   (4) ग्यारहवीं शताब्दी के कवि—एक अज्ञातनामा कवि, अब्दुर्रहमान, बब्बर, कनकामर मुनि, जिनदत्त सूरि;
   (5) बारहवीं शताब्दी के कवि—हेमचन्द्र, हरिभद्र, आमभट्ट, शालिभद्र, विद्याधर, सोमप्रभ, जिनपद्म, विजयचन्द्र, चन्द्र;
   (6) तेरहवीं शताब्दी के कवि—लक्खण, जज्जल, अज्ञात, अभयदेव सूरि, हरिब्रह्म, दो अज्ञात, राजशेखर सूरि।

सामग्री प्राप्त हो गयी है।

*अपभ्रंश साहित्य को भाषा काव्य कहा गया है :* इस अपभ्रंश साहित्य को मध्य-देश में उसी प्रकार भाषा-काव्य समझा जाता रहा है, जिस प्रकार परवर्ती ब्रजभाषा या अवधी की कविता को (जिसे हिन्दी कहने मे किसी पण्डित को संकोच नहीं होगा)। 'कुमारपालचरित' को और 'हम्मीररासो' को भाषा-काव्य ही माना गया है। शिवसिंह ने किसी पुरानी अनुश्रुति के आधार पर (जो सम्भवतः टॉड के 'राजस्थान' से समर्थित है) भाषा का प्रथम कवि पुष्प नामक किसी कवि को बताया है, जो अवन्ती के राजा भोज के 'मान' नामक पूर्वपुरुष का भाट था। वे लिखते हैं कि "संवत् सात सौ सत्तर विक्रमादित्य मे राजा 'मान' अवन्तीपुर का बड़ा पण्डित और अलंकार विद्या में अद्वितीय था। उसके पास पुष्प भाट ने प्रथम संस्कृत ग्रन्थ पढ़ पीछे भाषा में दोहा बनाये। हमको भाषा की जड़ यही कवि मालूम होता है।" अनुमान है कि यह पुष्प और कोई नहीं सुप्रसिद्ध अपभ्रंश कवि पुष्पदन्त ही थे।

ये मान्यखेट के राष्ट्रकूट राजा कृष्ण के सभा-कवि थे। मान्यखेटवालों का एक बार उज्जयिनी पर अधिकार हो गया था। ऐसा जान पड़ता है, कि मान्यखेट का ही परवर्ती रूप राजा 'मान' हो गया है, और सभा-कवि का बाद में भाट हो जाना भी कुछ आश्चर्य की बात नही है। यह अनुश्रुति विकृत रूप में ही प्राप्त हुई है। संवत् 770 के साथ इस अनुमान का कोई तुक नही है, क्योंकि पुष्पदन्त बहुत बाद के (दसवीं शताब्दी के) कवि है, और मान्यखेट का उज्जयिनी पर अधिकार भी दसवी शताब्दी में हुआ था। लेकिन पुष्प और पुष्पदन्त को एकता में इस कल्पित संवत् को बाधक नही होने देना चाहिए। परन्तु यह अनुमान ठीक हो या न हो, इतना तो मान ही लिया जा सकता है, कि आठवी शताब्दी का पुष्प नामक कवि, जिसकी चर्चा शिवसिंह ने की है, अपभ्रंश का कवि ही होगा; क्योंकि उस समय की उपलब्ध सभी रचनाएँ अपभ्रंश की हैं। इस प्रकार अपभ्रंश काव्य को 'भाषा-काव्य' कहने की प्रथा बहुत पुरानी है। भाषा की दृष्टि से हेमचन्द्राचार्य द्वारा परिभाषित परिनिष्ठित अपभ्रंश के साथ पुरानी हिन्दी का—जिसमे ब्रज, अवधी, बुन्देली, बघेली, राजस्थानी आदि की गणना की जाती है—घनिष्ठ सम्बन्ध तो है, परन्तु उसे बहुत निकट का सम्बन्ध नही कह सकते। कुछ भाषा-शास्त्रियों ने तो इनमे से प्रत्येक भाषा के पूर्ववर्ती भिन्न-भिन्न अपभ्रंशो की कल्पना की है। विशुद्ध भाषा-शास्त्र की दृष्टि से अपभ्रंश मध्यकालीन आर्य-भाषा के तीन रूपों—पाली, प्राकृत, अपभ्रंश—में अन्तिम है। इसी से आधुनिक आर्य-भाषाओं का विकास बताया जाता है। ग्रियर्सन ने कल्पना की थी, कि प्रत्येक आधुनिक आर्य-भाषा की एक अपनी अपभ्रंश-भाषा थी। इन दिनों हमारे पास ऐसा कोई निश्चित पुस्तकी-प्रमाण उपलब्ध नही है, जिससे इस कल्पना के पक्ष या विपक्ष मे दृढ़ता के साथ कुछ कहा जा सके। लेकिन यह बिल्कुल सम्भव नही है, कि एक ही प्राकृतोत्तर अपभ्रंश से आधुनिक विभिन्न आर्य-भाषाएँ विकसित हुई हों। उदाहरणार्थ मागधी प्राकृत से जो अपभ्रंश भाषा विकसित हुई वही आधुनिक

बंगला, उड़िया, असमी, मागधी, मैथिली और भोजपुरी के रूप में बदल गयी हो, यह सम्भव नहीं जान पड़ता । इन सबकी पूर्ववर्ती अपभ्रंश भाषाएँ निश्चय ही अलग-अलग रूपों में रही होंगी । यद्यपि उनमें उतना अन्तर नहीं होगा, जितना इन दिनों हो गया है । इन्हीं अपभ्रंश बोलियों से साहित्यिक अपभ्रंश का रूप बना है । शुरू-शुरू में इसमें प्राकृत का बहुत प्रभाव रहा होगा । नमिसाधु ने काव्यालंकार की टीका में कहा है, कि वस्तुतः प्राकृत (महाराष्ट्री) ही अपभ्रंश है, जिसके साथ शौरसेनी, मागधी आदि के बहुत-से रूप मिल गये हैं । परवर्ती अपभ्रंश वैय्याकरणों ने नागर, उपनागर, व्राचड नाम के तीन भेद किये हैं । इनमें नागर गुजरात की भाषा रही होगी, उपनागर पश्चिमी राजस्थान और दक्षिणी पंजाब की भाषा रही होगी और व्राचड को लाट और विदर्भ की भाषा कहा गया है । हेमचन्द्र ने जिस अपभ्रंश की चर्चा की है, वह नागर अपभ्रंश है जिसका आधार शौरसेनी प्राकृत है । आधुनिक गुजराती और राजस्थानी इस नागर अपभ्रंश से विकसित हुई जान पड़ती है । विद्वानों ने दिखाया है कि हेमचन्द्र के उदाहरणों में जो भाषा है, उसमें अनेक बोलियों का मिश्रण है । वस्तुतः यह किसी एक देश और एक काल की बोली नहीं है । यह भी एक साहित्यिक भाषा है, और हेमचन्द्र के युग तक उसी प्रकार मृत और अप्रचलित हो चली थी जिस प्रकार अन्य प्राकृत भाषाएँ । खड़ी बोली का उससे सीधा विकास नहीं हुआ । इस साहित्यिक भाषा का प्रधान आधार वह अपभ्रंश बोली है, जो सम्भवतः छठी-सातवीं शताब्दी तक जीवित रही होगी । व्रजभाषा और खड़ी बोली की पूर्ववर्ती अपभ्रंश भाषा की भाँति ही वह शौरसेनी प्राकृत से विकसित हुई होगी । इस प्रकार खड़ी बोली और व्रजभाषा इसकी एक पुश्त पहले की भाषा से प्रत्यक्ष सम्बन्धित है, और इससे परोक्ष रूप से । परन्तु यदि साहित्यिक परम्परा की दृष्टि से विचार किया जाय, तो अपभ्रंश के प्रायः सभी काव्य-रूपों की परम्परा प्रायः हिन्दी में ही सुरक्षित है । हमने ऊपर जिस सामग्री का उल्लेख किया है उसमें कई प्रकार के काव्य-रूप प्राप्त होते हैं, वे सभी काव्य-रूप—अधिकांश प्रायः ज्यों-के-त्यों और कुछ थोड़ा बदलकर—मध्य-देश के साहित्य में निरन्तर व्यवहृत होते आये हैं ।

**अपभ्रंश के तीन बन्ध** : अपभ्रंश साहित्य में तीन प्रकार के बन्ध पाये जाते हैं, तीनों के कई-कई रूप अब तक के प्राप्त साहित्य में उपलब्ध हुए हैं । इन सबको हिन्दी साहित्य में सुरक्षित रखने का प्रयत्न किया गया है । शायद ही किसी अन्य प्रान्तीय भाषा के साहित्य में इन सब रूपों की उपल[illegible] ।

मुख्य बन्ध तीन हैं : 1. [illegible] बन्ध, 2. पद्ध[illegible]द के बन्ध [illegible] गेय पद-बन्ध । इनके सिवा छप्पय और [illegible] । एक-एक करके इनका परिचय दि[illegible] जस

1. दोहा बन्ध—दोह[illegible] अपना [illegible] प्रकार गाथा प्राकृत का [illegible] 'गाथा [illegible] 'दोहा बन्ध' [illegible] था ।

में 'दूहा विद्या' में विवाद करनेवाले दो चारणों की कथा आयी है, जो यह सूचित करता है कि अपभ्रंश-काव्य को 'दूहा विद्या' भी कहने लगे थे। दोहा अपभ्रंश के पूर्ववर्ती साहित्य में एकदम अपरिचित है। किन्तु परवर्ती हिन्दी-साहित्य में यह छन्द अपनी पूरी महिमा के साथ वर्तमान है। चार प्रकार से इनका प्रयोग अपभ्रंश-साहित्य में हुआ है :

(1) निर्गुण-प्रधान और धार्मिक उपदेशमूलक दोहे—बौद्ध सिद्धों और जैन मुनियों की रचनाओं में इस श्रेणी के दोहे मिलते हैं। इनकी सीधी परम्परा में सन्त कवियों के दोहे हैं। परवर्ती निर्गुणमार्गी सन्त कवियों के दोहों को 'साखी' कहा जाने लगा था। इनकी स्थापना-शैली, वक्तव्य वस्तु और कहने के ढंग में बहुत साम्य है। धार्मिक उपदेश के कुछ दोहे हेमचन्द्र के दोहों में भी मिल जाते हैं।

(2) शृंगारी दोहे—प्राकृत की गाथाओं की भाँति ये फुटकर द्विपंक्तिबद्ध दोहे अपभ्रंश में बहुत अधिक प्रचलित थे। इनमें रूपवर्णन, विरह की उग्रता, मिलन के उल्लास और हाव-भाव-लीला आदि के बहुत सुन्दर वर्णन हुआ करते थे। हेमचन्द्राचार्य के व्याकरण में तथा प्रबन्ध-चिन्तामणि आदि ग्रन्थों में ऐसे दोहे पर्याप्त मात्रा में संगृहीत हुए हैं। इन दोहों की सीधी परम्परा ढोला मारू के दोहों और बिहारी, मतिराम की सतसैयों में तथा मुबारक अली के शतकों आदि में सुरक्षित है।

(3) नीति-विषयक दोहे—इनका भी पता हेमचन्द्राचार्य के संगृहीत दोहों से ही लगता है। इनमें मनुष्य को अवसरोचित कर्त्तव्य की शिक्षा दी जाती है। यह परम्परा भी हिन्दी साहित्य में सुरक्षित है। रहीम, तुलसीदास, वृन्द और बिहारी की रचनाओं में इस श्रेणी के दोहे बहुत आये हैं।

(4) वीररस के दोहे—ये अपभ्रंश साहित्य की अपनी विशेषता है। इन दोहों में एक बहुत ही महत्त्वपूर्ण नयी बात यह है, कि स्त्रियों के मुख से अपने वीर पतियों के सम्बन्ध में अपूर्व दर्पोक्तियाँ कहलायी गयी हैं। इसके पूर्व के साहित्य में इस श्रेणी की रचनाएँ क्वचित्-कदाचित् ही मिलती है। राजस्थानी के साहित्य में यह विशेषता प्रचुर मात्रा में सुरक्षित हुई है, और हिन्दी की अन्याय उपभाषाओं में भी इस श्रेणी का साहित्य खोजा जा सकता है।

2. पद्धड़िया बन्ध : अपभ्रंश में अनेक चरितकाव्य पाये जाते हैं। ये पद्धड़िया बन्ध में लिखे जाते थे। स्वयम्भू, धनपाल, पुष्पदन्त आदि जैन कवियों के अपभ्रंश काव्य मिले हैं। इन चरितकाव्यों में पद्धरी या पद्धड़िया छन्द की आठ-आठ (या कभी-कभी कुछ कम-ज्यादा) पंक्तियों के बाद घत्ता दिया रहता है। इसे 'कडवक' कहते हैं।

पद्धरी 16 मात्रा का मात्रिक छन्द है। इस छन्द के नाम पर इस पद्धति पर लिखे जानेवाले काव्यों को पद्धड़िया बन्ध कहा गया है। स्वयम्भू ने चतुर्मुख को पद्धड़िया बन्ध का श्रेष्ठ कवि कहा है। अलिल्लह आदि छन्दों में लिखे गये काव्यों

को भी उपचार से पद्धड़िया वन्ध ही कहा गया है।

जिनदत्त सूरि के उपदेश-रसायन-रास में 16 मात्रा का अलिल्लह छन्द है। परन्तु टीकाकार ने इसे भी पद्धटिका वन्ध या पद्धड़िया वन्ध कहा है। इससे जान पड़ता है कि पद्धड़िया वन्ध के लिए पद्धरी छन्द की ही आवश्यकता नहीं है। कोई भी 16 मात्रा का छन्द-वन्ध पद्धड़िया वन्ध के अन्तर्गत आ सकता है। पश्चिमी भारत मे पद्धड़ी और अलिल्लह छन्दों की आठ-आठ पंक्तियों पर घत्ता देने की प्रथा पायी जाती है। पर जान पड़ता है कि पूर्व-भारत में चरित-काव्य के लिए चौपाई और दोहों का अधिक उपयोग होता था। सबसे प्रथम चौपाई और दोहों की पद्धति का प्रयोग सरहपा नामक वौद्ध सिद्ध की रचनाओं में मिलता है। हिन्दी साहित्य के इतिहास-लेखकों ने भ्रमवश यह लिख दिया है, कि सभी जैन चरित-काव्य दोहा-चौपाइयों में लिखे गये है। वस्तुत अव तक प्राप्त पश्चिमी अपभ्रंश के साहित्य में दोहा का घत्ता देने की प्रथा नही पायी गयी। बहुत बाद में पश्चिमी अपभ्रंश मे दोहा का घत्ता दिया जाने लगा था। 'पृथ्वीराजरासो' में बहुत कम स्थलो पर इस पद्धति का प्रयोग है, और विद्यापति की 'कीर्त्तिलता' में एक या दो स्थान पर। पर अवधी भाषा मे लिखे काव्यों मे चौपाई-दोहों की पद्धति को ही अपनाया गया है। कबीरदास की रचनाओं में भी इस पद्धति का प्रयोग है, किन्तु प्रधान रूप से कथा-काव्य के लिए ही इसका उपयोग अधिक होता था। बाद मे सन्तों के साहित्य में चौपाइयों को रमैनी कहा जाने लगा। कथा का सूत्र मिलाने के लिए भी चौपाइयों का प्रयोग किया गया है। पन्द्रहवीं शताब्दी के जैन कवि कुशल लाभ ने ढोला के दोहों मे कथा-सूत्र की योजना के लिए इस छन्द का उपयोग किया है। इस प्रकार परवर्त्ती हिन्दी साहित्य में चौपाई-दोहोंवाली प्रथा भी बहुत अधिक मात्रा में सुरक्षित हुई है। तुलसीदास ने दोहा-चौपाइयों की शैली को अपने चरम विकास तक पहुँचा दिया। उनके पहले के सूफी कवियो ने कथानक-काव्यों के लिए इसी शैली को चुना था। सम्भवत: सन्त कवियों मे से किसी ने कुछ पौराणिक ढंग के उपाख्यान भी इसी शैली में लिखे थे। तुलसीदास ने जब क्लेश के साथ कहा था, कि—

'साखी सवदी दोहरा कहि कहनी उपखान।
भगति निरूपहि अधम कवि निंदहि वेद पुरान।'

तो कुछ ऐसे उपाख्यानों की ओर ही उनका इशारा था। 'कहनी' शायद सूफी कवियों के प्रेमाख्यानक काव्य हैं, या विद्यापति की 'कीर्त्तिलता' के समान प्राकृत-जन-गुन-गानमूलक 'पुरुष कहाणी' हैं। तुलसीदास के पहले की दो और पुस्तकें दोहे-चौपाई की शैली में लिखी पायी गयी हैं। एक तो अद्वैतवाद के खण्डनार्थ लिखा हुआ भागवतदास का 'भेद-भास्कर' और दूसरा किसी चन्द नामक कवि का लिखा हुआ हितोपदेश का अनुवाद (1506 ई.)। ये दोनों पुस्तकें यदि सचमुच ही तुलसीदास के पहले की हैं तो सिर्फ काव्य-रूपों के अध्ययन की दृष्टि से कुछ महत्त्व रखती हैं। अस्तु।

3. गेय पद-बन्ध : अपभ्रंश के गान करने योग्य पदों का बहुत अधिक साहित्य था। हेमचन्द्र ने अपने काव्यानुशासन में दो प्रकार के अपभ्रंशों की चर्चा की है। एक तो वह अपभ्रंश, जिसकी चर्चा उन्होंने अपने व्याकरण में की है। यह साहित्यिक भाषा थी। दूसरी ग्राम्य अपभ्रंश, जो सम्भवतः लोकभाषा थी और जीवित थी। भाषा-शास्त्र की दृष्टि से यह भाषा अधिक अग्रसर भाषा है। इस प्रकार की ग्राम्य अपभ्रंश भाषा में 'रासक-डोम्बिका' आदि श्रेणी की गेय रचनाएँ लिखी जाती थीं। अपभ्रंश में अब्दुल रहमान नामक ग्यारहवीं शताब्दी के कवि का लिखा हुआ एक विरहव्यापक रासक-ग्रन्थ मिला है। हिन्दी के परवर्त्ती साहित्य में रासो जाति के अनेक गेय काव्य मिलते हैं। रासक एक छन्द का भी नाम है। जान पड़ता है कि शुरू-शुरू में इस श्रेणी की रचनाओं में रासक छन्द का प्राधान्य होता था। 'सन्देश-रासक' में एक तिहाई पद्य रासक छन्द में है। परन्तु 'पृथ्वीराज रासो' में इसका बहुत कम प्रयोग है। बाद में रासक गेय पदों का नाम ही रह गया। हिन्दी में केवल वीर राजाओं के नाम पर लिखे गये रासक या रासो ही बचे हैं। बाकी काव्य लुप्त हो गये हैं, परन्तु पुरानी गुजराती में अनेक लौकिक प्रेम-कथानकों के 'रासे' मिलते हैं।

गेय पदों का अपभ्रंश साहित्य भी बहुत थोड़ा ही बचा है। बौद्ध सिद्धों के कुछ गेय पद बच रहे हैं। परन्तु इसकी परम्परा हिन्दी साहित्य में जी रही है। कबीर, सूरदास, दादू, तुलसीदास आदि महाकवियों की रचनाओं के गेय पद इसके सबूत हैं।

प्राकृत पैंगलम्[1] से पता चलता है कि अपभ्रंश में और प्रकार के छन्द प्रचलित थे। छप्पय, कुण्डलिया, रोला, उल्लाला आदि छन्द उन दिनों बहुत लोकप्रिय थे। इन सबकी परम्परा परवर्त्ती हिन्दी साहित्य में जीवित और शक्तिशाली मिलती है।

इस प्रकार हिन्दी साहित्य में प्रायः पूरी परम्पराएँ ज्यों-की-त्यों सुरक्षित हैं। शायद ही किसी प्रान्तीय साहित्य में ये सारी-की-सारी विशेषताएँ इतनी मात्रा में और इस रूप में सुरक्षित हों। यह सब देखकर यदि हिन्दी को अपभ्रंश साहित्य से अभिन्न समझा जाता है, तो इसे बहुत अनुचित नहीं कहा जा सकता। इन ऊपरी साहित्य-रूपों को छोड़ भी दिया जाय, तो इस साहित्य की प्राण-धारा निरवच्छिन्न रूप से परवर्त्ती हिन्दी साहित्य में प्रवाहित होती रही है। हम आगे इस बात की विस्तृत रूप से आलोचना करने का अवसर पायेंगे। प्रकृत यही है कि इन साम्यों को देखकर यदि हिन्दी साहित्य के इतिहास-लेखकों ने अपभ्रंश-साहित्य को हिन्दी-साहित्य का ही मूल रूप समझा, तो ठीक ही किया है।

1. प्रथम बार 'बिब्लिओथिका इण्डिका' ग्रन्थमाला में श्री चन्द्रमोहन घोष के सम्पादकत्व में सन् 1902 में प्रकाशित। फिर 'प्राकृत पिंगल सूत्राणि' के रूप में निर्णयसागर प्रेस, बम्बई से प्रकाशित।

है कि ये रचनाएँ ही हिन्दी-साहित्य के विकास के प्रसंग में विवेच्य हो सकती हैं। वस्तुतः ये ही हिन्दी की पूर्ववर्त्ती अपभ्रंश भाषा के नमूने उपस्थित करती है। जैन आचार्यों द्वारा लिखित साहित्य से हम काव्यों के विषय मे अनुमान कर सकते है। परन्तु दो कारणों से हिन्दी के परवर्त्ती साहित्य पर जैन साहित्य का सीधा प्रभाव नहीं मिलता। एक तो यह पूरा साहित्य मध्य-देश के बाहर लिखा गया, और दूसरे, इस साहित्य में एक ऐसी धार्मिक दृष्टि की प्रधानता है जिसने मध्य-देश के साहित्य को बहुत ही थोड़ा प्रभावित किया है।

**अपभ्रंश के जैन साहित्य का महत्त्व :** फिर भी हिन्दी साहित्य के अध्ययन में जैन अपभ्रंश साहित्य की सहायता अनिवार्य रूप से अपेक्षित है। यदि दसवीं शताब्दी तक मिली हुई अपभ्रंश रचनाओं पर विचार किया जाय तो स्पष्ट रूप से मालूम होगा, कि जिस विशाल भूभाग को हमने शुरू मे ही मध्य-देश कहा है उसमे लिखा हुआ साहित्य बहुत ही कम मात्रा में उपलब्ध हुआ है। उसके आधार पर हम उस विशाल और महत्त्वपूर्ण साहित्य के विकास का कुछ भी अन्दाजा नही लगा सकते, जो आगे चलकर मूल मध्य-देश मे सूरदास, तुलसीदास, जायसी और बिहारी-जैसे कवियों की रचनाओं के रूप मे प्रकट हुआ है। दसवीं शताब्दी से पहले की जो रचनाएँ निःसन्दिग्ध रूप से 'हिन्दी रचनाएँ' मानी जाती हैं, उनमे प्रायः सबकी प्रामाणिकता सन्दिग्ध है, और यदि किसी प्रकार उनके मूल रूप का पता लग भी जाय, तो भी वे मूल मध्य-देश के किनारे पर पड़े हुए प्रदेशों की रचनाएँ हैं। परन्तु इन जैन आचार्यों और कवियों की रचनाएँ निस्सन्देह मूल रूप में और प्रामाणिक रूप में सुरक्षित हैं। उनके अध्ययन से तत्कालीन साहित्यिक परिस्थिति पर जो भी प्रकाश पड़ता है वह वास्तविक और विश्वसनीय है। इस दृष्टि से जैन रचनाओं का महत्त्व बहुत अधिक है। ये हमे लोकभाषा के काव्य-रूपों को समझने मे सहायता पहुँचाती हैं और साथ ही उस काल की भाषागत अवस्थाओं और प्रवृत्तियों को समझने की कुंजी भी देती हैं।

**अपभ्रंश जैन रचनाओं का वर्गीकरण :** अपभ्रंश में अनेक चरित-काव्य लिखे गये थे, जिनकी परम्परा आगे चलकर हिन्दी के चरित-काव्यों में प्राप्त होती है। परन्तु ये काव्य अब बहुत कम उपलब्ध होते हैं। बाणभट्ट के एक मित्र ईशान कवि थे, जो 'भाषा कवि' अर्थात् अपभ्रंश के कवि थे। पुष्पदन्त ने विनय प्रकट करते हुए महापुराण में कहा है कि 'मैंने न तो चतुर्भुज, स्वयम्भू, श्रीहर्ष और द्रोण को ही देखा है और न बाण और ईशान जैसे सुकवियो का ही अवलोकन किया है'। इनमें चतुर्भुज और स्वयम्भू तो अपभ्रंश के परिचित कवि हैं ही, ईशान भी अच्छे कवि रहे होंगे ऐसा स्पष्ट मालूम होता है। आजकल केवल जैन चरित-कवियो की रचनाएँ ही उपलब्ध हो सकी हैं। ईशान की कोई रचना प्राप्त नही है। स्वयम्भू अपभ्रंश के उन सबसे पुराने कवियों में हैं जिनकी रचना उपलब्ध है। इनकी चार महत्त्वपूर्ण रचनाओं का पता चला है : 'पउम चरिउ' (रामायण), 'रिट्ठणेमि चरिउ', 'पंचमी चरिउ' और 'स्वयम्भूछन्द'। केवल अन्तिम पुस्तक पूरी छपी है (तीन

**साहित्यिक अपभ्रंश और पुरानी हिन्दी :** पहले ही बताया गया है कि स्वर्गीय पं. चन्द्रधर शर्मा गुलेरी ने साहित्यिक अपभ्रंश को पुरानी हिन्दी कहना उचित समझा था। उनके मत से इसका नाम पुरानी राजस्थानी या पुरानी गुजराती आदि नहीं दिया जा सकता; क्योंकि उससे केवल भेद-बुद्धि ही दृढ़ होती है। साहित्यिक अपभ्रंश भाषा लगभग समूचे उत्तर भारत में एक ही थी। उनमें कुछ-कुछ प्रादेशिक पुट अवश्य होते थे, पर परिनिष्ठित (स्टैण्डर्ड) अपभ्रंश एक ही थी। इसी परिनिष्ठित अपभ्रंश भाषा को गुलेरीजी ने 'पुरानी हिन्दी' कहा है। उनका कहना है कि "कविता की भाषा प्रायः सब जगह एक-सी ही थी। जैसे नानक से लेकर दक्षिण के हरिदासों तक की कविता की भाषा ब्रजभाषा कहलाती थी, वैसे ही अपभ्रंश को भी 'पुरानी हिन्दी' कहना अनुचित नहीं, चाहे कवि के देश-काल के अनुसार उसमें कुछ रचना प्रादेशिक हो।" यह विचार भाषाशास्त्रीय और वैज्ञानिक नहीं है। भाषाशास्त्र के अर्थ में जिसे हम हिन्दी (खड़ी बोली, ब्रज-भाषा, अवधी आदि) कहते हैं, वह इस साहित्यिक अपभ्रंश से सीधे विकसित नहीं हुई है। व्यवहार मे पंजाब से लेकर बिहार तक बोली जानेवाली सभी उप-भाषाओं को 'हिन्दी' कहते हैं। इसका मुख्य कारण इस विस्तृत भूभाग के निवासियों की साहित्यिक-भाषा की केन्द्राभिमुखी प्रवृत्ति है। गुलेरीजी इस व्यावहारिक अर्थ पर जोर देते हैं। उन्होंने स्पष्ट रूप से कहा है, कि "यदि यह भाषा (साहित्यिक अपभ्रंश) हिन्दी नहीं है, तो ब्रजभाषा भी हिन्दी नही है और तुलसीदास की उक्तियाँ भी हिन्दी नही हैं।" जहाँ तक नाम का प्रश्न है, गुलेरीजी का सुझाव पण्डितों को मान्य नही हुआ है। अपभ्रंश को अब कोई भी पुरानी हिन्दी नहीं कहता। परन्तु जहाँ तक परम्परा का प्रश्न है, निःसन्देह हिन्दी का परवर्त्ती साहित्य अपभ्रंश साहित्य से क्रमशः विकसित हुआ है।

**हिन्दी की पूर्ववर्त्ती अपभ्रंश भाषा :** पहले ही कहा गया है कि हेमचन्द्राचार्य ने दो प्रकार की अपभ्रंश भाषाओं की चर्चा की है। एक तो वह परिनिष्ठित अपभ्रंश है, जिसका व्याकरण उन्होंने स्वयं लिखा है और जो अपभ्रंश के अधिकांश जैन कवियों और आचार्यों की रचनाओं में व्यवहृत हुई है। दूसरी श्रेणी की भाषा को हेमचन्द्र ने 'ग्राम्य' कहा है। इसमें 'रासक', 'डोम्बिका'[1] आदि की श्रेणी के लोकप्रचलित गेय और अभिनेय काव्य लिखे जाते थे। यह भाषा परिनिष्ठित अपभ्रंश से आगे बढ़ी हुई (एडवांस्ड) बतायी जाती है। इसी में बौद्धों के पद और दोहे, प्राकृत पैंगल के उदाहृत अधिकांश पद्य, 'सन्देशरासक' आदि रचनाएँ लिखी गयी हैं। वस्तुतः यही भाषा आगे चलकर आधुनिक देशी भाषाओं के रूप में विकसित हुई है। इसकी भाषा, शैली, काव्य-गत रियायती अधिकार, स्थापना-पद्धति, छन्द आदि ज्यों-के-त्यों परवर्त्ती हिन्दी साहित्य में आ गये हैं। मेरा विचार

1. गेय डोम्बिका-भाण-प्रस्थान, शिगक-भाणिका-प्रेरणा-रामाक्रीड़-हल्लीसक रासक गोष्ठी श्रीगदित-रागकाव्यादि ।
—काव्यानुशासन, 8-5

है कि ये रचनाएँ ही हिन्दी-साहित्य के विकास के प्रसंग मे विवेच्य हो सकती हैं। वस्तुतः ये ही हिन्दी की पूर्ववर्ती अपभ्रंश भाषा के नमूने उपस्थित करती है। जैन आचार्यों द्वारा लिखित साहित्य से हम काव्यो के विषय में अनुमान कर सकते है। परन्तु दो कारणों से हिन्दी के परवर्ती साहित्य पर जैन साहित्य का सीधा प्रभाव नहीं मिलता। एक तो यह पूरा साहित्य मध्य-देश के बाहर लिखा गया, और दूसरे, इस साहित्य में एक ऐसी धार्मिक दृष्टि की प्रधानता है जिसने मध्य-देश के साहित्य को बहुत ही थोड़ा प्रभावित किया है।

**अपभ्रंश के जैन साहित्य का महत्त्व :** फिर भी हिन्दी साहित्य के अध्ययन मे जैन अपभ्रंश साहित्य की सहायता अनिवार्य रूप से अपेक्षित है। यदि दसवीं शताब्दी तक मिली हुई अपभ्रंश रचनाओं पर विचार किया जाय तो स्पष्ट रूप से मालूम होगा, कि जिस विशाल भूभाग को हमने शुरू में ही मध्य-देश कहा है उसमें लिखा हुआ साहित्य बहुत ही कम मात्रा में उपलब्ध हुआ है। उसके आधार पर हम उस विशाल और महत्त्वपूर्ण साहित्य के विकास का कुछ भी अन्दाजा नही लगा सकते, जो आगे चलकर मूल मध्य-देश में सूरदास, तुलसीदास, जायसी और बिहारी-जैसे कवियों की रचनाओं के रूप में प्रकट हुआ है। दसवीं शताब्दी से पहले की जो रचनाएँ निःस्सन्दिग्ध रूप से 'हिन्दी रचनाएँ' मानी जाती हैं, उनमे प्रायः सबकी प्रामाणिकता सन्दिग्ध है, और यदि किसी प्रकार उनके मूल रूप का पता लग भी जाय, तो भी वे मूल मध्य-देश के किनारे पर पड़े हुए प्रदेशों की रचनाएँ हैं। परन्तु इन जैन आचार्यों और कवियों की रचनाएँ निस्सन्देह मूल रूप में और प्रामाणिक रूप में सुरक्षित हैं। उनके अध्ययन से तत्कालीन साहित्यिक परिस्थिति पर जो भी प्रकाश पड़ता है वह वास्तविक और विश्वसनीय है। इस दृष्टि से जैन रचनाओं का महत्त्व बहुत अधिक है। ये हमें लोकभाषा के काव्य-रूपों को समझने में सहायता पहुँचाती हैं और साथ ही उस काल की भाषागत अवस्थाओं और प्रवृत्तियों को समझने की कुंजी भी देती हैं।

**अपभ्रंश जैन रचनाओं का वर्गीकरण :** अपभ्रंश में अनेक चरित-काव्य लिखे गये थे, जिनकी परम्परा आगे चलकर हिन्दी के चरित-काव्यों में प्राप्त होती है। परन्तु ये काव्य अब बहुत कम उपलब्ध होते हैं। बाणभट्ट के एक मित्र ईशान कवि थे, जो 'भाषा कवि' अर्थात् अपभ्रंश के कवि थे। पुष्पदन्त ने विनय प्रकट करते हुए महापुराण में कहा है कि 'मैंने न तो चतुर्मुख, स्वयम्भू, श्रीहर्ष और द्रोण को ही देखा है और न बाण और ईशान जैसे सुकवियों का ही अवलोकन किया है'। इनमें चतुर्मुख और स्वयम्भू तो अपभ्रंश के परिचित कवि हैं ही, ईशान भी अच्छे कवि रहे होंगे ऐसा स्पष्ट मालूम होता है। आजकल केवल जैन चरित-कवियो की रचनाएँ ही उपलब्ध हो सकी हैं। ईशान की कोई रचना प्राप्त नहीं है। स्वयम्भू अपभ्रंश के उन सबसे पुराने कवियों में हैं जिनकी रचना उपलब्ध है। इनकी चार महत्त्वपूर्ण रचनाओं का पता चला है : 'पउम चरिउ' (रामायण), 'रिट्ठणेमि चरिउ', 'पंचमी चरिउ' और 'स्वयम्भूछन्द'। केवल अन्तिम पुस्तक पूरी छपी है (तीन

अध्याय एशियाटिक सोसायटी के नवें जर्नल 1935 ई. में और बाकी पाँच अध्याय बाम्बे यूनिवर्सिटी जर्नल 1936 ई. में)। बाकी पुस्तकों के केवल थोड़े-थोड़े अंश प्रकाशित हुए हैं। रामायण के कुछ कवित्वपूर्ण अंश राहुलजी ने 'काव्य-धारा' में प्रकाशित किये है। वस्तुतः यही पुस्तक स्वयम्भू की सर्वोत्तम रचना है। इसमे स्वयम्भू की कवित्व-शक्ति का बहुत सुन्दर परिचय मिलता है। परन्तु साहित्य के इतिहास के जिज्ञासु के लिए 'स्वयम्भूछन्द' भी बहुत महत्त्वपूर्ण हैं। इसमें उदाहरण के लिए अपभ्रंश के निम्नांकित कवियों की रचनाएँ उद्धृत हैं: 'चउमुह' (चतुर्मुख), धुत्त, धनदेव, छइल्ल, अज्जदेव (आर्यदेव), गोइन्द (गोविन्द), सुद्धसील, जिणआस, विअड्ढ। इससे पता चलता है कि स्वयम्भू के पहले अपभ्रंश-काव्य की बहुत महत्त्वपूर्ण परम्परा थी। जिस प्रकार नवी शताब्दी के पहले के अपभ्रंश साहित्य के लिए 'प्राकृत पैंगल' का महत्त्व है, उसी प्रकार आठवी शताब्दी के पहले की रचनाओं के लिए इस ग्रन्थ का महत्त्व है, स्वयम्भू का समय आठवी शताब्दी के आसपास ही होगा; क्योंकि इन्होंने स्वयं रविषेण (577 ई.) की चर्चा की है, और पुष्पदन्त ने (दसवी शताब्दी) इनका नाम लिया है। इन्ही दोनों के बीच का कोई समय स्वयम्भू का समय होगा। स्वयम्भू के पुत्र त्रिभुवन भी बहुत अच्छे कवि थे। उन्होंने अपने पिता के काव्यों में अधिक अध्याय जोड़कर उन्हे बढ़ाया था।

स्वयम्भू अपभ्रंश के सर्वोत्तम कवियों में हैं। हरिषेण ने अपनी 'धम्म परीक्खा' में अपभ्रंश के तीन कवि माने है: चतुर्मुख, स्वयम्भू और पुष्प दन्त। इनमें चतुर्मुख पुराने हैं, परन्तु इनका कोई ग्रन्थ अभी तक उपलब्ध नही हुआ। स्वयम्भू ने इन्हें पद्धड़िया बन्ध का दाता (प्रवर्त्तक) कहा है—'चउमुहेण समप्पिय पद्धडिय।' पर दुर्भाग्यवश इनकी कोई रचना उपलब्ध नही हुई है। पुष्पदन्त के कई ग्रन्थों का पता लगा है। अधिकांश प्रकाशित भी हो गये हैं। ये दसवी शताब्दी के मान्यखेट के प्रतापी राजा कर्ण के महामात्य भीम के सभा-कवि थे। बहुत ही मनस्वी व्यक्ति थे। अपने को 'अभिमानमेरु' कहा करते थे। इनको ही हिन्दी की भूली हुई अनुश्रुतियों में राजा मान का पुष्प-कवि कहा गया है। इनकी तीन रचनाएँ प्राप्त हुई हैं, और तीनों ही प्रकाशित हैं। ये हैं: 1. 'तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकार' (त्रिषष्टि महापुरुष-गुणालंकार), 2. 'णायकुमारचरिउ' (नागकुमार चरित),[1] 3. 'जसहरचरिउ' (यशोधरचरित)[2]। पुष्पदन्त बहुत ही शक्ति-सम्पन्न कवि थे। काव्य के सभी रूपों और अवयवों पर इनका पूर्ण अधिकार था। अपने 'तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकार' में इन्होंने बड़े गर्व के साथ घोषणा की है, कि जो इस ग्रन्थ में है, वह और कहीं मिल ही नहीं सकता—'किं चान्यद्यदिहास्ति जैन चरिते नान्यत्र तद् विद्यते'।

दसवीं शताब्दी में धनपाल नामक जैन कवि ने 'भविसयत्त कहा'[3] नामक प्रसिद्ध चरित-काव्य की रचना की थी। ये सम्भवतः पुष्पदन्त से थोड़े पहले के हैं।

1. डॉ. हीरालाल जैन द्वारा सम्पादित और 1933 में कारंजा से प्रकाशित।
2. डॉ. पी. एल. वैद्य द्वारा सम्पादित और 1931 में कारंजा से प्रकाशित।
3. बड़ौदा से गायकवाड़ संस्कृत ग्रन्थमाला में 1923 ई. में प्रकाशित।

इनकी रचना काफी सुप्रसिद्धि पा चुकी है। और भी कई जैन कवियों के लिखे चरित-काव्य उपलब्ध हुए हैं, जैसे 'करकण्डुचरिउ'[1] (बारहवी शती), 'सुदर्शनचरिउ' (ग्यारहवी शती), पंजुणचरिउ' और सुकुमालचरिउ' (तेरहवीं शती), 'नेमिनाहचरिउ' और पुरोशलचरिउ, (पन्द्रहवीं शती), इत्यादि। इनमें केवल 'करकण्डु-चरिउ' ही प्रकाशित हुआ है। बाकी अभी अप्रकाशित हैं।

इन चरित-काव्यों के अध्ययन से परवर्त्ती काल के हिन्दी साहित्य के कथानकों, कथानक-रूढ़ियों, काव्यरूपों, कविप्रसिद्धियों, छन्दोयोजना, वर्णनशैली, वस्तु-विन्यास, कविकौशल आदि की कहानी वहुत स्पष्ट हो जाती है। इसलिए इन काव्यों से हिन्दी साहित्य के विकास के अध्ययन मे बहुत महत्त्वपूर्ण सहायता प्राप्त होती है।

आठवीं-नवीं शती के जैन मरमी कवि जोइन्दु (योगीन्दु या योगीन्द्र) के दो ग्रन्थ 'परमात्मप्रकाश'[2] और 'योगसार'[3] दोहों में उपलब्ध हुए हैं। इन दोहों का स्वर नाथ योगियों के स्वर से इतना अधिक मिलता है, कि इनमे से अधिकांश पर से यदि जैन विशेषण हटा दिया जाय, तो यह समझना कठिन हो जायेगा कि ये निर्गुण-मार्गियों के दोहे नहीं है। भाषा, भाव, शैली आदि की दृष्टि से ये दोहे निर्गुणिया साधकों की श्रेणी में ही आते हैं। इसी प्रकार दसवी शताब्दी के कवि रामसिंह की रचना 'पाहुड़ दोहा' प्राप्त हुई है, जो भाव, भाषा और शैली की दृष्टि से उसी श्रेणी में आती है। इन दोहों मे कबीर, दादू आदि की परवर्त्ती दोहाबद्ध रचनाओं की परम्परा स्पष्ट होती है।

हेमचन्द्र के व्याकरण में तथा मेरुतुंग के 'प्रवन्ध-चिन्तामणि' में संगृहीत दोहों —जिनमें निश्चित रूप से जैनेतर कवियों की रचनाएँ भी सगृहीत हैं—ने हिन्दी-साहित्य के विद्यार्थी के सामने खोज और विचार का नवीन क्षेत्र उद्घाटित किया है। इन दोहों में उस श्रेणी की शृङ्गारिक रचनाएँ संगृहीत हैं, जो आगे चलकर बिहारी, मतिराम, मुबारक आदि की परम्परा के समझने में सहायक हैं, और दूसरी ओर नीति-विषयक रचनाएँ है, जो रहीम और वृन्द के दोहों की परम्परा का स्मरण दिलाती है। इसके वीर-रस के दोहे डिंगल की वीर-परम्परा को स्पष्ट करने में सहायक हैं। इसी प्रकार जैन कवियों की चर्चरी, फागु, रास आदि रचनाएँ परवर्त्ती साहित्य के काव्य-रूपों के समझने में सहायक हैं।

*सन्धा भाषा या उलटवाँसियों की परम्परा :* पहले ही बताया गया है कि महामहोपाध्याय पं. हरप्रसाद शास्त्री ने अनेक बौद्ध सिद्धों की रचनाओं का प्रकाशन कराया था। उन्होंने उसकी भाषा को एक हजार वर्ष पुरानी बंगला कहा था। बाद में डॉ. शहीदुल्ला, डॉ. प्रबोधचन्द्र बागची और महापण्डित राहुल सांकृत्यायन के प्रयत्नों से इस दिशा में और भी कार्य हुआ, और नयी सामग्री प्राप्त हुई। बौद्ध धर्म अन्तिम दिनों में मन्त्र-तन्त्र की साधना में बदल गया था। वज्रयान और महायान में इसी जाति की साधना का प्राधान्य है। ये लोग 'सिद्ध'

1. डॉ. हीरालाल जैन द्वारा सम्पादित होकर 1934 ई. में कारंजा से प्रकाशित।
2-3. डॉ. ए. एन. उपाध्ये द्वारा सम्पादित होकर बम्बई से प्रकाशित।

| संख्या | नाथसिद्ध | संख्या | सहजयानी सिद्ध | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| 1 | मीननाथ | 1 | लूहिपा | |
| 2 | गोरक्षनाथ | 2 | लीलापा | |
| 3 | चौरंगीनाथ | 3 | विरूपा | नाथसिद्ध नं. 10 |
| 4 | चामरीनाथ | 4 | डोम्भीपा | |
| 5 | तन्तिपा | 5 | शवरीपा | नाथसिद्ध नं. 47 से तुलनीय |
| 6 | हालिपा | 6 | सरहपा | |
| 7 | केदारिपा | 7 | कंकालीपा | |
| 8 | धोंगपा | 8 | मीनपा | नाथ परम्परा के सख्या 1 से तुलनीय |
| 9 | दारिपा | 9 | गोरक्षपा | नाथसिद्ध नं. 2 |
| 10 | विरूपा | 10 | चोरंगीपा | नाथसिद्ध न. 3 |
| 11 | कपाली | 11 | वीणापा | |
| 12 | कमारी | 12 | शान्तिपा | नाथसिद्ध नं. 44 से तुलनीय |
| 13 | कान्ह | 13 | सन्तिपा | नाथसिद्ध न. 5 से तुलनीय |
| 14 | कनखल | 14 | चमरिपा | |
| 15 | मेखल | 15 | खड्गपा | |
| 16 | उन्मन | 16 | नागार्जुन | नाथसिद्ध 22 |
| 17 | काण्डलि | 17 | कण्हपा | नाथसिद्ध 13 से तुलनीय |
| 18 | धोबी | 18 | कर्णरिपा (आर्यदेव) | |
| 19 | जालन्धर | 19 | थगनपा | नाथसिद्ध 48 से तुलनीय |
| 20 | टोंगी | 20 | नारोपा | |
| 21 | मवह | 21 | शलिपा (शीलपा) शृगालीपाद ? | नाथसिद्ध 55 से तुलनीय |
| 22 | नागार्जुन | 22 | तिलोपा | |

| संख्या | नाथसिद्ध | संख्या | सहजयानी सिद्ध | विशेष |
|---|---|---|---|---|
| 45 | भर्तृहरि | 45 | कमरिपा (कम्मरिपा) | नाथसिद्ध 12 से तुलनीय |
| 46 | भीषण | 46 | जालन्धरपा (जालन्धारक) | नाथसिद्ध 19 से तुलनीय |
| 47 | भटी | 47 | राहुलपा | |
| 48 | गगनपा | 48 | धर्मरिपा (धर्मरि) | |
| 49 | गमार | 49 | धोकरिपा | |
| 50 | मेनुरा | 50 | मेदनीपा (हालीपा ?) | नाथसिद्ध 6 से तुलनीय |
| 51 | कुमारी | 51 | पंकजपा | |
| 52 | जीवन | 52 | घण्टा (वज्रघण्टा) पा | |
| 53 | अघोसाधव | 53 | जोगिपा (अजोगिपा) | |
| 54 | गिरिवर | 54 | चेलुकपा | |
| 55 | सियारी | 55 | गुण्डरिपा (गोरुरपा) | |
| 56 | नागवालि | 56 | लुचिकपा | |
| 57 | विभवत् | 57 | निर्गुणपा | |
| 58 | सारंग | 58 | जयानन्त | |
| 59 | विविसिधज | 59 | चर्पटीपा (पचरीपा) | नाथसिद्ध 31 से तुलनीय |
| 60 | मगरधज | 60 | चम्पकपा | नाथसिद्ध 2 से तुलनीय |
| 61 | अचित | 61 | भिखनपा | नाथसिद्ध 46 से तुलनीय |
| 62 | विचित | 62 | भलिपा | नाथसिद्ध 66 से तुलनीय |
| 63 | नेचक | 63 | कुमरिपा | नाथसिद्ध 51 से तुलनीय |
| 64 | चारल | 64 | चवरि (जवरि) अजपालिपा | नाथसिद्ध 4 से तुलनीय |
| 65 | नाचन | 65 | मलिभद्र (योगिनी) | नाथसिद्ध 74 से तुलनीय |
| 66 | भीलो | 66 | मेखलपा (योगिनी) | नाथसिद्ध 15 से तुलनीय |

'श्रीज्ञानेश्वरचरित्र' में पं. लक्ष्मण रामचन्द्र पांगारकर ने ज्ञाननाथ तक की गुरु-परम्परा इस प्रकार बतायी है :




इस प्रकार यदि नवनाथों, कापालिकों, ज्ञाननाथ तक के गुरु-सिद्धों और 'वर्णरत्नाकर' के चौरासी नाथसिद्धों को नाथ-परम्परा में मान लिया जाय तो चौदहवीं शताब्दी के आरम्भ होने के पूर्व लगभग सवा सौ सिद्धों के नाम उपलब्ध होते है। इनमें तन्त्र-ग्रन्थों के मानव गुरुओं का उल्लेख नही है; क्योंकि यह निश्चित रूप से नही कहा जा सकता कि वे गुरु नाथ-सिद्ध होंगे ही। नेपाली परम्परा के नाथ शिव के आनन्द और शक्ति के प्रतीक जान पड़ते हैं। कान्ह, कन्हड़ी, करणीपा, कालश्रीनाथ आदि एक ही सिद्ध के नाम के उच्चारण-भेद से भिन्न रूप हैं। 'हठयोग प्रदीपिका' के ढिण्ढिणी, सहजयानी सिद्ध ढेण्ढण और 'वर्णरत्नाकर' के ढेण्ढस एक ही सिद्ध हैं। 'वर्णरत्नाकर' की मेनुरा मेना या मयनामती का ही नामान्तर जान पड़ता है। काल भैरवनाथ और भैरवनाथ एक ही हो सकते हैं और *नागनाथ, नागार्जुन और नागा अरजन्द एक ही व्यक्ति के* नाम हैं।

नाथ सम्प्रदाय और उसका साहित्य : स्पष्ट है कि वज्रयानी सिद्धों के साथ इन शैव नाथपन्थी सिद्धों का कभी घनिष्ठ योग था। इनकी शैली बहुत-कुछ सहजयानी सिद्धो की शैली ही है। परवर्त्ती हिन्दी साहित्य के निर्गुण मार्ग के साधक सन्तों ने इन्ही नाथसिद्धों से इस शैली को प्राप्त किया है।

इस विषय को लेकर काफी वितण्डावाद हुआ है, कि इनका समय क्या है। कभी यह समय पहली-दूसरी शताब्दी में, कभी आठवीं-दसवी शताब्दी में, कभी बारहवीं-चौदहवी शताब्दी मे रखा गया है। इसका कारण यह है, कि गोरक्षनाथ को भिन्न-भिन्न अनुश्रुतियों में उन पुराने प्रवर्त्तकों के साथ मिला दिया गया है,

जिनके सम्प्रदायों को गोरक्षनाथ ने अपनी बारहपन्थी शाखा में मिला लिया था। दसवीं शताब्दी के प्रसिद्ध कश्मीरी आचार्य अभिनवगुप्त ने अपने 'तन्त्रालोक' में मच्छन्द विभु या मत्स्येन्द्रनाथ की वन्दना की है। इससे सिद्ध होता है कि मत्स्येन्द्रनाथ दसवीं शताब्दी के पूर्व अवतरित हुए थे। तिब्बती परम्परा के साथ इस तथ्य को मिलाकर देखें तो यह समय नवीं शताब्दी के आरम्भ में पड़ता है। गोरक्षनाथ मत्स्येन्द्रनाथ के शिष्य थे, इसलिए उनका समय भी इसी के आसपास होगा। हिन्दी में गोरक्षनाथ के नाम से प्रचलित अनेक रचनाएँ प्राप्त हुई हैं। बहुत-सी रचनाएँ संस्कृत[1] की हैं। इन पुस्तकों के अतिरिक्त हिन्दी में भी गोरक्षनाथ की कई पुस्तकें पायी जाती हैं। स्वर्गीय डॉ. पीताम्बर दत्त बड़थ्वाल ने 'गोरखबानी' में उनमें से कुछ का प्रकाशन, हिन्दी साहित्य सम्मेलन से कराया था।[2]

डॉ. बड़थ्वाल ने अनेक प्रतियों की जाँच करके इनमें से प्रथम चौदह को प्रामाणिक समझा है। 'ज्ञानचौतीसा' समय पर न मिल सकने के कारण वे प्रकाशित न करा सके। बाकी तेरह पुस्तकों को उन्होंने इस संग्रह में प्रकाशित कराया था। शेष पुस्तकों के विषय में उन्होंने सन्देह प्रकट किया है। 'सबदी' गोरक्षनाथ की सबसे प्रामाणिक रचना है। डॉ. मोहनसिंह ने 'गोरखबोध' में प्रकाशित सिद्धान्तों को बहुत प्रामाणिक माना है। पर इधर हाल में प्रबोधचन्द्र बागची ने मत्स्येन्द्रनाथ के कई संस्कृत ग्रन्थों का प्रकाशन कराया है। इन पुस्तकों में प्रकाशित प्रतिपादित सिद्धान्तों से 'गोरखबोध' में प्रकाशित सिद्धान्तों का कोई साम्य नहीं है। सही बात

1. संस्कृत रचनाएँ ये हैं—(1) 'अमनस्क', (2) 'अमरौघशासनम्', (3) 'अवधूतगीता', (4) 'गोरक्षकल्प', (5) 'गोरक्षकौमुदी', (6) 'गोरक्षगीता', (7) 'गोरक्षचिकित्सा', (8) 'गोरक्षपञ्चय', (9) 'गोरक्षपद्धति', (10) 'गोरक्षशतक', (11) 'गोरक्षशास्त्र', (12) 'गोरक्षसंहिता', (13) 'चतुरशीत्यासन', (14) 'ज्ञानप्रकाशशतक', (15) 'ज्ञानशतक', (16) 'ज्ञानामृतयोग', (17) 'नाड़ीज्ञानप्रदीपिका', (18) 'महार्थमंजरी', (19) 'योगचिन्तामणि', (20) 'योगमार्तण्ड', (21) 'योगबीज', (22) 'योग-शास्त्र', (23) 'योग', इत्यादि।

2. डॉ. बड़थ्वाल के खोजस्वरूप 40 पुस्तकों का पता चला है, वे निम्नांकित हैं—(1) 'सबद', (2) 'पद', (3) 'सिष्यादर्शन', (4) 'प्राणसंकली', (5) 'नरवैबोध', (6) 'आत्मबोध', (7) 'अभयमात्रायोग', (8) 'पन्द्रहतिथि', (9) 'सप्तवार', (10) 'मछिन्द्रगोरखबोध', (11) 'रोमावली', (12) 'ज्ञानतिलक', (13) 'ग्यानचौंतीसा', (14) 'पंचमात्रा', (15) 'गोरख-गणेश-गोष्ठी', (16) 'गोरखदत्त गोष्ठी', (ज्ञानदीपबोध) (17) 'महादेवगोरखगोष्ठी', (18) 'सिष्ट-पुरान', (19) 'दयाबोध', (20) 'जातिभौंरावली', (21) 'नवग्रह' (22) नवरात्रि', (23) 'अष्टपारछ्या', (24) 'रहरास', (25) 'ज्ञानमाला', (26) 'आत्मबोध' (27) 'व्रत', (28) 'निरंजनपुरान', (29) 'गोरखवचन', (30) 'इन्द्रियदेवता', (31) 'मूलगर्भावली', (32) खाणीवाणी', (33) 'गोरखसत', (34) 'अष्टमुद्रा', (35) 'चौबीससिद्धि', (36) 'षडक्षरी', (37) 'पंचअग्नि', (38) 'अष्टचक्र', (39) 'अवलिसिलूक', (40) 'काफिरबोध'।

यह है कि गोरक्षनाथ के नाम पर प्रचलित हिन्दी-संस्कृत ग्रन्थों की प्रमाणिकता के बारे मे कुछ भी कहना कठिन है। हिन्दी-रचनाओं की जो प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं, वे बहुत पुरानी नही हैं, और अधिकांश निश्चित रूप से परवर्त्ती है। 'सबदी' अवश्य प्राचीन जान पड़ती है, पर उसके बारे मे भी निश्चित रूप से कहना कठिन है। तुलसीदास ने कुछ 'सबदियाँ' देखी अवश्य थी, पर यह बताना कठिन है कि वे 'सबदियाँ' गोरखनाथ की ही थी, अथवा अन्य निर्गुणिया सन्तो की।

संवाद-ग्रन्थ : गोरखनाथ के नाम पर चलनेवाली पुस्तकों से ऐसा जान पड़ता है कि दो महात्माओं के संवादरूप मे अपने दार्शनिक मत और धार्मिक विश्वास-पद्धति को प्रकट करने की इस पद्धति का बहुल प्रचार नाथपन्थियों ने ही किया। ऐसा तो नही कहा जा सकता, कि पहले संवादरूप मे सिद्धान्तप्रतिपादन की प्रथा थी ही नही। परन्तु दो साधकों के प्रश्नोत्तर-रूप मे सिद्धान्त-प्रतिपादन की जिस शैली का प्राधान्य इस पन्थ के ग्रन्थो में मिलता है, वह पहले अपरिचित हो थी। इस पद्धति ने परवर्त्ती सन्त-साहित्य को खूब प्रभावित किया था, और संवादरूप मे ऐसे अनेक ग्रन्थ लिखे गये, जिनका उद्देश्य सम्प्रदाय के विश्वास और मत का प्रचार था। 'मछिन्द्र गोरखबोध' जिसे संक्षेप में 'गोरख बोध' कहा जाता है, ऐसा ही संवादग्रन्थ है। यद्यपि यह ग्रन्थ गोरखनाथ का लिखा हुआ कहा जाता है, तथापि हम इसे मत्स्येन्द्रनाथ के सिद्धान्तो का व्याख्यापक ग्रन्थ ही कह सकते है, क्योंकि इसमें गोरखनाथ प्रश्नकर्त्ता है और उत्तर देनेवाले मत्स्येन्द्रनाथ। ऐसा विश्वास न करना ही उचित जान पड़ता है, कि गोरखनाथ ने स्वयं ऐसा ग्रन्थ लिखा होगा। अधिक-से-अधिक इसे परवर्त्ती योगी-सम्प्रदाय का विश्वास-व्यापक ग्रन्थ ही कहा जा सकता है। इसमें आत्मा, मन, पवन, नाद, विन्दु, सुरति और निरति आदि के स्वरूप का सुन्दर विवेचन किया गया है।

गोरखनाथ के पद : गोरखनाथ के नाम पर जो पद मिले हैं, वे कितने पुराने हैं यह बता सकना कठिन है। इनमें से कुछ अवश्य बहुत पुराने और गोरक्ष-कथित हो सकते है। यद्यपि इनकी भाषा बहुत बदल गयी है। इन पदों मे कई कबीर के नाम से, कई नानक के और दादूदयाल के नाम से भी पाये गये हैं। कुछ पद लोकोक्ति का रूप धारण कर चुके है, कुछ का जोगीड़ा के रूप मे व्यवहार होता है और कुछ लोक मे अनुभवसिद्ध ज्ञान के रूप मे चल पड़े है। इन पदों में यद्यपि योगियों के लिए ही उपदेश है, अतएव इनमे भी उसी प्रकार की साधना-मूलक बातें पायी जाती है, जो इस प्रकार की सभी रचनाओ मे मिलती हैं। बहुत-से पद ऐसे हैं, जिनमे लेखक के नैतिक विश्वास का पता चलता है। ऐसी नैतिक विश्वास-वाली रचनाएँ आगे चलकर लोक मे अनुभूत ज्ञान के समान चल पड़ी हैं। जिस प्रकार के ज्ञान का उपदेश इस साहित्य में किया गया है, उसमें गुरु का होना परमा-वश्यक माना गया है, और चित्त की शुद्धता पर अधिक ज़ोर दिया गया है। कहा गया है कि मानसिक दृढ़ता के रहते कोई भी विघ्न योगी को विचलित नही कर सकता। काम और क्रोध में मन आसक्त न हो, और चित्त की शिथिलता उसे बहकने न दे

तो हँसने-खेलनेवालों से नाथजी प्रसन्न ही होते हैं और ऐसे योगी के लिए लाखों अप्सराएँ भी विघ्न उपस्थित नहीं कर सकती :

हँसिवा पेलिवा रहिवा रंग।
काम क्रोध ना करिवा संग॥
हँसिवा पेलिवा गाइवा गीत।
दिढ़ करि राखिवा आपना चीत॥
हँसिवा पेलिवा धरिवा ध्यान।
अहि विधि कथिया ब्रह्म गियान॥
हँसे पेले ना करे मन भंग।
ते निहचल सदा नाथ के संग॥

और

नौलख पातरि आगे नाँचे पीछे सहज अखाडा।
ऐसे मन लै योगी पेलै तव अन्तरि वसै भण्डारा॥

इन पदों में सहज जीवन पर बहुत जोर दिया गया है। यद्यपि अनेक प्रकार की यौगिक क्रियाओं पर भी बहुत अधिक जोर दिया गया है, और जो लोग इन क्रियाओं को नहीं कर सकते उन पर दया और क्षोभ की भावना प्रकट की गयी है; तथापि बीच-बीच में ऐसे सहज जीवन का आदर्श उपस्थित किया गया है, जो प्रत्येक गृहस्थ के लिए अनुकरणीय है :

हवकि ना वोलिवा, ढबकि ना चालिवा धीरे-धीरे धरिवा पावं।
गरव न करिवा सहजे रहिवा भणन्त गोरख रावम्॥

सहज शीलवान गृही को भी गंगाजल के समान पवित्र बताया गया है :

सहज शील का धरे सरीर, सो गिरही गंगा का नीर।

इन पदों में ब्रह्मचर्य, वाक्संयम, शारीरिक और मानसिक पवित्रता, ज्ञान के प्रति निष्ठा, बाह्य आचरणों के प्रति अनादर, आन्तरिक शुद्धि और मद्य-मांस के पूर्ण बहिष्कार पर जोर दिया गया है। हिन्दी में पाये जानेवाले पदों में यह स्वर बहुत स्पष्ट और बलशाली है। इसने परवर्ती सन्तों के लिए श्रद्धाचरण-प्रधान पृष्ठभूमि तैयार कर दी थी। जिन सन्त साधकों की रचनाओं से हिन्दी साहित्य गौरवान्वित है, उन्हें बहुत-कुछ बनी बनायी भूमि मिली थी।

इस साहित्य की सबसे बड़ी कमजोरी इसका रूखापन और गृहस्थ के प्रति अनादर का भाव है। इसी ने इस साहित्य को नीरस, लोक-विद्विष्ट और क्षयिष्णु बना दिया था। फिर भी यह दृढ़ कण्ठ-स्वर उत्तरी भारत के धार्मिक वातावरण को शुद्ध और उदात्त बनाने में बड़ा सहायक हुआ। इस दृढ़ कण्ठ-स्वर ने यहाँ की धार्मिक साधना में गलदश्रु भावुकता और दुलमुलेपन को आने नहीं दिया। परवर्ती हिन्दी साहित्य में चरित्रगत दृढ़ता, आचरण-शुद्धि और मानसिक पवित्रता का जो स्वर सुनायी पड़ता है, उसका श्रेय इस साहित्य को ही है। इसीलिए इस पन्थ के साहित्य से परवर्ती हिन्दी साहित्य का बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध है।

पुराने नाथ सिद्धों में से कई के नाम पर प्रचलित हिन्दी रचनाएँ उपलब्ध हुई है जो 'नाथ सिद्धों की बानियाँ' के नाम से नागरी प्रचारिणी सभा से प्रकाशित हुई हैं। इनमें अजयपाल, गोपीचन्द, जालन्ध्रीपाव, मच्छिन्द्रनाथ, काणेरी, चरपटनाथ, चौरंगीनाथ, घोड़ाचूली, धूधलीमल, परवत सिद्ध (?), बाल गूंदाई आदि पुराने नाथ सिद्धों की बानियाँ हैं जो बारहवीं शती के पूर्व हो चुके थे। कुछ बानियों की भाषा और शैली सन्देहास्पद है, पर कुछ की प्राचीनता में सन्देह करने का अवकाश बहुत कम है।

**नाथ साहित्य की अप्रामाणिकता :** इस प्रकार दसवीं शताब्दी तक के साहित्य में जितना जैन और बौद्ध मूलों से प्राप्त हुआ है, उतना तो बहुत-कुछ विश्वसनीय है। परन्तु जो नाथ-साधकों के माध्यम से प्राप्त हुआ है, उसके विषय में निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि उसकी भाषा और वक्तव्यवस्तु में कितना अंश सचमुच पुराना है। भाषा में तो बहुत अधिक परिवर्त्तन हुआ है। गोरखनाथ के नाम पर चलनेवाली रचनाओं की भाषा को देखते हुए उन्हें बहुत पुराना नहीं कहा जा सकता। कुछ की रचना तो बहुत बाद में हुई है। फिर भी उनमें ध्यान देने योग्य बातें हैं अवश्य।

**दसवीं शताब्दी तक के लोकभाषा साहित्य के मुख्य लक्षण :** दसवीं शताब्दी तक के लोकभाषा के साहित्य में प्रधान रूप से ब्राह्मण-मत के विरोधी सम्प्रदायों की लोकभाषा में निबद्ध रचनाएँ प्राप्त होती हैं। यह पूरा-का-पूरा साहित्य धार्मिक है। इसमें सहज जीवन पर, आन्तरिक शुचिता पर और सचाई के जीवन पर अधिक जोर दिया गया है और बाह्याचार, छूतछात, कृच्छ्र साधना आदि पर आघात किया गया है। योगमत पर सभी सम्प्रदायों की आस्था थी। योगमत के बहुल प्रचार ने लोगों को सिद्धियों का प्रेमी बना दिया था। सिद्धियाँ प्राप्त करने के लिए अनेक प्रकार की साधनाएँ प्रचलित थीं। साधारणतः विश्वास किया जाता था कि मानव-शरीर में पाँच अत्यन्त रहस्यमय वस्तुएँ हैं, जिनमें से किसी एक को भी वश में कर लेने से मनुष्य को सब सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं। ये पाँच रहस्यमय वस्तुएँ हैं—मन, प्राण, शुक्र, वाक् और कुण्डलिनी। इन्हीं पाँचों के संयमन के तरीकों को राजयोग, हठयोग, वज्रयान, जपयोग और कुण्डलीयोग कहते हैं, जिनके अनेक भेदोपभेद चल पड़े थे। इनमें कई साधनाएँ विकृत भी हो गयीं और कई प्रकार की ऐसी क्रियाओं में विश्वास करने लगीं जो नैतिक दृष्टि से अत्यन्त हीन स्तर की थीं। इनकी प्रतिक्रिया नाथपन्थी सिद्धों के सुस्पष्ट नैतिक उपदेशों में प्राप्त होती है। परन्तु दसवीं शताब्दी के इन साधकों की दृष्टि मुख्य रूप से सिद्धियों पर ही निबद्ध थी। परवर्त्ती साहित्य में भी भक्ति-आन्दोलन के आने के पहले इन सिद्धियों का ही बोलबाला था।

लौकिक रस का साहित्य भी इस समय लिखा अवश्य जा रहा था। सम्भवतः हेमचन्द्र के उदाहरणों में से कई इस काल की रचनाएँ हैं, परन्तु उनके बारे में कुछ निश्चित रूप से कहना कठिन है। केवल इतना निश्चित है कि दोहों में और पद्धडिया बन्ध में लिखे हुए चरित-काव्यों में लौकिक काव्य बहुत लिखे गये थे। 'सन्देश-

रासक' और हेमचन्द्र तथा मेरुतुंग के ग्रन्थों के दोहों की परम्परा का बीजारोप इस काल में अवश्य हो गया था।

[इस काल के अध्ययन में सहायक हिन्दी पुस्तकें मिश्रबन्धु : 'मिश्रबन्धु-विनोद'; रामचन्द्र शुक्ल : 'हिन्दी साहित्य का इतिहास'; राहुल सांकृत्यायन : 'हिन्दी काव्यधारा', हजारीप्रसाद द्विवेदी : 'हिन्दी साहित्य का आदिकाल', 'हिन्दी साहित्य की भूमिका', 'नाथ सम्प्रदाय'; रामकुमार वर्मा : 'हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास'।]

# हिन्दी साहित्य का आदिकाल
## [1000-1400 ई.]

आदिकाल : पूर्ववर्ती अध्याय में दसवीं शताब्दी के पहले के साहित्यिक प्रयत्नों की एक रूप-रेखा प्रस्तुत की गयी है। उससे पता चलता है कि परवर्ती शताब्दियों में जो प्रवृत्तियाँ अंकुरित, पल्लवित और पुष्पित हुई हैं, उनमें बहुत-सी ऐसी हैं जिनका बीज दसवीं शताब्दी से बहुत पहले पड़ चुका था। परन्तु उस काल तक लोकभाषा का जो साहित्य प्राप्त होता है वह परिनिष्ठित अपभ्रंश का ही साहित्य है, उसमें हिन्दी भाषा का रूप स्पष्ट नहीं हुआ है। परन्तु दसवीं से चौदहवीं शताब्दी तक के समय में लोकभाषा में लिखित जो साहित्य उपलब्ध हुआ है उसमें परिनिष्ठित अपभ्रंश से कुछ आगे बढ़ी हुई भाषा का रूप दिखायी देता है। दसवीं शताब्दी की भाषा के गद्य में तत्सम शब्दों का व्यवहार बढ़ने लगा था, परन्तु पद्य की भाषा में तद्भव शब्दों का ही एकच्छत्र राज्य था। चौदहवीं शताब्दी तक के साहित्य में इसी प्रवृत्ति की प्रधानता मिलती है। वस्तुतः छन्द, काव्यरूप, काव्यगत रूढ़ियों और वक्तव्य वस्तु की दृष्टि से दसवीं से चौदहवीं शताब्दी तक का लोकभाषा का साहित्य परिनिष्ठित अपभ्रंश में प्राप्त साहित्य का ही बढ़ाव है, यद्यपि उसकी भाषा उक्त अपभ्रंश से थोड़ी भिन्न है। इसलिए दसवीं से चौदहवीं शताब्दी के उपलब्ध लोकभाषा साहित्य को अपभ्रंश से थोड़ी भिन्न भाषा का साहित्य कहा जा सकता है। वस्तुतः वह हिन्दी की आधुनिक बोलियों में से किसी-किसी के पूर्व-रूप के रूप में ही उपलब्ध होता है। यही कारण है कि हिन्दी साहित्य के इतिहास-लेखक दसवीं शताब्दी से इस साहित्य का आरम्भ स्वीकार करते हैं। इसी समय से हिन्दी भाषा का आदिकाल माना जा सकता है। पं. रामचन्द्र शुक्ल ने सं. 1050 (993 ई.) से इसका आरम्भ माना है।

**दो श्रेणी की रचनाएँ :** इस काल में दो प्रकार की रचनाएँ प्राप्त हुई हैं—एक तो जैन भाण्डारों में सुरक्षित, और अधिकांश में जैन प्रभावापन्न परिनिष्ठित-साहित्यिक अपभ्रंश की रचनाएँ हैं; और दूसरी लोक-परम्परा में बहती हुई आनेवाली, और मूल रूप से अत्यन्त भिन्न बनी हुई लोकभाषा की रचनाएँ। प्रथम श्रेणी में हेमचन्द्र के व्याकरण, मेरुतुंग के 'प्रबन्धचिन्तामणि', राजशेखर के 'प्रबन्धकोश' आदि में संगृहीत दोहे; अब्दुर्रहमान का 'सन्देशरासक' तथा लक्ष्मीधर के 'प्राकृत पैंगलम्' में उदाहृत लोकभाषा के छन्द हैं। इनको हम प्रामाणिक रचना कह सकते हैं। दूसरी श्रेणी में 'पृथ्वीराजरासो' और 'परमालरासो' आदि रचनाएँ हैं, जिनके मूल रूप बहुत परिवर्तित और विकृत हो गये हैं। इन्हें हम सन्दिग्ध-ग्रन्थ कह सकते हैं।

यह ध्यान देने की बात है कि अब तक जिन रचनाओं की चर्चा की गयी है, उनमें अपेक्षाकृत जो प्रामाणिक और विश्वसनीय हैं वे मध्य-देश के सीमान्त के प्रदेशों में संगृहीत या लिखित रचनाएँ हैं। चाहे वे गुजरात में संगृहीत सुरक्षित जैन कवियों की रचनाएँ हों, या गौड़ (बंगाल) देश के पाल राजाओं के संरक्षण में संगृहीत बौद्ध सिद्धों की कृतियाँ हों, सब मध्य-देश के बाहर प्राप्त हुई हैं। मूल मध्य-देश में जहाँ आगे चलकर ब्रजभाषा और अवधी का साहित्य उद्भूत और विकसित हुआ है, वहाँ किसी प्रामाणिक साहित्यिक रचना का प्रमाण सन् ईस्वी की चौदहवीं शताब्दी से पहले का नहीं मिलता। चाहे वे नाथ सिद्धों की रचनाएँ हों, चाहे चन्द और जगनिक जैसे चारण कवियों की हों, सभी विकृत और परिवर्तित रूप में ही उपलब्ध हैं। केवल 'प्राकृतपैंगलम्' में उदाहृत कुछ पद्यों के विषय में हम निस्सन्दिग्ध रूप से कह सकते हैं कि वे रचनाएँ मूल रूप में सुरक्षित हैं। राजपूताने के 'ढोला मारू रा दोहा' जैसे प्रसिद्ध काव्यों की प्रामाणिकता के विषय में भी सन्देह ही है। इस प्रकार मूल मध्य-देश में चौदहवीं शताब्दी के पहले की प्रामाणिक रचनाएँ प्रायः एकदम अप्राप्त हैं। ऊपर हमने प्रामाणिक और सन्दिग्ध नाम का जो विभाग किया है, उसके विषय में यही कहा जा सकता है, कि सन्दिग्ध रचनाएँ वे हैं जो मूल मध्य-देश में रची गयी थीं; और अपेक्षाकृत प्रामाणिक रचनाएँ वे हैं जो मध्य-देश के बाहर गुजरात, मान्यखेट, बरार, महाराष्ट्र, गौड़ और नेपाल में सुरक्षित हैं। कारण क्या है ?

**प्रामाणिक रचनाओं के अभाव के कारण :** जिन दिनों हिन्दी साहित्य बनने लगा, उन्हीं दिनों मध्य-देश पर बारम्बार मुसलमानों के आक्रमण हुए। उन दिनों उत्तर भारत की केन्द्रीय राजशक्ति दुर्बल हो गयी थी। कान्यकुब्ज के प्रतीहार राजा राज्यपाल ने जब महमूद गजनवी को आत्मसमर्पण किया, तो अधीनस्थ राजपूत रजवाड़े बिगड़ खड़े हुए और उसे मार डाला। उन्होंने उसके पुत्र को गद्दी पर बैठा तो दिया, लेकिन वस्तुतः दिल्ली और साँभर के चौहान और कालिंजर के चन्देल स्वतन्त्र राजा हो गये। राजशक्ति क्षीण और हत-वीर्य हो गयी। इसी समय काशी और कान्यकुब्ज पर गाहड़वार वंश का राज्य स्थापित हुआ। लगभग दो

सौ वर्षों से पश्चिम के सोलंकी और पूर्व के पालवंशी राजा लोग कान्यकुब्ज की राजलक्ष्मी को हस्तगत करने का प्रयत्न कर रहे थे। अब सांभर के चौहान, कालिंजर के चन्देल और गजनी के अमीरों ने भी कान्यकुब्ज की राजलक्ष्मी को हड़प लेने का प्रयत्न शुरू किया। इस बात का प्रमाण उपलब्ध है, कि दसवीं शताब्दी में त्रिपुर (तेवार) के राजा कर्ण ने काशी को अपनी राजधानी बनाना चाहा, और उसने चम्पारन तक समूचे सरयूपार के इलाके को हस्तगत कर लिया था। गोरखपुर जिले में इसके कई दान-पत्र प्राप्त हुए हैं। इस प्रकार काशी-कान्यकुब्ज के अधिपतियों को पूरब, पश्चिम, उत्तर, दक्खिन सब ओर शत्रुओं का सामना करना पड़ता था। गाहड़वारों में गोविन्दचन्द्र बड़ा प्रतापी राजा हुआ। उसने अपने अभिलेखों में अपने को 'गौड़ों की दुर्वार गज सेना का कुम्भ विदीर्ण करनेवाला' कहा है और यह भी लिखा है, कि वह गजनी के अमीरों को नित्य लड़ाई के खेल खेलाया करता था। गोविन्दचन्द्र ने यह अच्छी तरह समझ लिया था, कि उत्तरी भारत के विशाल मैदान का शासक वही हो सकता है, जिसके पास घोड़ों की सुशिक्षित सेना हो। इसीलिए उसने गर्वपूर्वक घोषणा की है, कि 'मैं उस पृथ्वी का भोग करता हूँ जो निरन्तर दौड़ते हुए घोड़ों की टाप की मुद्रा से मुद्रित होती रहती है।' इसीलिए वह अपने काल का अश्वपति राजा कहलाता था। इसी प्रकार गौड के शासक अपने को गजपति और कलिंग के शासक नरपति कहते थे। मलिक मुहम्मद जायसी ने अपने 'पद्मावत' में अश्वपति, गजपति और नरपति नामक तीन राजाओं की चर्चा की है जो इसी काल की परम्परा का अवशेष जान पड़ता है। बारहवीं शताब्दी के बाद के अभिलेखों में ये शब्द नहीं मिलते। सिर्फ जायसी के 'पद्मावत' में ही ये शब्द सुरक्षित रह गये हैं। यह तथ्य सम्भवतः बताता है कि जायसी ने अपने काव्य के लिए जिस कहानी का उपयोग किया था, वह कम-से-कम चार सौ वर्ष पुरानी अवश्य थी।

गाहड़वारों के राज्यकाल में कान्यकुब्ज की लक्ष्मी बहुत-कुछ स्थिर हो गयी और मध्य-देश का मुख्य भाग उन्हीं के शासन में बना रहा, परन्तु ऐसा जान पड़ता है, कि ये गाहड़वार राजा इस प्रदेश के बाहर से आये थे और काशी और कान्यकुब्ज की स्थानीय जनता से अपने को बहुत दिनों तक भिन्न समझते रहे। कुछ लोगों का अनुमान है कि वे दक्षिण से आये थे। किन्तु यह अनुमान बहुत पुष्ट प्रमाणों पर आधारित नहीं है। दो बातें इसके पक्ष में कही जाती हैं। एक तो नयचन्द्र नामक जैन कवि की एक संस्कृत नाटिका प्राप्त हुई है, जिसमें वैतालिकों ने अन्तिम गाहड़वार राजा जयचन्द्र की स्तुति मराठी भाषा में की है। यह कवि चौदहवीं शताब्दी का है। इसकी देशभाषा में मराठी का प्रयोग अधिक-से-अधिक यही सूचित करता है कि कवि की मातृभाषा मराठी थी। दूसरा प्रमाण यह दिया जाता है कि गोविन्दचन्द्र के जितने भी दान-पत्र मिले हैं वे दक्षिणी ब्राह्मणों को दिये गये दान हैं। परन्तु विद्वानों ने इस धारणा को भ्रान्त ही समझा है। एक दूसरे प्रकार के पण्डित हैं जिनका मत है कि गाहड़वार पश्चिम से आये थे। जो भी

हो, इतना तो निश्चित है कि गाहड़वारों ने देशभाषा को उतना प्रोत्साहन नहीं दिया, जितना चौहानों, सोलकियों, परमारों और चन्देलों ने दिया। गाहड़वार संस्कृत के अधिक संरक्षक थे। इधर हाल में 'युक्ति-व्यक्ति-प्रकरण' नाम का एक व्याकरण-ग्रन्थ प्राप्त हुआ है, जो गोविन्दचन्द्र के सभा-पण्डित दामोदर भट्ट का लिखा कहा जाता है। डॉ. मोतीचन्द्र का अनुमान है कि इसमें राजकुमारों को काशी और कान्यकुब्ज की भाषा सिखाने का प्रयत्न है। यदि यह अनुमान सत्य है तो इससे भी यह अनुमान होता है, कि गाहड़वार राजा इस प्रदेश की भाषा के जानकार न थे। गोविन्दचन्द्र के पौत्र जयचन्द्र कान्यकुब्ज के अन्तिम राजा थे। इनके दरबार में देशी भाषा के कवियों का सम्मान होने लगा। इनके महामन्त्री विद्याधर भट्ट स्वयं भी देशी भाषा के अच्छे कवि थे। इनकी कुछ रचनाएँ 'प्राकृत-पैंगलम्' में उदाहरण रूप में उद्धृत की गयी हैं। किन्तु जब इस प्रतापी राज-वंश ने देशभाषा को प्रोत्साहन देना शुरू किया, तभी दुर्दैव का प्रचण्ड आघात हुआ और काशी कान्यकुब्ज की लक्ष्मी मुसलमानों के हाथ चली गयी। यह इतिहास बहुत ही करुण है, और इसके गर्भ में भावी भारतवर्ष के दुरवस्था के बीज वर्तमान हैं।

**पुराने साहित्य का संरक्षण :** लोकभाषा का साहित्य सुरक्षित नहीं रह सका। वह लोकमुख में ही जीवित रहा है। जो रचनाएँ धर्मबुद्धि या कलाप्रेम पा गयीं वे ही कथंचित् सुरक्षित रह सकी हैं। बौद्ध साहित्य में कुछ लोकभाषा की रचनाएँ सुरक्षित रह गयी हैं और कुछ जैन साहित्य का आश्रय पाकर बच गयी हैं। जिन रचनाओं को धर्म का सहारा नहीं मिला, वे बनती रहीं और परवर्ती काल में परिवर्तित, परिवर्द्धित या विस्मृत होती रहीं। पुराने साहित्य का संरक्षण तीन प्रकार से हुआ है—(1) राजकीय संरक्षण से, (2) संगठित धर्म-सम्प्रदाय के प्रयत्न से, (3) लोकपरम्परा से। जिन दिनों देशभाषा परिनिष्ठित साहित्यिक अपभ्रंश से आगे बढ़कर काव्य का वाहन बनने लगी थी, उन दिनों उत्तरी भारत का राजनीतिक वातावरण बहुत ही विक्षुब्ध था। मध्य-देश की शक्तिशाली राजशक्ति ने देशभाषा को संरक्षण नहीं दिया, और विधर्मियों के तीव्र आक्रमण के कारण संगठित धर्म-सम्प्रदाय मध्य-देश के प्रान्तभाग में या दूर गुजरात, नेपाल आदि सुरक्षित देशों में हट गये। यही कारण है कि इस काल के मध्य-देश की भाषा के साहित्य को न तो राजकीय या शास्त्राश्रय प्राप्त हुआ और न जैन और बौद्धों के समान सुसंगठित धर्म-सम्प्रदाय का ही संरक्षण मिल सका। कुछ अन्तिम खेवे के राजाओं के साथ रहनेवाले कवियों की रचनाएँ लोकमुख में सुरक्षित रह गयी। 'पृथ्वीराजरासो' और 'आल्हखण्ड' ऐसी रचनाएँ हैं … प्रामाणिकता सन्देह से परे नहीं।

लिया गया था कि इन रचनाओं का सम्बन्ध जिन राजाओं के नाम के साथ है उन्ही के समय में ये लिखी भी गयी थी, पर अब इस विश्वास को सन्देह की दृष्टि से देखा जाने लगा है।

**खुमानरासो :** 'खुमानरासो' नामक पुस्तक के बारे मे 'शिवसिंहसरोज' मे बताया गया है कि किसी अज्ञातनामा भाट ने 'खुमानरासो' नाम का काव्य लिखा था, जिसमे श्री राजचन्द्र से लेकर खुमान तक के नरपतियों का वर्णन है। कर्नल टॉड ने भी इस पुस्तक की चर्चा विस्तारपूर्वक की थी। चित्तौर मे खुमान नाम के तीन राजा हुए हैं. जिनमें प्रथम का राज्य-समय 752 ई. से 808 ई. तक, दूसरे का 813 ई. से 843 ई. तक, और तीसरे का 908 ई. से 933 ई. तक था। चूंकि 'खुमानरासो' मे खलीफा अलमामू (813-33 ई.) का आक्रमण हुआ था, इसलिए अनुमान लगाया गया है कि 'खुमानरासो' की रचना दूसरे खुमान के समय मे हुई होगी, अर्थात् यह पुस्तक सन् ई. की नवीं शताब्दी के आरम्भ की रचना है। इसके लेखक का नाम दलपति विजय है। आजकल 'खुमानरासो' की जो प्रति मिलती है वह अपूर्ण है। कर्नल टॉड ने जो प्रति देखी थी, वह इससे कहीं विस्तृत और पूर्ण थी। वर्तमान 'खुमानरासो' में महाराणा राजसिंह (राज्यकाल 1652-70 ई.) तक के राजाओ का वर्णन है। स्पष्ट ही यह ग्रन्थ उतना प्राचीन नही है जितना समझा गया है। श्री मोतीलाल मेनारिया ने 'राजस्थानी भाषा और साहित्य' मे लिखा है कि "ये तपागच्छीय जैन साधु शान्तिविजय के शिष्य थे'। इनका असली नाम दलपत था, पर दीक्षा के बाद बदलकर दौलतविजय रख दिया था। हिन्दी के विद्वानों ने इन्हें मेवाड़ के रावल खुमाण (सं. 870) का समकालीन होना अनुमानित किया है, जो गलत है। वास्तव मे इनका रचनाकाल सं. 1730 से लेकर सं. 1760 के मध्य तक है।" इस प्रकार इस ग्रन्थ की चर्चा हिन्दी साहित्य के आदिकाल मे नहीं होनी चाहिए।

**बीसलदेवरासो :** नरपति नाल्ह का 'बीसलदेवरासो' भी सन्दिग्ध रचना ही है। ग्रन्थ में निर्माण-काल इस प्रकार दिया है :

बारह सौ बहोत्तरहाँ मझारि।
जेठ बदी नवमी बुधवारि।
नाल्ह रसायन आरंभइ।
सारदा तूठी ब्रह्म कुमारि[1]॥

इसका मतलब यह है कि नरपति नाल्ह नामक कवि ने सं. 1212 मे अर्थात् 1155 ई. में इस ग्रन्थ का आरम्भ किया था। चूंकि पुस्तक में सर्वत्र वर्तमान-कालिक क्रिया का प्रयोग है, अतएव ग्रन्थ के सम्पादक श्री सत्यजीवन वर्मा ने

1. श्री सत्यजीवन वर्मा द्वारा सम्पादित और सं. 2008 में काशी नागरी प्रचारिणी सभा, काशी द्वारा प्रकाशित। हाल ही में डा. माताप्रसाद गुप्त द्वारा सम्पादित होकर प्रयाग से प्रकाशित।

भट्ट केदार और मधुकर भट्ट : इसी प्रकार भट्ट केदार और मधुकर नामक दो भाट कवियों के विषय में कहा जाता है कि इन्होंने जयचन्द के यशवर्णन के लिए 'जयचन्दप्रकाश' और 'जयमयकजसचन्द्रिका' नाम के ग्रन्थ लिखे थे। ये पुस्तकें मिलती नहीं। केवल इनका उल्लेख बीकानेर के राज-पुस्तक-भाण्डार में सुरक्षित सिंघायच दयालदास कृत 'राठौण री ख्यात' में मिलता है। इस प्रकार ये पुस्तकें सिर्फ नोटिस मात्र हैं। 'शिवसिंह सरोज' में लिखा है कि ये कवि अलाउद्दीन गोरी के कवि थे। अलाउद्दीन मुहम्मद गोरी का चाचा था और उसी की ओर से राज्य करता था। 'पृथ्वीराजरासो' में भी दुर्गा केदार और माधव भाट नामक दो कवियों की चर्चा आती है और चन्दवरदाई के साथ उनकी प्रतिद्वन्द्विता का भी विस्तार-पूर्वक वर्णन दिया है। यह नहीं समझना चाहिए कि गोरी के दरबार में हिन्दू कवियों का आना असम्भव है। वस्तुतः महमूद के पहले गजनी में ब्राह्मणवंश का राज्य था और यह बिल्कुल असम्भव नहीं है कि पुराने राजवंश के नष्ट हो जाने के बाद उसके आश्रित कवि नये राजाओं की सेवाओं में लग गये हों। जो हो, जब तक इन कवियों की पुस्तकें नहीं मिल जातीं तब तक इस विवाद में पड़ना व्यर्थ है कि ये कवि जयचन्द के दरबारी थे अथवा गोरी के।

हम्मीररासो : इसी प्रकार शार्ङ्गधर कवि के 'हम्मीररासो' की रचना भी असन्दिग्ध नहीं है। 'प्राकृत पैंगलम्' में कुछ पद्य ऐसे आये हैं जिनमें हम्मीर की वीरता का वर्णन है; जैसे :

पिंधउ दिढ सण्णाह बाह उप्पर पक्खर दइ।
बंधु समदि रण धसउ सामि हम्मीर बअण लइ।
उड्डल णहपह भमउ खग्ग रिउ सीसहि डारउ।
पक्खर पक्खर ठेल्लि पेल्लि पब्बअ अप्फालउ।
हम्मीर कज्जु जज्जल भणइ कोहाणल मुहमह जलउ।
सुरताण-सीस करवाल दइ तेज्जि कलेवर दिअ चलउ।

ऐसे और भी कुछ पद्य हैं। 'शिवसिंहसरोज' में कहा गया था कि चन्द की औलाद में शार्ङ्गधर कवि हुए थे। जिन्होंने 'हम्मीररासा' और 'हम्मीर काव्य' भाषा में बनाया था। स्वर्गीय पं. रामचन्द्र शुक्ल ने इस बात को ध्यान में रखते हुए अनुमान किया कि 'प्राकृतपैंगलम्' के जिन उदाहरणों में हम्मीर की कीर्तिकथा है वे असली 'हम्मीररासो' के पद्य हैं। परन्तु ऊपर जो पद्य दिया हुआ है और जिसे शुक्लजी ने उद्धृत भी किया है, उसमें 'जज्जल भणइ'—जज्जल की भणति—दी हुई है। 'प्राकृतपैंगलम्' की टीका में कहा गया है कि 'जज्जलस्योक्तिरियम्' अर्थात् यह जज्जल की उक्ति है। महापण्डित राहुल सांकृत्यायन ने इन पद्यों को जज्जल कवि की रचना माना है। दो बातें हो सकती हैं—या तो यह किसी ऐसे काव्य के पद्य हैं जिसमें जज्जल कोई पात्र है अथवा यह स्वयं जज्जल की उक्तियाँ हैं।

शुक्लजी प्रथम मत को मानते हैं, राहुलजी दूसरे मत को। लेकिन अगर प्रथम

मत स्वीकार भी कर लिया जाय तो भी यह कैसे मान लिया जा सकता है कि यह काव्य शार्ङ्गधर का लिखा हुआ 'हम्मीररासो' ही था ! जब तक कोई पुष्ट प्रमाण नही मिल जाता तब तक यह बात निश्चित और असन्दिग्ध नही कही जा सकती।

शार्ङ्गधर द्वारा संगृहीत 'शार्ङ्गधरपद्धति' नामक एक संस्कृत पद्यकोष अवश्य मिलता है जिसमें शार्ङ्गधर की कुछ अपनी रचनाएँ भी है। ऐसे तो इसके सब पद्य संस्कृत के हैं, किन्तु कुछ मन्त्र और कुछ मिश्रभाषा की ऐसी रचनाएं भी हैं जिनमें तत्काल प्रचलित लोकभाषा का कुछ आभास मिल जाता है। भाषा चित्र के नमूने के रूप में श्रीकण्ठ पण्डित का यह श्लोक उल्लेख योग्य है :

नूनं बादल छाइ खेह पसरी निःश्राण शब्दः खरः।
शत्रुं पाडि लूटालि तोडि हनिसौं एवं भणन्त्युद्भटाः।
झूठे गर्वभरा मघालि सहसा रे कन्त मेरे कहे
कंठ पागि निवेश जाह शरण श्री मल्ल देवं विभुम् ॥

—श्लोक सं. 550

विजयपालरासो : मिश्रबन्धुओं ने नल्लसिंह रचित 'विजयपालरासो' को भी इसी काल की रचना बताया है। कहा गया है कि नल्लसिंह ने सं. 1093 मे हुई विजयपालसिंह और पंग राजा की लड़ाई का वर्णन किया है। मिश्रबन्धुओं ने इसका रचनाकाल सं. 1355 माना है। लेकिन यह भी बहुत पुराना ग्रन्थ नही मालूम होता। इसकी भाषा और शैली पर विचार करने से मालूम होता है कि इसकी रचना बहुत बाद में हुई होगी।

इसी प्रकार सन् 1293 ई. में अमीर खुसरो की रचनाएँ[1] प्रारम्भ हुई। अमीर खुसरो निस्सन्देह बहुत मेधावी विद्वान् और सुकवि थे। उनकी रचनाओ में तत्काल प्रचलित हिन्दी का प्रयोग हुआ होगा। परन्तु उनके नाम पर जितनी पहेलियाँ, मुकरियाँ और ढकोसले प्रचलित है वे न तो मूल रूप में ही सुरक्षित है और न सब-के-सब प्राचीन ही हैं। इस प्रकार साहित्यिक कोटि मे आनेवाले ये ग्रन्थ बहुत सन्दिग्ध है। कुछ तो निश्चित रूप से परवर्ती हैं, कुछ के अस्तित्व का ही ठिकाना नही और कुछ का अस्तित्व केवल अनुमान से मान लिया गया है। आदिकाल के इतिहास-लेखकों ने इन ग्रन्थों की ऐतिहासिकता के पक्ष-विपक्ष में बहुत-सी व्यर्थ की दलीलें पेश की हैं जो निरर्थक ही नही है, साहित्य के विद्यार्थी के ऊपर बोझ के समान हैं और शुद्ध साहित्यिक आलोचना की गति को रुद्ध करने का कार्य करती है।

अर्द्धप्रामाणिक रचनाएँ—पृथ्वीराजरासो : इस काल की कुछ रचनाएँ ऐसी भी हैं जिन्हे हम अर्द्धप्रामाणिक कह सकते हैं। इनमें सबसे महत्त्वपूर्ण और

1. (1) 'खालिक बारी', मुफीदे खालिक प्रेस, आगरा, 1869 ई.
   (2) „ „ सूरजमल, कमरुद्दीनखाँ, पटना, 1870 ई.
   (3) 'अमीर खुसरो की हिन्दी कविता', काशी नागरी प्रचारिणी सभा, काशी, 1922

प्रसिद्ध ग्रन्थ 'पृथ्वीराजरासो'[1] है। काशी ना. प्र. स. प्रकाशित 'पृथ्वीराजरासो' में ढाई हजार पृष्ठ हैं जो 69 सर्गों में विभाजित है। सबसे बड़ा समय 'कनवज्ज युद्ध' है जो सम्भवतः रासो का मूल कथानक है। यह विश्वास किया जाता है कि चन्द पृथ्वीराज का मित्र, कवि और सलाहकार था। रासो में वह तीनों रूपों में चित्रित है। इस ग्रन्थ के अनुसार दोनों के जन्म और मरण की तिथि भी एक है। इस प्रकार सदा साथ रहनेवाले अभिन्न मित्र की रचना निश्चय ही बहुत प्रामाणिक होनी चाहिए, यही सोचकर सुप्रसिद्ध विद्वत्सभा रायल एसियाटिक सोसायटी, बंगाल ने इस ग्रन्थ का प्रकाशन आरम्भ किया था। कुछ थोड़ा-सा अंश प्रकाशित भी हो चुका था, किन्तु इसी समय डॉ. बूलर को 'पृथ्वीराजविजय' नामक संस्कृत काव्य की एक खण्डित प्रति हाथ लगी। उस पुस्तक की परीक्षा करने के बाद डॉ. बूलर इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि 'पृथ्वीराजविजय' इतिहास की दृष्टि से अधिक प्रामाणिक ग्रन्थ है और 'पृथ्वीराजरासो' अत्यन्त अप्रामाणिक; क्योंकि पृथ्वीराजकालीन अभिलेखों से 'पृथ्वीराजविजय' में वर्णित घटनाएँ तो मिल जाती है, लेकिन 'पृथ्वीराजरासो' में वर्णित घटनाएँ नहीं मिलतीं। उनका पत्र सोसायटी के प्रोसीडिंग्स में छापा गया और 'पृथ्वीराजरासो' का प्रकाशन बन्द कर दिया गया। उन दिनों के यूरोपियन विद्वान् मध्य-देश की रचनाओं का महत्त्व दो दृष्टियों से आँकते थे—ऐतिहासिक तथ्यों को प्राप्त करने और भाषाशास्त्रीय समस्याओं को सुलझाने की दृष्टि से। रासो से यह उद्देश्य सिद्ध नहीं होता था। कितनी ही ऐसी अनमिल बातें इस पुस्तक में मिली जो इसके ऐतिहासिक रूप को निर्विवाद रूप से गलत साबित करती थीं। 'पृथ्वीराजविजय' के अनुसार पृथ्वीराज सोमेश्वर और कर्पूरदेवी के पुत्र थे। कर्पूरदेवी चेदि-नरेश की कन्या थी। जब पुत्र पृथ्वीराज नाबालिग था तो माता ने कदम्बवास नामक मन्त्री की सहायता से राज्य-संचालन किया था। यह बात अभिलेखों से मिलती है जबकि 'पृथ्वीराजरासो' के अनुसार यह दिल्ली के राजा अनंगपाल की पुत्री के लड़के थे। मजेदार बात यह है कि 'पृथ्वीराजविजय' में चन्दबरदाई नामक किसी कवि का नाम नहीं है। एक जगह चन्द्रराज कवि का उल्लेख अवश्य है, परन्तु उसे कुछ विद्वानों ने कश्मीरी कवि चन्द्रक से अभिन्न माना है। और भी बहुत-सी अनैतिहासिक बातें रासो में मिलती हैं; जैसे :

1. 'पृथ्वीराजरासो'—(1) एसियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल से 1883-86 ई. में आरम्भिक अंश प्रकाशित; (2) मोहनलाल विष्णुलाल पण्ड्या सम्पादित, ई. जे. लाजरस एण्ड को., बनारस, सन् 1888-1904 ई.; (3) नागरी प्रचारिणी सभा, काशी से श्यामसुन्दरदास आदि द्वारा सम्पादित, 1905-13 ई.; (4) 'पृथ्वीराजरासो' के दो समय (रेवातट और पद्मावती समय), लखनऊ, 1942; (5) 'असली पृथ्वीराजरासो', मोतीलाल बनारसीदास, लाहौर, 1938; (6) केवल रेवातट समय, 'हिन्दी के कवि और काव्य' (प्रथम भाग) में 1937 ई. में प्रयाग से प्रकाशित; (7) 'संक्षिप्त पृथ्वीराजरासो', हजारीप्रसाद द्विवेदी और नामवरसिंह द्वारा सम्पादित, साहित्य भवन, प्रयाग, 1952

1. आबू पहाड़ के राजा जेत और सलक बताये गये हैं जिनका तात्कालिक शिला-लेखों में कोई उल्लेख नहीं मिलता, और उस समय आबू पर सचमुच ही राज्य करनेवाले धारावर्ष परमार की इस ग्रन्थ में कोई चर्चा ही नहीं।

2. गुजरात का राजा भीमसेन रासो के अनुसार पृथ्वीराज के हाथो मारा गया था। पर शिलालेखों पर विश्वास किया जाय, तो वह पृथ्वीराज के बहुत बाद तक जीता रहा।

3. शाहबुद्दीन, रासो के अनुसार, पृथ्वीराज के तीर से मारा गया था, पर ऐतिहासिक तथ्य यह है कि सन् 1203 ई. में गक्करों के हाथ मारा गया।

4. पृथ्वीराज की बहन पृथाकुँवरि, रासो के अनुसार, चित्तौड़ के राजा समरसिंह से ब्याही गयी थी जो इतिहास विरुद्ध है, क्योंकि समरसिंह के अभिलेख 1278 ई. और 1285 ई. के बीच के मिले हैं। इसके बहुत पहले पृथ्वीराज परलोक चले गये थे।

5. 'पृथ्वीराजरासो' में जो तिथियाँ दी गयी है वे वास्तविक ऐतिहासिक प्रमाणों की तुलना में निराधार है। इस प्रकार और, की और भी अनेक प्रकार की, ऐतिहासिक असंगतियाँ इस पुस्तक में मिलती है। सं. 1986 की नागरी प्रचारिणी पत्रिका में म. म. श्री गौरीशंकर हीराचन्दजी ओझा ने विस्तारपूर्वक 'पृथ्वीराजरासो' की अनैतिहासिकता सिद्ध की है। उपसंहार करते हुए उन्होंने उसी लेख में लिखा है कि "इस तरह हमने जाँच कर देखा कि पृथ्वीराजरासो बिल्कुल अनैतिहासिक ग्रन्थ है। उसमें चौहानों, प्रतीहारों और सोलंकियो की उत्पत्ति सम्बन्धी कथा, चौहानों की वंशावली, पृथ्वीराज की माता, भाई, बहिन, पुत्र और रानियों आदि के विषय की कथाएँ तथा बहुत-सी घटनाओं के संवत् और प्रायः सभी घटनाएँ तथा सामन्तों आदि के नाम अशुद्ध और कल्पित है। कुछ सुनी-सुनायी बातों के आधार पर उक्त वृहत् काव्य की रचना की गयी है। यदि पृथ्वीराजरासो पृथ्वीराज के समय में लिखा जाता तो इतनी बड़ी अशुद्धियों का होना असम्भव था। भाषा की दृष्टि से भी यह ग्रन्थ प्राचीन नहीं दीखता। इसकी डिंगल भाषा में जो कहीं-कहीं प्राचीनता का आभास होता है वह तो डिंगल की विशेषता ही है। ... वस्तुतः पृथ्वीराजरासो वि. सं. १६०० के आसपास लिखा गया।......यह भी नहीं कहा जा सकता कि पहले पृथ्वीराजरासो का मूलग्रन्थ उसके वर्त्तमान परिमाण से बहुत छोटा था, परन्तु पीछे से बढ़ाया गया है क्योंकि आज से १८५ वर्ष पूर्व उसी के वंशज कवि यदुनाथ ने उसका १०५०० श्लोकों का होना लिखा है जो वर्त्तमान रासो का प्रमाण है।...."

ओझाजी की अन्तिम उक्ति बहुत कमजोर है। इधर हाल में उसकी कमजोरी का सबूत भी मिल चुका है।

रासो के सम्पादक श्री मोहनलाल विष्णुलाल पण्ड्या और बाबू श्यामसुन्दरदास ने इन्हें इतिहास-सम्मत सिद्ध करने का बहुत प्रयत्न किया है। यहाँ तक कि विशुद्ध अनुमान के बल पर आनन्द सम्वत् की भी कल्पना की है, पर फिर भी

रासो की ऐतिहासिकता सिद्ध नहीं की जा सकती। म. म. गौरीशंकर हीराचन्द-जी ओझा को तो इनमें इतनी असंगतियाँ दिखायी दीं कि उन्होंने इसे जाली ग्रन्थ कह दिया। तब से हिन्दी साहित्य के इतिहास नामक ग्रन्थों में रासो की ऐतिहासिकता और अनैतिहासिकता पर पन्ने रँगे जा रहे हैं। इस निरर्थक मन्थन से जो दुस्तर फेनराशि तैयार हुई है, उसे पार करके ग्रन्थ के साहित्यिक रस तक पहुँचना हिन्दी साहित्य के विद्यार्थी के लिए असम्भव-सा व्यापार हो गया है।

इधर बाबू रामनारायण दूगड़जी को उदयपुर राज्य के 'विक्टोरिया हॉल' में एक पुस्तक मिली है जिसमें एक छन्द इस आशय का है कि चन्द के छन्द इधर-उधर बिखरे हुए थे जिन्हें राजा अमरसिंह ने एकत्र करवाकर वर्तमान रूप दिया था। उदयपुर के राजवंश में अमरसिंह नाम के दो राजा हुए थे। एक का राज्यकाल 1621 ई. तक था तथा दूसरे का 1698 ई. से 1710 ई. तक। राजसिंह ने राजसमुद्र नामक तालाब की चौकी पर 'राजप्रशस्ति' नामक एक संस्कृत महाकाव्य खुदवाया था (1675 ई.), जिससे विदित होता है कि उस समय रासो का निर्माण हो चुका था। अतएव रासो के संग्रह करानेवाले अमरसिंह प्रथम अमरसिंह ही होंगे। ऐसा भी कहा जाता है कि 'राजप्रशस्ति' काव्य लिखाने के लिए महाराणा राजसिंह ने प्रचुर अर्थ व्यय किया था। उसी समय किसी प्रतिभाशाली चारण ने नाना स्थानों से जोड़-बटोरकर यह महाकाव्य तैयार किया होगा। इसलिए रासो का वर्तमान रूप अधिक-से-अधिक सत्रहवीं शताब्दी के मध्य में ही प्राप्त हुआ होगा।

**पृथ्वीराजरासो के प्रामाणिक अंश :** जहाँ तक रासो की ऐतिहासिकता का सम्बन्ध है, डॉ. बूलर, मॉरिसन, गौ. ही. ओझा, मुंशी देवीप्रसादजी आदि प्रामाणिक ऐतिहासिक लेखकों ने उसे अविश्वसनीय सिद्ध कर दिया है। अब इसको लिखित घटनाओं को ऐतिहासिक सिद्ध करने का प्रयत्न बन्द कर देना ही उचित है। किन्तु फिर भी रासो का महत्त्व है। बहुत दिनों तक विद्वानों में यह विश्वास रहा है कि यद्यपि रासो में प्रक्षिप्त अंश बहुत हैं, तथापि इसमें चन्द के कुछ-न-कुछ वचन अवश्य हैं जो काफी पुराने हैं। अब तक यही विश्वास किया जाता रहा है कि प्रक्षेपों के समुद्र में से मूल कविताओं के मोती चुन लेना असम्भव ही है। इधर हाल में मुनि जिन-विजयजी ने 'पुरातन प्रबन्ध संग्रह' में 'जयचन्द प्रबन्ध' नामक एक प्रबन्ध प्रकाशित किया, जिसमें चन्द के नाम से चार छप्पय दिये हैं। इसकी भाषा परिनिष्ठित साहित्यिक अपभ्रंश के निकट की भाषा है, यद्यपि उसमें कुछ चिह्न ऐसे भी मिलते हैं जिनसे हम अनुमान कर सकते हैं कि 'सन्देशरासक' की भाषा के सदृश यह भाषा भी कुछ आगे बढ़ी हुई भाषा है। जिस प्रति से ये छप्पय उद्धृत किये गये हैं वह सम्भवतः पन्द्रहवीं शताब्दी की लिखी हुई है। इससे यह सिद्ध होता है कि पन्द्रहवीं शताब्दी में लोगों को चन्द के छप्पय का ज्ञान था और ये छप्पय परिनिष्ठित अपभ्रंश से थोड़ी आगे बढ़ी भाषा में लिखे गये थे। इन पद्यों के प्रकाशन के बाद से अब इस विषय में किसी को सन्देह नहीं रह गया है कि चन्द नामक कोई कवि पृथ्वीराज

के दरबार में अवश्य थे और उन्होंने ग्रन्थ भी लिखा है। सौभाग्यवश वर्त्तमान रासो में भी ये छन्द कुछ विकृत रूप में प्राप्त हो गये है। इस पर से यह अनुमान किया जा सकता है कि वर्त्तमान रासो में चन्द के मूल छन्द अवश्य मिले हुए हैं।

'पृथ्वीराजरासो' का अध्ययन करने के बाद और नवी-दसवी शताब्दी मे प्रचलित कथाओं के लक्षण और काव्य-रूपों को ध्यान मे रखकर देखने से ऐसा लगता है कि यद्यपि चन्द के मूल वचनों को खोज लेना अब भी कठिन है, किन्तु उसमे क्या-क्या वस्तुएँ थी और कौन-कौन-सी कथाएँ थी, इस बात का पता लगा लेना उतना कठिन नही है। उन दिनों की कथाएँ दो व्यक्तियो के संवाद के रूप में लिखी जाती थी। चन्द ने भी रासो को शुक और शुकी के संवाद में लिखा था जैसे विद्यापति ने 'कीर्त्तिलता' को भृङ्ग और भृङ्गी के सवाद के रूप मे लिखा था और कौतूहल कवि ने 'लीलावती कथा' को कवि और कविपत्नी के संवाद के रूप मे लिखा था। फिर चन्दबरदाई का यह काव्य रासक भी है, जो गेय काव्य हुआ करता था, जिसमे मृदु और उद्धत प्रयोग हुआ करते थे। 'सन्देशरासक' मे जिस प्रकार कवि ने अपनी नम्रता प्रकट करते हुए कहा है कि बड़े-बड़े कवियों की रचनाएँ उपलब्ध है तो क्या छोटे कवि अपनी रचनाओं से आनन्दित न हो, उसी प्रकार और उसी शैली मे 'पृथ्वीराजरासो' मे भी यह बात कही गयी है। इतना ही नहीं, एक-दो प्राकृत गाथाएँ तो रासो मे भी प्रायः वही हैं जो 'सन्देशरासक' मे हैं।[1]

फिर, 'सन्देशरासक' में बीच-बीच में कवि सूचना देता है कि अमुक पात्र ने अमुक छन्द में अपनी बात कही। उसी प्रकार 'पृथ्वीराजरासो' मे भी बीच-बीच में कह दिया गया है कि अमुक पात्र ने अमुक छन्द मे अपनी बात कही। इन सब बातों पर विचार करने से ऐसा जान पड़ता है कि चन्द ने भी अपभ्रंश के रासकों की शैली पर ही अपना रासो लिखा। 'सन्देशरासक' में लगभग एक तिहाई पद्य रासक छन्दों में है। 'पृथ्वीराजरासो' में रासक छन्द बहुत कम व्यवहृत हुआ है। पर 'सन्देशरासक' से यह तो सिद्ध हो ही जाता है कि रासक ग्रन्थों मे दूसरे छन्दों का, विशेषकर दोहा और गाथा का, प्रचुर प्रयोग होता था। वीररस की प्रधानता होने के कारण चन्द ने छप्पय छन्दों का अधिक प्रयोग किया था, इस दृष्टि से विचार करने पर रासो के निम्नांकित प्रसंग प्रामाणिक जान पड़ते हैं :

1. आरम्भिक अंश, 2. इछिनी विवाह, 3. शशिव्रता का गन्धर्व विवाह, 4. तोमर पाहार का शहाबुद्दीन का पकड़ना, 5. संयोगिता का जन्म, विवाह तथा इछिनी और संयोगिता की प्रतिद्वन्द्विता और समझौता।[2]

**इन प्रसंगों की विशेषता :** इन अंशों में भाषा मे उस प्रकार का बेडौल और

1. विशेष विस्तार के लिए देखिए—हजारीप्रसाद द्विवेदी का 'हिन्दी साहित्य का आदिकाल', पटना, 1952।
2. विशेष विस्तार के लिए 'हिन्दी साहित्य का आदिकाल' देखिए।

बेमेल ठूँसठाँस नहीं है और कवित्त का सहज प्रवाह है। इसमें चन्दवरदाई ऐसे सहज-प्रफुल्ल कवि के रूप में दृष्टिगत होते हैं जो विषम परिस्थितियों से भी जीवनरस खींचते रहते हैं। वे केवल कल्पनाविलासी कवि ही नहीं, निपुण मन्त्रदाता के रूप में भी सामने आते हैं। चाहे रूप और शोभा का वर्णन हो, चाहे ऋतुवर्णन की उत्फुल्लता का प्रसंग हो, या युद्ध की भेरी का प्रसंग हो, चन्दवरदाई सर्वत्र एक समान अविचलित और प्रसन्न दिखायी पड़ते हैं। रूप और सौन्दर्य के प्रसंग में उनकी कविता रुकना ही नहीं जानती। निस्सन्देह उन्होंने काव्यगत रूढ़ियों का बहुत व्यवहार किया है और परम्परा-प्रचलित उपमानों से सौन्दर्य की अभिव्यंजना उनके साहित्य का प्रधान कौशल है, तथापि वह कवि के आनन्दनिर्झर चित्त को पूर्ण रूप से प्रकट करती है। कथानक रूढ़ियों की दृष्टि से तो चन्द का काव्य बहुत ही महत्त्वपूर्ण है और परवर्तीकाल में जिन लोगों ने उसमें प्रक्षेप किया है वे चन्द की इस प्रवृत्ति को बहुत अच्छी तरह पहचानते थे, इसीलिए प्रक्षेप करनेवालों ने चुन-चुन करके कथानक-रूढ़ियों और काव्य-रूढ़ियों का सन्निवेश किया है।

साधारणतः भारतीय कथाओं में कथानक को अभीष्ट दिशा में मोड़ने के लिए निम्नांकित कथानक-रूढियों का व्यवहार हुआ है :

1. स्वप्न में प्रियमूर्त्ति-दर्शन, 2. कहानी कहनेवाला सुआ, 3. शिकार खेलते समय घोड़े का जंगल में मार्ग भूलना, 4. मुनि का शाप, 5. रूपपरिवर्त्तन, 6. लिंगपरिवर्त्तन, 7. परकायप्रवेश, 8. आकाशवाणी, 9. अभिज्ञान या साहिदानी, 10. परिचारिका का राजा से प्रेम और उसका राजकन्या रूप में अभिज्ञान, 11. नायिका का चित्र, 12. नायक का औदार्य, 13. विरहवेदन, 14. चौर्यप्रेम और फिर विवाह, 15. नट-नटी द्वारा रूप-श्रवण और प्रेम, 16.सन्देशवाहक हंस या कपोत, 17. विजनवन में सुन्दरियों से साक्षात्कार, 18.उजाड़ शहर का मिल जाना और वहाँ नायक का राजा हो जाना, 19. शत्रु-सन्तापित सरदार की प्रिया को शरण देना और युद्ध मोल लेना, 20. अति-प्राकृत दृश्य से लक्ष्मीप्राप्ति का शकुन इत्यादि-इत्यादि।

**रासो में कवित्व :** लगभग इन सभी कथानक-रूढ़ियों का प्रयोग 'पृथ्वीराजरासो' में किया गया है। महत्त्वपूर्ण प्रत्येक विवाह के समय नट का, नर्त्तकी का, स्वप्नदर्शन का, चित्रदर्शन का, हंस-दौत्य या शुक-दौत्य का उपयोग किया गया है। शशिव्रता और संयोगिता, इन दोनों मुख्य रानियों को अप्सरा का अवतार बताया गया है। प्रत्येक विवाह में आगे या पीछे कुछ-न-कुछ युद्ध का प्रसंग अवश्य आता है और प्राचीन निजन्धरी कथाओं के समान कन्याहरण प्रधान रूप से वर्णित हुआ है। शोभा चाहे प्रकृति की हो या मनुष्य की हो, परम्परा-प्रचलित रूढ़ उपमानों के सहारे ही निखरी है और अधीनस्थ सामन्तों की स्वामि-भक्ति और पराक्रम अत्यन्त उज्ज्वल रूप में प्रकट हुआ है। छन्दों का परिवर्तन बहुत अधिक हुआ है। पर कहीं भी अस्वाभाविकता नहीं आयी है। बारहवीं-तेरहवीं शती के अपभ्रंश साहित्य में छन्दों का यह परिवर्तन बहुत अधिक प्रचलित हो गया था। जो लोग

छन्द-परिवर्त्तन के लिए केशव को दोषी समझते हैं, वे बहुत ऊपर से काव्य-रूपों की आलोचना करते हैं। वस्तुतः केशव की 'रामचन्द्रिका' तक आते-आते यह छन्दो-बहुला प्रथा निर्जीव और विकृत हो गयी थी। अत्यधिक प्रक्षेप होते रहने के बाद भी 'पृथ्वीराजरासो' में यह प्रथा सजीव रूप मे वर्त्तमान है। अनुकरण करनेवालो ने भी चन्द की शैली को ठीक रूप मे पकड़ा है और वर्त्तमान रूप मे भी रासो के छन्द जब बदलते है तो श्रोता के चित्त में प्रसंगानुकूल नवीन कम्पन उत्पन्न करते है।

वर्त्तमान रासो में युद्धो का प्रसंग बहुत अधिक है; और शहाबुद्दीन तो इसमें हर मौके-बेमौके अनायास आ पडता है। अधिकतर भट्टभणन्त और गलत तिथियों का हिसाब ऐसे प्रसंग में आता है। ऐसा कहने में कुछ भी संकोच मालूम नही पड़ता, कि ये युद्धों के अनावश्यक विस्तारित वर्णन, चौहान और कमधुज्ज के सरदारों के नामों की सूची आदि बातें परवर्त्ती ठूंसठांस है। मूल रासो शुक और शुकी के संवाद रूप में ही लिखा गया था और सम्भवतः 'कीर्तिलता' के समान प्रत्येक समय के आरम्भ में शुक और शुकी प्रसंग उसमे भी था। इधर रासो के अनेक संक्षिप्त संस्करणों का पता लगा है, और पण्डितों में यह जल्पना-कल्पना आरम्भ हुई है कि इन्हीं छोटे संस्करणों मे से कोई रासो का मूल रूप है, या नहीं। अभी तक इन संस्करणों का जो कुछ विवरण देखने में आया है, उससे तो ऐसा ही लगता है कि ये सब संस्करण रासो के सक्षेप रूप ही हैं।

**परमालरासो :** इस काल में 'पृथ्वीराजरासो' के समान ही जागनिक लिखित 'परमालरासो' नामक एक ग्रन्थ का नाम मिलता है। कहते है कि कालिंजर के राजा परमाल (परमर्दि देव) के यहाँ जागनिक नाम के एक भाट थे, जिन्होंने महोबे के दो देशप्रसिद्ध वीरों, आल्हा और ऊदल के चरित्र का एक वीर काव्य लिखा था। फर्रुखाबाद के कलक्टर मि. चार्ल्स इलियट ने लोक मे प्रचलित इन गीतो का सग्रह 'आल्हा-खण्ड'[1] के नाम से छपवाया था। निस्सन्देह इस नये रूप में बहुत-सी नयी बातें आ गयी हैं और जागनिक के मूल ग्रन्थ का क्या रूप था, यह कह सकना कठिन हो गया है। अनुमानतः इस संग्रह का वीरत्वपूर्ण स्वर तो सुरक्षित है, लेकिन भाषा और कथानकों में बहुत अधिक परिवर्त्तन हो गया है। इसीलिए चन्दवरदाई के 'पृथ्वीराजरासो' की तरह इस ग्रन्थ को भी अर्द्ध-प्रामाणिक ही कह सकते हैं। ऐसा जान पड़ता है कि या तो जागनिक का काव्य बहुत दिनों तक बुन्देलखण्ड के बाहर प्रसारित नही हुआ, या यह रचा ही बहुत बाद में गया। पुराने साहित्य में इस अत्यन्त लोकप्रिय काव्य का कहीं उल्लेख नही मिलता, और गोसाईं तुलसीदासजी ने इस श्रेणी के काव्य-रूप को शायद सुना ही नहीं था। यदि उन्होंने

1. (1) पद्मावती खण्ड तथा आल्हा खण्ड; केशवप्रसाद सम्पा., आगरा, 1871
   (2) पद्मावती खण्ड तथा आल्हा खण्ड; हरदेवसहाय सम्पा., मेरठ, 1880
   (3) पद्मावती खण्ड तथा आल्हा खण्ड; चार्ल्स इलियट सम्पा., मुंशी रामस्वरूप, फतेहगढ़, 1831

सुना होता तो अपने स्वभाव और नियम के अनुसार इस पद्धति को भी राममय अवश्य बनाते।

**डिंगल-काव्य :** राजपूताने के कुछ अन्य कवियों के लिखे हुए, इस काल के आसायित और श्रीधर आदि कवियों के कुछ अन्य वीरकाव्य भी प्राप्त हुए हैं। इसी काल में राजपूताने मे डिंगल-काव्य का आरम्भ हुआ। डिंगल अपभ्रंश के योग से बनी हुई राजस्थानी भाषा का साहित्यिक नाम था। डिंगल के तौल पर राजस्थानी कवियों ने एक और शब्द गढ़ लिया था, जिसका नाम है पिंगल। प्रादेशिक बोलियो के साथ मध्यदेशीय भाषा का मिश्रण होने से एक प्रकार की सर्व-भारतीय भाषा बनी, जिसे हिन्दी में ब्रजभाषा या केवल 'भाषा' कहते थे। इसी श्रेणी की भाषा को राजस्थानी कवि 'पिंगल' कहा करते थे। डिंगल शब्द की व्युत्पत्ति अनेक प्रकार से बतायी गयी है। कुछ लोग इसका अर्थ गँवारू भाषा करते हैं। कुछ 'डिम+गल' के योग से इसका अर्थ डमरू की आवाजवाली वीर-रस की भाषा करते है, और कुछ दूसरे डीग या अतिशयोक्तिपूर्ण बातों से इसका सम्बन्ध जोड़ते है। किन्तु डिंगल वस्तुतः राजस्थानी चारणों की राजस्तुति और वीर दर्पोक्तियों को वहन करानेवाली भाषा का नाम है। पिंगल छन्द-शास्त्र के रचयिता का नाम है, और इसीलिए उस काल की परिष्कृत भाषा (ब्रजभाषा) का नाम 'पिंगल' दे दिया गया है। बहुत दिनों तक शौरसेनी प्राकृत को और इसीलिए उससे निकली ब्रजभाषा को नाग-भाषा कहा जाता रहा। मिर्जाखाँ ने फ़ारसी में लिखे हुए ब्रजभाषा के व्याकरण में प्राकृत को नाग-लोक की भाषा कहा है। पिंगल स्वयं नाग थे, सम्भवतः पिंगल का अर्थ हुआ शौरसेनी प्राकृत या ब्रजभाषा। युद्धों के प्रसंग में 'पृथ्वीराजरासो' की भाषा डिंगल का रूप धारण करती है, किन्तु विवाह और प्रेम के सुकुमार प्रसंगों मे वह प्रधान रूप से पिंगल ही बनी रहती है। वस्तुतः मूल 'पृथ्वीराजरासो' शौरसेनी अपभ्रंश में लिखा गया था, जो परिनिष्ठित साहित्यिक अपभ्रंश से थोड़ी भिन्न और उससे कुछ आगे बढ़ी हुई भाषा थी।

**ऐतिहासिक काव्य क्या हैं ? :** मैंने अपनी 'हिन्दी साहित्य का आदिकाल' नामक पुस्तक मे दिखाया है कि सातवीं-आठवीं शताब्दी से इस देश में ऐतिहासिक व्यक्तियों के नाम पर काव्य लिखने की प्रथा खूब चली। इन्हीं दिनों ईरान के साहित्य में भी इस प्रथा का प्रवेश हुआ। इस काल में उत्तरी-पश्चिमी सीमान्त से बहुत-सी जातियों का प्रवेश इस देश में होता रहा। वे राज्य-स्थापन करने में भी समर्थ हुईं। पता नहीं कि उन जातियों की स्वदेशी प्रथा की क्या-क्या बातें इस देश में चलीं। साहित्य में नये-नये काव्यरूपों का प्रवेश इस काल में हुआ अवश्य। सम्भवतः ऐतिहासिक पुरुषों के नाम पर काव्य लिखने या लिखाने की चलन भी उनके संसर्ग का फल हो। परन्तु भारतीय कवियों ने ऐतिहासिक नाम-भर लिया, शैली उनकी वही पुरानी रही जिसमें काव्य-निर्माण की ओर अधिक ध्यान था, विवरण-संग्रह की ओर कम; कल्पनाविलास का अधिक मान था, तथ्यनिरूपण का कम; सम्भावनाओं की ओर अधिक रुचि थी, घटनाओं की ओर कम; उल्लसित

आनन्द की ओर अधिक झुकाव था, विलसित तथ्यावली की ओर कम। इस प्रकार इतिहास को कल्पना के हाथों परास्त होना पड़ा। ऐतिहासिक तथ्य इन काव्यों में कल्पना को उकसा देने के साधन मान लिये गये हैं। राजा का विवाह, शत्रुविजय, जलक्रीड़ा, शैल-वन-विहार, दोला-विलास, नृत्य-गान-प्रीति—ये सब बातें ही प्रमुख हो उठी है। बाद मे क्रमशः इतिहास का अंश कम होता गया और सम्भावनाओं का जोर बढ़ता गया। राजा के शत्रु होते है, उनसे युद्ध होता है। इतिहास की दृष्टि मे एक युद्ध हुआ, और भी तो हो सकते थे। कवि सम्भावना को देखेगा। राजा के एकाधिक विवाह होते थे। यह तथ्य अनेकों विवाहो की सम्भावना उत्पन्न करता है; जलक्रीड़ा और वन-विहार की सम्भावना की ओर सकेत करता है और कवि को अपनी कल्पना के पंख खोल देने का अवसर देता है। उत्तरकाल के ऐतिहासिक काव्यों में इसकी भरमार है। ऐतिहासिक विद्वान् के लिए संगति मिलाना कठिन हो जाता है।

वस्तुतः इस देश में इतिहास को ठीक आधुनिक अर्थ में कभी नहीं लिया गया। बराबर ही ऐतिहासिक व्यक्ति को पौराणिक या काल्पनिक कथानायक-जैसा बना देने की प्रवृत्ति रही है। कुछ में दैवी शक्ति का आरोप करके पौराणिक बना दिया गया है—जैसे राम, बुद्ध, कृष्ण आदि—और कुछ मे काल्पनिक रोमांस का आरोप करके निजन्धरी कथाओं का आश्रय बना दिया गया है—जैसे उदयन, विक्रमादित्य और हाल। जायसी के रतनसेन, रासो के पृथ्वीराज मे तथ्य और कल्पना का—फैक्ट्स और फिक्शन का—अद्‌भुत योग हुआ है। कर्मफल की अनिवार्यता में, दुर्भाग्य और सौभाग्य की अद्‌भुत-शक्ति मे और मनुष्य के अपूर्व शक्तिभाण्डार होने में दृढ़ विश्वास ने इस देश के ऐतिहासिक तथ्यों को सदा काल्पनिक रग मे रँगा है। यही कारण है कि जब ऐतिहासिक व्यक्तियों का भी चरित्र लिखा जाने लगा, तब भी इतिहास का कार्य नही हुआ। अन्त तक ये रचनाएँ काव्य ही बन सकीं, इतिहास नहीं। फिर भी निजन्धरी कथाओं से वे इस अर्थ में भिन्न थीं कि उनमें बाह्य तथ्यात्मक जगत् से कुछ-न-कुछ योग अवश्य रहता था। कभी-कभी मात्रा में कमी-बेशी तो हुआ करती थी, पर योग रहता अवश्य था। निजन्धरी कथाएँ अपने-आपमें ही परिपूर्ण होती थीं।

जिस प्रकार भारतीय कवि काल्पनिक कथानकों में ऐसी घटनाओं को नहीं आने देता जो दुःखपरक विरोधों को उकसायें, उसी प्रकार वह ऐतिहासिक कथानकों मे भी करता है। सिद्धान्ततः काव्य में उस वस्तु का आना भारतीय कवि उचित नही समझता जो तथ्य और औचित्य की भावनाओं में विरोध उत्पन्न करे, दुःखोद्रेचक विषम परिस्थितियों—ट्रेजिक कण्ट्रेडिक्शन्स—की सृष्टि करे; परन्तु वास्तव जीवन में ऐसी बातें होती ही रहती हैं। इसलिए इतिहासाश्रित काव्य में भी ऐसी बातें आयेंगी ही। बहुत कम कवियों ने ऐसी घटनाओं की उपेक्षा कर जाने की बुद्धि से अपने को मुक्त रखा है। यही कारण है कि इन ऐतिहासिक काव्यों के नायक को धीरोदात्त बनाने की प्रवृत्ति ही प्रबल हो गयी है; परन्तु वास्तविक

जीवन के कर्त्तव्य-द्वन्द्व, आत्मविरोध और आत्मप्रतिरोध जैसी बातें उनमें नहीं आ पातीं। ऐसी बातों के न आने से इतिहास का रस भी नहीं आ पाता और कथानायक कल्पित पात्र की कोटि में आ जाता है। फिर जीवन में कभी हास्योद्रेचक अनमिल स्वर भी मिल जाते हैं। संस्कृत काव्य का कर्त्ता कुछ अधिक गम्भीर रहने में विश्वास करता है और ऐसे प्रसंगों को छोड़ जाता है। और ऐसे प्रसंगों को तो वह भरसक नहीं आने देना चाहता जहाँ कथानायक के नैतिक पतन की सूचना मिलने की आशंका हो। यदि ऐसे प्रसंगों की वह अवतारणा भी करता है तो घटनाओं और परिस्थितियों का ऐसा जाल तानता है, जिसमें नायक का कर्त्तव्य उचित रूप में प्रतिभात हो। सब मिलाकर ऐतिहासिक काव्य काल्पनिक निजन्धरी कथानकों पर आश्रित काव्य से बहुत भिन्न नहीं होते। उनसे आप इतिहास के शोध की सामग्री संग्रह कर सकते हैं, पर इतिहास को नहीं पा सकते—इतिहास, जो जीवन्त मनुष्य के विकास की जीवन्तकथा होता है, जो कालप्रवाह से नित्य उद्घाटित होते रहनेवाले नव-नव घटनाओं और परिस्थितियों के भीतर से मनुष्य की विजय-यात्रा का चित्र उपस्थित करता है, और जो काल के परदे पर प्रतिफलित होनेवाले नये-नये दृश्यों को हमारे सामने सहज भाव से उद्घाटित करता रहता है। भारतीय कवि इतिहास-प्रसिद्ध पात्र को भी निजन्धरी कथानकों की ऊँचाई तक ले जाना चाहता है। इस कार्य के लिए वह कुछ कथानक-रूढ़ियों का प्रयोग करता है जो कथानक को अभिलषित दिशा में मोड़ देने के लिए दीर्घकाल से प्रचलित हैं। इनसे कथानक में सरसता आती है और घटनाप्रवाह में एक प्रकार की लोच आ जाती है। अस्तु।

सन्देशरासक : मुलतान के ग्यारहवीं शती (?) के कवि अद्दहमाण या अब्दुलरहमान ने 'सन्देशरासक'[1] नाम की एक बड़ी सुन्दर प्रेमकहानी लिखी थी। इस पर दो संस्कृत टीकाएँ उपलब्ध हुई हैं। टीकाकार ने लिखा है कि उसे कवि के मुँह से काव्य का भाव सुनने का अवसर तो नहीं मिला, पर एक अन्य व्यक्ति से सुनकर वह अर्थ लिख रहा है। किसी-किसी विद्वान् ने टीकाकार की इस उक्ति पर से यह बताने का प्रयत्न किया है कि चौदहवीं शताब्दी के टीकाकार की बात से अनुमान होता है कि उसे कवि के मुँह से काव्य का भाव सुनने का अवसर मिल सकता था, पर किसी कारणवश मिला नहीं। अर्थात् कवि अधिक-से-अधिक तेरहवीं शती के अन्त में वर्त्तमान होगा। इस उक्ति में कुछ सार अवश्य है, परन्तु इस युक्ति को बहुत दूर तक न घसीटना ही अच्छा है। हेमचन्द्र के दोहों में 'सन्देशरासक' के एक दोहे को उदाहृत देखकर इसे ग्यारहवीं शती का काव्य ही मानना ठीक जान पड़ता है। जो हो, 'सन्देशरासक' की प्रेम-कहानी मुलतान के आसपास के प्रदेशों में गायी गयी होगी। मध्ययुग की अनेक प्रेम-कथाओं की उत्स-भूमि यही प्रदेश रहा है। 'हीर राँझा की कहानी', 'पूरन भगत की कहानी', और 'नौटंकी की

1. सिन्धी जैन ग्रन्थमाला, बम्बई से [illegible] सम्पादित।

कहानी' की जन्मभूमि यही प्रदेश रहा है।

'सन्देशरासक' की कहानी बहुत सरल और मर्मस्पर्शी है, यद्यपि वह कुछ आदिम मनोभाववाली रचनाओं की श्रेणी की है। मुलतान से जाते हुए किसी पथिक से एक विरहिणी स्त्री का साक्षात्कार होता है, जिसका पति कार्यवश मुलतान गया था। वह विरहिणी अपना दुखड़ा सुनाती है और वर्ष के भिन्न-भिन्न ऋतुओं में उस पर जो बीती है उसकी कहानी सुना देती है और फिर प्रिय के लिए कुछ सन्देश भेजती है। इस सन्देश में ऐसी करुण वेदना है, जो पाठक को बरबस आकृष्ट करती है। उपमाएँ अधिकांश में यद्यपि परम्परागत और रूढ़ ही हैं, तथापि बाह्य-वृत्त की वैसी व्यंजना उसमें नहीं है जैसी आन्तरिक अनुभूति की। ऋतुवर्णन के प्रसंग में बाह्य-प्रकृति इस रूप में चित्रित नहीं हुई, जिससे आन्तरिक अनुभूति की व्यंजना दब जाय। प्रिय के नगर से आनेवाले अपरिचित पथिक के प्रति नायिका के चित्त में किसी प्रकार के दुराव का भाव नहीं है। वह बड़े सहज ढंग से अपनी कहानी कह जाती है। सारा वातावरण विश्वास और घरेलूपन का वातावरण है।

**सन्देशरासक और पृथ्वीराजरासो :** 'सन्देशरासक' बहुत महत्त्वपूर्ण विरह-काव्य है। एक तरफ 'ढोला मारू' की मारवाणी की याद दिलाता है, और दूसरी तरफ 'पद्मावत' की नागमती की। यह 'पृथ्वीराजरासो' से भिन्न प्रकृति का काव्य है। 'पृथ्वीराजरासो' प्रेम के मिलनपक्ष का काव्य है, और 'सन्देशरासक' विरहपक्ष का; रासो काव्य-रूढ़ियों के द्वारा वातावरण तैयार करता है, और 'सन्देशरासक' हृदय की मर्म-वेदना के द्वारा। 'रासो' में घर के बाहर का वातावरण प्रमुख है, और 'सन्देशरासक' में भीतर का। 'रासो' नये-नये प्रेम का 'रोमांस' प्रस्तुत करता है, और 'सन्देशरासक' पुरानी प्रीति को निखार देता है।

**प्राकृत पैंगलम के उदाहरण :** 'प्राकृत पैंगलम' में विद्याधर, शार्ङ्गधर (?), जज्जल, बब्बर आदि कवियों की रचनाओं में कई प्रकार के विषय हैं—वीर, शृंगार, नीति, शिवस्तुति, विष्णुस्तुति, ऋतुवर्णन आदि। पर इनकी मात्रा बहुत कम है। परन्तु ये सभी रचनाएँ और 'सन्देशरासक', 'पृथ्वीराजरासो', 'कीर्त्तिलता' आदि के कवि उस श्रेणी के कवि नहीं थे, जिन्हें आदिम-मनोवृत्ति के कवि कहते हैं। वस्तुतः इन रचनाओं में एक दीर्घकालीन परम्परा का स्पष्ट परिचय मिलता है। ये कवि काव्य-लक्षणों के जानकार थे, प्राचीनतर कवियों की रचनाओं के अभ्यासी थे, और अपने काव्य के गुण-दोषों के प्रति सचेत थे। इसीलिए इन्हें साहित्य के आरम्भिक काल का कवि कहना ठीक नहीं। इस दृष्टि से भी हिन्दी के इस काल के साहित्य को दीर्घकाल से चली आती हुई परम्परा का बढ़ावा समझना ही संगत जान पड़ता है। काव्यगत रूढ़ियों और कथानक-रूढ़ियों का इस साहित्य में जमकर प्रयोग किया गया है। इसीलिए इस श्रेणी की रचनाओं में आदिम कविता की स्पष्टता, अव्यवहित प्रभाव-विस्तरण, और अनगढ़ भाव नहीं हैं, बल्कि शास्त्रीय कविता की जटिलता और सुगढ़ भाव-व्यंजना का प्रयास मिलता है।

वस्तुतः 'हिन्दी का आदिकाल' शब्द एक प्रकार की भ्रामक धारणा की सृष्टि करता है और श्रोता के चित्त में यह भाव पैदा करता है कि यह काल कोई आदिम मनोभावापन्न, परम्पराविनिर्मुक्त, काव्य-रूढ़ियों से अछूते साहित्य का काल है। यह ठीक नहीं है। यह काल बहुत अधिक परम्परा-प्रेमी, रूढ़िग्रस्त और सजग और सचेत कवियों का काल है।

कीर्तिलता की विशेषता : सौभाग्यवश विद्यापति की कीर्तिलता में कोई प्रक्षेप नहीं हो सका, और उसमें थोड़ी-बहुत ताजगी बची रह गयी है। ऐतिहासिक काव्यों में 'कीर्तिलता' का स्थान कुछ विशिष्ट है। यद्यपि यह पुस्तक भी आश्रयदाता समसामयिक राजा की कीर्ति गाने के उद्देश्य से ही लिखी गयी है और कविजनोचित अलकृत भाषा में रची गयी है, तथापि इसमें ऐतिहासिक तथ्य कल्पित घटनाओं या सम्भावनाओं के द्वारा धूमिल नहीं हो गया है। कीर्तिसिंह का चरित्र बहुत ही स्पष्ट और उज्ज्वल रूप में चित्रित हुआ है। कवि की लेखनी चित्रकार की उस तूलिका के समान नहीं है जो छाया और आलोक के सामंजस्य से चित्रों को ग्राह्य बनाती है; बल्कि उस शिल्पी की टाँकी के समान है जो मूर्तियों को भित्तिगात्र में उभार देता है, हम उत्कीर्ण मूर्ति की ऊँचाई-नीचाई का पूरा-पूरा अनुभव करते हैं। उस काल के मुसलमानों का, हिन्दुओं का, सामन्तों का, शहरों का, लड़ाइयों का, सेना के सिपाहियों का इतना जीवन्त और यथार्थ वर्णन अन्यत्र मिलना कठिन है। कवि ने जो भी सामने आ गया उसका ब्योरेवार वर्णन करके चित्र को यथार्थ बनाने का प्रयत्न नहीं किया है, बल्कि आवश्यकतानुसार निर्वाचन, चयन और समजस योजना के द्वारा चित्र को पूर्ण और सजीव बनाने का प्रयत्न किया है। इस प्रकार यह काव्य इतिहास की सामग्री से निर्मित होकर भी केवल तथ्य-निरूपक पुस्तक नहीं बना है; बल्कि सचमुच का काव्य बना है। बहुत कम स्थलों पर कवि ने केवल सम्भावनाओं को बृहदाकार बनाया है। कीर्तिसिंह का वीररूप भी स्पष्ट हो जाता है और जौनपुर के सुलतान फीरोजशाह के सामने उसका अति नम्र भक्तिमान रूप भी प्रकट हुआ है। इन चित्रणों में कवि ने कीर्तिसिंह के द्वितीय रूप को दबाने या उज्ज्वलतर रूप में चित्रित करने का प्रयास नहीं किया; बल्कि ऐतिहासिक तथ्य को इस भाँति रखने का प्रयत्न किया है कि जिस स्थान पर कथानायक झुकता है, वहाँ भी वह पाठक की सहानुभूति और परिशंसन का पात्र बना रहता है। छन्दों के चुनाव में भी कवि ने कुशलता का परिचय दिया है। तथ्यात्मक विवरण को मोड़ने के साथ-ही-साथ वह छन्दों को बदल देता है और पाठक के चित्त में उत्पन्न हो सकनेवाली एकघृष्टता या मोनोटोनी को कम कर देता है। सब मिलाकर 'कीर्तिलता' अपने समय का बहुत ही सुन्दर चित्र उपस्थित करती है। वह इतिहास का कविदृष्ट जीवन्त रूप है। उसमें न तो काव्य के प्रति पक्षपात है, न इतिहास की उपेक्षा; उसमें यथास्थान पाठक के चित्त में करुणा, सहानुभूति, हास्य, औत्सुक्य और उत्कण्ठा जाग्रत करने के विचित्र गुण हैं। इस पुस्तक में उन कथानक-रूढ़ियों का प्रयोग बहुत कम किया गया है जो संस्कृत, प्राकृत और

अपभ्रंश की रचनाओं में एक ही प्रकार के अभिप्राय ला देती हैं और तथ्यात्मक जगत् से कम सम्बन्ध रखकर कल्पना-विलास की ओर पाठक का मन मोड़ दिया करती हैं। परन्तु इसकी भाषा साहित्यिक परिनिष्ठित अपभ्रंश से भिन्न भाषा है; क्योंकि इसमें तत्कालीन मैथिली का मिश्रण है। साधारणतः अपभ्रंश के कवि अपनी भाषा को अपभ्रंश नहीं कहते थे। संस्कृत विद्वान् ही इसको अपभ्रंश या बिगड़ी हुई भाषा कहते हैं। चौदहवीं शताब्दी के दो संस्कृत के पण्डितों अर्थात् विद्यापति और ज्योतिरीश्वर ने इस भाषा को 'अवहट्ठ' कहा है। इसीलिए कुछ विद्वानों ने परिनिष्ठित अपभ्रंश से आगे बढ़ी हुई भाषा को अपभ्रंश न कहकर 'अवहट्ठ' कहना शुरू किया है। परन्तु भाषाशास्त्रियों में यह शब्द अभी तक स्वीकृत नहीं हुआ है।

**विद्यापति :** 'कीर्त्तिलता' के रचयिता विद्यापति मिथिला के विसपी नामक ग्राम के रहनेवाले थे। राजा शिवसिंह ने सन् ईस्वी की चौदहवीं शती में यह ग्राम अभिनव जयदेव की उपाधि-सहित दिया था। कहते हैं, इस दान-पत्र के अक्षरों का तत्कालीन प्रचलित वर्ण-माला से साम्य नहीं है। इसे विद्वानों ने जाली दान-पत्र बताया है। सम्भवतः इनका जन्म 1368 ई. में हुआ था, और पन्द्रहवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध तक ये जीवित रहे। 'कीर्त्तिलता' में इन्होंने अपने को कीर्त्तिसिंह का लेखन-कवि कहा है जो सम्भवतः इन्हें कीर्त्तिसिंह का बाल्य-बन्धु सिद्ध करता है। इस हिसाब से इनका जन्मकाल कुछ और पहले होना चाहिए। विद्वानों का अनुमान है कि इस हिसाब से उनका जन्म 1360 ई. में हुआ होगा।

मैथिली में लिखित विद्यापति की पदावली[1] की भाषा के वर्तमान रूप के सम्बन्ध में सन्देह करने का कारण है; इसका वक्तव्य विषय राधा तथा अन्य गोपियों के साथ-साथ श्रीकृष्ण की प्रेमलीला है। इस पुस्तक की विस्तृत चर्चा हम आगे भक्त कवियों के प्रसंग में करेंगे। राधा और कृष्ण के प्रेम-प्रसगों को यह पुस्तक प्रथम बार उत्तर भारत में गेय पदों में प्रकाशित करती है। इस पुस्तक के पदों ने आगे चलकर बंगाल, असम और उड़ीसा के वैष्णव भक्तों को खूब प्रभावित किया और यह उन प्रदेशों के भक्ति-साहित्य में नयी प्रेरणा और नयी प्राणधारा संचारित करने में समर्थ हुई। इसीलिए पूर्वी प्रदेशों में सर्वत्र यह पुस्तक धर्म-ग्रन्थ की महिमा पा सकी है।

**कीर्त्तिलता की भाषा :** 'कीर्त्तिलता' अपने काल की बहुत सुन्दर और प्रामाणिक रचना है। इसकी भाषा में पुरानी मैथिली के कई चिह्न पाये जाते हैं; जैसे विशेषण और क्रिया में स्त्रीलिंग का व्यवहार; बहुवचन में न्हि, न्ह, आ, या; किसी भी विभक्तिचिन्ह का अभाव; कर्त्ता में ए, जे का प्रयोग या परसर्गाभाव; तृतीया में ए और हि; पंचमी में तहें और सओ; षष्ठी में करि, करो, कर और

1. (1) नगेन्द्रनाथ गुप्त, लाहौर, 1910; (2) रामवृक्ष शर्मा 'बेनीपुरी', लहेरियासराय, 1926 और बाद में भी।

करेओ का व्यवहार है। सप्तमी में ए, एँ और हि का प्रयोग है। सभी विभक्तियों के लिए चन्द्रबिन्दु का व्यवहार है। वर्तमानकाल उत्तम-पुरुप मे ओ, ओ; मध्य-पुरुप मे सी तथा अन्य पुरुष में इ, ए और यि का प्रयोग है। विधिक्रिया में उ, ऊँ और ह का व्यवहार है। भूतकाल में इअ और भविष्य में इह विकरण प्रत्यय का प्रयोग है। कृदन्त के लिए न्ते और न्ता का प्रयोग है। पूर्वकालिक के लिए इ, ए का व्यवहार तथा स्वरों का सानुनासिकीकरण है।

कीर्तिलता का काव्यरूप : ऐसा जान पड़ता है कि 'कीर्तिलता' वहुत-कुछ उसी शैली में लिखी गयी थी, जिसमें चन्दबरदाई ने 'पृथ्वीराजरासो' लिखा था। यह भृंग और भृंगी के संवादरूप में है; इसमें भी संस्कृत और प्राकृत के छन्दों का प्रयोग है। संस्कृत और प्राकृत के छन्द रासो में वहुत आये है। जिन स्थानों पर ये छन्द व्यवहृत हुए हैं, वहाँ रासो के कवि ने भापा मे थोड़ा संस्कृत की छौंक देना चाहा है। या, यह भी हो सकता है कि मूलरूप में वे छन्द संस्कृत में लिखे गये हों; और रासो के वर्त्तमान रूप में विकृत हो गये हों। विद्यापति ने भी आरम्भ में और अन्त में संस्कृत छन्दों का आश्रय लिया है और भापा भी संस्कृत रखी है। रासो की भाँति 'कीर्तिलता' में भी गाथा (गाहा) छन्द का व्यवहार प्राकृत भापा मे हुआ है। यह विशेप लक्ष्य करने की वात है कि संस्कृत और प्राकृत के पदों मे तथा गद्य मे भी तुक मिलाने का प्रयास किया गया है, जो अपभ्रंश-परम्परा के अनुकूल ही है। पद्धरी छन्द का इस ग्रन्थ मे भी उपयोग है। अपभ्रंश के चरित-काव्यों मे पद्धरी का इतना अधिक प्रयोग है, कि इस शैली का नाम ही 'पद्धड़िया वन्ध' रख दिया गया था। अपभ्रंश के सुप्रसिद्ध कवि स्वयम्भू ने चतुर्मुख नामक अपने पूर्ववर्त्ती अपभ्रंश कवि को 'पद्धड़िया वन्ध' का प्रवर्त्तक कहा है। 'कीर्तिलता' मे इस छन्द का इतना व्यापक प्रयोग तो नही है, पर जो है वह इस बात को सूचित करने के लिए पर्याप्त है कि यह ग्रन्थ अपभ्रंश-काव्यों की कथा-साहित्य की परम्परा में ही पड़ता है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि विद्यापति ने इस ग्रन्थ को अपभ्रंश में प्रचलित कथा-काव्यों की श्रेणी में ही रखना चाहा था। फिर भी उन्होंने इस काव्य को कथा नही कहा था, वल्कि 'काहाणी' कहा है। इसका क्या कारण हो सकता है?

'काहाणी' का रूप : काशी के सुप्रसिद्ध राजा गोविन्दचन्द्र के सभा-पण्डित दामोदर भट्ट ने 'उक्तिव्यक्तिप्रकरण' नाम से एक व्याकरण ग्रन्थ की रचना की थी। इस पुस्तक से काशी की तात्कालिक भापा का कुछ परिचय मिलता है और यह भी पता लगता है कि उन दिनों इस लोकभापा में कथा और कहानियाँ लिखी जाती थीं। उन कहानियों का काव्य-रूप कैसा था, यह जानने का कोई साधन अब प्राप्त नही है। अपभ्रंश काव्यों में कथा को उसी श्रेणी का अलंकृत काव्य माना गया है, जिस श्रेणी की रचनाएँ संस्कृत में मिलती हैं। पुष्पदन्त के 'नागचरित' में एक जगह एक अलकारहीना रानी की उपमा सुकविकृता-कथा से दी गयी है, जो यह सूचित करता है कि अपभ्रंश कवियों को कथा में अलंकार और रस देने की रुचि थी। विद्यापति ने 'कीर्तिलता' की भापा को अलंकृत करने का प्रयत्न किया

है। दामोदर भट्ट की पुस्तक से पता चलता है कि उन दिनों कहानियों में गद्य का भी प्रयोग होता था। सम्भवतः संस्कृत के 'चम्पू' काव्यों के ढंग की ये रचनाएँ होती थीं। विद्यापति की 'कीर्तिलता' में गद्य का प्रचुर प्रयोग है। यद्यपि 'लीलावती' नामक प्राकृत कथा में भी कहीं-कहीं गद्य थोड़ा-बहुत आ गया है, पर वह नाममात्र को है। अपभ्रंश के चरित-काव्यों में तो गद्य का लोप ही हो गया था। इस प्रकार विद्यापति की 'कीर्तिलता' इस बात में अपभ्रंश के चरित-काव्यों से विशिष्ट है। रुद्रट के सामने जो संस्कृतेतर भाषाओं की कथाएँ थीं, उनमें भी कहीं-कहीं गद्य का प्रयोग होता था। जान पड़ता है कि विद्यापति के पूर्ववर्ती काल में जो कथाएँ लिखी गयीं, उनमें गद्य का प्रयोग होने लगा था। फिर कथा-काव्यों में राज्यलाभ तथा कन्याहरण और गन्धर्व-विवाहों का प्राधान्य होता था, जो 'कीर्तिलता' में केवल राज्यलाभ तक ही सीमित रह गया है। इस प्रकार विद्यापति की 'कीर्तिलता' कथा-काव्य के कुछ लक्षणों से युक्त नहीं है। इसलिए वह ठीक-ठीक 'कथा' नाम नहीं पा सकती। जान पड़ता है कि विद्यापति ने अपने काव्य को कथा से भिन्न श्रेणी की रचना समझकर उसे 'काहाणी' कहा था। इसमें कथा के मुख्य-मुख्य लक्षण आ जाते हैं और एकाध लक्षण छूट जाते हैं। यह भी हो सकता है कि विद्यापति के पूर्व में इस 'कहानी' नाम की अन्य रचनाएँ भी रही हों जिनकी सूचना दामोदर भट्ट की पुस्तक में मिल जाती है। यहाँ उल्लेख-योग्य है कि विद्या-पति की एक अन्य पुस्तक 'कीर्तिपताका' है, जिसमें प्रेम-कथा वर्णित है। सम्भवतः विद्यापति ने कथा के दोनों उद्देश्यों—युद्ध और प्रेम—के लिए अलग-अलग पुस्तकें लिखी थी।

इस पुस्तक में कई प्रकार की भाषाएँ हैं। गद्य में तो संस्कृत पदावली का प्राचुर्य है, केवल बीच-बीच में मैथिली की विभक्तियों का [illegible] है। पद्य में दोहों और छप्पयों में अपभ्रंश के निकट भाषा का प्रयोग है, परन्तु [illegible]-गीतिका आदि छन्दों में मैथिली का पुट मिल जाता है। पद्यों में तद्भव शब्दों का ही प्रयोग है, किन्तु गद्य में तत्सम शब्दों का आधिक्य है। यह भाषा उस काल की सूचना देती है जब बोल-चाल की भाषा में तद्भव शब्दों का प्रयोग बढ़ने लगा था, परन्तु पद्य की भाषा में अपभ्रंश भाषा का [illegible]; आधुनिक भाषा के [illegible] कुछ लोग इस मत के पोषक थे कि [illegible] भाषा का [illegible]

सर्वथा त्याग, 5. अनन्य दास-भाव।

गौड़ीय सम्प्रदाय के महात्मा श्री भागवत मुदितजी ने अपने 'रसिक अनन्य माल' नामक ग्रन्थ में बताया है :

जे आए हरिवंश पथ, सिद्ध भए जु अनन्य।
भगवत तिनको परिचयी बरणों होहिं सुधन्य।
और— श्री हरिवंश सुधर्म दृढ़ जगत क्रिया ते ऐण।
श्री राधावल्लभ इष्ट भजि, तोरी प्राकृत मैण।

इससे भी सिद्ध होता है कि श्री हितहरिवंश का सम्प्रदाय स्वतन्त्र है। उनके इष्ट राधावल्लभ हैं और वे प्राकृत विधि-निषेध की व्याख्या को नहीं मानते।

1. श्री किशोरीशरण अलिजी ने बताया है कि इस सम्प्रदाय में श्रीराधा ही परम इष्ट हैं और भगवान् श्रीकृष्ण स्नेष्ट सम्बन्धी (प्रियतम) होने के कारण ही प्रिय और सम्मान्य हैं। वे इष्ट नहीं हैं।

2. वे (कृष्णजी) श्रीराधाजी की किंकरियों से श्रीराधा-प्रसाद की प्राप्ति के लिए सदा चाटुकारिता करते रहते हैं और विनयावनत बने रहते हैं।

3. यह किंकरी और सखी स्वरूप ही इस सम्प्रदाय का अपना निज और नित्य रूप है (परकीया गोपी रूप नहीं, जिनका कि श्रीकृष्ण से स्वतन्त्र कान्त सम्बन्ध रहता है और श्रीराधाजी से सपत्नी भाव)। निगमागम से अगोचर सच्चिदानन्दघन विग्रह श्रीराधाकृष्ण नित्य किशोर युगल रूप से श्रीवृन्दावन में ऐसी प्रेमक्रीड़ा किया करते है जो स्वकीया और परकीया भाव से असम्प्रज्ञात है और यथासमय स्वेच्छा से ये युगल व्रजेन्द्रनन्दन और श्रीवृषभानुनन्दिनी नाम से व्रज में प्रकट होकर अपनी रसरहस्यलीला से निज रसिकजनों को आनन्दप्लावित किया करते हैं। तब श्रीकृष्ण विषय और श्रीराधिका-सह-समस्त गोपियाँ आश्रय होती है। इसी श्रुतिगोचर व्रजलीला की उपासना तथा गान अन्य समस्त रसिकों ने किया है।

रचनाएँ : श्री गोसाईं हितहरिवंशजी की संस्कृत रचना अत्यन्त सरस और प्रौढ़ है और उनकी व्रजभाषा की रचनाएँ भी उसी प्रकार की उच्चकोटि की हैं।[1] श्रीराधादेवी के सम्बन्ध में ऐसी मोहक और आकर्षक कविता वही लिख सकता है जिसने सर्वात्मना अपने को उनके प्रीतिप्रसाद के लिए ही समर्पित कर दिया हो। उनका 'हितचौरासी' नामक ग्रन्थ ही छपा है, परन्तु खोज-रिपोर्ट में उनकी कुछ और रचनाओं का भी पता चला है। अनन्य भक्ति और मधुर पद-बन्ध, दोनों ही दृष्टियों से हितहरिवंशजी व्रजभाषा के चोटी के दो-तीन कवियों में गिने जाने योग्य हैं।

1 मुद्रित पुस्तकें—(1) 'वृन्दावन शतक', लक्ष्मी वेंकटेश्वर, कल्याण, 1894; (2) 'हित-चौरासीजी' (गोस्वामी गोवर्धन लाल), वृन्दावन, 1906; (3) 'हितसुधासागर' (श्री नारायण) अलीगढ़, 1936।

दोहों के भावों के अनुसार रहीम के जीवन की परिस्थितियों की कल्पना की गयी है और इस प्रकार साधारण जनता ने इस विश्वास पर मुहर लगा दी है कि ये दोहे जीवन से सीधे निकले हैं। यह कह सकना तो कठिन है कि इन गढ़ी हुई कहानियों में कितना तथ्य है, परन्तु ये जनचित्त की परिशंसा का संकेत अवश्य करती हैं।

**रहीम का कवित्व :** रहीम की रचनाएँ जीवनरस से परिपूर्ण हैं। मानसिक औदार्य, सांस्कृतिक विशालता और धार्मिक सहिष्णुता के विषय में रहीम की तुलना गिने-चुने लोगों में की जा सकती है। इतने विस्तृत सांस्कृतिक आधार-फलक पर जीवन को देखनेवाले कवि के 'खेटकौतुकम्' जैसे अरबी-फारसी-संस्कृत-हिन्दी के मिश्रण का कौतुक और 'मदनाष्टक' की मौज आश्चर्य और कुतूहल का विषय बन जाती है। निस्सन्देह इस कवि का हृदय मानवीय रस से परिपूर्ण और अनासक्त तथा अनाविल सौन्दर्य दृष्टि से समृद्ध था। जीवन के अनेक घात-प्रतिघात के भीतर से भी, राजकीय षड्यन्त्रों के चपेट में बार-बार आते रहने के बाद भी, और हर प्रकार के उतार-चढ़ाव में उठते-गिरते रहने के बाद भी, जिस कवि के हृदय का मानवीय रस निःशेष नहीं हुआ उसके हृदय की अद्भुत सरसता का अनुमान सहज ही किया जा सकता है। इनका 'बरवै नायिका-भेद' इतनी सरस रचना है कि, कहते हैं कि गोसाईं तुलसीदासजी उससे प्रभावित हुए थे और बरवै छन्द में रामायण की कथा लिखने को उत्साहित हुए थे। इन्होंने 'रास पंचाध्यायी' पर भी एक पुस्तक लिखी थी जो अभी तक प्राप्त नहीं हुई है। इनके ग्रन्थों में 'रहीम दोहावली', 'बरवै नायिकाभेद', 'मदनाष्टक' और 'शृंगार सोरठा' तथा 'रासपंचाध्यायी' नाम की पुस्तकें प्रसिद्ध हैं। गोस्वामीजी की मृत्यु के दो वर्ष बाद सन् 1625 ई. में इनकी मृत्यु बतायी जाती है।

**गंग :** अकबर के दरबार में एक और बड़े श्रेष्ठ कवि थे गंग (कविताकाल 1600 ई.), जिनकी कोई स्वतन्त्र रचना तो प्राप्त नहीं हुई है परन्तु फुटकल पद, कवित्त आदि अनेक प्राप्त हुए हैं। फिर महापात्र नरहरि बन्दीजन (1515-1610 ई.), जिनके 'रुक्मिणी-मंगल', 'छप्पयनीति' और 'कवित्तसंग्रह' प्राप्त हैं; महाराज बीरबल, जो सम्राट् अकबर के अत्यन्त अन्तरंग और सहृदय मित्र और मन्त्री बताये जाते हैं; महाराज टोडरमल, जो अकबर के भू-कर विभाग के मन्त्री थे; तथा अकबर के दरबारी कछवाहा सरदार मनोहर कवि आदि कई कवि अकबर के दरबार में हिन्दी कविता के उन्नायक थे। स्वयं सम्राट अकबर भी हिन्दी में कविता लिखा करते थे। एक मौजी कवि होलराय थे जो अपने आश्रयदाता श्रीहरिवंशराय का यशगान किया करते थे। ये अकबर के दरबार में प्रायः जाया करते थे। एक बार तुलसीदासजी के लोटे पर प्रसन्न होकर, कहते हैं, कह उठे थे : "लोटा तुलसीदास को लाख टका का मोल।" इस पर तुलसीदास ने प्रसन्न होकर कहा, "मोल तोल कछु है नहीं लेहु राय कवि होल !"

ऊपर प्रसंगवश जिन कवियों की चर्चा कर दी गयी है उनमें श्रीकृष्णभक्ति

का कुछ-न-कुछ प्रभाव अवश्य मिलता है। वस्तुतः श्रीकृष्णभक्ति इस काल का प्रमुख काव्य-विषय है। सत्रहवीं शताब्दी तक के साहित्य में इसकी प्रधानता बनी रही। यद्यपि कृष्णकाव्य आगे चलकर साहित्य की प्रमुख धारा नहीं रह गया, पर उसका प्रभाव बीसवीं शताब्दी तक के साहित्य पर भी रहा है।

श्रीकृष्णभक्ति-विषयक काव्य में एक ऐसा माधुर्य है जो धर्म और विश्वास के बन्धनों से बहुत ऊपर है। इस काल में मुगल सम्राटों का शासन था। कितने ही भक्तों के विषय में प्रसिद्ध है कि उन्हें सम्राट अकबर ने बुलाकर सम्मानित किया। सूरदास, कुम्भनदास, स्वामी हरिदास आदि के मधुरभाव से भावित भजनों ने सम्राट का हृदय हरण किया था। बादशाह के अपने कर्मचारियों में सण्डीले के अमीन सूरदास मदनमोहन के विषय में प्रसिद्ध है कि उन्होंने सारा कोश साधुओं की खातिरदारी में खर्च कर दिया और फिर रातोंरात सण्डीला छोड़कर भाग गये। बादशाह ने जब सुना तो उसने उनका अपराध क्षमा कर दिया। यह सूरदास बहुत अच्छे भक्त कवि हुए हैं। इनके पदों में ऐसा सुन्दर माधुर्य भाव पाया जाता है कि भक्तवर नाभादास ने इन्हें 'गान काव्य गुनरासी सुहृद सहचरि अवतारी' और 'राधाकृष्ण उपासी, रहस सुख के अधिकारी' कहा है। जिन भजनों में मधुर भाव बोलता दिखता हो उनके लेखक को 'रहस सुख के अधिकारी' कहना ही उचित है। वृन्दावन उन दिनों ऐसी ही मधुर भक्ति का केन्द्र था। शायद ही संसार के किसी अन्य साहित्य में मनुष्य की भीतरी अनुराग-लालसा को इतनी महिमा से मण्डित करके प्रकट किया गया हो। वृन्दावन का भक्ति-साहित्य सब प्रकार से अपूर्व है।

रसखानि : जैसाकि ऊपर बताया गया है, श्रीकृष्णभक्ति के साहित्य में जिस मधुर भाव पर बहुत अधिक बल दिया गया है, उसमें विश्वजनीन तत्त्व है। धर्म-सम्प्रदाय और विश्वासों के बाहरी बन्धन उस विश्वजनीन माधुर्य तत्त्व के आकर्षण को रोक नहीं सके हैं। उन दिनों अनेक मुस्लिम सहृदय इस मधुर भाव की भक्ति-साधना से आकृष्ट हुए थे। इन सबमें प्रमुख हैं 'बादसा वंश की ठसक' छोड़नेवाले सुजान रसखानि। इस नाम के दो मुसलमान भक्त कवि बताये जाते हैं। एक तो सैयद इब्राहीम पिहानीवाले और दूसरे गोसाईं विट्ठलनाथजी के कृपापात्र शिष्य सुजान रसखान। दूसरे अधिक प्रसिद्ध हैं। सम्भवतः ये पठान थे, इसीलिए अपने को 'बादसा वंश का' लिखा है। 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्ता' में इनके आरम्भिक यौवन-काल की कुत्सित प्रेम-भावना का उल्लेख है। कहते हैं, चार महात्माओं के सत्संग से इनकी गलत ढंग की प्रेम-वासना भगवद्भक्ति में बदल गयी। इनकी दो रचनाएँ प्राप्त हैं—'सुजान रसखान' और 'प्रेमवाटिका'। 'सुजान रसखान' में 129 पद्य हैं, जिनमें अधिकांश सवैया और कवित्त हैं, कुछ थोड़े-से दोहे भी हैं। किन्तु 'प्रेमवाटिका' केवल दोहों में लिखी गयी है। दोहों की संख्या 52 है। सहज आत्म-समर्पण, अखण्ड विश्वास और अनन्य निष्ठा की दृष्टि से रसखानि की रचनाओं की तुलना बहुत थोड़े भक्त कवियों से की जा सकती है।

इन्होंने अपनी 'प्रेमवाटिका' 1614 ई. में लिखी थी। अनुमान किया गया है कि सोलहवीं शताब्दी के मध्यभाग में उनका जन्म हुआ होगा।[1]

**ध्रुवदास** : सत्रहवीं शताब्दी में भक्त कवियों की परम्परा बराबर चलती रही, परन्तु आरम्भिक भक्ति-आन्दोलन-काल में जैसे मनस्वी और शक्तिशाली साहित्यकार पैदा हुए, वैसे इस काल में नहीं हो सके। फिर भी व्रजभाषा को भक्त कवियों ने निरन्तर मधुर और सरस बनाया। भक्तिभाव इन दिनों में भी हिन्दी साहित्य की प्रधान चालक शक्ति बना रहा। सोलहवीं शताब्दी के अन्त में ध्रुवदास का जन्म हुआ, जो गोस्वामी हितहरिवंश की परम्परा में पड़ते हैं। इनका काव्य-रचनाकाल सत्रहवीं शताब्दी ही है। इनकी लगभग 40 पुस्तकें प्राप्त हुई हैं[2], जिनमें कुछ के बारे में विद्वानों को सन्देह है कि ये ध्रुवदास की रचना है या नहीं। इनकी 'भक्त नामावली' नामक पुस्तक हिन्दी साहित्य के विद्यार्थियों के बड़े काम की है। यह दो बार प्रकाशित भी हो चुकी है। एक बार काशी नागरी प्रचारिणी सभा से 1919 ई. में, फिर इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद से 1929 ई. में। कई रचनाएँ दोहा-चौपाई में लिखी गयी हैं। 'नेहमंजरी, 'रहस्यमजरी', 'रतिमंजरी', 'प्रेम-लता' आदि पुस्तकें दोहा-चौपाईवाली शैली में लिखी गयी है। ऐसा जान पड़ता है कि नन्ददास की 'रूपमंजरी' इन कथाओं का आदर्श है। परन्तु प्रेम-कथानकों की भाँति इनकी कहानी में लौकिक कथा का आश्रय नहीं लिया गया। ये सभी शास्त्र-प्रसिद्ध राधा और कृष्ण की प्रेम-लीलाओं से बनी है।

**आनन्दघन** : इनके कुछ समय बाद प्रसिद्ध भक्त कवि आनन्दघन या घनआनन्द हुए, जिनके विषय में प्रसिद्ध है कि दिल्ली के बादशाह मुहम्मदशाह के

1. रसखानि के मुद्रित ग्रन्थ—(1) 'श्री रसखान शतक', खड्गविलास, बाँकीपुर, 1892; (2) 'सुजान रसखान', भारत जीवन, बनारस, 1892; (3) 'प्रेम वाटिका' (किशोरी-लाल गो), वृन्दावन, 1867; (4) 'पदावली', इलाहाबाद, 1930, (5) 'रसखानि और घनआनन्द', बनारस।

2. ध्रुवदास के प्रसिद्ध ग्रन्थ—(1) 'वृन्दावन सत', (2) 'सिंगार सत', (3) 'रसनावली', (4) 'नेहमंजरी', (5) 'रहस्यमजरी', (6) 'सुखमजरी', (7) 'रतिमंजरी', (8) 'वनविहार', (9) 'रगविहार', (10) 'रसविहार', (11) 'आनन्द दसा विनोद', (12) रंगविनोद', (13) 'नृत्यविलास', (14) 'रग हुलास', (15) 'मानरसलीला', (16) 'रहसि लता', (17) 'प्रेमलता', (18) 'प्रेमावली', (19) 'भजन कुण्डलियाँ', (20) 'भक्त नामावली', (21) 'मन सिंगार', (22) 'भजन सत', (23) 'मन शिक्षा', (24) 'प्रीति चोवनी', (25) 'रस मुक्तावली', (26) 'बावन वृहद् पुराण की भाषा', (27) 'सभा मण्डली', (28) 'रसानन्द लीला', (29) 'ख्याल हुलासलीला', (30) 'सिद्धान्त विचार', (31) 'रस हीरावली', (32) 'हित सिंगारलीला', (33) 'ब्रजलीला', (34) 'आनन्दलता', (35) 'अनुरागलता', (36) 'जीवदशा', (37) 'वैद्यलीला' (38) 'दानलीला', (39) 'ब्याहलो', (40) 'ख्यालिस बानी', । इनमें 'मन शिक्षा', 'ख्याल हुलास लीला' और 'ख्यालिस बानी' सन्देहास्पद हैं।

मीर मुंशी थे और सुजान नाम की किसी वेश्या पर आसक्त थे। कहते हैं कि एक बार बादशाह की आज्ञा पाकर भी इन्होंने गान नहीं किया, परन्तु सुजान के इशारे पर गाने लगे। इससे बादशाह बहुत असन्तुष्ट हुए। बाद में ये वृन्दावन में आकर रहने लगे, और भक्तिपरक रचनाएँ लिखने लगे। वृद्धावस्था में भी ये सुजान शब्द को नहीं भूले। अपनी कविताओं में सुजान शब्द का व्यवहार ये किसी-न-किसी बहाने अवश्य कर देते हैं। भक्तिपक्ष में 'सुजान' शब्द श्रीकृष्ण का वाचक है। इनकी कविता में बड़ी तन्मय भावना है।[1] इनकी मृत्यु नादिरशाह के सिपाहियों के हाथ सन् 1739 ई. में हुई। सिपाहियों ने इनके साथ बड़ा अत्याचार किया था। मृत्यु के समय इन्होंने जो कवित्त लिखा था, उसमें इनकी अनन्य भक्ति और एकान्त निष्ठा प्रकट हुई है। इस कवित्त में भी ये सुजान का नाम नहीं भूले, और यदि यही कविता इनकी अन्तिम कविता है, तो कहना पड़ेगा कि सुजान का नाम लेकर ही इन्होंने अपने भक्ति-काव्य को समाप्त किया :

बहुत दिनान की अवधि आस पास परे
खरे अरबरे हैं भरे हैं उठि जान कों।
कहि-कहि आवत छबीले मनभावन को
गहि-गहि राखति ही दै दै सनमान कों।
झूठी बतियानि की पत्यानि तें उदास ह्वै कै
अब ना घिरत 'घन आनँद' निदान को।
अधर लगे हैं आनि करिकै पयान प्रान
चाहत चलन ये सँदेसो लै सुजान को॥

इनके 'कृपाकाण्डनिबन्ध', 'रसकेलिवल्ली', 'सुजान-सागर' और 'बानी' नाम के ग्रन्थ प्राप्त हुए है। 'बानी' में राधाकृष्ण के विहार और अष्टयाम के पद हैं। शुद्ध ब्रजभाषा के पद लिखने में बहुत थोड़े कवियों के साथ इनकी तुलना की जा सकती है।

नागरीदास : कृष्णगढ़ के राजा यशवन्तसिंह 'नागरीदास' नाम से भक्ति-साहित्य में प्रख्यात है। ये वल्लभ-कुल के शिष्य थे। नागरीदास नाम के और भी कई महात्मा हो गये है। प्रथम नागरीदास की कथा 'चौरासी वैष्णवन की वार्त्ता' में आयी है। ये वल्लभाचार्य के शिष्य थे, और आगरे के निवासी थे। दूसरे नागरीदास श्री हरिदास की शिष्य-परम्परा में, तीसरे गोस्वामी हितहरिवंश के सम्प्रदाय में, और चौथे महाप्रभु चैतन्य के सम्प्रदाय में दीक्षित थे। यद्यपि बादशाह अहमदशाह ने इन्हें ही कृष्णगढ का राजा बनाया था, परन्तु इनके भाई बहादुरसिंह ने विद्रोह करके गद्दी पर अधिकार कर लिया था। बाद में मराठों

1. मुद्रित रचनाएँ—(1) 'सुजानसागर' (भाग-1), हरिप्रकाश प्रेस, बनारस, 1897; (2) 'विरहलीला', काशी नागरी प्र. सभा, 1907; (3) 'घनआनन्द और आनन्दघन', प्रसाद परिषद्, काशी।

की सहायता से इन्होंने गद्दी पर अधिकार किया। परन्तु गृह-कलह से बड़ा धक्का लगा। राजकाज से ऊबकर ये व्रज की ओर चले आये। सन् 1764 ई. में इनका स्वर्गवास हुआ। जीवन के अन्तिम चालीस वर्षों में इन्होंने निरन्तर साहित्य-सेवा की। इनके ग्रन्थों की संख्या 75 बतायी जाती है, इनमें से 73 पुस्तकों का संग्रह प्रकाशित हो चुका है। इन रचनाओं में वैराग्य, शृंगार और भक्ति के पद हैं। इनकी पत्नी बनीठनीजी भी 'रसिकविहारी' छाप देकर कविता लिखा करती थीं। इनकी एक रचना 'इश्कचमन' है, जिससे इनके फारसी साहित्य और परम्परा के ज्ञान का पता चलता है।

**अलबेली अली :** भक्तिकाव्य की परम्परा वृन्दावन में अद्यावधि चलती आयी है। अठारहवीं शती के आरम्भ में महात्मा वंशीअली के कृपापात्र शिष्य श्री अलबेली अलीजी नामक महात्मा हुए, जिनकी एक पुस्तक 'समय प्रबन्ध-पदावली' बाबू जगन्नाथदास द्वारा सम्पादित होकर 1901 ई. में प्रकाशित हुई। ये भाषा और संस्कृत के अच्छे कवि थे। इनकी रचनाओं में श्रीराधिका के प्रति भक्ति-भावना प्रदर्शित की गयी है। इनका विश्वास था कि,

विविध भाँति के और भजन जे लौन बिना ज्यों विंजन,
श्रीराधा-पद-कमल कृपा बिनु को पावै रस को कन ॥

अर्थात् श्रीराधाजी के चरण-कमलों की कृपा से मनुष्य सच्चे रस का अधिकारी हो सकता है।

**चाचा वृन्दावनदास :** राधावल्लभीय सम्प्रदाय में गोस्वामी हितरूपजी हुए, जिनके शिष्य चाचा वृन्दावनदास हुए, जो तत्कालीन गोसाईंजी के भ्राता होने के कारण चाचाजी कहलाने लगे। इनका कविता-काल 1738 ई. से आरम्भ होता है, और कहा जाता है कि इनके बनाये पदों की संख्या लक्षावधि थी। दुर्भाग्यवश इनकी सब रचनाएँ प्रकाशित नहीं हुई हैं, और सम्भवतः प्राप्य भी नहीं हैं। इनकी ग्यारह पुस्तकें उपलब्ध हुई हैं।[1]

**भागवत रसिक :** अठारहवीं शताब्दी के मध्यभाग में श्री हरिदासजी के 'टट्टी-संस्थान' में श्री भागवत रसिक नामक भक्त हुए, जो इस संस्थान के अन्तिम आचार्य ललितमोहिनीदासजी के शिष्य थे। यद्यपि इन्हें गद्दी का अधिकार प्राप्त हो रहा था, तथापि इन्होंने उसे स्वीकार नहीं किया। इनकी एक पुस्तक 'अनन्य निश्चयात्मक ग्रन्थ' को लखनऊ के केदारनाथजी वैश्य ने छपवाया था। इनके लिखे कुण्डलिया छन्द भक्ति-निरूपण के सम्बन्ध में बेजोड़ हैं।

**हठी :** लगभग इसी समय श्री हितहरिवंशजी की परम्परा में हठी नाम के

1. इनकी रचनाएँ—(1) 'श्री व्रजप्रेमानन्द सागर', (2) 'हिण्डोरा', (3) 'छद्म लीला', (4) 'चौबीस लीला', (5) 'श्रीकृष्ण गिरिपूजन मंगल', (6) 'श्रीकृष्ण मंगल', (7) 'राग रस', (8) 'अष्टयाम', (9) 'समय प्रबन्ध', (10) 'भक्त प्रार्थनावली', (11) 'श्री हितरूप चरितावली'।

कवि हुए, जिन्होंने 'राधासुधाशतक' नाम का काव्य लिखा। राधिका के सम्बन्ध में इतने भक्ति-भरे कवित्त शायद ही किसी दूसरे कवि ने लिखे हों। राधिका के चरणों के प्रति इनकी भक्ति-भावना बड़ी ही मधुर है। इस काल के बहुत कम भक्त कवियों में इतनी काव्य-मर्मज्ञता रही होगी। खूब भक्ति-भाव के साथ काव्य-मर्मज्ञता के मणिकांचन योग के कारण इनकी कविता सहृदयों को आकृष्ट करती है। राधिका के चरणों के सम्बन्ध में ये कहते है :

नवनीत गुलाव तें कोमल हैं, हठी कंज की मंजुलता इनमें।
गुललाला गुलाल प्रवाल जपा छवि ऐसी न देखी ललाइन में।
मुनिमानस मंदिर मध्य बसैं बस होत हैं सूधे सुभाइन में।
रहु रे मन तू चित चाइन सों वृपभानु कुमारि के पाइन में।

यह महिमामयी राधिका जब श्रीकृष्ण का रूप धारण करती है तब तो शोभा के समुद्र में ज्वार आ जाता है :

मोर पखा गरे गुंज की माल किए नव वेप बड़ी छवि छाई।
पीत पटी दुपटी कटि मे लपटी लकुटी 'हठी' मो मन भाई।
छूटी लटैं डुलैं कुंडल कान बजैं मुरली धुनि मंद सुहाई।
कोटिन काम गुलाम भए जब कान्ह ह्वै भानुलली बनि आई।

**सहचरिशरण :** फिर टट्टी-संस्थान की परम्परा में ही सहचरिशरणजी नाम के भक्त कवि हुए, जो अठारहवी शताब्दी के अन्तिम भाग में वर्त्तमान थे। इनकी दो पुस्तकें प्राप्त हुई है : 1. 'ललित प्रकाश', 2. 'सरस मंजावली'। 'ललित प्रकाश' मे टट्टी-सस्थान के सिद्धान्तों की व्याख्या और आचार्यों के जीवन-वृत्त हैं, और 'सरस मंजावली' में मंजु छन्दों में भगवान् की और राधिका की रूप-माधुरी का वर्णन है।

अठारहवी शताब्दी के अन्त में कृष्ण-चैतन्य सम्प्रदाय के गुणमंजरीदास हुए। हिन्दी मे महाप्रभु चैतन्यदेव के सिद्धान्तों का प्रचार इन्होंने ही किया है। फिर इसी समय स्वामी नारायणदासजी हुए, जिनकी भक्ति-विपयक कविताएँ बहुत लोकप्रिय हुईं। अठारहवी शताब्दी के अन्त-भाग मे लखनऊ के अग्रवाल कुल के श्री ललित-किशोरीजी हुए, जिनके भक्ति-भरे पदों ने भारतेन्दु-जैसे सहृदय काव्य-मर्मज्ञ का हृदय-हरण किया था।

**प्रेमभक्ति का साहित्य :** इस प्रकार पन्द्रहवी शताब्दी मे व्रजभूमि में जिस प्रेम-भक्ति का बीज-वपन हुआ, वह सैकड़ों वर्ष तक भक्तों को काव्य-रचना की प्रेरणा देता रहा और सहृदयों को मुग्ध बनाये रहा। सत्रहवीं शताब्दी के बाद के भक्ति-साहित्य में सखी-भाव की साधना का प्राधान्य हो गया। इस काल के तीन शक्तिशाली सम्प्रदायों ने इस भाव-धारा को प्रोत्साहित किया : 1. महाप्रभु चैतन्य के शिष्यों द्वारा प्रवर्तित 'गौडीय वैष्णव सम्प्रदाय', 2. गोस्वामी हितहरिवंश द्वारा सस्थापित 'राधावल्लभीय सम्प्रदाय', और 3. गोस्वामी हरिदास द्वारा पोषित 'टट्टी-संस्थान'। इन सम्प्रदायों द्वारा प्रचारित भक्ति-सिद्धान्तों में आत्म-समर्पण

का वेग है, और यह आत्म-समर्पण स्त्री-रूप में सबसे अधिक अभिव्यक्त होता है। स्त्री आत्म-समर्पण का प्रत्यक्ष विग्रह है। आगे चलकर भक्तों ने इस भाव को बड़ी सरल और मधुर भाषा में व्यक्त किया है। इसका प्रभाव रामभक्ति-शाखा पर भी पड़ा है। वृन्दावन की भाँति अयोध्या भी सखी-सम्प्रदाय के भक्तों का केन्द्र बन गयी। अठारहवीं शताब्दी के साहित्य में सखी-भाव की साधना में आन्तरिक प्रेम-निवेदन की भावना के साथ-ही-साथ वाह्य उपकरणों में भी स्त्री-भाव का अनुकरण प्रवेश करने लगा; और भक्तों ने कई बार केवल स्त्री नाम ही नहीं ग्रहण किया, स्त्रियों की वेश-भूषा और हाव-भाव का अनुकरण भी आरम्भ किया। यह बात साधना-पक्ष के ह्रास की ओर इंगित करती है। इससे प्रकट होता है कि आन्तरिक प्रेम-प्रदर्शन की शक्ति क्षीण हो आयी है, और साधक अपनी यथार्थ अभिव्यक्ति के लिए वाह्य उपकरणों का सहारा लेना चाहता है। यह आश्चर्य की बात है कि रामभक्ति-शाखा में यह बात अधिक स्पष्ट हुई है।

इस साहित्य के गुण-दोष : श्रीकृष्णभक्ति का साहित्य मनुष्य की सबसे प्रबल भूख का समाधान करता है। वह मनुष्य को वाह्य विषयों की आसक्ति से तो अलग कर देता है, लेकिन उसे शुष्क तत्त्ववादी और प्रेमहीन कथनी का उपासक नहीं बनाता। वह मनुष्य की सरसता को उद्‌बुद्ध करता है; उसकी अन्तर्निहित अनुराग-लालसा को ऊर्ध्वमुखी करता है, और उसे निरन्तर रससिक्त बनाता रहता है। यह प्रेम-साधना ऐकान्तिक है, वह अपने भक्त को जागतिक द्वन्द्व और कर्त्तव्यगत संघर्ष से हटाकर भगवान् के अनन्यगामी प्रेम की शरण में ले जाती है। यही उसका दोष है; क्योंकि जीवन केवल प्रेमनिष्ठा तक ही सीमित नहीं, यह केवल उसका एक पक्ष है। मनुष्य को पूर्ण रूप से सजग बनाने के लिए ऐसे साहित्य की आवश्यकता होती है, जो उसको कर्त्तव्य-पथ पर चालित करे और जीवन के प्रत्येक संघर्ष में विजयी होने की उमंग सचारित करे। कृष्णभक्ति के साहित्य ने दूसरे पक्ष को क्रमशः गौण किया है और अन्त तक एकदम भुला दिया है। इसी का यह परिणाम हुआ है कि इतना मधुर और मोहक साहित्य उन्नीसवीं शताब्दी में एकदम क्षीणवल हो गया। वह साधारण गृहस्थों के काम की चीज नहीं रहा, उसमें जीवन-संघर्ष से ऊबे हुए ऐकान्तिक प्रेमनिष्ठा के भक्तों का ही प्राधान्य हो गया। उसकी मधुरता और मोहकता आज भी ज्यों-की-त्यों बनी हुई है। आज भी उसमें मनुष्य की अतिरिक्त अनुराग लालसा को मण्डित करने की शक्ति है। परन्तु फिर भी वह जीवन का सम्बल नहीं बन सकती, क्योंकि वर्त्तमान काल के संघर्ष-संकुल जीवन में वह नयी प्रेरणा नहीं दे सकती।

पन्द्रहवीं शताब्दी में भक्ति के साहित्य ने नवीन जीवन दृष्टिकोण और नवीन जीवनादर्श दिया था। चार सौ वर्षों तक उस आदर्श ने भक्ति की प्रेरणा दी, परन्तु अन्तिम दिनों में यह प्रेरणावेग क्रमशः एकांगी और क्षीणवल होता गया। भक्ति-साहित्य ने भाषा में उत्तरोत्तर माधुर्य भरा, किन्तु अन्त तक यह माधुर्य मात्रा को अतिक्रम कर गया।

[इस साहित्य के अध्ययन में सहायक ग्रन्थ—मिश्रबन्धु: 'मिश्रबन्धु-विनोद, रामचन्द्र शुक्ल : 'हिन्दी साहित्य का इतिहास'; दीनदयालु गुप्त : 'अष्टछाप के कवि'; रामकुमार वर्मा : हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास'; ब्रजेश्वर वर्मा : 'सूरदास'; मुंशीराम शर्मा: 'सूरसौरभ', वियोगी हरि : 'ब्रजमाधुरीसार' ।]

# सगुणमार्गी रामभक्ति का साहित्य

**रामभक्ति की दो शाखाएँ :** स्वामी रामानन्द द्वारा प्रचारित रामभक्ति ने दो मार्गों में अपने-आपको प्रकट किया। निर्गुणमार्ग के रूप में उसका विकास कबीर, दादू आदि निर्गुण-परम्परा के भक्तों में हुआ। परन्तु स्वयं स्वामी रामानन्द निर्गुणमार्ग के उपासक नहीं थे। उनकी लिखी समझी जानेवाली पुस्तकों से उनका सगुणोपासक होना ही सिद्ध होता है। 'गुरुग्रन्थसाहेब' में पाये जानेवाले भजन से उनकी उदार मनोवृत्ति का परिचय मिलता है। वे साधना के क्षेत्र में निर्जीव आचारों को बहुत महत्त्व नहीं देते थे। उनका उपदेश शिष्यों के ही संस्कार और रुचि के अनुकूल विकसित हुआ। उनका उपदेश भगवान् की अनन्य भक्ति करना ही था। इसी को वे बड़ा समझते थे। यह ऐकान्तिक भक्ति ही उनका एक-मात्र उपदेश था। इसके साथ ही रामानन्द के शिष्यों ने एक और सर्व-सामान्य-तत्त्व उनसे ग्रहण किया—राम नाम। निर्गुण और सगुण दोनों ही मार्ग के अनुयायियों ने उनसे इस महामन्त्र को ग्रहण किया। रामनाम के बारे में दोनों मतों में कोई विरोध नहीं है। 'राम' के अर्थ के बारे में अवश्य दोनों मतों में मत-भेद है। कबीरदास इसका मर्म दूसरा ही बताते है और सगुणमार्गी भक्त कुछ और ही बताते है। कबीरदास ने कहा था कि "दसरथ सुत तिहूँ लोक बखाना। रामनाम को मरम है आना।" उधर भक्तप्रवर तुलसीदासजी ने मानो इसी उक्ति का उत्तर देते हुए कहा था :

जेहि इमि गावहि वेद बुध, जाहि धरहिं मुनि ध्यान।
सोइ दसरथ सुत भगत हित, कोसलपति भगवान् ॥

इसलिए दोनों प्रकार के भक्तों के मन में मतभेद 'राम' के अर्थ के सम्बन्ध में था। निर्गुणमार्गी अवतारों मे विश्वास नहीं करते थे, इसलिए उनके राम 'दसरथ-सुत' नहीं हो सकते थे; किन्तु सगुणमार्गी अवतारों मे पूर्ण आस्था रखते थे, इसलिए उनके 'राम' 'दसरथ अजिर बिहारी' नररूपधारी थे। यही दोनों के दृष्टिकोण में

अन्तर हो जाता है। लीला में सभी भक्तों का विश्वास था किन्तु निर्गुणमार्गी भक्त के लिए सम्पूर्ण दिग्देशकाल उस लीला की भूमि था, जबकि सगुणमार्गी भक्तों के लिए लीला का अर्थ था : नरवेश में अवतरित भगवान् की जीवनचर्या।

*तुलसीदास का आविर्भाव : संयोग से निर्गुणमार्ग की रामभक्ति को आरम्भ* में ही कबीर और नानक जैसे शक्तिशाली सन्त मिल गये। परन्तु सगुणमार्ग की रामभक्ति को कुछ विलम्ब से तुलसीदास-जैसा भक्त प्राप्त हुआ। वैसे तो सगुण-मार्गी राम भक्ति के क्षेत्र मे भी महान् साधको की कमी नही थी, परन्तु साहित्य के माध्यम से इस साधना के प्रकाश के विकीर्ण होने में कुछ समय लगा। सन् ईस्वी की सोलहवी शताब्दी के अन्त मे यह सुयोग प्राप्त हुआ। परन्तु जब वह प्राप्त हुआ तो उसे ऐसे शक्तिशाली महापुरुष का सहयोग मिला कि साधना के क्षेत्र के साथ ही साहित्य का क्षेत्र भी धन्य हो गया। विरले अवसरों पर ऐसा शुभ संयोग प्राप्त होता है जब मनुष्य के 'सर्वोत्तम' को, प्रकट होने के लिए, इस प्रकार भाव और भाषा का सहारा प्राप्त होता है। सोलहवी शताब्दी के मध्यभाग में किसी समय तुलसीदासजी का जन्म हुआ था। ठीक-ठीक तिथि मालूम नहीं, किंवदन्तियाँ जितना धुआँ उँड़ेलती है उतना प्रकाश नही। परन्तु इतना सत्य है कि उन्होने अपना 'रामचरितमानस' संवत् 1631 अर्थात् सन् 1575 ई. में आरम्भ किया था। इसके तीस-चालीस वर्ष पहले उनका जन्म हो गया होगा।

तुलसीदास का महत्त्व : तुलसीदास का महत्त्व बताने के लिए अनेक विद्वानों ने अनेक प्रकार की तुलनामूलक उक्तियों का सहारा लिया है। नाभादास ने इन्हे 'कलिकाल का वाल्मीकि' कहा था, स्मिथ ने इन्हे 'मुगलकाल का सबसे महान् व्यक्ति' माना था, ग्रियर्सन ने इन्हें 'बुद्धदेव के बाद सबसे बड़ा लोक-नायक' कहा था, और यह तो बहुत बार कहा है कि उनकी रामायण उत्तर-भारत का बाइबिल है। इन सारी उक्तियों का तात्पर्य यही है कि तुलसीदास असाधारण शक्तिशाली कवि, लोकनायक और महात्मा थे।

तुलसीदास-विषयक जानकारी : यह खेद की बात है कि इतने बड़े महा-पुरुष की जन्म-तिथि और जन्म-स्थान का कुछ निश्चित पता नही चलता। इधर इस प्रकार की प्रवृत्ति बढ़ने लगी है कि तुलसीदास के साथ अपने गाँव या कुल या प्रदेश का कोई-न-कोई सम्बन्ध स्थापित कर लिया जाय। इसका परिणाम यह हुआ, तुलसीदास के शिष्यो की 'डायरी' से लेकर उनके सगे-सम्बन्धियों के ग्रन्थ तक उपलब्ध होने लगे है। नये-नये दावे और नयी गढ़ी हुई अनुश्रुतियाँ इतिहास-लेखक के मार्ग को निरन्तर कण्टकाकीर्ण करती जा रही हैं। तुलसीदास के साहित्य के उन शक्तिशाली तत्त्वों की आलोचना गौण हो जाती है, जो इतने दिनों से लोक-चित्त को प्रभावित, उन्नीत और महिमान्वित करते रहे हैं, और केवल उनकी भौतिक काया के कपोल-कल्पित सम्बन्धों पर विचार ही मुख्य हो उठता है। झूठी पुस्तकों, अर्थहीन दावों और बेबुनियाद स्थापनाओं को महत्त्व देने का परिणाम यह हुआ कि नित्य नवीन दावों की बाढ़ आती जा रही है। इतिहास की पुस्तकों मे

ऐसी पुस्तकों की उपेक्षा ही वांछनीय है। अस्तु।

**तुलसीदास का देखा हुआ समाज :** तुलसीदास की जो पुस्तकें प्रामाणिक मानी जाती हैं, उनको देखने से स्पष्ट होता है कि जिस काल में उनका जन्म हुआ था, उस समय उन्होंने जिस समाज को देखा था, वह बहुत ऊँचे आदर्शों पर नहीं चल रहा था। उच्च स्तर के लोग विलासिता के पंक में डूबे हुए थे, और निचले स्तर के स्त्री-पुरुष दरिद्र, रोगी और अशिक्षित थे। वैरागी हो जाना मामूली बात थी। जिनके भी 'नारि मुई घर सम्पति नासी' वही मूँड़ मुड़ा के संन्यासी हो जाता था। वस्तुतः मुस्लिम-सम्पर्क के बाद हिन्दू-समाज में आत्म-रक्षा की जो भावना उत्पन्न हुई थी, उसने समाज में अनावश्यक सावधानी का भाव भर दिया था। जाति-पाँति की प्रथा और भी कठोर हो उठी थी। जन्म से ही नीच माने जाने-वाले लोगों में यदि कुछ भी स्वाधीन विचार उत्पन्न हुआ करता, तो वे इस कठोर बन्धन की विषम वेदना से विचलित हो जाते, और साधु बन जाते थे। इस बात को यदि सहानुभूति की दृष्टि से देखा जाय, तो यह आवश्यक सामाजिक रोग के रूप में दिखेगी। पर यदि समाज-स्थिति के ढाँचे को ज्यों-का-त्यों बचा रखने की दृष्टि से देखा जाय, तो समाज को बर्बाद कर देनेवाली कुप्रथा के रूप में ही दिखेगी। तुलसीदास ने अत्यन्त दुःख के साथ इस कुप्रथा का उल्लेख किया है। सारा देश सैकड़ों सम्प्रदायों और अखाड़ों में बँटे हुए इन साधुओं से भरा हुआ था। नाथ-मार्गी साधुओं का प्रभाव अब भी पूर्ण मात्रा में था; 'अलख' की आवाज गर्म तो थी, पर तुलसीदास ने अत्यन्त क्षोभ के साथ देखा था कि ये अलख जगानेवाले कुछ नहीं 'लख' पाते थे। भक्ति की जो नयी धारा आयी थी, वह इन अशिक्षित, नाथ-प्रभावित, शास्त्रज्ञान-विवर्जित और विवेकहीन साधुओं के हाथों कुछ-का-कुछ बनती जा रही थी। कलिकाल के ये 'अधम' भक्त साखी, सबदी, दोहरा, कहनी और उपखान (उपाख्यान) कह-कहकर भक्ति का निरूपण करते थे और वेद-पुराणों की निन्दा करते थे। जिन जातियों को परम्परा से नीच समझा जाता था, उनमें कुछ अत्यन्त धर्मात्मा और प्रभावशाली सन्त हो चुके थे, जिन्होंने सहज भक्तिमार्ग का उपदेश दिया था, और वेद-पुराण-प्रतिपादित मार्ग की निन्दा की थी, उनका प्रभाव तथाकथित नीच जातियों पर पड़ा था, और उनमें आत्म-विश्वास का सचार हो गया था। शिक्षा के अभाव में इस आत्म-विश्वास ने दुर्वह गर्व का रूप धारण किया था। ये लोग शास्त्राभ्यासी पण्डितों की 'बराबरी का दावा' करते थे, और कहते थे कि 'हम क्या तुमसे कुछ कम हैं ?' सामाजिक संगठन को ज्यों-का-त्यों रहने देकर उसके स्वर को उन्नत करने के प्रयत्नशील तुलसीदास को ये बातें चिन्ताजनक मालूम हुई थी। जो जातियाँ परम्परा से सुविधा भोगने की अभ्यस्त थी, उन्हें इस प्रकार की बातें चिढ़ानेवाली सिद्ध हुईं। यद्यपि तुलसीदास स्वय 'अगुन और सगुन' में कुछ विशेष भेद नहीं मानते थे, परन्तु उन 'अग्य अको-विद अघ अभागी' लोगों की निर्गुण उपासना और सगुण-प्रत्याख्यान शैली से बहुत भिन्न थे जिनके चित में विषय-विकार की काई लगी हुई थी, और जो 'पाखण्डी

हरि-पद विमुख' थे; और तुलसीदास का पक्का विश्वास था कि ये अभागे 'जानहिं झूठ न साँच'। उनका विश्वास था कि ये अगुण-सगुण विवेक से बिल्कुल अपरिचित थे, और मूढ़तावश अनेक पन्थों की जल्पना-कल्पना किया करते थे।

**हिन्दू समाज में संकीर्णता का कसाव :** इस प्रकार तुलसीदास के युग में हिन्दुओं के समाज का फौलादी ढाँचा जहाँ एक तरफ अतिरिक्त सावधानी के कारण अधिकाधिक कसा जा रहा था, वहाँ उसी कसाव के परिणामस्वरूप धार्मिक और साहित्यिक क्षेत्र में यथास्थिति मर्यादा पर कसके चोटें भी की जा रही थी। अतिरिक्त सामाजिक सावधानी का शिकार स्वयं तुलसीदास को भी होना पड़ा था। जान पड़ता है कि काशी के पण्डित लोग उन्हें धूत, अवधूत और जुलाहा तक कहने लगे थे तथा उनको जाति-पाँति तक को सन्देह की दृष्टि से देखने लगे थे। समाज में धन की मर्यादा बढ़ी हुई थी। दरिद्रता हीनता का लक्षण मानी जाती थी। लोग पेट के लिए ऊँचे-नीचे सब कर्म करने को प्रस्तुत थे—बेटी-बेटा बेचने तक से नहीं हिचकते थे। उनके जीवन में कभी ऐसा अकाल पड़ा था कि न किसान के खेत में अन्न होता था, न कोई भीख ही देता था। भिक्षाजीवी ब्राह्मणों में भीरुता आ गयी थी। वे अपने आदर्श से च्युत हो गये थे। स्वय तुलसीदास दरिद्रता के भीतर से बड़े हुए थे। टुकडे माँगकर ही वे पेट पालते थे, चार चने ही मिल गये तो उन्हें चारों पदार्थ समझते थे। कथरी-करवा लिये द्वार-द्वार बिलबिलाते फिरते थे। दरिद्रता के कारण उन्हें निरादर भी भोगना पड़ा था। पण्डितों और ज्ञानियों की दुनिया अलग थी, साधारण जनता की अलग। समूचा समाज विशृंखल, अस्त-व्यस्त और जर्जर हो गया था। तुलसीदास की पुस्तकें उस काल की सामाजिक समस्याओं की उलझनों के समझने का बहुत ही उत्तम सकेत देती है।

**उनका आत्म-परिचय :** उन्होंने स्थान-स्थान पर अपने बारे में जो कुछ लिखा है, बहुत ही हृदय-द्रावक है। जन्म होते ही माता-पिता चल बसे, बडी कठिनता से भीख माँगकर उन्होने अपना पेट पाला, दाँत निकाल-निकालकर द्वार-द्वार उन्होंने अपनी दीनता प्रकट की थी, चौंची माँग-माँगकर वे जीवन-निर्वाह भर का अन्न-संग्रह कर पाते थे। बहुत जहर पीने के बाद उन्होंने अपनी कविता की अमृत-धारा दान दी थी। जन्म 'उनका अच्छे कुल में हुआ था, और गुरु उन्हे अच्छे मिल गये थे। सूकरखेत या सोरों में उन्होंने इन्हे बहुत प्रकार से तत्त्व-ज्ञान समझाने का प्रयत्न किया। उन दिनों तुलसीदास बालक थे, ठीक से समझ नहीं सके। परन्तु गुरु ने प्रयत्न नहीं छोड़ा, बार-बार समझाया और कोमल-मति बालक तुलसीदास ने अपनी बुद्धि के अनुसार उसे ग्रहण भी किया। रामायण में उन्होंने अपने गुरु को 'कृपा-सिन्धु नर-रूप हरि' कहा है। इस पद से अनुमान कर लिया गया है कि उनके गुरु का नाम 'नरहरि' रहा होगा।[1] युवावस्था में उनमें यौवनोचित चंचलता आयी थी।

1. अयोध्या के कुछ वैष्णव सम्प्रदायों की गुरु-परम्परा में तुलसीदास नरहरिदास के। बताये गये हैं। यही सम्प्रदाय की गुरु-परम्परा में रामानन्दजी के गुरु राघवानन्दजी

'विनय-पत्रिका' में उन्होंने एक जगह ज़रा-सा आभास दिया है कि युवावस्था मे 'यौवन युर युवती कुपथ्य करि भयो त्रिदोष भरि मदन वाय।' अनुमान कर लिया जा सकता है कि इसमें उस किंवदन्ती की ओर इशारा है, जिसमें कहा गया है कि उनकी पत्नी जब पितृ-गृह चली गयी थी, तो वरसात की भरी गंगा को तैरकर उनके पास हाजिर हुए थे और उनकी फटकार सुनी थी। पत्नी ने कहा था कि, मेरे ऊपर जितना प्रेम है, उतना यदि राम पर होता, तो तुम्हारा कल्याण हो जाता।' उसी समय ये विरक्त हो गये। फिर नाना तीर्थों में भ्रमण करते हुए भगवान् का भजन करते रहे। चित्रकूट, अयोध्या और काशी इनके प्रिय स्थान थे। अयोध्या मे ही सं. 1631 (1575 ई.) में इन्होंने सुप्रसिद्ध 'रामचरितमानस' आरम्भ किया था। काशी मे इन्हें लोगो ने वहुत तंग किया था। एक वार इसी काशी में भयंकर महामारी का प्रकोप हुआ, लोग तड़प-तड़पकर मरने लगे। सम्भवतः यह प्लेग की वीमारी थी। तुलसीदास के वाहु-मूल में कभी भीषण पीड़ा हुई। अनुमान किया जा सकता है कि यह प्लेग की ही गिल्टी रही होगी। अम्लपित्त के वे शुरू से ही रोगी थे, शायद इसीलिए सर के सब वाल झड़ गये थे और पितरों को भेंट देने लायक एक वाल भी उनके सिर मे नहीं रह गया था। इस नयी बीमारी ने उन्हें वहुत विचलित किया। वाहु की पीड़ा से वे व्याकुल हो उठे। आगे चलकर 'पाँय पीर, पेट पीर, वाहु पीर, मुंह पीर, जर्जर, सकल सरीर पीरमई' हो गया। शायद उनका प्लेग सेप्टिक भी हो गया। उन दिनों इस महाव्याधि की कोई उचित चिकित्सा भी नहीं थी। उनके सारे शरीर मे छोटे-छोटे फोड़ों के रूप में 'घोर वरतोर' निकल आये। सम्भवतः इस रोग से वे सं. 1680 (1623 ई.) के श्रावण मास मे साकेत-वासी हो गये।

उनका व्यक्तित्व : तुलसीदास का व्यक्तित्व उनके ग्रन्थों में वहुत स्पष्ट होकर प्रकट हुआ है। अत्यन्त विनम्र भाव, सच्ची अनुभूति के साथ अपने आराध्य पर अटूट विश्वास उनके व्यक्तित्व के प्रधान तत्त्व हैं। उनके सम्पूर्ण साहित्य मे यह तथ्य भरा पड़ा है। आराध्य की ऐसी एकनिष्ठ भक्ति, ऐसा अनन्य विश्वास और इतनी अखण्ड आस्था संसार के इतिहास मे दुर्लभ है। निरन्तर विषपान करने से जो व्यक्ति नीलकण्ठ हो गया था, उसके मुंह से आशा और विश्वास की यह अद्भुत वाणी निकली है। कबीरदास की भाँति तुलसीदास गलदश्रु भावुकता के पक्षपाती न थे। केवल एक ही प्रसंग पर उनकी वाणी मे गद्गद भाव दिखायी पड़ता है—जब कभी श्रीरामचन्द्र के मनोहर रूप का वर्णन आ जाता है, तभी उनकी लेखनी में भाव-विह्वलता की भाषा उतर आती है। जनकपुर मे सीताजी की एक सखी ने कहा था कि ऐसा तनुधारी संसार में नही है, जो इस रूप को

→उनके बाद तुलसीदासजी तक का क्रम इस प्रकार है—राघवानन्द—रामानन्द—सुरसुरानन्द—माधवानन्द—गरीबानन्द—लक्ष्मीदास—गोपालदास—नरहरिदास। [श्री प्रेमपत्रावली का बृहद् जीवन-चरित्र']

देखकर मोहित न हो जाय। तुलसीदास ने सखी के इस वचन को आदि से अन्त तक याद रखा है। जब कभी देवता से लेकर राक्षस तक भगवान् की नील सरोरुह कान्ति को देखते हैं, तभी मोहित हो जाते है, और जब स्वय तुलसीदास के सामने इस मनोहर रूप की स्मृति आती है, तो वे भी गद्गद हो जाते है। अन्य स्थलो पर वे बराबर सावधान रहते है, इस प्रकार अपने अखण्ड विश्वास और गम्भीर अध्ययन के योग से वे एकदम नवीन जगत् का निर्माण कर सके हैं।

उनके परिचय के अन्य स्रोत तुलसीदास के ग्रन्थों की भीतरी गवाही के बल पर हमें अभी इतना ही मालूम होता है। किन्तु कुछ और भी पुरानी पुस्तकें प्राप्त होती हैं, जिनमे तुलसीदास के जीवन-चरित-विषयक कुछ सामग्री मिल जाती है। इनमें तीन स्रोत विश्वसनीय हैं: 1. नाभादास का भक्तमाल, 2. 'भक्तमाल' पर प्रियादास की टीका, और 3 गोसाईं गोकुलनाथ द्वारा लिखित कही जानेवाली 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता'। कई इतिहास-लेखक वेणीमाधवदास की लिखित कही जानेवाली एक छोटी पुस्तिका 'मूल गोसाईंचरित' का और किसी बाबा रघुवरदास की लिखी बतायी जानेवाली एक दूसरी अल्प-प्रकाशित रचना 'तुलसीचरित' का भी इस प्रसंग मे उल्लेख करते हैं। पर मेरे विचार से ये दोनों पुस्तकें अप्रामाणिक है। इनका इस प्रसग मे उल्लेख भी नही होना चाहिए। 'शिवसिंहसरोज' में वेणीमाधवदास की लिखी एक विस्तृत पुस्तक की चर्चा है। शिवसिंहजी ने इस पुस्तक को देखा था, और लिखा था कि "इस पुस्तक से गोसाईंजी महाराज के सब चरित्र प्रकट होते है, पर इस पुस्तक मे ('शिवसिंहसरोज' मे) इस विस्तृत कथा का कहाँ तक विस्तार करूँ।" इसी इशारे को पकड़कर इस पुस्तक को रचना हुई होगी। पर शिवसिंह ने जिस पुस्तक को देखा था, उसमें तुलसीदास के जन्म-सवत् का उल्लेख नहीं था। इसीलिए उन्होंने अनुमान के भरोसे लिखा था, कि "ये तुलसीदास प्रायः संवत् 1503 के करीब उत्पन्न हुए थे।" परन्तु इस छपे हुए 'मूल गोसाईंचरित' मे इनका जन्म-संवत् 1554 दिया हुआ है। स्पष्ट ही शिवसिंह की देखी पुस्तक इससे भिन्न थी। यह कहना ठीक नही कि शिवसिंह ने 'गोसाईंचरित' देखा ही नही था। उनका कथन बहुत ही स्पष्ट है। उससे यही सूचित होता है कि उन्होंने 'गोसाईंचरित' देखा अवश्य था। तिथियाँ तो इस पुस्तक में अशुद्ध है ही— जैसे हितहरिवंश का तिरोधान सवत् 1609 में हो गया था, पर इस पुस्तक के अनुसार वे सं. 1620 तक तो जीवित थे ही; इसके अनुसार सं. 1606 में सूरदास गोकुलनाथ गोसाईं का पत्र लेकर तुलसीदास से मिले थे जो सम्भव नही जान पड़ता, क्योंकि उस समय गोकुलनाथ की उम्र सिर्फ आठ साल की थी; इस पुस्तक के अनुसार 'रामचन्द्रिका' स. 1643 के आसपास लिखी गयी, जबकि केशवदास ने स्वयं कहा है कि यह पुस्तक सं. 1658 मे लिखी गयी; इत्यादि। 'सत्य शिव सुन्दरम्' जैसे आधुनिक प्रयोग इसमे हैं; फिर, यह डायरी की शैली पर लिखी गयी है जो बिल्कुल आधुनिक है। इसी प्रकार सं. 1969 की 'मर्यादा' मे श्री इन्द्रनारायण ने बाबा

की रचित कही जानेवाली एक पुस्तक 'तुलसीचरित' की सूचना दी थी। यह बहुत बडा ग्रन्थ था, इसमें 1,33,962 छन्द थे। दुर्भाग्यवश इसका बहुत थोड़ा अंश ही 'मर्यादा' में छपा, और पूरी पुस्तक कभी दुनिया के सामने आयी ही नहीं। इसका जितना अंश छपा है, उतना इसकी अप्रामाणिकता बताने के लिए पर्याप्त है। इधर कुछ और रचनाएँ मिली है, जो काफी प्रामाणिक हैं। उनसे इस पुस्तक का एकदम मेल नही है। आगे हम इन पुस्तकों की चर्चा करेंगे।

'भक्तमाल' आदि का परिचय : 'भक्तमाल' में गोसाईं तुलसीदास के सम्बन्ध मे सिर्फ एक छप्पय मिलता है। इससे कोई विशेष बात नही जानी जाती। सिर्फ इतना ही जान पड़ता है कि तुलसीदास बड़े अच्छे कवि और भक्त थे, और 'भक्तमाल' के लेखक नाभादास के समकालीन थे। नाभादास के शिष्य प्रियादास ने 'भक्तमाल' पर जो टीका लिखी थी, उसमे चमत्कारों का ही अधिक विस्तार है। जीवनी-लेखक के काम की कोई ठोस बात उसमें भी नही है। पर गोकुलनाथजी की लिखित कही जानेवाली 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता' से कई बातों का पता चलता है। ये बातें सक्षेप में इस प्रकार हैं—तुलसीदास नन्ददास के छोटे भाई थे, वे काशी में रहते थे, और भाषा मे रामायण लिखी थी; वे कभी व्रज गये थे और नन्ददास से और गुसाईं विट्ठलनाथ से भी मिले थे और वे राम के अनन्य भक्त थे। इसमें सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण सूचना यह है कि तुलसीदास नन्ददास के भाई थे।

जन्म-स्थान : अब तक यह विश्वास किया जाता रहा है कि तुलसीदास राजापुर के रहनेवाले सरवरिया ब्राह्मण थे, पर इधर सोरों को तुलसीदास का जन्म-स्थान मानने के पक्ष में कुछ प्रमाण उपलब्ध हुए हैं। पहले-पहल लाला सीताराम ने अपने सम्पादित राजापुरवाले 'अयोध्या काण्ड' के संस्करण में यह इशारा किया था कि सूकरखेत या सोरों तुलसीदास की जन्म-भूमि हो या नहीं, वहाँ वे रहे जरूर थे। मगर सूकरखेत सोरों है या गोंडा जिले में स्थित शूकर-क्षेत्र ? पं. रामचन्द्र शुक्ल गोंडेवाले को ही असली शूकर-क्षेत्र समझते हैं। उनका दावा है कि तुलसी की भाषा यहीं की भाषा है। इधर पं. रामनरेश त्रिपाठी ने अनेक खोजों के बाद यही निर्णय दिया है कि सोरों (सूकरखेत) ही तुलसीदास का जन्म-स्थान है। जब से यह बात कुछ बल पकड़ने लगी है, तब से कुछ ऐसी नयी सामग्रियों का पता लगा है, जो आश्चर्यजनक ढंग से संगति रखनेवाली और ऐतिहासिक तथ्यों को प्रकाश में ले आनेवाली सिद्ध हुई हैं ! तुलसीदास के पूर्व-पुरुष एटा जिले के रामपुर नामक ग्राम में, जिसे उनके चचेरे भाई नन्ददास ने नाम बदलकर श्यामपुर कर दिया था, रहते थे। यह स्थान सोरों से दो मील दूर है। विशेष परिस्थितियों के कारण तुलसीदास के पिता आत्माराम शुक्ल को सपरिवार सोरों में जाना पड़ा, पर उनके भाई (नन्ददास के पिता) उसी गाँव में रहे। तुलसीदास की 'दोहावली' के अनेक दोहों से इस तथ्य का समर्थन किया गया है कि उनका निवास-स्थान सोरों के इसी मुहल्ले में था। उनकी ससुराल बदरिया ग्राम में थी। इधर नन्ददास के एक पुत्र कृष्णदास का भी पता चला है। उनकी

लिखी दो पोथियाँ भी प्राप्त हुई हैं, जिनमें एक का नाम 'सूकर-क्षेत्र माहात्म्य' है और दूसरी का 'वर्षफल'। दोनों में ही कृष्णदास ने सावधानी के साथ अपने पिता के नाम के साथ अपने बड़े चाचा का उल्लेख किया है और अपनी माता कमला और चाची रत्नावली के चरणों की वन्दना भी की है। सूकर-क्षेत्र का माहात्म्य सं. 1670 (1613 ई.) में लिखा गया, और वर्षफल स. 1657 (1600 ई.) मे। दोनों मे 'रत्नावली माता' का स्मरण किया गया है। इन कृष्णदास के लिए लिखी गयी एक रामायण की खण्डित प्रति भी मिली है, जो सं. 1643 (1586 ई.) की लिखी गयी है। इसमे भी लिपिकार लछमनदास यह लिखना नही भूले हैं कि "श्री तुलसीदास गुरु की आज्ञा सों उनके भ्राता-सुत कृष्णदास सोरों क्षेत्र निवासी हेत लिखित।" फिर 'नन्ददास' के पुत्र का नाम 'कृष्णदास' भी उचित ही जान पड़ता है। सब मिलाकर सोरों से प्राप्त होनेवाली सामग्री जितनी साफ-सुथरी और सुन्दर योजना-समन्वित है, उतनी अब तक हिन्दी साहित्य के इतिहास में अन्यत्र नहीं देखी गयी। इस सामग्री मे ऐसी कोई बात आयी हो नही है जिसके विषय में आधुनिक पण्डितों में मतभेद हो सके। ये सिर्फ एक बात का पक्का समर्थन करती हैं कि तुलसीदास सोरों के निवासी थे। और तो और, स्वय माता रत्नावली के लिखे दोहे भी मिल गये हैं, और उसमें देवर नन्द की चर्चा छूटने नही पायी है। इस प्रकार के एक-मन, एक-चित्त, एक-प्राण लेखक साहित्य मे दुर्लभ ही हैं।

मुझे सोरों के प्रामाणिक या अप्रामाणिक होने के पक्ष मे कुछ भी नही कहना है। जहाँ तक पुस्तकों से पढ़कर समझने का प्रश्न है, मेरा विचार है कि सोरों के पक्ष में दिये जानेवाले प्रमाण बहुत महत्त्वपूर्ण न होते हुए भी वजनदार है। उनको यों ही टाल नही दिया जा सकता। परन्तु यदि इस प्रकार सुचिन्तित योजना के साथ प्रमाणों की वृद्धि होती गयी तो निर्णय करना कठिन हो जायगा, कि सोरों की वास्तविक जनश्रुति और अनुश्रुति क्या हैं। फिर तो तुलसीदास और नन्ददास के जन्म-स्थान का प्रश्न हमेशा के लिए धूमिल हो जायगा।

तुलसीदास के रचित ग्रन्थ : तुलसीदास के नाम पर अब तक कोई तीन दर्जन से ऊपर पुस्तकें प्राप्त हो चुकी हैं।[1] परन्तु मिर्जापुर के प्रसिद्ध रामायणी

1. तुलसीदास के नाम पर मिले ग्रन्थ—(1) 'कड़खा रामायण', (2) 'कुण्डलिया रामायण', (3) 'छप्पय रामायण', (4) 'पदावली रामायण', (5) 'रामलला नहछू', (6) 'रामाज्ञा', (7) 'पार्वती-मंगल', (8) 'जानकी-मंगल', (9) 'वैराग्य सन्दीपिनी', (10) 'बरवै रामायण', (11) 'संकटमोचन', (12) 'छन्दावली रामायण', (13) 'रोला रामायण', (14) 'झूलना रामायण', (15) 'कवितावली', (16) 'गीतावली', (17) 'कृष्ण गीतावली', (18) 'हनुमान बाहुक', (19) 'हनुमान चालीसा', (20) 'रामशलाका', (21) 'रामसतसई', (22) 'विनय पत्रिका', (23) 'दोहा', (24) 'तुलसी सतसई', (25) 'कलि धर्माधर्म निरूपण'।

पं. रामगुलाम द्विवेदी केवल बारह ग्रन्थों को प्रामाणिक समझते हैं जिनमें छः छोटे हैं और छः बड़े। छन्नूलालजी के प्रमाण पर और उक्त द्विवेदीजी की स्थापना को मानकर काशी नागरी प्रचारिणी सभा ने भी इन्हीं बारह ग्रन्थों को प्रामाणिक माना है। वे ये हैं—. 'रामचरित-मानस' (रचनाकाल सं. 1631); 2 'रामलला नहछू' (जो सम्भवतः जनेऊ के अवसर को मन में रखकर लिखा गया था); 3. 'वैराग्य सन्दीपनी' (सन्त-महिमा, सन्त-स्वभाव और शान्ति का वर्णन करनेवाली दोहा-चौपाइयों में लिखी छोटी-सी पुस्तिका); 4. 'बरवै रामायण', जिसमें केवल 69 बरवै छन्दों का संग्रह है (इसकी एक बड़ी प्रति मैंने देखी है, जिसमें रामकथा का क्रमबद्ध वर्णन है। इस बड़ी प्रति के केवल आठ-दस बरवै इसमें संगृहीत है।); 5. 'पार्वती-मंगल'—एक सौ चौंसठ छन्दों में शिव-पार्वती-विवाह (मिश्रबन्धु इसे प्रामाणिक नहीं मानते); 6. 'जानकी-मंगल' में 216 छन्दों में राम-जानकी विवाह का प्रसंग है; 7. 'रामाज्ञा प्रश्न', जिसमें सात-सात दोहे के सात सप्तकोंवाले सात सर्ग है, सगुन विचारने के उद्देश्य से लिखा गया है; 8. 'दोहावली'—भक्ति, नीति और वैराग्य विषयक 573 दोहों का संग्रह; 9. 'कवितावली'—कवित्त, सवैया, छप्पय आदि छन्दों का संग्रह, जिसमें छन्द रामायणी कथा के काण्डों के अनुसार संग्रह कर दिये गये हैं, पर कथा क्रम-बद्ध नहीं है; 10. 'गीतावली'—लीला विषयक गीतों का संग्रह, 11. 'श्रीकृष्ण गीतावली' के पद; 12. 'विनय-पत्रिका'—विनय सम्बन्धी गेय पदों का संग्रह। इनमें रामचरित-मानस तथा अन्तिम पाँच ग्रन्थ बड़े हैं, बाकी छोटे। कुछ लोग 'कलिकाल धर्म निरूपण' को भी प्रामाणिक मानते हैं।

**सफलता के कारण :** तुलसीदास को जो अभूतपूर्व सफलता मिली, उसका कारण यह था कि वे समन्वय की विशाल बुद्धि लेकर उत्पन्न हुए थे। भारतवर्ष का लोक-नायक वही हो सकता है, जो समन्वय करने का अपार धैर्य लेकर आया हो। भारतीय समाज में नाना भाँति की परस्पर-विरोधिनी संस्कृतियाँ, साधनाएँ, जातियाँ, आचार-विचार और पद्धतियाँ प्रचलित है। तुलसीदास स्वयं नाना प्रकार के सामाजिक स्तरों में रह चुके थे। ब्राह्मण-वंश में उनका जन्म हुआ था। दरिद्र होने के कारण उन्हें दर-दर भटकना पड़ा था। गृहस्थ जीवन की सबसे निकृष्ट आसक्तियों के वे शिकार हो चुके थे। अशिक्षित और संस्कृति-विहीन जनता में रहने का उन्हें अवसर मिल चुका था, और काशी के दिग्गज विद्वानों और तपोधन संन्यासियों के संसर्ग में भी उन्हें खूब आना पड़ चुका था। उन्होंने नाना पुराणों और निगमागम का अध्ययन किया था, और साथ ही लोकप्रिय साहित्य और साधना मार्ग की नाड़ी पहचानने का उन्हें अवसर मिला था। उस युग में प्रचलित सब प्रकार की काव्य-पद्धतियों को उन्होंने अपनी शक्तिशाली भाषा की सवारी पर चढ़ाया था। उनकी काव्य-पद्धति का अध्ययन करने से उनकी अद्भुत समन्वयात्मिका बुद्धि का परिचय मिलता है। शिक्षित जनता में जितने प्रकार की काव्य-पद्धतियों का प्रचलन था, उन सबको उन्होंने सफलतापूर्वक अपनाया था। चन्द के

छप्पय, कुण्डलिया, कबीर के दोहे और विनय के पद, सूरदास और विद्यापति की लीला-गान-विषयक भाव-प्रधान गीति-पद्धति; जायसी, ईश्वरदास आदि की दोहा-चौपाइयों की शैली; गंगा आदि भाट कवियों की सवैया, कवित्त की पद्धति; रहीम के बरवै—सबको उन्होंने अपनी अद्भुत ग्राहिका शक्ति के द्वारा आत्मसात् कर लिया था। उन दिनों पूर्व-भारत में अनेक प्रकार के मंगलकाव्य प्रचलित थे। बंगला में तो ये मंगल-काव्य मिलते हैं, पर हिन्दी में सिर्फ कबीरदास के नाम पर चलने-वाले और बाद के बने हुए 'आदि मंगल', 'अनादि मंगल', 'अगाध मंगल' आदि रचनाएँ मिलती हैं, जो सिर्फ इस बात के सबूत के रूप में बची रह गयी हैं कि किसी समय मंगल-काव्यों की बड़ी भारी परम्परा मध्यदेश में भी व्याप्त थी। मंगल-काव्य, विग्रह-काव्य और सृष्टि-प्रक्रिया व्यापक ग्रन्थ हैं। नन्ददास का एक 'रुक्मिणी-मंगल' मिलता है, और चन्दबरदाई के 'रासो' में संयोगिता को पतीधर्म की शिक्षा देने के लिए 'विनय-मंगल' नाम का एक अध्याय है, जो स्पष्ट रूप से स्वतन्त्र ग्रन्थ है। तुलसीदास ने इस शैली को भी अपनाया। उन्होंने पार्वती-मंगल और जानकी-मंगल नाम के दो काव्य लिखे थे। इसी प्रकार उन दिनों साधारण जनता में प्रचलित सोहर, नहछू गीत, चांचर, बेली, बसन्त आदि रागों में भी उन्होंने रामकाव्य लिखे। इस प्रकार साधारण जनता में प्रचलित गीत-पद्धति से लेकर शिक्षित जनता में प्रचलित काव्य-रूपों को उन्होंने अपनाया है।

**समन्वय-बुद्धि :** तुलसीदास के काव्य की सफलता का एक और रहस्य उनकी अपूर्व समन्वय-शक्ति में है। उन्हें लोक और शास्त्र दोनों का बहुत व्यापक ज्ञान प्राप्त था। उनके काव्य-ग्रन्थों में जहाँ लोक-विधियों के सूक्ष्म अध्ययन का प्रमाण मिलता है, वहीं शास्त्र के गम्भीर अध्ययन का भी परिचय मिलता है। लोक और शास्त्र के इस व्यापक ज्ञान ने उन्हें अभूतपूर्व सफलता दी। उसमें केवल लोक और शास्त्र का ही समन्वय नहीं है, वैराग्य और गार्हस्थ्य का, भक्ति और ज्ञान का, भाषा और संस्कृति का, निर्गुण और सगुण का, पुराण और काव्य का, भावावेग और अनासक्त चिन्तन का, ब्राह्मण और चाण्डाल का, पण्डित और अपण्डित का समन्वय, 'रामचरितमानस' के आदि से अन्त दो छोरों पर जानेवाली परा-कोटियों को मिलाने का प्रयत्न है। इस महान् समन्वय का आधार उन्होंने रामचरित को चुना है। इससे अच्छा चुनाव हो भी नहीं सकता था। रामनाम उन दिनों बड़े जोरों पर था। निर्गुण भाव से भजन करनेवाले भक्तों में भी यही नाम प्रिय था और लोक में भी इस शब्द की महिमा प्रचलित हो चुकी थी। अगुण और सगुण के समन्वय के लिए इससे बढ़कर दूसरा साधन हो नहीं सकता था। तुलसीदास ने ब्रह्म-राम से भी नाम को बड़ा कहकर सहज ही निर्गुण और सगुणमार्ग के भीतर की सारी खाई पाट दी है। तत्त्व-ज्ञान कुछ भी हो, नाम निस्सन्देह मनुष्य को भव-सागर पार करा देता है। उन दिनों और भी दो प्रकार के हरिभक्ति-पथ प्रचलित थे—एक सूरदास का मधुर और सख्य भाव से भजन का मार्ग था, दूसरा . . . र आदि का निर्गुणमार्ग। तुलसीदास दोनों में से किसी को अस्वीकार नहीं

थे। परन्तु फिर भी उन्होंने दास्य भाव की भक्ति को, जो सामाजिक मर्यादा की दृष्टि से सबसे उत्तम विनीत मनोभाव उत्पन्न कर देती है, श्रेष्ठ बता देते हैं। प्रसग आते ही वे राम के सगुण रूप पर जोर देते हैं। कथा के प्रवाह में उत्तम कोटि के भक्त बराबर भगवान् से यही वर माँग लेते हैं कि भगवान् का सगुण रूप ही उनके मन मे बसे। यह भाव रामायण के समस्त उदात्त भावों का पोषण देता है। राम की नर-लीला में निश्चय ही बहुत सुन्दर मनोवैज्ञानिक और शील-संचारी तत्त्वों का परिपाक हुआ है, परन्तु वह समस्त नर-लीला पाठक को क्षणिक सन्तोष ही देती है, उसका वास्तविक मनोविराम भगवान् की इसी अनिर्वचनीय शोभा मे होता है। उनके चरित्रों का सहज विकास केवल काव्य के मनोरंजक गुण के रूप में नही आता, बल्कि निखिलानन्द सन्दोह भगवान् की केवल भक्तों पर अनुग्रह करने की इच्छा से किया हुआ लीला-विस्तार के रूप में गौण होकर ही आता है। मुख्य वस्तु है, भगवान् के परम प्रेममय, परम अनुग्रहपरक और परम शान्तिदायक रूप का विकास। तुलसीदास के काव्य का यह बड़ा भारी आकर्षण है। कथा का घुमाव सब जगह काव्य की अंगुलि के इशारे पर नही चलता, वह उन मार्गों से अग्रसर होता है, जिधर से भक्तिरस की प्राप्ति हो सकती है। इसीलिए 'रामचरितमानस' केवल विशुद्ध काव्यदृष्टि से लिखा हुआ कथा-ग्रन्थ नही है। उसमे भक्ति-रस की प्रधानता है। समन्वय के प्रयत्न में समझौते की जरूरत होती है। तुलसीदास को ऐसा करने को बाध्य होना पड़ा है। परन्तु जिस असामान्य दक्षता के साथ तुलसीदास ने इस बात को सँभाला है वह अद्भुत है। 'रामचरितमानस' के कथा-काव्य की दृष्टि से अनुपमेय होने पर भी उसके प्रवाह में बाधा पड़ी है। अगर वह विशुद्ध कविता की दृष्टि से लिखा गया होता, तो कुछ और ही हुआ होता। इसमे यहाँ दार्शनिक मत की विवेचना है, तो वहाँ भक्ति-तत्त्व की व्याख्या। फिर भी अपनी असामान्य दक्षता के कारण तुलसीदास ने इस काव्यगत अन्तराय को यथासम्भव कम किया है। अपने प्रयत्न में वे इतने सफल हुए है कि भक्तिविह्वल समालोचकों को इसमे कोई दोष ही नही दिखायी देता। कथा का झुकाव इतना बारीकी से पहचाना गया है कि यह बात प्रायः ही पाठक भूल जाता है कि 'रामचरितमानस' का लक्ष्य केवल कथा ही नही, और कुछ भी है। शुष्क तत्त्व-ज्ञान तुलसीदास को बहुत प्रिय नही रहा। जब कभी वे उसकी चर्चा करते है तो कवि की भाषा मे। उपमाओं और रूपकों के प्रयोग से उनका वक्तव्य साफ हो जाता है। और कविता करने के लिए जब तुलसीदास कवि की भाषा का प्रयोग करते है, तो वे अद्वितीय नजर आते हैं।

**चरित्र-चित्रण :** चरित्र-चित्रण में तुलसीदास की तुलना ससार के गिने-चुने कवियों के साथ ही की जा सकती है। उनके सभी पात्र उसी प्रकार हाड़-मांस के जीव हैं, जिस प्रकार काव्य का पाठक, परन्तु फिर भी उनमे अलौकिकता है। सबसे अद्भुत बात यह है कि इन चरित्रों की अलौकिकता समझ में आनेवाली चीज है। जीवन्त पात्र सिर्फ श्वास-प्रश्वास ही नही लेते, सिर्फ हमारी भांति नाना प्रकार की संवेदनाओं को ही नहीं अनुभव करते, बल्कि वे आगे बढ़ते है, पीछे हटते हैं, अपनी

उदात्त वाणी और स्फूर्तिप्रद क्रियाओ से हमारे अन्दर ऊपर उठने का उत्साह भरते हैं, हमें साथ ले लेते हैं, हम उनका सग पा जाने पर उल्लसित होते हैं, उमँगते हैं, और सन्मार्ग पर चलने मे जो विघ्न-बाधाएँ आती हैं उन्हे जीतने का प्रयास करते है। तुलसीदास के जीवन्त पात्र इसी श्रेणी के है। बहुतेरे सगुणमार्गी भक्तो द्वारा निबद्ध चरित्रों मे श्वास-प्रश्वास की क्रिया तो है, सवेदना की तरगें भी है, परन्तु आगे बढ़ने और बढाने की गति नही है। उनकी अलौकिकता पाठक के चित्त मे केवल आश्चर्यजन्य श्रद्धा और औत्सुक्यजन्य निष्ठा जाग्रत करके समाप्त हो जाती है। पाठक सोचता है कि ये लोग समर्थ है, और हम नगण्य जीव हैं। परन्तु तुलसीदास के पात्र ऐसे नही हैं। उनकी अलौकिकता हमारी नगण्यता को नही बल्कि हमारी ग्राहिका शक्ति को उत्तेजित करती है। हम उसी मार्ग पर चलने को आतुर हो जाते है। भरत, लक्ष्मण, हनुमान, अंगद, सीता, कौशल्या जैसे पात्र हमे प्रेरणा देते हैं। मानव-जीवन के किसी-न-किसी अग पर वे प्रकाश डालते है, या फिर उनसे किसी-न-किसी सामाजिक असगति की तीव्र आलोचना व्यजित होती है, या फिर वे मनुष्य और मनुष्य के बीच सद्भावना और पर-दु.ख-कातरता की सद्वृत्तियों को जगाते है। अन्य सगुणमार्गी भक्त लीला के लिए लीला-गान करते थे। तुलसीदास ने ऐसा कही नही किया। वे आदर्शवादी ही नही, आदर्श-स्रष्ट थे, और अपने काव्य से भावी समाज की नीव डाल रहे थे। वे उस देश मे पैदा हुए थे, जहाँ कल्पना की जा सकती है कि राम के जन्म होने के हजारो वर्ष पहले रामायण लिखी गयी थी, अर्थात् जहाँ कवि भविष्य का द्रष्टा और स्रष्टा समझा जाता है। तुलसीदास ऐसे ही भविष्यद्रष्टा थे। *आज तीन, साढे-तीन सौ वर्ष बाद इस विषय* में कोई सन्देह नही रह गया कि उन्होने सचमुच ही भावी समाज की सृष्टि की थी। आज का उत्तर भारत तुलसीदास के आदर्शों पर गठित हुआ है। वही उसके मेरुदण्ड है।

*भाषा पर प्रभुत्व* . भाषा की दृष्टि से भी तुलसीदास की तुलना हिन्दी के किसी अन्य कवि से नही की जा सकती। जैसा कि शुरू मे ही बतलाया गया है, उनकी भाषा में भी एक प्रकार के समन्वय की चेष्टा है। वह जितनी ही लौकिक है, उतनी ही शास्त्रीय। उसमें सस्कृत का मिश्रण बडी चतुरता से किया गया है। उसमे एक ऐसा लचीलापन है जो कम कवियों की भाषा में मिलता है। जहाँ जैसा अवसर आया है, वहाँ वह वैसी ही हो जाती है। जायसी आदि सफल लौकिक भाषा के लेखक-कवियों की भाषा से मिलान करने पर यह गुण प्रकट होता है। जायसी की भाषा मे एक ही प्रकार का सहज, सरल भाव है, चाहे वह राजा के मुँह से निकली हो या रानी के मुँह से। किन्तु तुलसीदास की भाषा विषयानुकूल तथा वक्ता और बोद्धा के अनुसार हो जाती है। परिचारिका की भाषा और रानी की भाषा मे अन्तर है, निषाद की भाषा जितनी ही सरल और अकृत्रिम है, वशिष्ठ की भाषा उतनी ही वैदग्ध्यमण्डित और परिष्कृत। तुलसीदास के पहले किसी हिन्दी-कवि ने इतनी मार्जित भाषा का प्रयोग नही किया था। काव्योपयोगी भाषा लिखने

है। यह दिल्ली के बादशाह मुहम्मदशाह (1721-48 ई.) के समकालीन हैं। नूर मुहम्मद की दो पुस्तकें प्रसिद्ध हैं : 'इन्द्रावति' और 'अनुराग बाँसुरी'। कवि के अपने ही वक्तव्य से पता चलता है कि 'इन्द्रावति' 1744 ई. और 'अनुराग बाँसुरी' 1764 ई. में लिखी गयी थी। ये फ़ारसी के कवि थे और 'कामयाब' नाम से शायरी करते थे।

अन्य सूफी कवि : इसी तरह आलमशाह के समकालीन कवि शेख़ निसार हुए हैं जिनका असली नाम गुलाम अशरफ था। इनका 'यूसुफ-जुलेखा' नाम का प्रेम-काव्य उपलब्ध हुआ है। फिर बहुत हाल के कवि बाबूगंज (प्रतापगढ़) निवासी ख्वाजा अहमद हैं, जिनके 'नूरजहाँ' नामक काव्य में ईरान के सुल्तान मलिकशाह के पुत्र खुरशेदशाह और यूनान नगर की राजकुमारी नूरजहाँ का प्रेम-प्रसंग वर्णित है। यह कहानी 1905 ई. में लिखी गयी और हाल में शेख रहीम का 'भाषा प्रेमरस' और कवि नसीर का 'प्रेमदर्पण' (1917 ई.) लिखा गया है। इस प्रकार सूफ़ियों की कविता चौदहवीं शताब्दी से लेकर आधुनिक काल तक अव्यवहित रूप से चलती आयी है।

अन्य सन्तों के प्रेम-कथानक : आध्यात्मिक और धार्मिक सिद्धान्तों के प्रचार के हेतु कुछ अन्य सन्तों ने भी प्रेम-कथानकों का उपयोग किया है। इस प्रकार की रचनाओं में सोलहवीं शताब्दी के सन्त कवि बाबा धरणीदास का 'प्रेम प्रगास' और सत्रहवीं शताब्दी के सन्त दुखहरन की 'पुहपावती' प्रेम-कहानियों पर आश्रित काव्य हैं। अष्टछाप के कवि नन्ददास ने 'रूपमंजरी' नाम देकर एक कल्पित प्रेम-कथानक काव्य लिखा था। इस काव्य का उद्देश्य भी हरिभक्ति का प्रचार रहा। अन्य वैष्णव कवियों ने जिन प्रेम-कथाओं को आश्रय करके कथाएँ लिखी हैं, वे साधारणतः पौराणिक हैं। अधिक प्रचलित कहानियाँ नल-दमयन्ती, कृष्ण-रुक्मिणी, उषा-अनिरुद्ध आदि की प्रेम-कथाएँ हैं जो प्राचीन काल से ही पुराणों में प्रसिद्ध हैं, इसलिए कल्पित प्रेम-कथानकों के सम्बन्ध में इनकी चर्चा न करना ही अच्छा है।

लौकिक प्रेम-कथानक : तीसरी श्रेणी में विशुद्ध लौकिक प्रेम-कथाएँ आती हैं। इसमें कुछ के साथ ऐतिहासिक व्यक्तियों के नाम जुड़े होते हैं, पर मुख्य रूप से इन्हें लौकिक प्रेम-कथा ही कह सकते हैं। राजस्थान और गुजरात में ढोला मारू की कहानी का आश्रय करके एक काव्य लिखा गया था जो क्रमशः प्रक्षेप होते रहने के कारण बढ़ता गया है। विश्वास किया जाता है कि यह ढोला कछवा वंश के राजा नल का पुत्र था जो दसवीं शताब्दी में किसी समय राज्य करता था और मारवणी या मारू राजा पिंगल की कन्या थी। इस प्रकार यह कहानी कुछ ऐतिहासिक तथ्यों पर आधारित है। 'ढोला मारू' के जो दोहे इस समय मिलते हैं उनकी भाषा बहुत पुरानी नहीं है और दोहों में यद्यपि क्रमबद्ध कहानी का आभास मिलता है परन्तु विशेषतः वह मुक्तक के रूप में मिलते हैं।

कहानी में निम्नांकित क्रम है :

1. मारवणी के प्रेम की प्रारम्भिक अवस्था—स्वप्न में पति-दर्शन, विरह-वर्णन, तथा सारस-चातक और क्रौंच-सम्बन्धी उक्तियाँ।
2. ढोला के प्रति मारवणी का सन्देश।
3. मारवणी का सन्देश सुनकर ढोला की प्रेमजन्य व्याकुलता।
4. प्रस्थानोद्यत ढोला को रोकने के लिए मारवणी का प्रयत्न और दम्पति का प्रेमपूर्ण संवाद।
5. मारवणी का विरह।
6. ढोला और मारवणी का मिलन।
7. मारवणी और ढोला का संवाद।

दोहों में कथासूत्र टूटा हुआ है, इस बात का अनुमान पुराने जमाने में ही लोगों को हो रहा था। जैसलमेर के रावल ने अपने समय में प्राप्त दोहों को एकत्र कराकर अपने आश्रित जैन कवि कुशललाभ को कथासूत्र को मिलाने की आज्ञा दी। कुशललाभ ने बीच-बीच में चौपाइयाँ जोड़कर यह काम पूरा किया। यह 'ढोला मारू चौपाई' नाम से प्रसिद्ध हुआ और जैन लोगों में खूब प्रचारित हुआ।

किसी-किसी ने इन दोहों के बीच गद्य-वार्त्ता जोडकर कथानक को पूरा किया है। इस प्रकार इस समय 'ढोला मारू' के चार रूपान्तर मिलते हैं :

1. केवल दोहोंवाला।
2. कुशललाभ के चौपाइयों से युक्त दोहे।
3. गद्य-वार्ता से युक्त दोहे।
4. कुशललाभ की चौपाई और गद्य-वार्त्ता का मिश्रित रूप।

प्रथम रूप काफी पुराना है, किन्तु कितना पुराना है यह कहना सम्भव नहीं। दूसरा रूप सोलहवीं शताब्दी में प्राप्त हुआ है। इस काव्य से दोहाबद्ध प्रेम-कथानकों की एक प्रेम-परम्परा की सूचना मिलती है। बाद में भी अनेक दोहाबद्ध लौकिक प्रेम-काव्य लिखे जाते रहे। उदाहरणार्थ, सत्रहवीं शताब्दी के अन्त्य भाग में 'सारंगा-सदैव्रछ रा दूहा' (सारंगा-सदावृक्ष) की प्रेम-कथा किसी अज्ञात कवि द्वारा लिखी गयी थी जिसके आरम्भ में वार्त्ता है और बाद में 31 दोहे हैं। इसमें राजा शालिवाहन के पुत्र सदैव्रछ और उनके मन्त्री की पुत्री सावलिंगा (सारंगा) की प्रेम-कथा है। यह प्रेम-कथा राजपूताने में काफी लोकप्रिय रही, क्योंकि इसको आश्रय करके लिखे गये कई छोटे-छोटे काव्यों की प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं। बाद में उत्तर भारत के अन्य स्थानों में भी यह कहानी गयी और अब भी सड़कों पर बिकनेवाले साहित्य में इस कहानी का स्थान बना हुआ है। इसी प्रकार सत्रहवीं शताब्दी के अन्त्य भाग में बीजो नामक नायक और सोरठ नामक नायिका के प्रेम को आधार बनाकर लिखा गया 131 दोहों का छोटा-सा काव्य 'सोरठ रा दूहा' प्राप्त हुआ है। फिर मदनकुमार और चम्पकमाला के प्रेम को आधार करके दास कवि की लिखी हुई 113 दोहों की पुस्तक (जिसमें बीच-बीच में वार्त्ता भी है) 'मदन सतक' नाम से प्राप्त हुई है। फिर छीहल कवि की 'पंच सहेली' नाम की

रचना है जिसमें पांच सखियों के विरह का दोहों मे वर्णन है।

दोहा और चौपाइयों में काव्य लिखने की प्रथा तो बहुत लोकप्रिय हुई थी। सुमति हंस का 'विनोद रस' (सत्रहवी शताब्दी), सूरदास का 'नल दमन' (सत्रहवी शती), निगम कायस्थ की 'मधुमालती' (अठारहवी शताब्दी), मुरली का 'मियां विनोद' (अठारहवी शती), हरसेवक मिश्र की 'कामरूप कथा' (अठारहवी शती) आदि रचनाएँ दोहा-चौपाई छन्दो मे निवद्ध प्रेम-कथानक ही हैं। फिर सत्रहवी शताब्दी के भद्रसेन नामक राजस्थानी कवि द्वारा लिखित 202 दोहों में निवद्ध 'चन्दन मलयागिरि री वात' नामक प्रेम-कथा प्राप्त हुई है, और प्रताप कुंवर लिखित 'चन्द कुवर की वात' भी ऐसी ही रचना है।

कुशललाभ की लिखी हुई एक और प्रेम-कथा 'माधवानल-कामकन्दला चरित्र' है जिसमे दोहा, चौपाई और गाहा छन्द का प्रयोग है। इन्होने सं. 1616 मे कुमार हरिराज के मनोरंजनार्थ 553 पद्यों में इस पुस्तक की रचना की थी। माधवानल और कामकन्दला की प्रेम-कथा को आश्रय करके और भी कई कवियों ने काव्य लिखे हैं, जिनमें आलम (1547 ई.) का दोहा-चौपाई छन्दों मे लिखा हुआ 'माधवानल भाषा वन्ध' और नरसा के पुत्र गणपति (1527 ई.) का लिखा हुआ 'माधवानल प्रवन्ध दोहा वन्ध' प्रसिद्ध है।

फिर किसी अज्ञात कवि का लिखा हुआ 'कुतुब सतक' नाम का एक प्रेम-कथानक-काव्य मिला है जिसमें दिल्ली के सुलतान फिरोजशाह के शाहजादे कुतुबुद्दीन और साहिबा का प्रेम-वृत्तान्त वर्णित है। यह कथा तुकान्त गद्य मे है, और बीच-बीच मे दोहे है। स. 1643 की लिखी इसकी एक प्रति उपलब्ध हुई है, जिससे अनुमान किया जा सकता है कि पुस्तक सोलहवी शताब्दी मे लिखी गयी होगी। कभी-कभी शृंगार-प्रधान रचनाओ का प्रधान उद्देश्य सदाचार और नैतिक जीवन की महिमा वताना भी रहा है, पर वस्तुत शृंगार का स्वर ही प्रधान हो जाता रहा है, नैतिकता गौण। काशीराम का 'कनक-मंजरी' नामक छोटा-सा काव्य एक ऐसी पतिव्रता स्त्री के चरित्र को केन्द्र करके रचित है, जिसे राज-पुत्र का प्रलोभन मार्ग-भ्रष्ट नहीं कर सका। यह सत्रहवी शताब्दी के अन्त्य भाग और अठारहवी के आरम्भ का कवि है। इसी समय के एक अज्ञात कवि की 'मैनासत' नाम की रचना प्राप्त हुई है, जिसमें किसी मालिन ने मैना के सतीत्व की परीक्षा ली है। सत्रहवी शताब्दी में राजपूताने मे अनेक 'वात' नामधारी प्रेम-कथाएँ लिखी गयी, पर वे राजपूताने के वाहर तो कुछ प्रभाव ही नही डाल सकीं, स्वयं राजपूताने में भी वहुत सीमित क्षेत्रों मे उनका प्रचार रहा। इनकी सूची इस प्रकार है—'अमादम भटियाणी री वात' (उन्नीसवी) 'पेढरे नायक दे री वात' (अठारहवीं), 'पन्नावीरम दे री वात' (उन्नीसवी), 'गमे घोरांधार री वात' (अठारहवीं), 'सोमल री वात' (अठारहवी), 'मलयागिरि री वात' (अठारहवीं), 'रायल लपणसेण री वात' (अठारहवी), 'राणे सेनों री वात' (अठारहवीं), 'भाषा दे री वात' (अठारहवीं), 'वीमरे अहीर री वात' (अठारहवी), 'सोहणी री वात' (अठारहवीं),

'वात संग्रह' (अठारहवी शती)।

[सहायक पुस्तकें—रामचन्द्र शुक्ल : 'जायसी ग्रन्थावली', 'हिन्दी साहित्य का इतिहास'; रामकुमार वर्मा : 'हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास'; परशुराम चतुर्वेदी : 'सूफी काव्यधारा', पृथ्वीनाथ कुलश्रेष्ठ : 'मलिक मुहम्मद जायसी', 'ढोला मारू रा दोहा'; 'राजस्थान भारती' और 'शोध-पत्रिका'।]

# रीतिकाव्य

## 1. रीतिग्रन्थों का सामान्य विवेचन

भक्ति-काव्य के व्यापक प्रभाव का काल : भक्ति-काल के प्रथम उन्मेष के समय हिन्दी मे अत्यधिक शक्तिशाली और व्यापक प्रभाववाले कवि उत्पन्न हुए। साहित्य-जगत् की पूरी शक्ति खिंचकर इन महान् कवियों के निकट पहुँच गयी। नये आदर्श और नये जीवन-दर्शन से प्रभावित होकर हिन्दी कविता तेजी से नवीन मार्ग की ओर बढ़ी। यह रास्ता भी नया था। उन दिनो जितने भी प्रकार के काव्य-रूप प्रचलित थे, और लोक-साहित्य से भी जितने प्रकार के काव्य-रूपो के साहित्य मे गृहीत हो जाने की सम्भावना थी, उन सबका उपयोग शक्ति के नये आदर्श और नये जीवन-दर्शन के प्रचार में किया गया। लौकिक-रस की गीति-परम्परा को सूरदास, नन्ददास, हितहरिवंश और तुलसीदास आदि भक्तो ने अपूर्व आत्म-समर्पणमूलक और अनन्यगामिनी भक्ति के पदो मे बदल दिया; चर्चरी, फाग, हिंडोल, वसन्त आदि लोक-प्रचलित गानों पर कबीर, तुलसी, दादू आदि भक्तों ने ऐसा भक्ति-रंग चढाया कि शताब्दियों बाद भी वह रंच-मात्र भी फीका या भद्दा नही हुआ है। प्रेम-कथानकों की लौकिक शैली को सूफी कवियों ने आध्यात्मिक रसानुभूति के स्तर पर उठाया, नन्ददास आदि कवियों ने भक्ति की भावना से भावित किया, और सन्त कवियों ने उसे अपने ढग की भक्ति के रस से रससिक्त किया। अपभ्रंश से चले आते हुए नीति और शृंगार-सम्बन्धी दोहों को भी राम और कृष्ण के रंग मे रँग डाला गया, और ब्याह, जनेऊ, जन्म और गृहस्थी के अन्य उत्सवों के लिए जो लौकिक रस के पद प्रचलित थे, उन्हें भी भगवान् के नाम से सम्बद्ध कर दिया गया। इस प्रकार भक्ति-काल के प्रथम उन्मेष के समय अध्यात्म-भाव और भक्ति-रस की ऐसी बाढ आयी, कि कुछ सौ वर्षों के लिए लोकभाषा के

साहित्य में और कुछ उल्लेख योग्य बाकी ही नहीं रह गया। पन्द्रहवीं से सत्रहवीं शताब्दी तक का साहित्य भक्ति का उमड़ता हुआ पारावार है। पूर्ववर्ती काल के साधुओं की सिद्धियों के नाम पर भरमानेवाली प्रवृत्ति इस काल में सम्पूर्ण रूप से उच्छिन्न हो गयी। मध्यदेश में इस समय मुस्लिम शासन प्रतिष्ठित हो चुका था, और भिन्न-भिन्न सम्प्रदायों को प्रश्रय देनेवाले राजवंश समाप्त हो चुके थे। इसी प्रकार चारण कवियों की कल्पित प्रशंसावाली काव्य-वृत्ति भी शिथिल हो गयी थी। परन्तु फिर भी यह सब प्रवृत्तियाँ सम्पूर्ण रूप से निःशेष नहीं हुईं। कुछ-न-कुछ और कहीं-न-कहीं थोड़ी-बहुत मात्रा में ये जीवित अवश्य रहीं। सबसे अधिक प्रश्रय उन्हें राजपूताने में मिला। इस प्रदेश में छोटे-मोटे हिन्दू रजवाड़े बचे हुए थे, उनके आश्रय में वहाँ राजस्तुतिपरक चारण कविताएँ और युद्धोल्लास-संचारणी वीर-कविताएँ भी उसी प्रकार बची थीं, जिस प्रकार नाथों, निरंजनियों और अन्य सम्प्रदायों के अनेक मठ और साधन-पद्धति। इस प्रकार राजपूताने का साहित्य पन्द्रहवीं शताब्दी की प्रधान काव्य-धारा से कम प्रभावित हुआ। लगभग सौ वर्ष बाद भक्ति की मूलधारा राजपूताने के सम्पूर्ण साहित्य और लोक-चित्त को अभिभूत करने में समर्थ हुई। थोड़े परवर्ती समय की राजपूत कलम ने राधा-कृष्ण की प्रेम-लीलाओं का जैसा मनोहर चित्रण किया, वह संसार-भर के कला-मर्मज्ञों की प्रशंसा प्राप्त कर चुका है। लगभग उसी के आस-पास मशहूर काँगड़ा कलम का भी जन्म हुआ, जिसने भारतीय चित्र-शिल्प को अद्भुत समृद्धि प्रदान की।

लेकिन मूल मध्यदेश में भी चारणशैली की कविताओं का एकदम लोप नहीं हुआ। उसका भग्नावशेष गंग आदि भाटों की रचनाओं में तथा केशवदास के विरुद-ख्यापक काव्य में मिलता है। आगे चलकर भाटों की कविता का प्रधान लक्षण दाता की अतिरंजित प्रशंसा और सूम की हास्योद्रेचक निन्दा तक ही रह गयी। लेकिन मध्यदेश में यह धारा, अति क्षीण रूप में ही सही, जीवित अवश्य रही।

पन्द्रहवीं से सत्रहवीं शती तक के साहित्य में भक्ति-भावना की प्रबलता ने सभी प्रकार की लौकिक रचनाओं को प्रभावित किया। यहाँ तक कि उसने राजस्तुतिमूलक और घोर श्रृंगारपरक काव्यों को भी अपने रंग में रँग दिया। वस्तुतः पन्द्रहवीं-सोलहवीं शताब्दी के भक्त-कवियों ने ऐहिकतापरक रचनाओं की कमर तोड़ दी। वे यदि जीवित बची भी तो चलने और आगे बढ़ने की शक्ति से वंचित रहकर ही।

**भक्ति और श्रृंगार-भावना :** किन्तु श्रृंगाररस मनुष्य की सबसे प्रिय वस्तु है। संसार के साहित्य में इसी रस का बोलबाला है, वीररस और धर्म सम्बन्धी रचनाओं में भी सर्वत्र ही इस रस ने अपना प्रभाव विस्तार किया है। सगुण भाव के भक्तों ने तो श्रृंगाररस को सम्पूर्ण भाव में अपना लिया, केवल उसका मुँह जड़ जगत् की ओर से फिराकर चिदानन्द-घन भगवान् की ओर कर दिया। सूफी कवियों की तो आधारभूमि ही लौकिक प्रेम पर आधारित थी, अन्य सन्तों ने भी

भगवत्-प्रीति के प्रसंग में इस रस की उपयोगिता को स्वीकार किया है। कबीर ने तो 'राम भरतार' के लिए कितने ही मंगलचार के भजन गाये, विरह का दुखड़ा रोया और मिलनोत्कण्ठा के आवेग और औत्सुक्य का वर्णन किया। दादूदयाल ने घोषणा की कि,

पुरिष हमारा एक है, हम नारी बहु अंग।
जे जे जैसी ताहि सौं, खेलैं तिस ही रंग।।

और अत्यन्त निरीह भक्त नानक ने भी कुछ इसी लहजे में कहा है :

भनति नानकु सभन का पिवु एको सोई।
जिसनो आदरि करे सो सोहागण होई।।

इन सभी सन्त कवियों ने विरह और मिलन के गान गाये हैं। बारहमासा और षड्ऋतु-वर्णन के बहाने अपने हृदय की समस्त वेदना उँड़ेलकर रख दी है, और इस प्रकार भगवान् के साथ मानव-जीवन के सबसे सुकुमार रस का सम्बन्ध जोड़ लिया है।

कृष्ण-भक्त कवियों ने तो भगवान् की प्रेमलीला को ही अपने काव्य का प्रधान विषय बनाया है। यद्यपि सिद्धान्त-रूप में इन लोगों ने स्वीकार किया है, कि भगवान् परम-प्रेम, परम ज्ञान और परम ऐश्वर्य के आश्रय हैं, तथापि उनकी प्रेम-मयी लीलाओं को ही उन्होंने प्राधान्य दिया है। इस प्रेमलीला को प्राधान्य देने का परिणाम यह हुआ है कि उन्होंने भगवान् की प्रेयसियों के रूप, गुण, शील, वय, प्रकृति और अवस्थाभेद से अनेक श्रेणियों की कल्पना की है। उनके वस्त्र, भूषण और सौभाग्य-चिह्नों के अनेकानेक भेद कल्पित किये हैं, और उन्हें रिझाने के लिए भगवान् के भी बिसातिन-मनिहारिन, जोगिन, तमोलिन, ओझा, ज्योतिषी, केवट, दान-संग्राहक आदि अनेक रूपों के धारण करने की कल्पना की है।

उज्ज्वल-नीलमणि : सबसे पहले रूपगोस्वामिपाद ने भगवान् की प्रेयसियों और उनकी सखियों, भगवान् के मित्रों तथा अन्य सम्बन्धियों के अनेकानेक भेदों की कल्पना करके 'उज्ज्वल-नीलमणि' नामक ग्रन्थ संस्कृत में लिखा। इस ग्रन्थ ने मधुरभाव की विविध उपासना-पद्धतियों को तो खूब प्रभावित किया, किन्तु हिन्दी कविता की मूल धारा को इसने प्रत्यक्ष रूप से नहीं प्रभावित किया। इस ग्रन्थ का दृष्टिकोण यद्यपि भिन्न है, तथापि इसकी रचना में संस्कृत के नायिका-भेद वाले ग्रन्थों की पूरी सहायता ली गयी है।

रीति-काव्य : भक्त कवियों की गोपी-गोपाल-लीला ने क्षीण रूप में जीवित रहनेवाली लौकिक रस की काव्यधारा को थोड़ा सहारा दिया, और इस ज़रा-से सहारे को पा करके लौकिक रस की कविताएँ सिर उठाने लगीं। शुरू-शुरू में इनकी धारा बहुत क्षीण थी; किन्तु जैसे-जैसे भक्तिकाल के आरम्भिक उन्मेष का उत्साह शिथिल पड़ता गया, और भक्तों में भी गतानुगतिकता की मात्रा बढ़ती गयी, वैसे-वैसे लौकिक रस की कविता भी तेजी से सिर उठाती गयी। सत्रहवीं शताब्दी के बाद लगभग प्रत्येक कवि की कविता में श्रीकृष्ण और गोपियों का नाम तो

अवश्य आ जाता है, पर प्रधानता ऐहिकता-परक श्रृंगाररस की ही रह जाती है। वहाँ से भक्तों की संख्या तो नही घटती, और भक्ति का उत्साह सम्पूर्ण रूप से वर्तमान भी रहता है, किन्तु भक्ति-साहित्य की मूलप्रेरक शक्ति नही रह जाती। यहाँ आकर कविता को प्रेरणा देनेवाली शक्ति अलंकार, रस और नायिका-भेद हो जाते है। यहाँ साहित्य को गति देने में अलंकारशास्त्र का ही जोर है, जिसे उस काल में 'रीति,' 'कवित्त रीति' या 'सुकवि रीति' कहने लगे थे, सम्भवत. इन्ही शब्दों से प्रेरणा पाकर शुक्लजी ने इस श्रेणी की रचनाओं को 'रीति-काव्य' कहा। उन्होंने विक्रम-सवत् 1700 से 1900 (1643 ई.-1843 ई.) तक के काल को रीतिकाल माना है।

नायिका-भेद के भक्त कवि : हिन्दी में भक्त कवियों में नन्ददास प्रथम कवि हैं जिन्होंने स्पष्ट रूप से नायिका-भेद पर पुस्तक लिखी। इस पुस्तक का नाम है 'रसमंजरी'। इसमे आरम्भ में, 'रसमय रसकारन रसिक'—'आनन्द-घन सुन्दर नन्दकुमार' की स्तुति है। फिर बताया है कि संसार में जो कुछ रस है, उसके एकमात्र आधार श्रीकृष्ण ही हैं। जिस प्रकार छोटी-बड़ी सभी नदियों का पानी समुद्र मे ही गिरता है, उसी प्रकार सभी खण्ड-विच्छिन्न रस अन्त में भगवान् मे ही मिल जाते है। संसार में जितने भी कवि हैं और वे जो कुछ भी यश-वर्णन करते है सब भगवान् के ही हो जाते है। रूप और प्रेम का जो कुछ भी रस है, वह सब भगवान् से ही आता है, भगवान् में ही विलीन हो जाता है। फिर नन्ददास ने बताया है, कि उनके एक मित्र ने उनसे कहा कि मुझे नायक-नायिका-भेद का ज्ञान नही है, हाव-भाव, हेला-रति आदि का विवेक नही है, सो इन्हें ठीक से समझा दीजिए, क्योंकि जब तक इनका ज्ञान नही होता, तब तक प्रेम-तत्त्व को पहचाना नही जा सकता। उसी मित्र के अनुरोध से नन्ददास ने पहले नायिकाओं का लक्षण लिखा, फिर नायकों का संक्षिप्त परिचय दिया। शुरू मे एक बार भूमिका-रूप मे नन्ददास ने कह दिया है कि सब रूपों और प्रेमों के आश्रय 'सुन्दर नन्दकुमार' हैं। इसके बाद वे सच्चे रूपोपासक कृष्णभक्त कवि की भाँति किसी तत्त्ववाद की व्याख्या के फेर में नही पड़े। सहज भाव से नायिकाओं के लक्षण दे दिये है, और उस लक्षण का स्पष्टीकरण इस प्रकार किया है कि उसे उदाहरण तो ठीक नही कहा जा सकता, पर उदाहरण का काम उससे चल जाता है। साधारणतः नायिकाओं के स्वभाव-भेद से जो उत्तमा, मध्यमा, अधमा भेद किये जाते हैं, उसे नन्ददासजी ने कही लिखा ही नही है। कारण, उनके ग्रन्थ के एकमात्र आश्रय श्रीकृष्णजी हैं, और प्रेमिकाएँ गोपियाँ हैं; (स्पष्ट रूप से उन्होंने यह बात कही नही कही, केवल भूमिका मे इशारा-भर कर दिया है।) उनमें मध्यमा, अधमा हो ही नही सकती। परन्तु धर्म-भेद, व्यापार-भेद और वय-क्रम-भेद के अनुसार होनेवाले भेदों का उन्होंने विस्तार किया है। रीति-काल के परवर्ती कवि घूम-फिरकर राधा-कृष्ण या गोपियों का नाम ले लेते हैं, नन्ददास को इसकी आवश्यकता नही मालूम हुई। कारण स्पष्ट है, उनके मन में कहीं कोई विचिकित्सा नहीं

थी। वे पूर्ण रूप से आश्वस्त थे, कि वह भगवान् की ही लीला गा रहे हैं। उन्होंने कहीं किसी गोपी का नाम नहीं लिया, 'कुंज-सदन', 'कालिन्दीतीर', 'मनमोहन पिया' आदि शब्दों का इस चतुरता से प्रयोग किया है, कि कवि का भक्ति-परक अभिप्राय एकदम स्पष्ट हो जाता है। उदाहरण के लिए परकीया वाग्विदग्धा का उल्लेख इस प्रकार है :

अहो पथिक अति बरसत घामा। रचक कहूँ करो बिसरामा ॥
इहँ ते निकट कलिंदी तीर। सीतल मंद सुगंध समीर ॥
गहवर तरु तमाल हैं तहाँ। प्रफुलित बलि मल्लिका जहाँ ॥
छिनक छाँह लीजै रस पीजै। बहुरो उठि मारग मन दीजै ॥
पिहि सुनाय पथिक सों कहैं। बाक् विदग्धा परतिय सु है ॥

स्पष्ट ही यहाँ श्रीकृष्ण का संकेत व्यंग्य होता है। नन्ददास ने इस पुस्तक में बड़े कौशल से लौकिक-सी दिखनेवाली बात में अलौकिक तत्त्व का संकेत भरा है।

यह ध्यान देने की बात है, कि नन्ददास ने प्रधान रूप से भानुदत्त की 'रस-मंजरी' के लक्षणों और उदाहरणों का ही अनुवाद किया है। 'रसमंजरी' में भी निकुंज आदि की बात है, पर वहाँ उस प्रकार की श्रीकृष्ण-लीला की व्यंजना नहीं होती। ऊपर जो उदाहरण दिया गया है, वह हू-ब-हू 'रसमंजरी' के इस श्लोक का अनुवाद है :

निविडतमतमालमल्लिवल्ली
विचकिलराजिविराजितोपकण्ठे।
पथिक समुचितस्तवाद्य तीव्रे
सवितरि तत्र सरित्तटे निवस्त:॥

नन्ददास ने 'सरित्तटे' को कालिन्दीतीर बनाकर श्रीकृष्ण-लीला की अभिव्यंजना की है। परन्तु यह भी उन्होंने सर्वत्र नहीं किया है। कहीं-कहीं केवल संकेत-भर कर दिया है। अधिकांश स्थलों पर 'रसमंजरी' के श्लोकों का उल्थाभर कर दिया है।

नन्ददास ने जिस मित्र के अनुरोध पर 'रसमंजरी' लिखी थी, उसने कहा था कि उसने नायिका-भेद सुना नहीं है। इस कथन से कुछ विद्वानों ने अनुमान लगाया है, कि इसके पूर्व नायिका-भेद पर कोई भाषा-ग्रन्थ था ही नहीं। नन्ददास ने स्पष्ट रूप से कहा है कि वे 'रसमंजरी' के अनुसार अपना ग्रन्थ लिख रहे हैं। यह 'रस-मंजरी' भानुदत्त नामक मैथिल कवि की संस्कृत रचना है। परवर्ती हिन्दी कविता को इस पुस्तक ने बहुत प्रभावित किया है। 'रसमंजरी' के लेखक भानुदत्त चौदहवीं शताब्दी के आरम्भ में हुए होंगे, क्योंकि इस पुस्तक की एक टीका 'रसमंजरी प्रकाश' सन् 1428 ई. में लिखी गयी बतायी जाती है। यह टीका दो बार मद्रास से (1872 ई., 1881 ई.) प्रकाशित हो चुकी है। 'रसमंजरी' के एक उदाहरण में 'निजाम' नृप का उल्लेख देखकर कुछ लोगों ने भानुदत्त को और भी परवर्ती ग्रन्थकार माना है। पर यह 'निजाम' देवगिरि के मुस्लिम शासक थे, आधुनिक

निमाज नहीं। इसलिए 'रसमंजरी' चौदहवीं शताब्दी में लिखी गयी थी, इसमें सन्देह करने की आवश्यकता नहीं। केवल हिन्दी की कविता को ही इस पुस्तक ने प्रभावित नहीं किया है, दक्षिण के काव्य-शास्त्र को भी इसने प्रभावित किया है।

**कृपाराम की हित-तरंगिणी :** परन्तु यह अनुमान ठीक नहीं, कि नन्ददास के पहले नायिका-भेद की पुस्तकें भाषा में थी ही नहीं। अब तक के ज्ञात साहित्य में कृपाराम की 'हित-तरंगिणी' नायिका-भेद की सबसे पुरानी पुस्तक बतायी जाती है। इस पुस्तक की ओर सबसे पहले रत्नाकरजी ने साहित्यिकों का ध्यान आकृष्ट किया था। भारत जीवन प्रेस से सं. 1952 (1895 ई.) में यह प्रथम बार छपी थी। इस प्रकाशित पुस्तक के अनुसार इस पुस्तक की रचना सं. 1598 अर्थात् 1541 ई. में हुई थी (सिधि-निधि-शिवमुखचन्द्र लखि माघ सुद्ध तृतियासु। हित तरंगिणी हौं रची कवि हित परम प्रकासु।), परन्तु इसकी भाषागत प्रौढ़ता तथा बिहारी के दोहों में से किसी-किसी दोहे का भाव-साम्य, और बिहारी के किसी-किसी संग्रह में इसके एकाध दोहों का अन्तर्भाव देखकर विद्वानों ने इसके इतने पुराने होने में सन्देह किया है। श्री चन्द्रबली पाण्डेय ने 'शिव-मुख' के स्थान पर 'सब सुख' पाठ कल्पना करके इसका काल सं. 1798 करने का सुझाव रक्खा है। 'सब सुख' सात के अर्थ में प्रचलित नहीं है। पर मेरा भी विश्वास है कि यह पुस्तक उतनी पुरानी है नहीं, जितनी पुरानी अब तक समझी जाती रही है। काल-सूचक यह दोहा कुछ अशुद्ध है, इसमें सदेह नहीं। 'लखि' का कुछ अर्थ होना चाहिए, और 'माघ सुद्ध' से इतना तो स्पष्ट हो जाता है कि उस वर्ष माघ अधिक-मास रहा होगा, जो सम्भव नहीं, पर पक्ष का पता नहीं चलता। यह गड़बड़ी देखकर किसी-किसी ने 'शुद्ध' को 'सुद्दि' बना दिया है। परन्तु जब तक किसी हस्तलिखित प्रति से किसी अन्य पाठ का समर्थन नहीं होता, तब तक इससे अधिक कुछ भी नहीं कहा जा सकता कि 'हित-तरंगिणी' के कालसूचक दोहे में कुछ गड़बड़ी है।

**केशवदास के रीति-ग्रन्थ :** अलंकार और रस के वास्तविक विवेचक केशवदास ही हैं। इनके पहले के एक और लेखक करनेस वन्दीजन की तीन पुस्तकों की चर्चा इस सिलसिले में की जाती है—'[illegible] और 'भूपभूषण'। परन्तु इन पुस्तकों के बारे में कुछ पता न[illegible] ने दो अत्यन्त

आते है। वस्तुतः अपनी काव्य-शास्त्रीय रचनाओं में भी वे शिक्षक के रूप मे ही प्रधान रूप में आते है। उनका उद्देश्य अल्पमति के विद्यार्थी को काव्याभ्यास का ज्ञान करा देना ही है। 'रसिकप्रिया' मे वे भगवद्-भक्ति को प्रधानता देते दिखायी देते है। इस प्रकार प्रथम-प्रथम जिन कवियो ने नायिका-भेद पर ग्रन्थ लिखे हैं, उन्होंने कुछ-न-कुछ भगवद्भक्ति का पुट दिया अवश्य है।

**रुग्ण मनोभाव का काल :** सत्रहवी शताब्दी मे मुगलो का विशाल साम्राज्य ह्रासोन्मुख हो चला था, उस समय दिल्ली के सिंहासन पर सम्राट् शाहजहाँ आसीन था। शाहजहाँ का शासनकाल मुगल साम्राज्य का मध्याह्नकाल था। उसके जीवनकाल मे ही गृह में कलह आरम्भ हो गया, और उदार तथा लोकप्रिय दारा-शिकोह को दवाकर औरंगजेब सम्राट् बन बैठा। इस काल मे पूरब, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण मे सर्वत्र विद्रोह की आँधी आयी, और धीरे-धीरे मुगल शक्ति क्षीण से क्षीणतर होती गयी। केन्द्रीय शासन निर्बल पड गया, छोटे-छोटे रजवाड़े और नवाब स्वतन्त्र हो गये। समूचे देश का क्या राजनीति, क्या धर्म, क्या काव्य क्षेत्र —कही भी कोई प्रथम श्रेणी का नेता उत्पन्न नही हुआ। मुगल शासन के अन्तिम दिनों में जिस उत्तरदायित्व-हीन विलासिता का वातावरण उत्पन्न हुआ था, वह नाना टुकड़ो में विभक्त होकर छोटे-छोटे आकारो मे सारे देश मे फैल गया। लेकिन उसकी प्रकृति में कोई विशेष परिवर्त्तन नही हुआ। विलासिता जब चित्तगत संकीर्णता के साथ प्रकट होती है, तो केवल विनाश की ओर ही ले जाती है। मुगल दरबार के आदर्श पर प्रतिष्ठित शतधा-विकीर्ण विलासिता छोटे-छोटे सरदारों के दरबारों में इसी चित्तगत संकीर्णता के साथ सम्बद्ध हो गयी। इसी-लिए इस काल की शृंगार-भावना मे एक प्रकार का रुग्ण मनोभाव है।

**जाति-पाँति व्यवस्था का नया रूप :** सन् ईस्वी की सत्रहवी शताब्दी तक आते-आते हिन्दुओ की जाति-पाँति की व्यवस्था और भी कसी जाकर सिमट गयी थी। अब वह पुरानी वर्ण-व्यवस्था के आदर्श पर न चलकर पेशेवर जातियो के रूप में ढलने लगी थी। पेशे वशानुक्रम से चलने लगे। प्रत्येक पेशे के लोग अलग-अलग जातियो के रूप मे संगठित होते गये। इस समय आर्थिक दृष्टि से समाज मे स्पष्ट रूप से दो श्रेणियां हो गयी—एक तो उत्पादक वर्ग, जिसमे प्रधान रूप से किसान और किसानी से सम्बन्ध रखनेवाली जातियां बढ़ई, लोहार, कहार, जुलाहा इत्यादि थी, और दूसरा दल भोक्ता (राजा, रईस, नवाब आदि) या भोक्तृत्व का मददगार था। मुगल शासन के अन्तिम दिनों मे भारतीय समाज के ये ही दो आर्थिक वर्ग थे—राजा, सामन्त, मनसबदार आदि भोक्ता वर्ग; और कृषकों और श्रमिकों का उत्पादक वर्ग। दोनो का परस्पर का सम्बन्ध क्रमशः क्षीण होता गया, और मुगल काल के अन्तिम दिनों मे इन दोनों की दुनिया लगभग अलग हो गयी। यह व्यवधान कोई नया नही था। मौर्य और गुप्त राजाओं के काल मे ही इसका आरम्भ हो गया था। सन् ईस्वी की पहली-दूसरी शताब्दी मे नागर और जानपद जनों का अन्तर बहुत स्पष्ट हो गया था। एक के लिए कामशास्त्र, अलंकृत काव्य और नाटक

लिखे जाने लगे थे, और दूसरे के लिए व्रत, संयम बतानेवाले स्मृति-पुराण। ज्यों-ज्यों साम्राज्य-व्यवस्था संगठित होती गयी, और राजनीतिक सत्ता केन्द्र मे सिमटती गयी, त्यों-त्यों व्यवधान भी बढ़ता गया। मुगल काल में यह व्यवधान अपनी चरम सीमा पर पहुँच गया, और उसके अन्तिम दिनों में जब वह व्यवस्था निष्प्राण हो गयी, तो उस व्यवधान को जिला रखने के लिए एक बड़ा-सा ढांचा ही खड़ा रह गया। रीतिकाल इसी बाहरी ढाँचे का प्रकाश है। इसका पोषण सामन्ती व्यवस्था से हो रहा था। परन्तु इस व्यवस्था की रीढ भुकुड़ चुकी थी, और उससे जीवन का रस बहुत थोड़ा खिर पाता था।

कवियों के प्रेरणा-स्रोत : इन दो वर्गों के मध्य में कवियों, चित्रकारो, संगीतज्ञों आदि कलावन्तो का वर्ग था जो प्रायः उत्पादक वर्ग से उत्पन्न होता था, किन्तु भोक्ता वर्ग की स्तुति और मनोविनोदन करके जीविका-निर्वाह करता था। जिस प्रकार के मालिकों का मनोरजन इन कवियों और कलावन्तों को करना पड़ता था, उस वर्ग को सन्तुष्ट करने के लिए जिस प्रकार के जीवन से परिचित होना आवश्यक है, वह इन कवियों को प्रत्यक्ष रूप से ज्ञात नही था। उसके लिए उन्हे पुस्तकी विद्या की आवश्यकता थी। दो मूलों से यह ज्ञान प्राप्त हो सकता था 'रति-रहस्य' आदि कामशास्त्रीय ग्रन्थों से और 'दशरूपक,' 'रसमंजरी' आदि नायिका-भेद के वर्णन करनेवाले ग्रन्थों से। फिर उक्तिवैचित्र्य के लिए अलंकारशास्त्र के अन्य अंगो की भी उन्हे आवश्यकता थी। इस प्रकार इन कवियों ने अत्यन्त पुराने जमाने से प्रचलित तीन श्रेणी के ग्रन्थों का सहारा लिया :

1. नाना प्रकार की प्रेम-क्रीड़ाओं को बतलानेवाले कामशास्त्र का।
2. उक्ति-वैचित्र्य का विवेचन करनेवाले अलंकारशास्त्र का।
3. नायक-नायिकाओं के विभिन्न भेदों और स्वभावो का विवेचन करनेवाले रस-शास्त्र का।

साहित्य के क्षेत्र मे इन्ही तीन प्रकार के ग्रन्थो का प्रभाव इस काल में मिलता है। उधर मधुर-भाव की कृष्णभक्ति ने भी अपने ढग से नायिका-भेद के साहित्य को प्रभावित किया था। यद्यपि उसका प्रत्यक्ष प्रभाव इस काल के साहित्य पर नही पड़ा; परन्तु परोक्ष रूप से उसने इसे प्रभावित अवश्य किया। यही कारण है कि इस सम्पूर्ण शृंगारी साहित्य के भीतर गोपी और गोपाल का नाम अवश्य आ जाता है। रीतिकाल के शृंगारी साहित्य की यह विशेषता है कि उसमें शृंगार के आश्रय भी उस युग के धर्म और अध्यात्म के आश्रय की भाँति श्रीकृष्ण ही हैं।

मूल स्वर मस्ती नहीं : इस प्रकार की ऐहिकता-आमुष्मिकता को एक साथ जोड़ देने की प्रवृत्ति इस साहित्य में पायी जाती है। परन्तु इस युग की रसिकता का मेरुदण्ड औदार्य और मस्ती उतना नहीं था, जितना एक प्रकार की मानसिक थकान से पिण्ड छुड़ाने का बहाना। यहाँ नारी कोई व्यक्ति या समाज के संघटन की इकाई नही है, बल्कि सब प्रकार की विशेषताओं के बन्धन से यथा-सम्भव मुक्त विलास का एक उपकरण मात्र है। देव ने कहा है :

कौन गनै पुर बन नगर कामिनि एकै रीति।
देखत हरै विवेक कों चित्त हरै करि प्रीति॥

**नारी का चित्रण :** इनसे इतना स्पष्ट है कि नारी की विशेषता इनकी दृष्टि में कुछ नहीं है, वह केवल पुरुष के आकर्षण का एक केन्द्र-भर है। उनका सामाजिक अस्तित्व मानो कुछ है ही नहीं। इतना होते हुए भी रीतिकाल के कवि ऐकान्तिक शृंगारी नहीं हैं। उनकी रचना में गृहस्थी का भरपूर रस है। परन्तु गृहस्थी में भी नारी केवल एक टाइप है, व्यक्ति नहीं। भारतीय साहित्य में टाइप की प्रधानता शुरू से ही रही है, पर रीतिकाल में वह चरम-सीमा पर पहुँच गयी है।

**अलंकारशास्त्र का हिन्दी में प्रवेश :** हिन्दी में काव्य-रचना होने के पूर्व ही संस्कृत के अलंकारशास्त्री लड़-झगडकर कुछ निश्चित सिद्धान्तों पर पहुँच चुके थे। मम्मट के 'काव्य-प्रकाश' ने रस-ध्वनि-सम्प्रदाय को इस प्रकार से समन्वय के रूप में उपस्थित किया कि अलंकार, रीति, वक्रोक्ति आदि के पुराने सम्प्रदाय समाप्त हो गये। इसके बाद के प्रसिद्ध आचार्य विश्वनाथ और जगन्नाथ हुए। उन्होंने इस समन्वयवादी स्थापना को पूर्ण रूप से स्वीकार कर लिया। उन्होंने मतभेद बहुत थोड़े स्थलों में दिखाया। मम्मट के बाद संस्कृत साहित्य में भी विवेचन-विश्लेषण के प्रयास उतने नहीं हुए जितने शिक्षण और प्रचार के। संस्कृत के परवर्ती अलंकार-ग्रन्थ में भी विवेचन कम है, पूर्वाचार्यों के निर्णीत सिद्धान्तों का स्पष्टीकरण तथा शिक्षण और प्रचारण ही अधिक है। इन्हीं ग्रन्थों का हिन्दी के रीतिकालीन कवि अनुकरण कर रहे थे। पहले ही बतलाया गया है कि इनमें सबसे अधिक अनुकृत ग्रन्थ भानुदत्त की 'रसमंजरी' और जयदेव का 'चन्द्रालोक' है। रीति-काव्य जो सुविवेचित रीति-शास्त्र नहीं बन सका, इसका एक मुख्य कारण आदर्श माने जानेवाले इन ग्रन्थों की यही विवेचनहीन प्रवृत्ति है। दूसरे कारण भी थे। इस साहित्य के लक्ष्यीभूत श्रोता साहित्य के विवेचक विद्वान् नहीं थे, बल्कि ऐसे रसिक रईस थे जिनमें सूक्ष्म तर्क की कर्कश मीमांसा सुनने की न तो रुचि थी, और न धैर्य ही था। फिर परिमार्जित तर्कभार सह सकने में असमर्थ गद्य का अभाव तो था ही। ये कवि निर्भ्रान्त लक्षणग्रन्थ लिखने के उद्देश्य से पुस्तक नहीं लिखते थे, बल्कि सरस मनोविनोद योग्य काव्य-रचना से ही सन्तुष्ट रहते थे। उस युग की माँग भी बहुत गम्भीर नहीं थी। आश्रयदाता रईस लोग जिस श्रेणी की रचना से सन्तुष्ट होते थे, उस श्रेणी की रचना में जितनी गहराई आ सकती थी, उतनी इस साहित्य में आयी। इससे अधिक की न तो कभी किसी ने माँग की, न उसका प्रयत्न ही हुआ। अपने सीमित क्षेत्र में यह कविता बहुत ही प्रभावशालिनी है, इसमें कोई सन्देह नहीं। पर क्षेत्रों के बाहर जाने का न तो उसमें संकल्प है, न प्रयत्न।

**रीतिकवि की मनोवृत्ति :** रीतिकाल का काव्य यद्यपि शृंगारप्रधान है, इस शृंगाररस की साधना में जीवन की सन्तुलित दृष्टि का अभाव है; ... ओर से चोट खाकर, किसी ओर रास्ता न पाकर, बुद्धि घर के ... [illegible]

वाले ग्रन्थ, जो काव्य के लक्षण, शब्द और अर्थ की शक्तियों, काव्य के गुण-दोषों, रस, भाव आदि सभी अंगों का विवेचन करते थे। भिखारीदास का 'काव्य-निर्णय' ऐसा ही ग्रन्थ है। इन पुस्तकों का आधार मम्मट का 'काव्यप्रकाश' और विश्वनाथ का 'साहित्यदर्पण' जैसे ग्रन्थ होते थे। 2. रसों का विवेचन करनेवाले ग्रन्थ, जिनमें प्रधान रूप से शृंगाररस की चर्चा रहती है, परन्तु अन्य रसों की भी थोड़ी-बहुत चर्चा आ जाती है। रसों का आलम्बन, उद्दीपन, विभाव, स्थायी भाव, संचारी भाव आदि के लक्षण और उदाहरण इन ग्रन्थों का प्रतिपाद्य होता है। केशवदास की 'रसिकप्रिया' (1591 ई.), तोष का 'सुधानिधि' (1634 ई.), कुलपति का 'रस रहस्य' (1670 ई.), सुखदेव मिश्र का 'रसार्णव' (1673 ई.) आदि ग्रन्थ रस की विवेचना करते हैं। प्रायः ही भानुदत्त की 'रस-तरंगिणी' से इस प्रकार की पुस्तकों का मसाला जुटाया गया है। इनमें प्रधानता तो शृंगार की ही बनी रहती थी, पर अन्य रसों की भी चर्चा कर दी जाती थी। कभी-कभी कवियों ने अन्य रसों को छोड़ भी दिया है। यह उचित ही है, क्योंकि जब उस रस के सम्बन्ध में ही मन में आकर्षण हो तो केवल प्रथापालन के लिए अन्य रसों का नाम ले लेना विशेष लाभप्रद नहीं होता। 3. नायक-नायिका-भेद के ग्रन्थ, जिनमें शृंगाररस के आलम्बनों का सूक्ष्म भेदोपभेद देकर उदाहरण लिखे जाते थे। यह विषय बहुत ही लोकप्रिय था। चिन्तामणि(सत्रहवीं शती) की 'शृंगारमंजरी', देव का 'सुखसागर तरंग' और 'जातिविलास' (अठारहवीं शती), भिखारीदास का 'शृंगार निर्णय' (1750 ई.) इसी श्रेणी के ग्रन्थ हैं। भानुदत्त की 'रसमंजरी' इस श्रेणी के ग्रन्थों को बराबर प्रेरणा देती रही है। 4. चौथी श्रेणी में अलंकारग्रन्थ आते हैं। जयदेव के 'चन्द्रालोक' और अप्पय दीक्षित के 'कुवलयानन्द' इस विषय के प्रिय ग्रन्थ रहे हैं। कभी-कभी इनसे भिन्न अन्य संस्कृत-ग्रन्थों का सहारा भी लिया गया है। करनेस का 'कर्णाभरण' और 'श्रुतिभूषण' (सोलहवीं शताब्दी का अन्त्य भाग), जसवन्तसिंह का 'भाषाभूषण'(सत्रहवीं शती), मतिराम का 'ललित ललाम' आदि ग्रन्थ इसी श्रेणी के हैं।

**मौलिकता का अभाव :** शुरू-शुरू में हिन्दी-समालोचकों का विश्वास था कि रीतिकाल के कुछ कवियों में मौलिक उद्भावनाएँ हैं, किन्तु रीतिशास्त्र के नये पण्डितों ने बताया है—1. केशव की तथाकथित मौलिक उद्भावनाएँ वस्तुतः दण्डी के 'काव्यादर्श' से ली गयी हैं, और कवि-समय की बातें केशव मिश्र के 'अलंकार शेखर' और जैन आचार्य अमरसिंह की 'काव्य कल्पलता वृत्ति' में ली गयी हैं। 2. भूषण ने भाविक छवि नामक एक नये से लगनेवाले अलंकार की चर्चा अवश्य की है, पर वह भाविक का ही प्रवर्धित रूप है। 3. इसी प्रकार देव के काव्य-विवेचन में जिस स्वतन्त्र चिन्तन और मौलिक उद्भावना की कल्पना की गयी थी, वह सब निराधार सिद्ध हुई है। वे भानुदत्त की 'रसमंजरी' के ऋणी हैं। कहीं पारिभाषिक शब्दों को थोड़ा बदल अवश्य दिया है, परन्तु इसे मौलिक उद्भावना नहीं कहा जा सकता। उन्होंने संचारियों में 'छल' को भी गिना है,

हो, जैसे जीवन के व्यापक क्षेत्रों में मनोनिवेश का अवसर न मिलने के कारण मनोरंजन का एकमात्र साधन नारी देह की शोभाओं और चेष्टाओं के अवलोकन-कीर्तन तक ही सीमाबद्ध हो गया हो। इस श्रृंगार में न तो प्रिया का व्यक्तित्व उभर पाया है—उसका साधारण नारीत्व ही आकर्षण का एकमात्र हेतु है—न प्रिया की प्रीति जीतने के लिए रुमानी ढंग के किसी असीम साहसिक कार्य की योजना ही बन पायी है। केवल 'लला' का रूप ही (चाहे वह चित्र-दर्शन से प्राप्त हो, स्वप्न में दर्शन से लब्ध हो, सखिमुख से सुनकर प्राप्त हुआ हो, प्रत्यक्ष देखकर दृग्गोचर हुआ हो, या विवाह की भाँवरी के समय झलक गया हो) इसी प्रीति को जीतने के लिए पर्याप्त है—प्रिया के रूप में सूफी कवियों की भाँति किसी अपूर्व पारस-रूप का कहीं कोई उल्लेख नहीं है। यह प्रेम शुरू से अन्त तक महत्त्वाकांक्षा से शून्य, सामाजिक मंगल के मनोभाव से प्रायः अस्पृष्ट, पिण्ड-नारी के आकर्षण से हततेज और स्थूल प्रेमव्यंजना से परिलक्षित है। फिर भी वह मोहन है, क्योंकि उसमें चित्त को विश्राम देने का महान् गुण है। वस्तुतः यह मोहनता उसे पूर्ववर्ती श्रृंगारी कविताओं से भिन्न और विशिष्ट बना देती है। यह सब ओर से रुद्ध-गति हो गये हुए मानस-व्यापारों की विश्राम-भूमि है, कर्मठ और बहुधा-विभक्त चित्त की गतिशील प्रक्रिया का सामयिक विराम-स्थल नहीं। इसीलिए यह ठीक-ठीक भौतिकवादी भी नहीं। यह वास्तविक जीवन की कठोरताओं पर आधारित नहीं। इसका आधार-फलक (कैनवास) सीमित, संकुचित और सँकरा है। जीवन के मूल प्रश्नों से उसका सम्बन्ध बहुत थोड़ा है। जीवन की वास्तविक जटिलताओं के साथ सामना करने के लिए जिस प्रकार का वैयक्तिक साहस और सामाजिक मंगल का मनोभाव आवश्यक है, वह इसमें नहीं है, और न श्रृंगार-भावना को जीवन का सबसे बड़ा लक्ष्य घोषित करने का साहस ही है। सब ओर से सिमटी मनोवृत्ति का यह विराम-स्थान मात्र है। यद्यपि प्रायः सभी कवियों ने श्रृंगार की रसराजता की घोषणा की थी, तथापि इसको तर्कसंगत परिणति तक घसीट ले जाने का साहस कम कवियों में रहा। इस श्रृंगार-भावना को उन्होंने भक्ति का आवरण दिया। राधारानी और गोपाललाल घूम-फिरकर सभी प्रकार की श्रृंगार-चेष्टाओं के विषय बन जाते हैं। यह भक्ति-भावना इन कवियों के लिए सामाजिक कवच का काम करती है, साथ ही यह उनके मन को प्रबोध भी देती है :

> आगे के सुकवि रीझिहैं तो कविताई—
> न तो राधिका गोविन्द सुमिरन को बहानो है।

संस्कृत के अलंकारशास्त्र का प्रभाव. संस्कृत साहित्य में अलंकारशास्त्र की मार्मिक विवेचना करनेवाले अनेक कवि हुए हैं, परन्तु बारहवीं शताब्दी के बाद क्रमशः विवेचनावाले अंश कम होते गये, और स्थिर सिद्धान्तों का प्रचार करनेवाले अधिक। इन ग्रन्थों में भानुदत्त की 'रसमंजरी' और 'रसतरंगिणी' ने तथा जयदेव के 'चन्द्रालोक' ने रीतिग्रन्थकारों को खूब प्रभावित किया था। इस काल में चार प्रकार के रीतिग्रन्थ लिखे गये—1. सम्पूर्ण काव्यांगों के विवेचन करने-

वाले ग्रन्थ, जो काव्य के लक्षण, शब्द और अर्थ की शक्तियों, काव्य के गुण-दोषों, रस, भाव आदि सभी अंगों का विवेचन करते थे। भिखारीदास का 'काव्य-निर्णय' ऐसा ही ग्रन्थ है। इन पुस्तकों का आधार मम्मट का 'काव्यप्रकाश' और विश्वनाथ का 'साहित्यदर्पण' जैसे ग्रन्थ होते थे। 2. रसों का विवेचन करनेवाले ग्रन्थ, जिनमें प्रधान रूप से शृंगाररस की चर्चा रहती है, परन्तु अन्य रसो की भी थोड़ी-बहुत चर्चा आ जाती है। रसों का आलम्बन, उद्दीपन, विभाव, स्थायी भाव, सचारी भाव आदि के लक्षण और उदाहरण इन ग्रन्थो का प्रतिपाद्य होता है। केशवदास की 'रसिकप्रिया' (1591 ई.), तोप का 'सुधानिधि' (1634 ई.), कुलपति का 'रस रहस्य' (1670 ई.), सुखदेव मिश्र का 'रसार्णव' (1673 ई) आदि ग्रन्थ रस की विवेचना करते हैं। प्रायः ही भानुदत्त की 'रस-तरंगिणी' से इस प्रकार की पुस्तकों का मसाला जुटाया गया है। इनमें प्रधानता तो शृंगार की ही बनी रहती थी, पर अन्य रसों की भी चर्चा कर दी जाती थी। कभी-कभी कवियों ने अन्य रसों को छोड़ भी दिया है। यह उचित ही है, क्योकि जब उस रस के सम्बन्ध मे ही मन मे आकर्षण हो तो केवल प्रथापालन के लिए अन्य रसो का नाम ले लेना विशेष लाभप्रद नही होता। 3. नायक-नायिका-भेद के ग्रन्थ, जिनमे शृगाररस के आलम्बनों का सूक्ष्म भेदोपभेद देकर उदाहरण लिखे जाते थे। यह विषय बहुत ही लोकप्रिय था। चिन्तामणि(सत्रहवी शती) की 'शृंगारमजरी', देव का 'सुखसागर तरंग' और 'जातिविलास' (अठारहवीं शती), भिखारीदास का 'शृगार निर्णय' (1750 ई) इमी श्रेणी के ग्रन्थ है। भानुदत्त की 'रसमजरी' इस श्रेणी के ग्रन्थों को बराबर प्रेरणा देती रही है। 4. चौथी श्रेणी मे अलकारग्रन्थ आते है। जयदेव के 'चन्द्रलोक' और अप्पय दीक्षित के 'कुवलयानन्द' इस विषय के प्रिय ग्रन्थ रहे हैं। कभी-कभी इनसे भिन्न अन्य सस्कृत-ग्रन्थो का सहारा भी लिया गया है। करनेस का 'कर्णाभरण' और 'श्रुतिभूषण' (सोलहवी शताब्दी का अन्त्य भाग), जसवन्तसिह का 'भाषाभूषण'(सत्रहवी शती), मतिराम का 'ललित ललाम' आदि ग्रन्थ इसी श्रेणी के है।

**मौलिकता का अभाव :** शुरू-शुरू मे हिन्दी-समालोचकों का विश्वास था कि रीतिकाल के कुछ कवियों मे मौलिक उद्भावनाएँ है, किन्तु रीतिशास्त्र के नये पण्डितों ने बताया है —1. केशव की तथाकथित मौलिक उद्भावनाएँ वस्तुतः दण्डी के 'काव्यादर्श' से ली गयी हैं, और कवि-समय की बातें केशव मिश्र के 'अलकार शेखर' और जैन आचार्य अमरसिंह की 'काव्य कल्पलता वृत्ति' से ली गयी है। 2. भूषण ने भाविक छवि नामक एक नये से लगनेवाले अलंकार की चर्चा अवश्य की है, पर वह भाविक का ही प्रवर्द्धित रूप है। 3. इसी प्रकार देव के काव्य-विवेचन में जिस स्वतन्त्र चिन्तन और मौलिक उद्भावना की कल्पना की गयी थी, वह सब निराधार सिद्ध हुई है। वे भानुदत्त की 'रसमजरी' के ऋणी हैं। कहीं पारिभाषिक शब्दों को थोड़ा बदल अवश्य दिया है, परन्तु इसे मौलिक उद्भावना नहीं कहा जा सकता। उन्होंने संचारियों में 'छल' को भी गिना है,

जिसे कुछ लोग नयी बात मानते हैं, पर यह भी 'रसमंजरी' से ही लिया गया है। 4. इसी प्रकार भिखारीदास के काव्य-विवेचन में भी जिन बातों को उनकी मौलिक देन बताया गया था, वह 'काव्य-प्रकाश' और साहित्यदर्पण' से ग्रहण किये गये हैं। इसी प्रकार और भी बहुत-सी बातें, जो किसी समय नयी उद्भावना कहकर विज्ञापित की गयी थीं, अब नयी नहीं मानी जातीं।

कभी-कभी रीति-ग्रन्थकारों ने स्वयं अपने ग्रन्थ के मूल उपजीव्य का नाम बताया है। इस प्रकार मुरलीधर मिश्र का 'सारसंग्रह' 'रसमंजरी' के आधार पर, सेवक कवि का 'वाग्विलास' 'काव्यप्रभाकर' के आधार पर, प्रतापसाहि की 'व्यंगार्थ कौमुदी' मम्मट के 'काव्यप्रकाश' के आधार पर, चन्द्रशेखर वाजपेयी भरत के 'नाट्य शास्त्र' पर, पजनेस का 'स्वेच्छार्थ' मम्मट के और कुलपति मिश्र के ग्रन्थों के आधार पर लिखे गये थे। परन्तु ये ठीक अनुवाद नहीं हैं। कभी-कभी शृंगारी प्रसगों में इन कवियों ने अधिक ब्यौरेवार प्रसंगों का उत्थापन किया है। वस्तुतः इन ग्रन्थकारों के ग्रन्थ न तो पूर्णरूप से अनुवादित हैं और न मौलिक। किसी ग्रन्थ को वे प्रधान प्रेरणा के रूप में स्वीकार कर लेते थे, फिर पुराने कवियों की रस-रीति मन में रखकर यथाप्रसंग कुछ नया कहने में संकोच नहीं करते थे।

शुरू-शुरू में हिन्दी के आलोचकों को केशव की इस मान्यता से आश्चर्य हुआ था, कि सभी रस शृंगार में ही अन्तर्भुक्त हो जाते हैं। किन्तु बाद में इस आश्चर्य की मात्रा में शैथिल्य आया। 'अग्निपुराण', 'शृंगार-प्रकाश' आदि ग्रन्थों में बड़ी गम्भीरता के साथ दिखाया गया है कि किस प्रकार मानसिक वेदनाओं की अप्रतिकूलता के कारण जो रति, हास इत्यादि अनुभूतियाँ होती हैं, और प्रतिकूलता के कारण जो विषाद, क्रोध आदि भाव उठते हैं, वे सभी वस्तुतः हमारे अहकार के ही रूपान्तर हैं। उसी के रमने को रति कहते हैं। इसलिए जहाँ कहीं भी यह अहकार अनुकूल या प्रतिकूल रूप में रत होता है, वही शृंगाररस है। परन्तु केशवदास की विवेचना में कोई गम्भीरता नहीं है। केवल स्थिर सिद्धान्तों को अत्यन्त स्थूल रूप में किसी प्रकार ठेल-ठालकर सभी रसों को शृंगार में अन्तर्भुक्त कर दिया गया है। यह भी बताया गया था कि शृंगार के दो भेद, प्रच्छन्न और प्रकाश, केशव की मौलिक उद्भावना है। परन्तु यह बात भी अब निराधार सिद्ध हुई है। श्री चन्द्रबली पाण्डेयजी ने दिखाया है कि केशवदास के पूर्ववर्ती पद्मसुन्दर ने 'अवर साहि शृंगारदर्पण' नामक पुस्तक में प्रच्छन्न और प्रकाश नाम के शृंगार के दो भेद किये हैं, और भोजराज ने 'शृंगारप्रकाश' में स्पष्ट रूप से बताया है कि प्रकाश शृंगार की अपेक्षा प्रच्छन्न शृंगार बलीयान होता है। इस प्रकार यह भी केशव की कोई नयी सूझ नहीं है। इसी प्रकार डॉ० नगेन्द्र ने देव की नयी उद्भावना समझी जानेवाली बातों को 'रसतरंगिणी' पर आधारित सिद्ध किया है। कहने का मतलब यह है कि काव्य-शास्त्र [illegible] विवेचन करनेवाले इन कवियों ने कोई नयी बात नहीं कही। [illegible] में इनका काव्य-विवेचन शिथिल और अ[illegible]। कुल[illegible] आदि

कवियों ने गद्य का प्रयोग किया अवश्य है, परन्तु यह गद्य तर्कभार सहने योग्य नहीं है, और इसीलिए उसमें शास्त्रीय विवेचना की गरिमा नहीं आ सकी।

अलंकार-ग्रन्थों की संकुचित वृत्ति : इन ग्रन्थों में शास्त्रीय विवेचना की प्रौढ़ता भी नहीं रह गयी है। इनमें भी शास्त्रीय विवेचना-योग्य गद्य का अभाव और लक्षणों के भेदोपभेद करनेवाले भेद-बीजों की विवेचना नहीं हो पायी है। ये भी सब ओर से बाधा पाकर सिमटे हुए चित्त को भुलाने का प्रयास मात्र हैं जिनमें उक्ति-चमत्कार के साथ बहुत न्याय नहीं किया गया है। इन ग्रन्थों के पाठक के चित्त में न तो मनुष्य-जीवन के किसी बड़े लक्ष्य को प्राप्त करने की स्फूर्ति संचारित होती है, और न काव्य के ही किसी व्यापक स्वरूप का परिचय मिलता है। यहाँ सबकुछ उक्ति-चमत्कार में ही सीमाबद्ध हो गया है। यहाँ प्रत्येक वक्तव्य किसी विशिष्ट वचन-भंगिमा का आश्रय लेकर काव्य बन सका है। इन ग्रन्थों से काव्य के जिस स्वरूप का आभास मिलता है, वह मानवीय आदर्शों से वंचित और अस्पृष्ट है। इसमें कहीं-कहीं सरस कवित्त मिलते अवश्य हैं, परन्तु लक्ष्य बराबर उक्ति-चमत्कार का स्पष्टीकरण होता है, और गद्य की तर्कपूर्ण और व्यवस्थित शैली के अभाव में यह स्पष्टीकरण भी धुंधला हो गया है।

यशवन्तसिंह का 'भाषा-भूषण' इन ग्रन्थों में सर्वाधिक मान्य और प्रभावशाली ग्रन्थ रहा है। इसके तीन तिलक (टीका) उपलब्ध हैं : 1. दलपतिराय और वंशीधर का 'अलंकार रत्नाकर', 2. प्रतापसाहि की, और 3. गुलाब की 'भूषण चन्द्रिका'। इनमें दलपतिराय और वंशीधर की टीका ही श्रेष्ठ और गम्भीर है। टीकाकारों ने अन्य कवियों की रचनाओं को भी उदाहरणरूप में उद्धृत किया है। बाकी दो टीकाएँ न तो प्रचलित ही हुई हैं, और न उतनी अच्छी ही हैं।

एक चौथी श्रेणी के कवि और भी हैं, जिन्होंने चित्रकूट, दृष्टकूट और चित्र-काव्यों की रचना की है। वैसे तो केशवदास और दास आदि कवियों ने भी अपने विवेचनापरक ग्रन्थों में चित्र, प्रहेलिका आदि की रचनाएँ की हैं, किन्तु रहमान के 'यमक शतक' में केवल यमक का ही चमत्कार दिखाया गया है, और जगतसिंह की 'चित्र-मीमांसा' और काशीराज की 'चित्र-चन्द्रिका' में चित्र-काव्यों का सौन्दर्य दिखाया गया है। संस्कृत कवियों में भी चित्र-काव्य के विनोद का अच्छा परिचय मिलता है, और सूरदास के नाम पर चलनेवाली 'साहित्यलहरी' में भी दृष्टकूटों की अच्छी योजना है। परन्तु रीतिकाल के साहित्य में रस-सिद्ध कवियों की रचना का ही प्राधान्य रहा है, और रस-विवेचना के सामने चित्र और प्रहेलिका की विवेचना दब गयी है। बहुत थोड़े कवियों ने ही स्वतन्त्र रूप से इस विषय को अपनाया और उसका सम्मान भी बहुत थोड़ा ही हुआ, प्रधानता रसवादी कवियों की ही बनी रही।

वास्तव में रीति-काव्य जितना तत्कालीन समाज के क्लान्त चित्त के विश्राम और विनोदन की व्यवस्था करता है, उतना परिष्कारण और नियोजन की नहीं। भाषा के भी विश्रामदायक और विनोदन गुणों का इस काल में खूब मार्जन हुआ,

परन्तु इसे इस योग्य बनाने का प्रयत्न किसी ने नहीं किया कि यह गम्भीर विचार-प्रणाली का उपयुक्त वाहन बन सके।

अन्य आकर्षक विषय : नायक-नायिका-भेद के बाद रीति-काल के शृंगारी कवियों के सबसे आकर्षक विषय रहे हैं : नख-शिख, षड्ऋतु-वर्णन और अष्टयाम। नख-शिख-वर्णन की प्रथा इस देश में नयी नहीं है। कालिदास के 'कुमारसम्भव' में पार्वती के नख-शिख सौन्दर्य का मनोरम वर्णन है। सभी काव्यों में नायिका और नायक के अंग-अंग की शोभा का वर्णन है, किन्तु इसी को लेकर स्वतन्त्र ग्रन्थ लिखने की प्रथा बहुत परवर्ती है। संस्कृत में भी एक-एक अंग का इस प्रकार का वर्णन परवर्ती कवियों में ही मिलता है। रीति-कवियों ने नायिका के अंग की शोभा और कान्ति का बड़ा ही हृदयहारी और कभी-कभी फड़का देने-वाला वर्णन किया है। पजनेस, ग्वाल, चन्द्रशेखर वाजपेयी जैसे कवियों ने 'प्यारी के मुख के तिल और मस्से' को भी वर्णन करने से नहीं छोड़ा है; और तो और, चेचक के दाग का भी रस लेके वर्णन किया है। षड्ऋतु-वर्णन भी पुराने जमाने से होता आ रहा है। कवियों में प्रायः शृंगार के उद्दीपन के रूप में ही इसकी चर्चा होती रही। रीति कवियों ने भी षड्ऋतु का वर्णन इसी उद्देश्य से किया है। अतिरंजना, समत्व का अभाव और मात्रा का वैषम्य प्रायः मिल जाता है। 'अष्टयाम' राधा और कृष्ण के आठ पहर की लीलाओं का वर्णन है। यद्यपि राधा और कृष्ण का प्रेम भी मानवीय प्रेम के रूप में ही चित्रित है, तथापि इन कवियों की भक्ति इन पदों में सदा प्रच्छन्न भाव से वर्तमान रहती है। अत्यन्त शृंगारी रचनाओं के बन्ध भी राधा-कृष्ण की लीला के प्रति श्रद्धा और भक्तिभाव का ध्यान अवश्य रखते हैं।

## 2. प्रमुख रीति-ग्रन्थकार

भक्ति-प्रेरणा का शैथिल्य : इस अध्याय के पूर्ववर्ती विवेचन से स्पष्ट हो जायेगा कि हिन्दी में रीतिग्रन्थों का निर्माण पन्द्रहवीं शताब्दी से होने लगा था। केशवदास, रहीम, नन्ददास और कृपाराम की रचनाएँ बताती हैं कि रीतिग्रन्थों का प्रणयन बहुत पुराने काल से ही होने लगा था, परन्तु 'रीति'-साहित्य उन दिनों के साहित्य की प्रेरक-शक्ति नहीं था। पन्द्रहवीं-सोलहवीं शताब्दी के हिन्दी साहित्य को मूल प्रेरणा देनेवाली शक्ति भक्ति थी। सत्रहवीं शताब्दी में भक्ति का आन्दोलन समाप्त तो नहीं हो गया, पर साहित्यनिर्माण में वह प्रथम और प्रधान प्रेरणादायक शक्ति नहीं रह गया। इस समय हिन्दी साहित्यकार प्रधान रूप से रीतिबद्ध साहित्य की ओर आकृष्ट हुए।

चिन्तामणि : इतिहास में कानपुर जिले के तिकवाँ गाँव के निवासी रत्नाकर त्रिपाठी के समान भाग्यशाली पिता बहुत कम होते होंगे। इनके चार पुत्र थे, चारों कवि। सबसे बड़े चिन्तामणि थे, जिनका जन्म सन् ईस्वी की सत्रहवीं शताब्दी के आरम्भ में ही (1609 ई.) हुआ था। इनका 'का[illegible] कल्पतरु' नाना दृष्टियों से

बहुत ही महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। यद्यपि 'शिवसिंह सरोज' में इनकी कई और रचनाओं ('छन्दविचार', 'काव्यविवेक', 'काव्यप्रकाश', 'रामायण') की चर्चा है और नागरी प्रचारिणी सभा की खोज-रिपोर्ट में 'रसमंजरी' नामक एक अन्य रचना भी इनकी लिखी बतायी गयी है (जो वस्तुतः 'शृंगारमंजरी' है और भानुदत्त की 'रसमंजरी' पर आधारित है), परन्तु इनके यश का मुख्य हेतु तो 'कविकुल कल्पतरु' ही है। यह पुस्तक 'काव्यप्रकाश' के आदर्श पर लिखी गयी है। विचार काफी सुलझे हुए हैं। उदाहरणों से इनके अच्छे कवि होने का सबूत मिलता है। बाबू रुद्रशाह सोलंकी, शाहजहाँ बादशाह और जैनन्दी अहमद के यहाँ इन्हें बहुत सम्मान मिला था। इनके छोटे भाई भूषण, मतिराम और जटाशंकर भी कवि थे। इनमें भूषण और मतिराम तो बहुत उच्चकोटि के कवि गिने गये हैं और दोनों ही साहित्य-रसिकों में लोकप्रिय भी हुए हैं।

चिन्तामणि के उदाहरणों में सच्चे कवि-हृदय की झलक है। कभी-कभी तो वे सरसता में अपने छोटे भाई मतिराम से होड़ करते हैं। कई रचनाओं में भाषा का अकृत्रिम प्रवाह और भावों का सामंजस्य-विन्यास देखने योग्य होता है :

कोकिल कूक सुनै उमगै मन,
और सुभाउ भयो अबही को।
फूली लता द्रुम कुंज सुहात,
लगे अलि गुंजन भावत जी को।
कारन कौन भयो सजनी,
यह खेल लगै गुड़ियान को फीको।
काहे ते साँवरो अंग छबीलो,
लगै दिन द्वैक तें नैननि नीको।

परन्तु मतिराम की भाँति वे सर्वत्र इस सहज प्रभावमयी भाषा का निर्वाह नहीं कर पाये। वे अपनी काव्य-विवेचना के कारण ही साहित्य-मर्मज्ञों में समादृत हुए हैं।

भूषण : चिन्तामणि को सबसे अधिक आश्रय और सम्मान देनेवाले मुसलमान बादशाह और सरदार ही बताये गये हैं। परन्तु उनके छोटे भाई भूषण (जन्म 1613 ई.) शिवाजी के आश्रित थे और अपनी वीरदर्पभरी उक्तियों से मुगल साम्राज्य की जड़ हिलाने में सहायक हुए। चित्रकूट के सोलंकी राजा रुद्र ने इन्हें 'कविभूषण' की उपाधि दी थी, तबसे इनका नाम भूषण पड़ गया। मूल नाम का पता नहीं चलता। वैसे तो ये आश्रय की तलाश में काफी दिन भटकते रहे, पर मनमाफिक आश्रयदाता इन्हें शिवाजी ही मिले। महाराज छत्रसाल भी इनके प्रशंसकों में से थे और भूषण भी दोनों की वीरता पर मुग्ध थे। शृंगार के व्यापक प्रभाव को अतिक्रम करके ये अपनी कविता को वीररस की गंगा में स्नान करा सके। यद्यपि उस वीर-काव्य में परम्परागत रूढ़ियों का और चारण कवियों की उस प्रथा का प्रभावपूर्ण रूप से पालन किया गया है जिसमें ध्वनि की अर्थ से अधिक

महत्त्व दिया जाता है और उनकी प्रभावोत्पादकता उत्पन्न करने के लिए शब्दों को यथेच्छ तोड़ा-मरोड़ा जाता है, फिर भी भूषण की कविता में प्राण है। वह सोये हुए समाज को उद्बुद्ध करने की शक्ति रखती है। उनका 'शिवराज भूषण' अलंकार-ग्रन्थ है और 'शिवावावनी' वीररस की राजस्तुति-जातीय पुस्तक है, किन्तु और कवियों की राजस्तुति से भूषण की राजस्तुति में अन्तर है। और कवियों के काव्य-नायक सचमुच ही उस गौरव के अधिकारी नहीं होते जिसके अधिकारी शिवाजी-जैसे सच्चे शूर थे। इसलिए भूषण की कविता में सचाई और ईमानदारी की सुगन्धि आ गयी है।

मतिराम : मतिराम सम्भवतः भूषण से उमर में बड़े थे। दोनों भाइयों की भाषा, भाव, प्रकृति सबमें अद्भुत अन्तर है। मतिराम भाषा की नाड़ी पहचानते हैं। इनके 'रसराज' और 'ललितललाम' ग्रन्थ तो रीति-काव्य हैं, किन्तु 'सतसई' बिहारी-सतसई के समान सरस मुक्तकों का संग्रह है। भाषा के सहज प्रवाह और भावों के अनाडम्बर प्रकाशन में मतिराम के साथ भाषा के बहुत थोड़े कवियों की तुलना की जा सकती है। यद्यपि 'रसराज' और 'ललितललाम' में लक्षण और उदाहरण के बहाने ही कविता लिखी गयी है, पर भावों का ऐसा सरस चित्रण दुर्लभ है। एकाध उदाहरण से बात स्पष्ट हो जायेगी :

मो जुग नैन चकोरन को यह
रावरो रूप सुधा ही को नैबो।
कीजै कहा कुलकानि ते आनि
परो अब आपुनो प्रेम छिपैबो।
कुंजन में मतिराम कहूँ निसि
द्यौसहु घात परे मिलि जैबो।
लाल सयानी अलीन के बीच
निवारिये ह्यां की गलीन को ऐबो॥१॥
आपने हाथ सों देत महावर
आप ही बार सिंगारत नीके।
आपन ही पहिरावत आनि कै
हार सँवारि कै मौलसिरी के।
हौं सखि लाजन जाति मरी
मतिराम सुभाउ कहा कहौ पी के।
लोग मिले घर घैरु करैं
अब ही तें ये चेरे भये दुलही के॥ २॥
कुंदन को रँगु फीको लगै
झलकै अति अंगन चारु गोराई।
आँखिन में अलसानि चितौनि में
मंजु विलासन की सरसाई।

कवीन्द्र उदयनाथ (जन्म 1680 ई. के आसपास), कालपी के श्रीपति कवि (जन्म 1700 ई.) आदि कवियों ने इस काल के रीति-ग्रन्थों का प्रणयन किया; परन्तु मतिराम और जसवन्तसिंह के बाद यदि कोई सचमुच ही शक्तिशाली कवि और आलंकारिक हुआ तो वह देव कवि ही थे।

देव कवि : देव (जन्म 1673 ई.) बहुत प्रभावशाली कवि थे। ये इटावे के रहनेवाले थे। कुछ लोगों ने इन्हें कान्यकुब्ज ब्राह्मण कहा है, कुछ ने सनाढ्य। दूसरा मत अधिक मान्य जान पड़ता है। इनके लिखे ग्रन्थों की संख्या बहुत अधिक है। इतिहास-लेखकों ने कभी 72 और कभी 80 ग्रन्थ इनके लिखे गिनाये हैं, पर सब मिलते नहीं। कई आश्रयदाताओं के दरबार में इन्हें भटकना पड़ा था। सबको खुश करने के लिए कई ग्रन्थों की रचना करनी पड़ी थी। कभी-कभी नया नाम देकर पुराना मसाला डाल देने का कौशल भी अंगीकार करना पड़ा। इसलिए कितनी ही पुस्तकों में नाममात्र का अन्तर है। पण्डित रामचन्द्र शुक्ल ने इनकी 25 पुस्तकें बतायी हैं—1. भाव विलास, 2. अष्टयाम, 3. भवानी विलास, 4. सुजान विनोद, 5. प्रेम तरंग, 6. राग रत्नाकर, 7. कुशल विलास, 8. देव चरित्र, 9. प्रेम चन्द्रिका, 10 जाति विलास, 11. रस विलास, 12. काव्य रसायन या शब्द रसायन, 13 सुख सागर तरंग, 14. वृक्ष विलास, 15. पावस विलास, 16. ब्रह्म दर्शन पचीसी, 17. तत्त्व दर्शन पचीसी, 18. आत्म-दर्शन पचीसी, 19 जगदर्शन पचीसी, 20. रसानन्द लहरी, 21. प्रेम दीपिका, 22. सुमिल विनोद, 23. राधिका विलास, 24. नीति शतक, और 25. नखशिख प्रेम दर्शन।

इनमें 'रस विलास' (1726 ई.) भोगीलाल नामक किसी 'लाखन खरचि रचि आखर खरीदनें' वाले उदार आश्रयदाता के मनोविनोद के लिए लिखा हुआ नायिका-भेद का ग्रन्थ है; 'भवानी विलास' किसी भवानीदत्त नामक आश्रयदाता के नाम पर लिखा हुआ रस-ग्रन्थ है, जिसमें देव ने भोजराज की भाँति स्पष्ट रूप में कहा है कि 'भूलि कहत नवरस सुकवि सकल मूल शृंगार' (!); 'भाव विलास' औरंगजेब के पुत्र सरसहृदय आजमशाह के मनोविनोद के लिए लिखा हुआ नायिका-भेद का ग्रन्थ है, जिसे कवि ने जवानी के नवीन उन्मेष के समय—'चढ़त सोरही वर्ष'—लिखा; और 'काव्य रसायन' बहुत महत्त्वपूर्ण सांगोपांग अलंकार ग्रन्थ है। यद्यपि लक्षण-लक्ष्य के रूप में देव ने ये ही रीति-ग्रन्थ लिखे हैं, पर उनके अन्य ग्रन्थों में भी रीतिकाव्य के सभी गुण प्राप्त होते हैं। 'प्रेमचन्द्रिका', 'रस-विलास', 'प्रेमपचीसी' आदि पुस्तकों में देव बहुत उत्तम कवि के रूप में विराजमान हैं। यद्यपि मतिराम की भाँति भाषा का सहज प्रवाह और भावों की समंजस-योजना देव की कविता में नहीं है तथापि अर्थ-गाम्भीर्य और सरस वाग्विन्यास में वे बहुत ही ऊँचे कवि हैं। जब कभी वे सहज और अनाडम्बर भाषा का प्रयोग करते हैं तभी उनकी रचना अत्यन्त उत्कृष्ट होकर प्रकट होती है, पर जब वे सूक्ति-योजना और वाग्वैदग्ध्य के आयोजन में जुट जाते हैं तब उसमें

ऐनक लगाए मरु मरु कै निहारे जात
अनु परमानु की समानता लगतु है।
वेनी कवि कहै हाल कहां लौं बखान करौ
मेरी जान ब्रह्म को विचारिबो सुगतु है।
ऐसे आम दीन्हे दयाराम दया करि मोहि
जाके आगे सरसों सुमेरु सो लगतु है।

इसी प्रकार वेनी प्रवीन (लखनऊवाले) ने यद्यपि 'नवरस तरंग' (1817 ई.), 'शृंगार भूषण' और 'नानारावप्रकाश' जैसे रीतिग्रन्थ लिखे थे, पर उनकी प्रसिद्धि का कारण उनकी अत्यन्त सरस और सुगठित भाव-योजनाएँ हैं। उनकी अत्यन्त मार्मिक रचनाएँ—'सबसों बदली-बदली कहै माला' और 'एते बड़े ब्रजमंडल मे न मिली कहूँ रंचक मांगेहु रोरी' इस काल के सहृदयो को मुग्ध करती रहीं। इन उक्तियों मे अद्भुत मिठास है। यद्यपि इनकी उत्तम रचनाएँ थोड़ी ही हैं, पर सरसता में ये कभी-कभी मतिराम की रचनाओ तक पहुँच जाती हैं। एक उदाहरण पर्याप्त होगा :

कालिह ही गूँथी बबा की सौं मैं
गज मोतिन की पहिरी अति आला।
आई कहाँ तें यहाँ पुखराज की,
संग एई जमुना तट बाला।
न्हात उतारी हौं वेनी प्रवीन,
हँसै सुनि नैनन नैन रसाला।
जानति ना अंग की बदली,
सब सों बदली बदली कहै माला।

पद्माकर : किन्तु इस काल के श्रेष्ठ कवि पद्माकर ही है। (1753 ई.-1833 ई.)। ये सुपण्डित तो थे ही, विस्तृत लोकज्ञान के धनी भी थे। अन्तिम वयस में इन्होने भक्ति-सम्बन्धी पद लिखे है जो बहुत ही मार्मिक है। इनका जन्म बाँदे में हुआ था। इनका कुल पण्डितो का कुल था। ये स्वयं भी 'गुरु'-रूप मे सम्मान प्राप्त कर चुके थे। कई दरबारों मे इनका सम्मान हुआ था। इनके लिखे कई ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं—'हिम्मतबहादुर विरुदावली', 'जगद्विनोद', 'पद्माभरण', 'प्रबोध पचासा' और 'राम-रसायन' इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। इनका 'जगद्विनोद' उन्नीसवी शताब्दी के काव्यरसिकों को बहुत प्रिय रहा है। भाषा पर तो इनका बहुत ही व्यापक अधिकार है। यद्यपि कभी-कभी अपने समय की प्रवृत्ति के शिकार होकर ये अर्थ-गाम्भीर्यहीन रचनाओं के लिखने मे प्रवृत्त हो जाते है, पर बहुत थोड़े अवसरों पर ऐसा होता है। इनकी रचना मे अनाडम्बर भाव-योजना और सहज भाषाप्रवाह के गुण मतिराम के समान प्राप्त होते हैं। यह तो नही कहा जा सकता कि सूक्ति-योजना में ये विहारी के समकक्ष है, पर शृंगाररस के प्रसंग मे इनके अनुभावों, हावो और अन्य अंगज अलंकारों की योजना निस्सन्देह बहुत उत्तम कोटि

ऐनक लगाए मरु मरु कै निहारे जात
अनु परमानु की समानता लगतु है।
बेनी कवि कहै हाल कहाँ लौ बखान करौं
मेरी जान ब्रह्म को विचारिबो सुगतु है।
ऐसे आम दीन्हे दयाराम दया करि मोहिं
जाके आगे सरसों सुमेरु सो लगतु है।

इसी प्रकार बेनी प्रवीन (लखनऊवाले) ने यद्यपि 'नवरस तरंग' (1817 ई.), 'शृंगार भूषण' और 'नानारावप्रकाश' जैसे रीतिग्रन्थ लिखे थे, पर उनकी प्रसिद्धि का कारण उनकी अत्यन्त सरस और सुगठित भाव-योजनाएँ हैं। उनकी अत्यन्त मार्मिक रचनाएँ—'सबसों बदली-बदली कहै माला' और 'एते बड़े ब्रजमंडल में न मिली कहूँ रंचक माँगेहु रोरी' इस काल के सहृदयों को मुग्ध करती रहीं। इन उक्तियों में अद्भुत मिठास है। यद्यपि इनकी उत्तम रचनाएँ थोड़ी ही हैं, पर सरसता में ये कभी-कभी मतिराम की रचनाओं तक पहुँच जाती हैं। एक उदाहरण पर्याप्त होगा :

कालिह ही गूँथी बबा की सौ मैं
गज मोतिन की पहिरी अति आला।
आई कहाँ तें यहाँ पुखराज की,
संग एई जमुना तट बाला।
न्हात उतारी हौं बेनी प्रवीन,
हँसै सुनि नैनन नैन रसाला।
जानति ना अंग की बदली,
सब सों बदली बदली कहै माला।

पद्माकर : किन्तु इस काल के श्रेष्ठ कवि पद्माकर ही हैं। (1753 ई.-1833 ई.)। ये सुपण्डित तो थे ही, विस्तृत लोकज्ञान के धनी भी थे। अन्तिम वयस में इन्होंने भक्ति-सम्बन्धी पद लिखे हैं जो बहुत ही मार्मिक हैं। इनका जन्म बाँदे में हुआ था। इनका कुल पण्डितों का कुल था। ये स्वयं भी 'गुरु'-रूप में सम्मान प्राप्त कर चुके थे। कई दरबारों में इनका सम्मान हुआ था। इनके लिखे कई ग्रन्थ उपलब्ध हुए हैं—'हिम्मतबहादुर विरुदावली', 'जगद्विनोद', 'पद्माभरण', 'प्रबोध पचासा' और 'राम-रसायन' इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। इनका 'जगद्विनोद' उन्नीसवीं शताब्दी के काव्यरसिकों को बहुत प्रिय रहा है। भाषा पर तो इनका बहुत ही व्यापक अधिकार है। यद्यपि कभी-कभी अपने समय की प्रवृत्ति के शिकार होकर ये अर्थ-गाम्भीर्यहीन रचनाओं के लिखने में प्रवृत्त हो जाते हैं, पर बहुत थोड़े अवसरों पर ऐसा होता है। इनकी रचना में अनाडम्बर भाव-योजना और सहज भाषाप्रवाह के गुण मतिराम के समान प्राप्त होते हैं। यह तो नहीं कहा जा सकता कि सूक्ति-योजना में ये बिहारी के समकक्ष हैं, पर शृंगाररस के प्रसंग में इनके अनुभावों, हावों और अन्य अंगज अलंकारों की योजना निस्सन्देह बहुत उत्तम कोटि

ऐनक लगाए मरु मरु कै निहारे जात
अनु परमानु की समानता लगतु है।
बेनी कवि कहै हाल कहाँ लौ बखान करौ
मेरी जान ब्रह्म को विचारिबो सुगतु है।
ऐसे आम दीन्हे दयाराम दया करि मोहि
जाके आगे सरसों सुमेरु सो लगतु है।

इसी प्रकार बेनी प्रवीन (लखनऊवाले) ने यद्यपि 'नवरस तरंग' (1817 ई.), 'शृंगार भूषण' और 'नानारावप्रकाश' जैसे रीतिग्रन्थ लिखे थे, पर उनकी प्रसिद्धि का कारण उनकी अत्यन्त सरस और सुगठित भाव-योजनाएँ हैं। उनकी अत्यन्त मार्मिक रचनाएँ—'सबसो बदली-बदलो कहै माला' और 'एते बड़े ब्रजमंडल में न मिली कहूँ रंचक माँगेहु रोरी' इस काल के सहृदयों को मुग्ध करती रहीं। इन उक्तियों में अद्भुत मिठास है। यद्यपि इनकी उत्तम रचनाएँ थोड़ी ही हैं, पर सरसता में ये कभी-कभी मतिराम की रचनाओं तक पहुँच जाती है। एक उदाहरण पर्याप्त होगा :

कान्हि हो गूँथी बबा की सौं मैं
गज मोतिन की पहिरी अति आला।
आई कहाँ तें यहाँ पुखराज की,
संग एई जमुना तट बाला।
न्हात उतारी हौं बेनी प्रबीन,
हँसैं सुनि नैनन नैन रसाला।
जानति ना अंग की बदली,
सब सों बदली बदली कहै माला।

पद्माकर : किन्तु इस काल के श्रेष्ठ कवि पद्माकर ही है। (1753 ई.-1833 ई.)। ये सुपण्डित तो थे ही, विस्तृत लोकज्ञान के धनी भी थे। अन्तिम वयस में इन्होंने भक्ति-सम्बन्धी पद लिखे है जो बहुत ही मार्मिक है। इनका जन्म बाँदे में हुआ था। इनका कुल पण्डितों का कुल था। ये स्वयं भी 'गुरु'-रूप में सम्मान प्राप्त कर चुके थे। कई दरबारों मे इनका सम्मान हुआ था। इनके लिखे कई ग्रन्थ उपलब्ध हुए है—'हिम्मतबहादुर विरुदावली', 'जगद्विनोद', 'पद्माभरण', 'प्रबोध पचासा' और 'राम-रसायन' इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ है। इनका 'जगद्विनोद' उन्नीसवीं शताब्दी के काव्यरसिकों को बहुत प्रिय रहा है। भाषा पर तो इनका बहुत ही व्यापक अधिकार है। यद्यपि कभी-कभी अपने समय की प्रवृत्ति के शिकार होकर ये अर्थ-गाम्भीर्यहीन रचनाओं के लिखने में प्रवृत्त हो जाते है, पर बहुत थोड़े अवसरों पर ऐसा होता है। इनकी रचना में अनाडम्बर भाव-योजना और सहज भाषाप्रवाह के गुण मतिराम के समान प्राप्त होते है। यह तो नहीं कहा जा सकता कि सूक्ति-योजना में ये बिहारी के समकक्ष हैं, पर शृंगाररस के प्रसंग में इनके अनुभावों, हावों और अन्य अंगज अलंकारों की योजना निस्सन्देह बहुत उत्तम कोटि

ऐनक लगाए मरु मरु कै निहारे जात
अनु परमानु की समानता लगतु है।
वेनी कवि कहै हाल कहाँ लौं वखान करौं
मेरी जान ब्रह्म को विचारिबो सुगतु है।
ऐसे आम दीन्हे दयाराम दया करि मोहिं
जाके आगे सरसौं सुमेरु सो लगतु है।

इसी प्रकार वेनी प्रवीन (लखनऊवाले) ने यद्यपि 'नवरस तरंग' (1817 ई.), 'श्रृंगार भूषण' और 'नानारावप्रकाश' जैसे रीतिग्रन्थ लिखे थे, पर उनकी प्रसिद्धि का कारण उनकी अत्यन्त सरस और सुगठित भाव-योजनाएँ हैं। उनकी अत्यन्त मार्मिक रचनाएँ—'सबसो बदली-बदली कहै माला' और 'एते बड़े ब्रजमंडल मे न मिली कहूँ रंचक माँगेहु रोरी' इस काल के सहृदयों को मुग्ध करती रही। इन उक्तियों में अद्भुत मिठास है। यद्यपि इनकी उत्तम रचनाएँ थोड़ी ही हैं, पर सरसता मे ये कभी-कभी मतिराम की रचनाओ तक पहुँच जाती हैं। एक उदाहरण पर्याप्त होगा :

कालिह ही गूँथी बबा की सौं मैं
गज मोतिन की पहिरी अति आला।
आई कहाँ तें यहाँ पुखराज की,
संग एई जमुना तट बाला।
न्हात उतारी हौं वेनी प्रबीन,
हँसै सुनि नैनन नैन रसाला।
जानति ना अग की बदली,
सब सों बदली बदली कहै माला।

पद्माकर : किन्तु इस काल के श्रेष्ठ कवि पद्माकर ही हैं। (1753 ई.-1833 ई.)। ये सुपण्डित तो थे ही, विस्तृत लोकज्ञान के धनी भी थे। अन्तिम वयस में इन्होने भक्ति-सम्बन्धी पद लिखे हैं जो बहुत ही मार्मिक हैं। इनका जन्म बाँदे में हुआ था। इनका कुल पण्डितों का कुल था। ये स्वय भी 'गुरु'-रूप मे सम्मान प्राप्त कर चुके थे। कई दरबारों मे इनका सम्मान हुआ था। इनके लिखे कई ग्रन्थ उपलब्ध हुए है—'हिम्मतबहादुर विरुदावली', 'जगद्विनोद', 'पद्माभरण', 'प्रबोध पचासा' और 'राम-रसायन' इनके प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। इनका 'जगद्विनोद' उन्नीसवी शताब्दी के काव्यरसिकों को बहुत प्रिय रहा है। भाषा पर तो इनका बहुत ही व्यापक अधिकार है। यद्यपि कभी-कभी अपने समय की प्रवृत्ति के शिकार होकर ये अर्थ-गाम्भीर्यहीन रचनाओं के लिखने मे प्रवृत्त हो जाते है, पर बहुत थोड़े अवसरों पर ऐसा होता है। इनकी रचना मे अनाडम्बर भाव-योजना और सहज भाषाप्रवाह के गुण मतिराम के समान प्राप्त होते हैं। यह तो नहीं कहा जा सकता कि सूक्ति-योजना में ये विहारी के समकक्ष हैं, पर श्रृंगाररस के प्रसग में इनके अनुभावों, हावों और अन्य अंगज अलंकारों की योजना निस्सन्देह बहुत उत्तम कोटि

के साहित्यिक आलोचकों के चित्त में हलचल पैदा कर दी थी। साधारणतः विश्वास किया जाता है कि इस कवि ने अपनी 'सतसई' की रचना रीति-काव्य की दृष्टि से ही की थी, क्योंकि उनके दोहों को देखकर यही अनुमान होता है कि किसी-न-किसी नायिका का लक्षण उनके मन में अवश्य उपस्थित था। पुराने सहृदयों को भी यह बात लगी थी (क्योंकि कभी-कभी इन दोहों को नायिका-भेद के अनुक्रम से सजाया गया है) और नये सहृदयों को भी अनुभूत हुई है। परन्तु इस बात से केवल यही सिद्ध होता है कि बिहारी के प्रशंसक रीति-मनोवृत्ति के सहृदय थे। स्वयं बिहारी भी रीतिग्रन्थों के अच्छे जानकार रहे होंगे, इसमें सन्देह नहीं, किन्तु उनके प्रत्येक दोहे में किसी-न-किसी नायिका को खोज लेना यह नहीं सिद्ध करता कि वे रीतिग्रन्थ लिख रहे थे। 'अमरुकशतक' के श्लोक नायिका-भेद की चर्चा करनेवालों के बहुत प्रिय रहे हैं, परन्तु इसीलिए यह नहीं कहा जाता कि वह नायिका-भेद का ग्रन्थ है। हाल की प्राकृत भाषा में लिखी हुई 'गाथा सप्तशती' और गोवर्धन की संस्कृत भाषा में लिखी हुई 'आर्यासप्तशती' के प्रत्येक पद्य में किसी-न-किसी नायक या नायिका का उदाहरण खोजा जा सकता है, और खोजा गया है, परन्तु इन पुस्तकों को कोई रीतिग्रन्थ नहीं कहता। वस्तुतः सात सौ या तीन सौ, या सौ फुटकर पद्यों के संग्रह के रूप में काव्य-रचना की प्रथा इस देश में बहुत पुराने काल से चली आ रही है। गीता में सात सौ श्लोक हैं, जोड़-बटोरकर चण्डीपाठ के श्लोकों की संख्या को भी सात सौ बनाने की कोशिश की गयी है। तुलसीदास और रहीम के नाम के साथ भी सतसई का सम्बन्ध स्थापित करने का प्रयत्न किया गया है। प्राचीन भारत में कवि लोग प्रायः ही अपनी फुटकल पद्यों की रचनाओं को संख्यापरक नाम दे दिया करते थे। सौ पद्यों के संग्रह को शतक कहते थे। अमरुक का शतक तो प्रसिद्ध ही है, भर्तृहरि के भी तीन शतक प्रसिद्ध हैं, मयूर कवि का सूर्यस्तुतिपरक 'सूर्यशतक' और बाण का चण्डी की स्तुति करने-वाला 'चण्डीशतक' पर्याप्त प्रसिद्धि पा चुके हैं। हिन्दी रीतिकाल के आरम्भ होने के पहले भी और बाद में भी संस्कृत में शृंगारी शतकों की परम्परा चलती रही है। चौदहवीं शताब्दी से पहले तो उत्प्रेक्षावल्लभ ने 'सुन्दरीशतक' लिखा था और अठारहवीं शताब्दी में अल्मोड़े के विश्वेश्वर कवि ने 'रोमावलीशतक' लिखा था। मुबारक आदि कवियों के 'अलकशतक' और 'तिलकशतक' इसी परम्परा में पड़ते हैं। बारहवीं शताब्दी में बंगाल के राजा लक्ष्मणसेन के सभाकवि गोवर्धन पण्डित ने अपनी प्रसिद्ध 'आर्यासप्तशती' लिखी थी, जिसका बढ़ाव अठारहवीं शताब्दी के कवि विश्वेश्वर की 'आर्यासप्तशती' तक चलता रहा। संख्यापरक नाम देकर संस्कृत में दर्जनों काव्य लिखे गये हैं। बिल्हण या चौर कवि की 'चौर पचाशिका'

→ का 'बिहारी-बिहार', (2) पं. पद्मसिंह शर्मा का 'संजीवन भाष्य' (अपूर्ण), (3) लाला भगवानदीन की 'बिहारी बोधिनी', (4) श्री रामवृक्ष शर्मा 'बेनीपुरी' की टीका और (5) रत्नाकरजी का 'बिहारी रत्नाकर'।

पचास पद्यों का धारावाहिक संग्रह है। परन्तु साधारणतः ये संख्यापरक नामवाली पुस्तकें धारावाहिक संग्रह नही होती थीं। इनमें परस्पर-निरपेक्ष और अपने-आपमें परिपूर्ण पद्यों का ही संग्रह होता था। हाल की 'गाथा सप्तशती' ऐसी रचनाओं का प्रथम संग्रह है और विहारीलाल की 'सतसई' इसी परम्परा में पड़ती है। इसके वाद भी सतसइयों की रचना होती अवश्य रही, पर कीर्ति में कोई इसके निकट नही पहुँच सकी। सरसता मे इसके समक्ष पहुँच सकनेवाली एकमात्र रचना मतिराम की 'सतसई' है, पर वह पुस्तक कभी भी बहुत लोकप्रिय नही हुई। प्राकृत और संस्कृत के समान ही अपभ्रंश में भी सतसई और शतकों की परम्परा बनी रही, पर दुर्भाग्यवश अब वह साहित्य उपलब्ध नहीं है। हेमचन्द्र के व्याकरण में आये हुए दोहों को देखकर अनुमान अवश्य किया जा सकता है कि उस समय वह परम्परा जीती अवश्य होगी। इस प्रकार विहारी की सतसई किसी रीति-मनोवृत्ति की उपज नही है। यह एक विशाल परम्परा के लगभग अन्तिम छोर पर पड़ती है और अपनी परम्परा को सम्भवतः अन्तिम विन्दु तक ले जाती है।

'गाथा सप्तशती' और 'विहारी सतसई' में अन्तर : परन्तु इसका अर्थ यह नही है कि 'गाथा सप्तशती' और 'विहारी सतसई' मे कोई अन्तर ही नही है। 'विहारी सतसई' में निश्चित रूप से वह ताजगी और दीप्ति नही है जो 'गाथा सप्तशती' मे है। तीन ग्रन्थ विहारी के बहुत प्रिय जान पड़ते हैं—हाल की 'गाथा सप्तशती', अमरुक का 'शतक' और गोवर्धन की 'आर्यासप्तशती'। सिर्फ विहारी ही नहीं, उनके बाद के सस्कृत पढ़े-लिखे हिन्दी शृंगारी कवियों ने भी इन तीन ग्रन्थों से वहुत प्रेरणा प्राप्त की है। कई कवियों ने इन ग्रन्थों के श्लोकों का अक्षरश अनुवाद कर दिया है और कई दूसरे लेखकों ने स्थान-स्थान पर इनके भावों का छायानुवाद किया है। साहित्य के मर्मज्ञ आलोचकों ने बताया है कि गोवर्धन की 'आर्या-सप्तशती' मे भी हाल की भाँति सरसता, उल्लास और ताजगी नहीं है। विहारी इस विषय में शायद गोवर्धन से अधिक सौभाग्यशाली हैं। प्रधान कारण यह है कि विहारी को लोकभाषा मे लिखना था जो हार्दिक उल्लास और सरस वाग्वैदग्ध्य का स्वाभाविक और उपयुक्त वाहन हो सकती है। परन्तु विहारी को गोवर्धन की अपेक्षा कहीं अधिक परम्परा का बोझा ढोना पड़ा है। इस परम्परा के भार ने उनकी भाषा को उनके द्वारा कल्पित उस नायिका की भाँति ही 'सूधो पाँय' धर सकने के अयोग्य बना दिया है जो अपनी शोभा के भार से ही लड़खड़ा उठी थी।

परम्परा की विरासत : जिस कवि को परम्परा की इतनी बड़ी विरासत मिली हो, उसमें यदि पूर्ववर्त्ती साहित्य के सभी चिह्न मिल जाते हों तो कुछ आश्चर्य की बात नही है। संस्कृत और प्राकृत के पुराने शृंगारी कवि किसी भी स्वभाव और शीलवाली स्त्री की शारीरिक चेष्टाओं और कर्म-व्याप्तियों को सुन्दर रूप में उपस्थित करने में रस ले सकते हैं। केवल एक ही बात वे लगाना चाहते हैं। उद्दिष्ट नारी सुन्दरी हो, युवती हो, अनुरागवती हो। फिर वे और कुछ नहीं सोचते। वे प्रेम के सहज रूप को कम और उसके मनोहर रूप को अधिक पसन्द

हैं। वे उसके कल्पना-कोमल रूप को उभारने का अधिक प्रयत्न करते हैं और उसकी अनायास मोहन-शोभा को कम; वे चित्र को कलापूर्ण बनाने में अधिक श्रम करते हैं, वैयक्तिक सम्बन्धों की अनुभूतियों से रँगने में कम। उत्तरकालीन संस्कृत साहित्य में ही नायिकाओं के सूक्ष्म वर्गीकरण के आधार पर श्रृंगार चेष्टाओं को अभिव्यक्ति करने की प्रवृत्ति प्रकट होने लगी थी और काव्य में स्त्री-सौन्दर्य को परिमार्जित किन्तु कृत्रिम रूप में उपस्थित करने का प्रयत्न होने लगा था। बिहारी तथा अन्य रीतिकालीन कवियों को यह मनोवृत्ति विरासत में मिली थी।

बिहारी के साथ अन्य कवियों की तुलना का साहित्य : आधुनिक हिन्दी के आरम्भिक आलोचकों में बिहारी की श्रेष्ठता को लेकर एक मनोरंजक विवाद उठ खड़ा हुआ था। बिहारी की प्रतिद्वन्द्विता में देव को रखा गया था। बिहारी को श्रेष्ठ समझनेवाले आलोचकों के अगुआ पण्डित पद्मसिंह शर्मा थे और देव को बिहारी से ऊँचा स्थान देनेवालों के अग्रणी मिश्रबन्धु थे। कई सहृदयों ने इस मनोरंजक वाद में योग दिया। इस वाद का एक परिणाम तो हिन्दी के आलोचकों में बहुत दिनों तक जमी रहनेवाली दाद देनेवाली पद्धति हुई जो आलोचना-क्षेत्र में वास्तविक विचार-स्पष्टता की बाधक बनी रही, क्योंकि किसी कवि को सब प्रकार से न देखकर केवल उक्ति-चमत्कार की दृष्टि से देखना आंशिक रूप से देखना है। पं. पद्मसिंह शर्मा ने इस सिलसिले में बड़े महत्त्व का काम किया था। उन्होंने 'गाथा सप्तशती,' 'आर्यासप्तशती,' 'अमरुकशतक' आदि के पद्यों से तुलना करके यह बताने का प्रयत्न किया था कि किस प्रकार बिहारी ने अपने पूर्ववर्ती कवियों के 'मजमून' छीन लिये हैं। उन्होंने इस मुहावरे का इतना अधिक प्रयोग किया कि कुछ दिनों तक 'मजमून का छीन लेना' ही कवियों का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण गुण माना जाता रहा। अपनी-अपनी रुचि के कवियों में यह गुण ढूँढ़ने का पूरा प्रयत्न किया जाता रहा। यह बात जहाँ उस काल के समालोचकों के मानसिक झुकाव का पता देती है, वहीं बिहारी के एक अत्यन्त उज्ज्वल गुण की ओर ध्यान आकर्षित करती है। बिहारी ने अपने पूर्ववर्ती सभी बड़े कवियों की रचनाओं का निपुण अध्ययन किया था और इस बात का पूरा प्रयत्न किया था कि उनके दोहे अधिक व्यंजक, अधिक मर्मस्पर्शी, अधिक भाववाहक और अधिक सुथरे हों। उन्होंने पुराने कवियों के भाव को ग्रहण किया था, उसे सँवारा था, उसे निर्दोष बनाने का प्रयत्न किया था और उसे 'अपना' बना दिया था। इतनी दीर्घपरम्परा के अनुयायी कवि में पुरानापन रह ही जाता है। फिर बिहारी सूक्ति-संग्राहक कवि थे। उन्होंने पुरानी बातों को पालिश करके, खरादके, सँवारके, सजाके नया रूप दिया है। इसी कला का चलता नाम 'मजमून छीन लेना' है।

बिहारी सजग कलाकार थे : बिहारी उन कवियों में से थे, जिन्हें आजकल 'सजग कलाकार' या 'कन्शस आर्टिस्ट' कहते हैं। एक प्रकार के कवि होते हैं जो भावानुभूति के बाद आविष्ट की-सी अवस्था में काव्य लिख जाते हैं। ऐसे कवि का चेतन मन उस समय निष्क्रिय बना रहता है, किन्तु उसके अवचेतन

चित्त में जो संस्कार जमे होते हैं, जो अनुभूतियाँ संचित रहती हैं वे बाँध तोड़कर निकल पड़ती हैं। अनुभूत भाव का वेग इन विविध अनुभूतियों में एकसूत्रता स्थापित करता है। ऐसे कवि सचेत कलाकार नहीं होते। वे अपने अवचेतन चित्त से चालित होते हैं। बाह्य वस्तु उनके चित्त में केवल ऐसे आवेगों की सृष्टि करती है जो अनुभूतियों में शृंखला स्थापित करते हैं। किन्तु एक दूसरे प्रकार के कवि होते हैं जिनका चेतन चित्त आविष्ट नहीं होता। वे शब्दों और उनके अर्थों पर विचार करते रहते हैं; उनके द्वारा प्रयुक्त शब्द बाह्य जगत् में जिस रूप को अभिव्यक्त करते हैं उसको वे मन-ही-मन समझते रहते हैं और तौलते रहते हैं। शृंगाररस की अभिव्यंजना के समय ऐसे कवि रसोद्दीपन-परक चेष्टाओं की पूरी मूर्त्ति को ध्यान में रखते हैं। वे प्रिया की शोभा, दीप्ति, कान्ति के साथ-साथ माधुर्य, औदार्य आदि मानस गुणों को भी जब व्यक्त करना चाहते हैं तो उन आंगिक और वाचिक चेष्टाओं का चित्र खींचते हैं, जो तत्तद्गुणों की मानसिक अवस्था की व्यंजना करते हैं। अनेक प्रकार के हावों, हेलाओं, कुट्टमित-मोट्टायितों और अनुभावों की योजना में उनकी काव्य-लक्ष्मी प्रकट होती है। बिहारी इस कला में बड़े पटु हैं।

**शब्दालंकारों की योजना :** अलंकारों का प्रयोग हमेशा ही इस देश में सम्मानित रहा है। काव्य के आलोचक ध्वनि, रस, औचित्य, रीति आदि को प्रधानता देकर शब्द-चित्रों, अर्थ-चित्रों के प्रति अपनी अनास्था बराबर प्रकट करते रहे हैं, परन्तु शब्दालंकारों और अर्थालंकारों के प्रयोग को व्यावहारिक जगत् से कम नहीं कर सके हैं। वस्तुतः शब्दालंकार और अर्थालंकार, दोनों ही रस के उपयुक्त साधक भी बन सकते हैं और बाधक भी हो सकते हैं। परन्तु जिस काव्य में केवल शब्दालंकार ही झंकार उत्पन्न करता है, अर्थ का भार कम होता है, वह एक प्रकार की असान्द्र-अनुभूतिजनक आवेग का कम्पन उत्पन्न करता है। न तो वह संगीत की अबाध गति उत्पन्न कर पाता है, न अर्थ-जगत् से सम्पूर्ण रूप में विच्छेद ही कर पाता है। उसके शब्द बराबर बाह्य सत्ता से श्रोता का सम्बन्ध स्थापित करते रहते हैं और स्वर के स्वच्छन्द प्रवाह में बाधा उत्पन्न करते रहते हैं। अर्थ-भारहीन शब्दालंकार न तो काव्य की गाढ़ अनुभूति ही पैदा करते हैं और न संगीत का प्रवाह ही। वे दोनों के केवल घटिया प्रभाव ही उत्पन्न कर सकते हैं। परन्तु जहाँ शब्दालंकार में अर्थ-भार बना रहता है, वहाँ वे काव्यगत प्रभाव को संगीत की सहज गति देकर बहुत अधिक बढ़ा देते हैं। ऐसे स्थलों पर शब्दालंकार काव्य-प्रभाव की सहायता करते हैं ... काल के कवियों में शब्दालंकार के प्रयोग बहुत हैं, पर अधिकतर ... प्रभाव को उत्पन्न

**अर्थालंकारों की योजना :** परन्तु अर्थालंकारों की कहानी दूसरी है। वे यदि ठीक से प्रयुक्त हुए तो शब्द के प्राणप्रद और विशेषाधानहेतुक, दोनों ही धर्मों में गाढ़ अनुभूति का रस ले आ देते हैं। अर्थात् हम उनकी सहायता से वक्तव्य वस्तु के व्यक्तित्व को, गुणों को और क्रियाओं को गाढ़ भाव से अनुभव करते हैं। पदार्थ के विशेषाधानहेतुक धर्म—चाहे वे सिद्ध हों या साध्य—सादृश्यमूलक अलंकारों से इस प्रकार सम्मूर्तित होते हैं कि पाठक के चित्त में उनकी अनुभूति सहज हो जाती है। वस्तुतः अर्थालंकार जब आवेगसहचर होकर आते हैं, तो काव्य में अधिक ऊर्जस्वल तेज भर देते हैं; पर जब वे आवेग से विच्युत होकर उपस्थित होते हैं, तो चमत्कारी उक्ति-भर रह जाते हैं। वे उस अवस्था में बिजली की कौंध के समान एक क्षणिक ज्योति विकीर्ण करके समाप्त हो जाते हैं। यह क्षणिक ज्योति हमारे किसी काम की नहीं होती, केवल अन्तर की चेतना पर एक हल्की-सी हलचल पैदा करके विरत हो जाती है। बिहारी की अज्ञातयौवना नायिका ने अपनी दासी को जब ईख की दतुअन ले आने के अपराध पर झिड़का था,[1] तो उसकी सरलता (जो वास्तव में कवि-कल्पित और कृत्रिम सरलता है) ने एक ऐसी ही क्षणिक ज्योति उत्पन्न की थी। अधर के माधुर्य से बाह्य जगत् में कहीं भी और कभी भी नीम की दतुअन ईख की-सी मीठी नहीं लगने लगती। इस कविता का सम्पूर्ण सौन्दर्य 'माधुर्य' शब्द के प्रयोग में है जो मूलतः मिठास के अर्थ में संकेतित है और बाद में अच्छी-भली लगनेवाली बातों के लिए भी प्रयुक्त होने लगा है। अधर की मिठास यदि बाह्य जगत् में सचमुच ही चीनी के समकक्ष होती तो यह दोहा स्थायी आवेग-कम्पन उत्पन्न करने में असमर्थ होता, क्योंकि उस अवस्था में वह पाठक को चौंका नहीं सकता। बाह्य सत्ता से असम्पृक्त होने के कारण इस कम्पन में स्थायिता नहीं आ पायी है और न किसी अनुभूति की सान्द्रता ही इससे उत्पन्न हुई है। बिहारी इस प्रकार अर्थ की बाह्य सत्ता से असम्पृक्त क्षणिक आलोक विकीर्ण करनेवाली उक्तियों के चक्कर में पड़ते हैं। विरह की उक्तियों में भी जब वे ऐसा प्रयत्न करने लगते हैं, तो उक्ति हास्यास्पदता की सीमा तक पहुँच जाती है। असल में बिहारी की प्रतिभा प्रेम के उसी पहलू को अधिक अनुभूतिगम्य बना सकी है, जो अनेक प्रकार की कृत्रिम (यत्नज) और सहज अंगचेष्टाओं से अभिव्यक्त होती है। ऐसे स्थलों पर बिहारी बड़ा ही सजीव चित्र खींचते हैं।

**बिहारी की असफलता कहाँ है ?** : जब भी बिहारी बाह्य-सत्ता से असम्पृक्त अर्थ की चातुरी प्रकट करते हैं तभी असफल हो जाते हैं, पर जहाँ इस प्रकार की कृत्रिम चेष्टा नहीं होती वहाँ बहुत सफल होते हैं। एक नायिका के अधर पर नाक के बेसर के मोती की छाया पड़ी है, उसे चूना समझकर वह पोंछ रही है। उसकी सखी उपहास करती हुई वास्तविकता को समझा देती है :

1. अधर परसि मीठी भई दई हाथ सों डारि। लावति दतुअनि ऊख की नोखी खिजमत गारि॥
यह कुछ असन्तोष की बात है कि बिहारी के कई संस्करणों में यह दोहा नहीं पाया जाता।

जायेगी :

केलि कै राति अघाने नहीं
दिन ही मैं लला पुनि घात लगाई।
प्यास लगी कोउ पानी दै जाइयों,
भीतर बैठि के बात सुनाई।
जेठी पठाई गई दुलही हँसि
हेरि हरे मतिराम बुलाई।
कान्ह के बोल में कान न दीनो सो,
गेह की देहरी पै धरि आई।

इसमें न कहीं भी कोई ठूँस-ठाँस है, न दूर की कौड़ी लाने का कोई प्रयास है। सहज-प्रसन्न भाषा में मध्यकाल की नव-वधू की अत्यन्त सच्ची और मार्मिक मूर्ति उभर आयी है।

मतिराम का आधारफलक (कैनवास) बहुत बड़ा नहीं है, पर अपने सीमित क्षेत्र में उन्होंने कमाल की चित्रण-पटुता दिखायी है। इन चित्रों में रंगों की चकाचौंध नहीं है, निपुण कलाकार द्वारा आयोजित कौशलों के आधार पर भिन्न-भिन्न अवयवों के उभार दिखाने का प्रयास भी नहीं है; बल्कि चित्र के उस वास्तविक प्राणवायु को जीवन्त रूप में प्रकट कर देने का सहज गुण प्राप्त है, जिसके चित्रित हो जाने पर बाकी सबकुछ स्वयं सुधर जाते हैं। उनके भाई भूषण भी हिन्दी के बहुत ख्यात कवि हैं। परन्तु न तो भूषण को मतिराम की भाँति सहज-प्रसन्न भाषा का वरदान प्राप्त था, न प्राणवस्तु को जीवन्त रूप देने की क्षमता। 'ऐल-फैल खैल-भैल' जैसे गढ़े शब्दों में चित्र को प्राणवन्त बनाने की क्षमता ही नहीं है। भूषण की प्रसिद्धि का मुख्य कारण उनके रस का चुनाव है। प्रेम और विलासिता के साहित्य का ही उन दिनों प्राधान्य था। उसमें उन्होंने वीररस की रचना की। यही उनकी विशेषता है। मतिराम की चित्रणक्षमता और भाषाप्रवाह के साथ उनकी रचनाओं की कोई तुलना नहीं हो सकती।

बिहारी और देव : देव का आधारफलक (कैनवास) अवश्य ही बहुत विस्तृत है। रीतिकाल के कम कवियों में इतना वैविध्य होगा। उनके चित्र भी सब प्रकार से परिपूर्ण हैं। परन्तु मजमून सँभालने में देव प्रायः चूक जाते हैं। निस्सन्देह रेखाओं के सन्निवेश और रंगों की योजना की दृष्टि से देव की तुलना बहुत कम कवियों से की जा सकती है। उनके सादृश्य-विधान में भी सरसता और ताजगी रहती है, परन्तु भाषा के सहज प्रवाह और भावों के अनाविल उपस्थापन में देव भी मतिराम से तुलनीय नहीं हो सकते। देव का विस्तृत ज्ञान, मौजी स्वभाव और अनासक्त शृंगार-चित्रण सहृदय को आकृष्ट करते हैं। बिहारी की भाँति वे भी उक्ति-वैचित्र्य का मोह नहीं छोड़ पाते और अर्थभारहीन शब्दालंकारों के फेर में पड़ जाते हैं, परम्परा से प्राप्त काव्यानुभूति (जो वास्तविक अनुभूति का कभी-कभी अन्तराय बन जाती है) की माया उन्हें भरमा देती है, परन्तु जब वे इन

बेसरि मोती दुति झलक परी अधर पर आय।
चूनो होय न चतुर तिय क्यों पट पोंछो जाय॥

यहाँ बेसर की छाया का चूना समझा जाना असंगत नहीं है। इसमें नायिका की सरलता सचमुच स्पष्ट हुई है और सखी का उपहास अच्छा मालूम हो रहा है, क्योंकि इसमें अर्थ बाह्य सत्ता से एकदम असम्पृक्त नहीं है। ऐसी उक्तियों में बिहारी बहुत असफल नहीं हैं। यद्यपि ऐसे स्थलों पर वे समर्थ हुए हैं, किन्तु उसके अन्त:स्थिर प्रेम-मूर्ति का दर्शन नहीं करा सके हैं।

**बिहारी के अनुकर्त्ता :** बिहारी के परवर्त्ती कवियों ने जमकर उनका अनुकरण किया है। कभी-कभी अनुकरण करनेवालों ने निश्चित रूप से मजमून को बिगाड़ दिया है और कभी-कभी वे 'मजमून छीन लेने में' सफल भी हुए हैं। जहाँ कहीं भी परवर्त्ती कवि सफल हुआ है, वहाँ विषय का उसकी प्रकृति के अनुकूल होना ही वास्तविक कारण है। बिहारी के ईषत् परवर्त्ती कवि मतिराम ने भी उपर्युक्त दोहे के भाव से मिलते-जुलते भाव का एक दोहा अपनी सतसई में लिखा है :

प्रभा तर्योना लाल की परी कपोलनि आनि।
कहा छपावति चतुर तिय कंत दंत छत जानि॥

स्पष्ट मालूम होता है कि यह दोहा बिहारी के दोहे को देखकर और उससे प्रेरणा पाकर ही लिखा गया है। यह भी सम्भव है कि किसी मिलते-जुलते भाव के पुराने पद्य को देखकर दोनों कवियों ने अलग-अलग प्रेरणा ग्रहण की हो, परन्तु मतिराम के दोहे में इतनी विशेषता अवश्य आ गयी है कि यह अधिक स्वाभाविक और अधिक मर्मस्पर्शी हो गया है। यह चतुर तिय के छिपाने का कारण बहुत स्पष्ट है और नायिका के अनुराग की व्यंजना करता है। एक ही विषय को व्यक्त करते समय यह जरा-सा का अन्तर कम महत्त्वपूर्ण नहीं है।

**बिहारी और मतिराम :** वस्तुत: मतिराम बिहारी के समान उक्ति-वैचित्र्य के उतने अच्छे कवि नहीं हैं, परन्तु जहाँ तक सरल और सहजभाव से हृदयानुराग को व्यक्त करने में नायिका के हृदय तक किसी प्रकार पाठक को पहुँचा देने का प्रश्न है, मतिराम बहुत ही मर्मस्पर्शी कवि हैं। इनकी उक्तियों में परम्परा का वैसा बोझ नहीं है और इसीलिए उनमें 'शोभा के भार से' 'सूधो पाँय' धर न सकने की आशंका बहुत अधिक नहीं है। रीतिकाल के बहुत थोड़े-से कवियों के साथ इस विषय में मतिराम का नाम लिया जा सकता है। भाषा का ऐसा सहज-प्रसन्न प्रवाह दुर्लभ है। प्रथा के अनुसार मतिराम ने विभिन्न श्रेणी की नायिकाओं का लेखा प्रस्तुत किया अवश्य है, पर मूलत: वे गृहस्थी के कवि हैं। मध्यकाल की अनुरागवती गृह-वधू का जैसा मार्मिक और वास्तविक चित्रण मतिराम ने किया है, वैसा अन्य कवियों ने नहीं किया। वे हेलाबिब्बोक के मादक चित्रों को प्रस्तुत करने में उतने नहीं उलझे जितना स्निग्ध प्रीति की जीवित मूर्त्तियों के निर्माण में। भाषा की सहज-प्रसन्न और बिना तोड़-मरोड़ के अर्थ स्पष्ट करनेवाली धारा में वे सहृदय के चित्त को बहा ले जाते हैं। एक उदाहरण से बात स्पष्ट हो

जायेगी :

केलि कै राति अघाने नहीं
दिन हीं मैं लला पुनि घात लगाई।
प्यास लगी कोउ पानी दै जाइयौ,
भीतर बैठि कै बात सुनाई।
जेठी पठाई गई दुलही हँसि
हेरि हरे मतिराम बुलाई।
कान्ह के बोल मे कान न दीनो सो,
गेह की देहरी पै धरि आई।

इसमें न कहीं भी कोई ठूँस-ठाँस है, न दूर की कौड़ी लाने का कोई प्रयास है। सहज-प्रसन्न भाषा में मध्यकाल की नव-वधू की अत्यन्त सच्ची और मार्मिक मूर्ति उभर आयी है।

मतिराम का आधारफलक (कैनवास) बहुत बड़ा नहीं है, पर अपने सीमित क्षेत्र में उन्होंने कमाल की चित्रण-पटुता दिखायी है। इन चित्रों मे रंगों की चकाचौंध नहीं है, निपुण कलाकार द्वारा आयोजित कौशलों के आधार पर भिन्न-भिन्न अवयवों के उभार दिखाने का प्रयास भी नहीं है, बल्कि चित्र के उस वास्तविक प्राणवायु को जीवन्त रूप में प्रकट कर देने का सहज गुण प्राप्त है, जिसके चित्रित हो जाने पर बाकी सबकुछ स्वयं सुधर जाते हैं। उनके भाई भूषण भी हिन्दी के बहुत ख्यात कवि हैं। परन्तु न तो भूषण को मतिराम की भाँति सहज-प्रसन्न भाषा का वरदान प्राप्त था, न प्राणवस्तु को जीवन्त रूप देने की क्षमता। 'ऐल-फैल खैल-भैल' जैसे गढ़े शब्दों में चित्र को प्राणवन्त बनाने की क्षमता ही नहीं है। भूषण की प्रसिद्धि का मुख्य कारण उनके रस का चुनाव है। प्रेम और विलासिता के साहित्य का ही उन दिनों प्राधान्य था। उसमें उन्होंने वीररस की रचना की। यही उनकी विशेषता है। मतिराम की चित्रणक्षमता और भाषाप्रवाह के साथ उनकी रचनाओं की कोई तुलना नहीं हो सकती।

बिहारी और देव : देव का आधारफलक (कैनवास) अवश्य ही बहुत विस्तृत है। रीतिकाल के कम कवियों में इतना वैविध्य होगा। उनके चित्र भी सब प्रकार से परिपूर्ण है। परन्तु मजमून सँभालने मे देव प्रायः चूक जाते हैं। निस्सन्देह रेखाओं के सन्निवेश और रंगों की योजना की दृष्टि से देव की तुलना बहुत कम कवियों से की जा सकती है। उनके सादृश्य-विधान में भी सरसता और ताजगी रहती है, परन्तु भाषा के सहज प्रवाह और भावों के अनाविल उपस्थापन में देव भी मतिराम से तुलनीय नहीं हो सकते। देव का विस्तृत ज्ञान, मौजी स्वभाव और अनासक्त शृंगार-चित्रण सहृदय को आकृष्ट करते है। बिहारी की भाँति वे भी उक्ति-वैचित्र्य का मोह नहीं छोड़ पाते और अर्थभारहीन शब्दालंकारों के फेर में पड़ जाते है, परम्परा से प्राप्त काव्यानुभूति (जो वास्तविक अनुभूति का कभी-कभी अन्तराय बन जाती है) की माया उन्हें भरमा देती है, परन्तु जब वे इन

चक्करों से मुक्ति पा जाते हैं तो उनकी भाषा में गति आ जाती है और उनका विस्तृत ज्ञान वक्तव्य को अत्यन्त आकर्षक बना देता है। वे बिहारी की भाँति केवल अयत्नज अलंकारों और अनुभाव-योजनाओं के ही सफल कवि नहीं हैं, गार्हस्थ्य प्रेम के अत्यन्त मर्मस्पर्शी और मादक चित्रों के चित्रण में भी वे उस्ताद हैं। जब देव अपने प्रिय और मनोवांछित विषय की व्यंजना का संकल्प करते हैं तो वे बिहारी और मतिराम दोनों के गुणों का सुन्दर परिचय देते हैं। वे यत्नज अलंकारों, प्रेमाभिव्यंजक शरीर-चेष्टाओं और तिरछी-टेढ़ी वचनवक्रिमा से उत्तेजित होनेवाले मादक चित्रों की वैसी ही सुन्दर व्यंजना करते हैं जैसी अयत्नज अलंकारों, अनुरागजन्य मनोविकारों और परिस्थितिजन्य उक्ति-वैदग्ध्य की। इन स्थानों पर देव की सबसे बड़ी कमजोरी बड़े-बड़े छन्दों में साधारण और सहज अनुराग-चित्रों के फैलाने की चेष्टा में व्यक्त होती है। छन्दों के चुनाव में बिहारी और मतिराम देव से अधिक चतुर हैं।

बिहारी और पद्माकर : मतिराम के प्रवाह और सजीवता की परम्परा को ठीक-ठीक निबाहनेवाले कवि पद्माकर हैं। यद्यपि छन्दों के चुनाव में ये भी कभी-कभी देव की भाँति गलती कर गये हैं, पर सब मिलाकर भाषा की ऐसी बहार और भावों का ऐसा अकृत्रिम उपस्थापन अन्य कवियों में नहीं मिल सकता। पद्माकर में देव की भाँति मौजीपन, मतिराम की भाँति सहृदयता और बिहारी की भाँति वाग्वैदग्ध्य पाया जाता है।

स्वच्छन्द प्रेमधारा : उन्नीसवीं शताब्दी में रीति कविता में एक प्रकार की स्वच्छन्द प्रेमधारा का विकास हुआ था। घनआनन्द, दीनो ठाकुर, बोधा, द्विजदेव और पद्माकर की कविता में इस सहजप्रवाहमय प्रेमधारा का निखरा हुआ रूप मिलता है। घनआनन्द के सम्बन्ध में उनके समकालीन एक मौजी कवि के कुछ भँडौवे प्राप्त हुए हैं। इनमें एक मजेदार सूचना यह दी हुई है कि घनआनन्द फारसी के कवियों से उक्ति चुराया करते थे। यह बात बहुत हल्के ढंग से कही गयी है, परन्तु इससे इतना अनुमान तो किया ही जा सकता है कि उन्नीसवीं शताब्दी में हिन्दी कविता पर फारसी के ऐकान्तिक प्रेमवादी कवियों की रचनाओं का असर पड़ने लगा था। फारसी कविता में जिस एकतरफा प्रेम या अनुभय-निष्ठा रति को बड़े मोहक रूप में वर्णन किया गया है, उसका थोड़ा-सा आभास ठाकुर और घनआनन्द-जैसे स्वच्छन्द प्रेमवादी कवियों की रचनाओं में मिल जाता है। पर यह परम्परागत रीतिकाव्य के बाहर की बात है।

रीतिकाव्य मादक कविता का साहित्य है : यद्यपि रीतिकाल के शृंगारी कवि का प्रधान आकर्षण नारी का मादक रूप ही है, तथापि इस साहित्य में चित्रित नारी अपनी महिमा से महीयसी नहीं बन पायी है। वस्तुतः उसके चित्त में रईसी की धाक है। नायिकाओं के चित्र को मादक बनाने के लिए उसने आडम्बरपूर्ण वातावरण और महार्घ वेशभूषा का सहारा लिया है। उनकी नायिकाएँ विशाल प्रासादों में रहती हैं, उनके सेज की चादरें चाँदनी और दूध की उज्ज्वलता

को सज्जित करती है, उनके पायदान में बहुमूल्य मखमल का उपयोग होता है, उनकी सेवा में नियुक्त दासियाँ जिन पायदानों, इत्रदानों और फूलदानों का व्यवहार करती है उनमें सोने-चाँदी की बहार रहती है। नायिकाओं के परिधान में कीमखाब, साटन, मलमल और अतलस के वस्त्र प्रयुक्त होते है। उनकी साड़ियों की किनारी सुवर्णखचित होती है और चारु चूनरी चटकीले रंगों से लहरदार बनी होती है। पुरुषों के वस्त्रों का उतना उल्लेख नही है। कभी भी भूले-भटके पाग और पटुका, चादर और अम्बर, जामा और पाजामे की चर्चा आ जाती है, पर स्त्रियों के वस्त्राभूषण की घटा के सामने इनका कोई मूल्य नही है। रीतिकाल की रचनाएँ अलंकारों के अध्ययन का उत्तम साधन है। अनेक प्रकार के अंगराग, उबटन, पान, मिस्सी, मेंहदी, अंजन, काजल, सिन्दूर, रोरी, कुंकुम, जावक (महावर) के साथ-ही-साथ सीसफूल, कर्णफूल, तरौना, झुमका, वेसर, नथ, कई-कई लरों के हार, हँसली, कठुला, हमेल, दर्पन, बाजूबन्द, कगन, पहुँची, चूड़ी, अँगूठी, मुँदरी, आरसी, करधनी, पायल और बिछुआ नायिका की शोभा को सौगुनी बनाते रहते हैं। गुलाब और बेला के गजरे, जूही और चमेली की भीनी-भीनी महक, चम्पा और मौलसिरी के कोमल और लुभावने हार, कस्तूरी और केसर के अंगराग और गेंदा, गुलदाऊदी, गुलाब, गुलबास, गुलशब्बो, गुललायची, गुलाला की गमक से यह शोभा सदा मूर्तिमान 'मद' बनकर प्रकट होती है। रीतिकाल का कवि अपनी नायिकाओं को गरीबी के वातावरण में नही देख सकता। बिहारी से लेकर ग्वाल और पजनेस तक सभी कवियों के चित्त में नायिका की ऐसी ही ऐश्वर्यदीप्त शोभा का भान था जिनमें कटाक्ष-विक्षेप की क्षमता न हो, ऐसी गोबर पाथती हुई, खेत निराती हुई, गृहकर्म में उलझी हुई स्त्रियाँ उनके काव्य का विषय नहीं हो सकती थीं; क्योंकि उनमें वक्तव्य को मादक बनाने की क्षमता नही थी। रीतिकाल का कवि सौन्दर्य को तब तक बहुत कीमती वस्तु नही समझता जब तक वह मादक बनकर न प्रकट हुआ हो—सहज वस्तु को मादक बनाकर उपभोग्य समझना रीतिकालीन मनोवृत्ति की सबसे बड़ी विशेषता है।

## 4. रीतिमुक्त काव्यधारा

रीतिमुक्त साहित्य : यद्यपि सत्रहवीं शताब्दी के बाद के साहित्य में रीतिबद्ध काव्य लिखने की प्रवृत्ति उत्तरोत्तर बढ़ती गयी तथापि यह नही समझना चाहिए कि इस काल में रीतिमुक्त काव्य लिखे ही नही गये। रीतिमुक्त साहित्य की भी कई धाराएँ हैं। कुछ तो रीतिमुक्त शृंगारी कविताएँ है, कुछ पौराणिक और लौकिक प्रबन्ध-काव्य हैं, कुछ नीति और उपदेश-विषयक कविताएँ हैं और कुछ भक्ति और ज्ञान-विषयक उपदेश के काव्य है। इस प्रकार सत्रहवीं शताब्दी के बाद के साहित्य का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण भाग रीतिमुक्त साहित्य का है। प्रेम-कथानकों, सन्त और भक्त कवियों की रचनाओं और अन्य प्रसंगों में हमने इस काल के कुछ रीतिमुक्त साहित्य का परिचय पाया है।

**रीतिमुक्त शृंगारी कवि :** शृंगारी कवियों की प्रधानता इस काल में बराबर बनी रही। सत्रहवीं शताब्दी से ही ऐसे कवियों का पता लगने लगता है जो ठीक रीति-काव्य के लेखक नही कहे जा सकते। मुक्त भावधारा के प्रेमी कवियों मे से कुछ ने तो अन्तिम वयस मे भक्तिमार्ग का अवलम्बन किया। उनके हृदय का लौकिक प्रेम अन्त तक उदात्त भाव में परिणत होकर भगवद्-भक्ति के रूप में प्रकट हुआ। मध्यकाल के सभी बड़े भक्त कवियों के नाम के साथ इस प्रकार की कहानियाँ जुडी हुई हैं जो बताती है कि आरम्भ मे ये भक्तगण लौकिक प्रेमासक्ति के अत्यन्त निकृष्ट आवेग के शिकार थे। परन्तु कुछ थोड़े-से कवि ऐसे भी हैं जिनके सम्बन्ध मे ऐसी कोई कहानी नही है। वे स्वच्छन्द प्रेम के मार्ग में विचरण करनेवाले कवि रहे और अन्त तक वैसे ही बने रहे। रीतिकालीन काव्य पर श्रीकृष्ण-लीला का प्रभाव बराबर बना रहा। स्वच्छन्द प्रेमी कवियों मे भी गोपी और गुपाल के नाम आ ही जाते हैं। कभी-कभी यह निर्णय करना कठिन हो जाता है कि इस कवि को शृंगारी कवि कहा जाय या भक्त कवि। साधारणतः जो कवि अन्तिम वयस मे विरक्त हो गये है, या जिनके भजनों को भक्त सम्प्रदायों ने प्रेरणा का स्रोत समझा है उनकी गणना हमने भक्त कवियों में की है। रसखान और घनआनन्द प्रथम श्रेणी में पड़ते हैं, विद्यापति दूसरी श्रेणी मे। बाकी कवियो को शृंगारी ही मानना उचित है।

**बेनी :** असनीवाले वन्दीजन बेनी की कविताएँ ऐसी है जिन्हे देखकर विद्वानों ने अनुमान किया है कि इन्होंने कोई रीतिग्रन्थ जरूर लिखा होगा। इनका जन्म गोसाईंजी की मृत्यु के कुछ उपरान्त हुआ होगा, अर्थात् सत्रहवी शती के अन्त्य भाग मे इनका कविता-काल रहा होगा। अभी तक इनका लिखा कोई रीतिग्रन्थ मिला नहीं है। जब तक कोई पुष्ट प्रमाण ऐसा न मिल जाय कि इनके नाम पर चलनेवाले पद्य किसी नायिकाभेद ग्रन्थ के ही है तब तक मानना चाहिए कि इन्होंने रीतिबद्ध कविता नही लिखी। इनकी कविताओं में घनआनन्द और बोधा के समान स्वच्छन्द प्रेमधारा का आभास मिलता है :

कवि बेनी नई उनई है घटा
मोरवा वन बोलत कूकन री।
छहरै बिजुली छितिमंडल छ्वै
लहरै मन मैन भभूकन री।
पहिरी चुनरी चुनि कै दुलही
सग लाल के झूलिए झूकन री।
रितु पावस यो ही वितावती हौ
मरिहौ फिरि बावरी हूकन री।

**फारसी साहित्य के परिचय का फल :** फिर भी बेनी कवि में वही स्वच्छन्दता नही है जो अठारहवी शताब्दी के प्रेमी कवियो में पायी जाती है। इनके काव्य में भारतीय परम्परा की झलक स्पष्ट ही झलकती है। अठारहवी

शताब्दी के कवियों में कुछ ऐसे हैं जिन्हें फारसी साहित्य के अध्ययन करने का अवसर मिला था। उनकी रचनाओं में फारसी साहित्य के ऐकान्तिक और कभी-कभी, अनुभयनिष्ठा प्रीति के और भावावेगजन्य वैयक्तिक उल्लास के भाव मिलते हैं। कुछ कवि, जो जन्मत. मुसलमान थे, इस प्रकार के प्रेम का साहित्य आरम्भ से ही पढते रहे और संस्कार से ही ऐसे प्रेमोल्लास के कवि थे, और कुछ दूसरे ऐसे कवि थे जिन्होंने फारसी साहित्य के अध्ययन से अपने संस्कारों का मार्जन किया था।

सेनापति, बनवारी : प्रथम श्रेणी के कवियों की परम्परा बहुत पुरानी है। ऐसे अनेक कवि हुए है जिनकी रचनाओ को देखकर अनुमान होता है कि उन्होंने किसी प्रकार का नायिकाभेद या नख-शिख या ऋतुवर्णन-सम्बन्धी ग्रन्थ अवश्य लिखा होगा, पर ऐसा कोई ग्रन्थ प्राप्त नही होता। ये कवि विशुद्ध भारतीय परम्परा के कवि है। सत्रहवी शताब्दी के आरम्भ मे ही ऐसे कवियो का परिचय मिलने लगता है। अनूपशहर के प्रसिद्ध कवि सेनापति की रचनाएँ सत्रहवीं शताब्दी के आरम्भ की ही है। इनकी कविताएँ 'कवित्त रत्नाकर' मे संगृहीत है। ऐसा जान पड़ता है कि कोई ऋतुवर्णन-सम्बन्धी काव्य इन्होने लिखा था। इनकी भाषा बहुत ही परिमार्जित और प्रौढ है। सेनापति हिन्दी के चोटी के कवियों मे गिने जाते हैं। फिर बनवारी (1633 ई. ?) की नीति और शृंगारी-सम्बन्धी कविताएँ प्राप्त हुई हैं। मिर्जापुर के कृष्णदास (1800 ई. ?) ने 'माधुर्य लहरी' नामक एक पुस्तक लिखी थी, जिसे भक्ति-काव्य भी कह सकते हैं।

द्विजदेव. इस श्रेणी के सबसे अन्तिम और प्रसिद्ध कवि द्विजदेव (1823-72 ई.) हैं। ये अयोध्या के राजा थे। इनका वास्तविक नाम मानसिंह था। इनकी दो पुस्तके प्राप्त हुई है—'शृंगार बत्तीसी' और 'शृंगार लतिका'। इनकी रचनाएँ बहुत लोकप्रिय हुई। भाषा का सहज प्रवाह और भावो का आकर्षक विन्यास इनकी कविता के प्रधान गुण है। इनकी रचनाओं मे मतिराम के समान सहज भाषा और पद्माकर के समान परिचित वातावरण का सन्निवेश है। इनके ऋतुवर्णन में इस काल के कवियो के समान उद्दीपन-सामग्री की सूची कम प्रस्तुत की गयी है और उद्दीप्त भाव की व्यजना अधिक। उत्तरकालीन ब्रजभाषा कविता मे किसी प्रकार रूपक बांधकर ऋतु-विशेष को अप्रस्तुत वस्तु के प्रतिरूप बनाकर दिखाने की जो भद्दी प्रथा चल पड़ी थी, उसका कोई आभास इनकी रचना में नहीं मिलता। जहाँ सामग्रियों की सूची है, वहाँ भी भावोद्दीपन की ओर लक्ष्य है :

चहकि चकोर उठे सोर करि मोर उठे
बोलि ठौर ठौर उठे कोकिल सुहावने।
खिलि उठी एकै बार कलिका अपार हिलि-
हिलि उठै मारुत सुगंध सरसावने।

पलक न लागी अनुरागी इन नैननि पैं,
लपटि गए धौ कवँ तरु मन भावने।
उमगि अनंद अँसुवान लौ चहूँधा लागे
फूलि फूलि सुमन मरंद बरसावने ॥

और जहाँ सहज-स्वच्छ भाषा में ऋतु-सौन्दर्य की उद्दीपना का प्रसंग है, वहाँ तो उद्दीप्त भाव ही पाठक को आकृष्ट करते हैं :

न भयो कछु रोग को जोग दिखात
न भूत लगो न बलाय लगी।
न कहूँ कोऊ टोनो डिठौनो कियो
नहिं काहू की कीनी उपाय लगी।
द्विजदेव जू नाहक ही सबके
हिये औषधि मूल की चाय लगी।
सखि बीस बिसे निसि याही कहूँ
बन बौरे वसंत की वाय लगी।

**फारसी प्रभावापन्न कवि—मुबारक :** दूसरी श्रेणी के कवियों की परम्परा भी बहुत पुरानी है। सैयद मुबारिक अली बिलग्रामी 'मुबारक' (जन्म 1583 ई.) फारसी और संस्कृत के बहुत अच्छे जानकार थे। इनकी रचनाएँ सत्रहवी शताब्दी के आरम्भ की है। इनकी 'अलकशतक' और 'तिलशतक' नाम की दो रचनाएँ हैं, जिनमे सुन्दरी स्त्री के अलक और तिल का वर्णन मिलता है। इनकी कई रचनाएँ स्वच्छन्द प्रेमधारा की ओर इंगित करती हैं। यद्यपि ये रचनाएं संस्कृत के 'अलकशतक', 'रोमावली-शतक' आदि की भाँति हैं और हमने अन्यत्र इनकी गणना इसी श्रेणी में की, परन्तु इनकी फुटकल कविताओं में ऐसे भाव हैं जो थोड़े नवीन-से लगते है। उदाहरणार्थ,

हमको तुम एक अनेक तुम्हें उनही के विवेक बनाए वहो।
इत आस तिहारी बिहारी उतै सरसाय कै नेह सदा निवहो।
करनी है 'मुबारक' सोई करो अनुराग लता जिन बोए दहो।
घनस्याम सुखी रहो आनंद सों तुम नीके रहो उनही के रहो।

**आलम :** इसी प्रकार शेख आलम की कविता में स्वच्छन्द प्रेमधारा के भाव प्रचुर मात्रा में मिलते हैं। आलम नाम के दो कवि हुए है। एक तो सोलहवीं शताब्दी के अन्तिम भाग में उत्पन्न हुए थे और 'माधवानन्द कामकन्दला' नामक पुस्तक लिखी थी और दूसरे औरंगजेब के दूसरे पुत्र मुअज्जम शाह के आश्रित थे। अतएव अठारहवी शताब्दी के अन्त मे वर्त्तमान थे। यहाँ दूसरे आलम की चर्चा की जा रही है। इनके बारे में प्रसिद्ध है कि ये जाति के ब्राह्मण थे और किसा शेख नामक रँगरेजिन के प्रेम में पडकर मुसलमान हो गये। प्रेम की कहानी भी विचित्र है। आलम ने अपनी पगडी रँगने को दी थी जिसमे दोहे की एक पंक्ति कागज पर लिखी बँधी रह गयी थी—'कनक छरी-सी कामनी काहे को कटि

छीन'। रँगरेजिन शेख ने कागज खोलकर पढ़ा और दूसरी पंक्ति लिख दी—'कटि को कंचन काटि विधि कुचन मध्य भरि दीन'। यह पंक्ति ही प्रेम का और अन्त में धर्मान्तर-ग्रहण का कारण बनी। कहा जाता है कि जौनपुर जिले में आलम का जो पुराना गाँव है, उसमें अब भी वह ब्राह्मण-कुल और वह मुसलमान-कुल वर्त्तमान है। दोनों को अपने पूर्वपुरुष पर गर्व है। पता नहीं यह किंवदन्ती कहाँ तक सच है। कहा जाता है कि 'शेख' भणिति के साथ जो कविताएँ मिलती हैं वे पत्नी की हैं और 'आलम' नाम से जो कविताएँ मिलती हैं वे पति की। जितनी भी पुरानी पुस्तकें मिलती हैं उनमें 'शेखआलम के कवित्त' लिखा मिलता है। इसलिए कुछ विद्वान् शेख और आलम दो व्यक्तियों के नाम नहीं मानते और पूरी कहानी को किंवदन्ती और कल्पित मानते हैं। उनके मत से शेख विशेषण है, आलम विशेष्य। यह एक ही मुसलमान कवि का नाम है जो कभी शेख नाम से कविता लिखते थे और कभी आलम से। यद्यपि ये फारसी के ज्ञाता थे, तथापि इनकी रचनाएँ रीतिकालीन कवियों की परम्परा में पड़ती हैं। फिर भी इनमें प्रेमोल्लास का कुछ नवीन स्वर मिलता है। किन्तु आलम की रचनाओं में भारतीय परम्परा का अच्छा पालन देखकर दूसरे विद्वान् कहानी की सचाई को विश्वसनीय समझते हैं। प्रेमोल्लास की व्यंजना इसमें निस्सन्देह बहुत उच्चकोटि की है।

रसनिधि : दतिया के राजा पृथ्वीसिंह (मृत्यु 1660 ई.) 'रसनिधि' नाम से कविता लिखा करते थे। ये फारसी के अच्छे जानकार थे। इनकी रचनाओं में फारसी प्रेम-व्यंजना का परिचय मिलता है। इनका 'रतन हजारा' नामक दोहा-ग्रन्थ 'बिहारी सतसई' के अनुकरण पर बना है। बिहारी के भावों को तो कहीं-कहीं ज्यों-का-त्यों उठा लिया गया है; जैसे,

कुहू निसा तिथिपत्र में बाचन को रहि जाय।
तुव मुख ससि की चाँदनी उदय करत है आइ।

यह बिहारी के इस दोहे की विशुद्ध छाया है :

पत्रा ही तिथि पाइयत, वा घर के चहुँ पास।
निसि दिन पूनो ही रहत, आनन ओप उजास।

बोधा : इसी प्रकार पन्ना दरबार के कवि बोधा (बुद्धसेन) भी (जो तुलसीदासजी के स्थान राजापुर के निवासी बताये जाते हैं) फारसी के बहुत अच्छे जानकार थे। घनआनन्द की भाँति इनके सम्बन्ध में भी कहानी है कि ये दरबार की किसी वेश्या 'सुभान' पर आसक्त थे। किसी समय राजा के सामने ही अभिनय-पूर्ण आचरण दिखाने के अपराध में इन्हें छ महीने के देशनिकाले की सजा भुगतनी पड़ी। उसी समय इन्होंने 'विरहवारीश' लिखा और छ. महीने बाद लौटकर आये और कविता सुनाकर महाराज को प्रसन्न किया तो महाराज ने पूछा कि 'क्या माँगते हो'। उत्तर मिला, 'सुभान अल्लाह'। प्रसन्न होकर राजा ने सुभान को दे दिया। इनकी एक और रचना 'इश्कनामा' है। इनकी रचनाओं में रीति-कवियों से भिन्न एक प्रकार के स्वच्छन्द प्रेमभाव का उल्लास

मिलता है :

कहिवे को विथा सुनिवे को हँसी,
को दया सुनि कै उर आनतु है।
अरु पीर घटै तजि धीर सखी,
दुख को नहिं का पै बखानतु है।
कवि बोधा कहे मे सवाद कहा,
को हमारी कही पुनि मानतु है।
हमें पूरी लगी कै अधूरी लगी,
यह जीव हमारोइ जानतु है।

इनकी राधिकाजी के चरणों की प्रीति भी देखिए :

अनतै नित काहू के होन न पाव
समान के लोग अजोगिया रे।
दुख तेरो कहा सुनिहैं दुखिया
ह्वै रहे सब आप ही सोगिया रे।
करो बारनैं तो पैं बुधा बरही
पुरहूत के पूरन भोगिया रे।
बसु रे बसु राधे के पांयन मे
मन जोगिया प्रेम वियोगिया रे।

ठाकुर : ओरछा (बुन्देलखण्ड) के ठाकुर कवि (जन्म 1766 ई.) स्वच्छन्द प्रेम-भावना के श्रेष्ठ कवि थे। जोधपुर और बिजावर के राज्यों मे इनका बड़ा मान था। पद्माकर के आश्रयदाता गोसाईं हिम्मतबहादुर के यहाँ भी इनका बडा मान था। किंवदन्तियो मे 'पद्मावत' के साथ इनके वाग्वैदग्ध्य की कहानियाँ प्रचलित है। इनकी रचनाओं का संग्रह लाला भगवानदीन ने 'ठाकुर ठसक' नाम से प्रकाशित कराया था। इन रचनाओं मे ऐकान्तिक प्रेम का प्रवाह है। भाषा की स्वच्छता और भावों का अनोखापन इनकी रचना के मुख्य आकर्षक गुण हैं। फारसी काव्य-धारा से परिचय होने के कारण इनकी रचना में कभी-कभी अनुभयनिष्ठ ऐकान्तिक प्रेम की व्यंजना भी मिलती है :

वा निरमोहिनी रूप की रासि
जऊ उर हेत न ठानति ह्वै है।
बारहि बार विलोकि घरी घरी
सूरति तो पहिचानति ह्वै है।
ठाकुर या मन को परतीति है
जो पै सनेह न मानति ह्वै है।
आवत है नित मेरे लिये
इतनो तो विसेपि कै जानति ह्वै है।

इनकी रचना मे भाषा का स्वच्छ-सहज प्रभाव देखते ही बनता है। ऐसा जान_

पड़ता है कि यहाँ आकर व्रजभाषा अपने पूरे चढ़ाव पर आ गयी है। पद्माकर तो कभी-कभी ताल-तुक के टोटके के चक्कर में पड़ जाते हैं, पर ठाकुर ने जो मजमून शुरू किया तो बस अन्त तक स्वच्छ-सहज प्रवाह की प्रसन्न धारा वह जाती है :

अब का समुझावती को समुझै
बदनामी को बीज तो बो चुकी री।
तब तो इतनो न विचार कर्यो
यहि जाल परे कहो को चुकी री।
कवि ठाकुर जो रस रीति रँगी
सब भाँति पतिव्रत खो चुकी री।
अरी नेकी बदी जो लिखी हुती भाल में
होनी हुती सो तो हो चुकी री।

× × ×

बरुनीन में नैन झकें उझकें मनों
खंजन मीन के जाले परे।
दिन औधि के कैसे गनो सजनी
अँगुरीन के पोरन छाले परे।
कवि ठाकुर काहू सों का कहिये
निज प्रीति किये के कसाले परे।
जिन लालन चाह करी इतनी
तिन्है देखिबे के अब लाले परे।

× ×

अपने अपने सुठि गेहन में
चढ़ दोऊ सनेह की नाव पै री।
अँगनान में भींजत प्रेम भरे
समयौ लखि मैं बलि जांव पै, री।
कहै ठाकुर दोउन की रुचि सों
रँग ह्वै उमडे दोउ ठांव पै री।
सखी कारी घटा बरसै बरसाने पै
गोरी घटा नदगांव पै री।

इस प्रकार भाषा की निर्बाध धारा बहती रहती है। परन्तु ठाकुर नाम के दो और कवि हो गये हैं। दोनों असनी के ब्रह्मभट्ट बताये जाते हैं। संयोग से इन दोनों की कविता की भाषा में भी बड़ा सहज और सुन्दर प्रवाह है। तीनों की रचनाएँ एक-दूसरे से ऐसी मिली है कि यह कह सकना कठिन ही है कि कौन-सी रचना किस कवि की है। 'ठाकुर ठसक' नामक संग्रह में भी यह मिश्रण हुआ है, ऐसा माना जा सकता है। परन्तु प्रसिद्धि बुन्देलखण्डी ठाकुर की ही अधिक है

इस प्रकार शृंगारी कवियों में रीतिमुक्त भावधारा के अनेक कवि हुए।

संग्रहों में और भी अनेक सुकवियों की रचनाएँ प्राप्त होती हैं। अठारहवीं शताब्दी में ब्रजभाषा की शृंगारी रचनाएँ अपने चरमबिन्दु पर आ गयी। आगे चलकर यह सरसता ह्रास की ओर जाने लगी। उन्नीसवीं शताब्दी के आरम्भ में साहित्य की मूल प्रेरक शक्ति ही बदल गयी। यद्यपि उन्नीसवीं शताब्दी तक काव्य में इस भाषा का ही एकच्छत्र राज्य था, पर उस समय उसकी शक्ति क्रमशः क्षीण ही होती गयी।

नीतिकाव्य : शृंगारी रचनाओं के समान ही इस काल में नीति-विषयक रचनाओं की अधिकता है। नीति-सम्बन्धी रचनाओं की परम्परा भी काफी पुरानी है। भर्तृहरि ने एक ही साथ शृंगार, नीति और वैराग्य के तीन शतक लिखे थे। संस्कृत के सुभाषितों में अन्योक्तिच्छल से बहुत अधिक नीति-साहित्य का पता चलता है। नीति भारतीय कवियों का बहुत ही प्रिय विषय रही है। हिन्दी में भी आरम्भ से ही नीति-सम्बन्धी कविताएँ प्राप्त होती हैं। हेमचन्द्र के व्याकरण में संगृहीत अपभ्रंश के दोहों में से कितने ही नीति-विषयक हैं। तुलसीदास और रहीम के नीति-विषयक दोहों का परिचय हमें मिल चुका है। अकबरदरबार के राजा बीरबल और नरहरि महापात्र के नीति-विषयक पद प्रसिद्ध हो हैं। इस प्रकार नीति का साहित्य हिन्दी में कभी अपरिचित नहीं रहा। सोलहवीं शताब्दी के अन्त्य भाग में जमाल नाम के एक मुसलमान कवि हुए हैं जिनके नीति-विषयक दोहे राजपूताने में बहुत लोकप्रिय है। इनकी भाषा में भी राजस्थानी का प्रभाव है। इनकी रचनाओं में नैतिक और व्यावहारिक उपदेश के साथ शृंगार की रसमय सूक्तियाँ भी मिल जाती हैं।

वृन्द और बैताल : अठारहवीं शताब्दी के आरम्भ में सुप्रसिद्ध नीतिकार कवि वृन्द हुए जो कृष्णगढ़ के महाराज राजसिंह के गुरु थे। इनकी 'वृन्द सतसई' के दोहे उत्तर-मध्यकाल में बहुत सम्मान के साथ पढ़े-पढ़ाये जाते रहे हैं। 'वृन्द सतसई' सम्भवतः 1704 ई. में लिखी गयी थी। खोज में इनकी दो और पुस्तकों का पता चला है—'शृंगार-शिक्षा' और 'भाव-पंचाशिका'। किन्तु इनकी प्रसिद्धि इनकी नीति-विषयक पुस्तक से ही है। इनके सम-सामयिक एक और नीति-कवि का उत्तर-मध्यकालीन में बड़ा सम्मान रहा है। यह 'बैताल' है। बैताल की रचनाओं में विक्रम को सम्बोधन किया गया है। कुछ लोगों का अनुमान है कि यह सम्बोधन पुराने विक्रमादित्य नामक राजा और उस बैताल की निजन्धरी कथा को मन में रखकर किसी कवि ने लिखा है। बैताल उसका सचमुच का नाम नहीं था। दूसरे लोगों का कहना है कि ये बैताल नामक कवि ही हैं जो चरखारी के प्रसिद्ध रसिक विक्रमसाहि के दरबार में थे। जो हो, 'बैताल कहै विक्रम सुनो' वाली नीति-विषयक कविताएँ मध्ययुग में बहुत लोकप्रिय रही हैं, यह सत्य है।

गिरिधर कविराय : वृन्द और बैताल से भी अधिक लोकप्रिय नीतिकार गिरिधर कविराय हैं, जिनकी कुण्डलियाँ, छन्द में लिखी कविता बहुत लोकप्रिय रही हैं। कुछ कुण्डलियें 'साँई' शब्द से आरम्भ होते हैं। कहते हैं

ये गिरिधर कविराय की पत्नी के लिखे हैं। जो हो, गिरिधर कविराय उत्तर मध्यकाल के सद्‌गृहस्थों के सलाहकार रहे हैं और आज भी जनता उसी चाव से उनके उपदेशों को मानती है, जैसा अठारहवीं शताब्दी में मानती रही। वस्तुतः साधारण हिन्दीभाषी जनता के सलाहकार प्रधानतः तीन ही रहे है—तुलसीदास, गिरिधर कविराय और घाघ—तुलसीदास धर्म और अध्यात्म के क्षेत्र में, गिरिधर कविराय व्यवहार के और नीति के क्षेत्र मे, घाघ खेतीबारी के मामले में। दुर्भाग्य-वश घाघ के बारे मे कुछ भी ज्ञात नही है। गिरिधर कविराय के बारे मे भी नाम-मात्र की ही जानकारी है। साधारणतः अनुमान किया जाता है कि गिरिधर कविराय भी अठारहवीं शताब्दी के आरम्भ के ही कवि रहे होंगे।

नीति-विषयक साहित्य हिन्दी मे प्रचुर लिखा गया है। सबके रचयिताओं का ठीक-ठीक पता नही चलता। यह परम्परा उन्नीसवीं शताब्दी तक निर्बाध चलती रही है। उन्नीसवी शताब्दी के आरम्भ के ही सम्मन, दीनदयाल गिरि आदि नीति-कवि प्रसिद्ध हैं। दीनदयाल गिरि तो बहुत मेधावी कवि थे। उनकी प्रसिद्धि 'अन्योक्ति-कल्पद्रुम' के कारण है, लेकिन उनकी अन्य रचनाएँ भी कम नही है। 'अनुरागबाग', 'वैराग्यदिनेश', 'विश्वनाथनवरत्न', और 'दृष्टान्त तरंगिणी, उनकी पुस्तकों के नाम है।

**प्रबन्ध : काव्य पुहकर** : प्रबन्ध-काव्यों की परम्परा भी इस काल में यथापूर्व चलती रही। पौराणिक कथाएँ तो बराबर ही लिखी जाती रहीं, कल्पित प्रेम-कथानको का सिलसिला भी जारी रहा। सत्रहवीं शताब्दी के आरम्भ में ही परतापपुर (मैनपुरी) के पुहकर कवि ने 'रसरतन' (1616 ई.) नामक प्रेम-कथा-नक काव्य लिखा था, जिसमें रम्भावती और सूरसेन की प्रेमकथा दी हुई है। फिर मेवाड़ के लालचन्द या लक्षोदय नामक कवि ने 'पद्मिनीचरित्र' लिखा था। यह हम पहले ही लक्ष्य कर चुके हैं कि काशीराम की 'कनकमंजरी' भी इसी काल की प्रेमकथा है। इस प्रकार सत्रहवीं शताब्दी में प्रेम-कथानकों की परम्परा चलती रही। बाद में भी प्रबन्ध-काव्य की धारा जारी रही।

**लाल कवि** : समसामयिक राजा की कीर्तिकथा को आश्रय करके लिखे जाने-वाले काव्यों में लाल कवि (गोरेलाल) के नाम का 'छत्र प्रकाश' विशेष रूप से उल्लेख योग्य है। पुराने ऐतिहासिक काव्यों की भाँति यह तथ्य और कल्पना का बेमेल गड्डमड्ड नही है। लाल कवि ने महाराज छत्रसाल का पूरा जीवन दिया है। इसमें ऐतिहासिक घटनाओं का ब्यौरा ठीक है और प्रबन्ध-काव्य के सुकुमार स्थलों को पहचानने की क्षमता भी है। इनका एक और ग्रन्थ 'विष्णुविलास' बताया जाता है जो बरवै छन्द में नायिकाभेद पर है।

**जोधराज** . इसी प्रकार अलवर के नीबगढ़ के जोधराज ने भी महाराणा हम्मीर के चरित को आश्रय करके एक वीर-काव्य लिखा था। इसका रचनाकाल 1818 ई. है। इस काव्य में भी ऐतिहासिकता का निर्वाह किया गया है। चारणों की वीररस की शैली को है, जिसमे प्राचीनता ले आने का बराबर

किया जाता है।

**सूदन** : मथुरा के माथुर चौबे सूदन कवि ने भी भरतपुर के प्रसिद्ध वीर सुजानसिंह (सूरजमल) के चरित को आश्रय करके 'सुजानचरित' नामक काव्य लिखा। सुजानसिंह सचमुच ही वीर थे और उनके चरित को आश्रय करके काव्य लिखनेवाले सूदन में भी वीरचरित का सम्मान करने की शक्ति थी। अनुमानतः इनका कविता-काल अठारहवीं शताब्दी का अन्त्य भाग है। चन्द के 'पृथ्वीराजरासो' में जिस प्रकार घोड़ों और अस्त्रों आदि की उवा देनेवाली सूची मिलती है, उसी प्रकार सूदन के 'सुजानचरित' में भी है। काव्य-रूढ़ियों का इसमें जमके सहारा लिया गया है, यद्यपि कथानक-रूढ़ियों की वैसी भरमार नहीं है जैसी रासो में है। शब्दों को तोड़-मरोड़कर युद्ध के अनुकूल ध्वनिप्रसू वातावरण उत्पन्न करने में सूदन बहुत दक्ष है, पर उससे भाषा के प्रति न्याय नहीं हो सका है।

**गोकुलनाथ, गोपीनाथ और मणिदेव** : अठारहवीं शताब्दी के अन्त्य भाग में काशी के महाराजा उदितनारायणसिंह की आज्ञा से तीन कवियों (गोकुलनाथ, गोपीनाथ और मणिदेव) ने समग्र महाभारत (हरिवंश-सहित) का भाषान्तर बड़ी ललित भाषा में किया। ग्रन्थ की समाप्ति में प्रायः पचास वर्ष लग गये। यह काव्य साहित्य-दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण है। इसके पूर्व ही सबलसिंह चौहान (1740 ई. ?) ने एक महाभारत-कथा लिखी थी जो लोकप्रिय रचना हुई, परन्तु उसमें न तो महाभारत की कथा का पूरा आकलन है, न वह क्रमबद्ध ही है, और साहित्यिकता तो उसमें नाममात्र को ही है। भाषा की सरलता और उपस्थापन की सहज भंगिमा के कारण वह पुस्तक अधिक लोकप्रिय बन गयी, पर काशी के तीन कवियों का महाभारत लोकप्रिय न होने पर भी उत्तम रचना है।

**महाराज विश्वनाथसिंह** : इस काल में कई प्रतिभासम्पन्न कवियों ने साहित्य के विभिन्न अंगों पर ग्रन्थ लिखे। रीवां के महाराज विश्वनाथसिंहजू (राज्यकाल 1813-54 ई.) की चर्चा कबीरपन्थी साहित्य के प्रसंग में हो चुकी है। परन्तु यद्यपि 'बीजक की टीका' में इनके प्रगाढ़ पाण्डित्य और विद्याव्यसन का बड़ा उत्तम परिचय मिलता है तथापि वह ग्रन्थ इनकी प्रतिभा के केवल एक ही अंश का परिचायक है। इनकी लिखी पुस्तकें अनेक हैं। कुछ के नाम इस प्रकार हैं – 'अष्टयाम आह्निक', 'आनन्द रघुनन्दन', (नाटक), 'उत्तम काव्य प्रकाश', 'गीता रघुनन्दन शतिका', 'बीजक की टीका', 'विनयपत्रिका की टीका', 'वेदान्त पचक शतिका', 'उत्तम नीति चन्द्रिका', 'परमतत्त्व', 'संगीत रघुनन्दन', 'भजन शान्तिशतक' आदि। ये सगुण राम के उपासक थे, परन्तु कुल-परम्परा से कबीर के शिष्य धर्मदास की गद्दी का भी सम्मान करते थे। 'बीजक की टीका' में इन्होंने सिद्ध किया है कि कबीरदास के प्रतिपाद्य राम वस्तुतः साकेतवासी द्विभुज राम हैं जो निर्गुण-सगुण से अतीत हैं। कबीरपन्थी लोग इस टीका को कबीर-सम्मत नहीं मानते, परन्तु इसमें इनका पाण्डित्य तो प्रकट हुआ ही है। इनका 'आनन्द रघुनन्दन' बहुत महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने इसे हिन्दी का प्रथम नाटक माना है।

इनके पुत्र रघुराजसिंह भी बहुत उच्चकोटि के कवि और साहित्यप्रेमी थे। इन दोनों पिता-पुत्र ने अनेक कवियों को आश्रय और मान दिया था।

अन्य कवि . भक्तवर नागरीदास की चर्चा हम अन्यत्र कर चुके है। ये बड़े ही विद्याव्यसनी राजा थे। एक और गुणग्राही रईस असोथर (फतहपुर) के राजा भगवन्तराय खीची (अठारहवीं शती का मध्यभाग) थे जो स्वय कवि तो थे ही, अनेक कवियों के आश्रयदाता भी थे। इनकी एक पुस्तक 'हनुमत पचीसी' प्राप्त हुई है।

चरखारी के राजा विक्रमसाहि भी अच्छे विद्यानुरागी और आश्रयदाता थे। बैताल के आश्रयदाता यही बताये जाते हैं। इनके यहाँ मान कवि नामक वन्दीजन थे जो बहुत अच्छे कवि थे। इनकी लिखी कई पुस्तकें प्राप्त हुई हैं जिनमें कोश नीति, ज्योतिष आदि अनेक विषयों की रचनाएँ है। मान कवि की लिखी पुस्तकों के नाम हैं अमरप्रकाश', 'अष्टयाम', 'लक्ष्मणशतक', 'हनुमान नखशिख', 'हनुमान पचक', 'हनुमान अष्टक', 'हनुमान पचीसी', 'नीति विधान', 'समरसार', 'नृसिंह पचीसी।'

झांसी के नवलसिंह भी अच्छे कवि थे। ये उन्नीसवी शताब्दी के मध्यभाग में वर्तमान थे, समथर के राजा हिन्दूपति के आश्रित थे। खोज मे इनकी छोटी-मोटी अनेक रचनाएँ प्राप्त हुई हैं।

**क्षीयमाण दीप्ति की कविता** : खोज में अठारहवीं-उन्नीसवी शताब्दी के अनेक कवियों की कविता-पुस्तकें उपलब्ध हुई है। सबका उल्लेख आवश्यक नही है। इस काल तक आते-आते हिन्दी कविता का वह तेज क्षीण हो आया था, जो पन्द्रहवी शताब्दी के भक्त कवियो में दिखायी पड़ा था। जीवन के सामने कोई और नया आदर्श नही रह गया था। कविता प्राय. पिटे-पिटाये रास्ते से चल रही थी। सब ओर से अपने को समेटकर बँधे मार्ग पर चलते रहने की प्रवृत्ति ने ब्रज-भाषा कविता को माधुर्य और सौकुमार्य तो दिया, परन्तु तेज और तारुण्यदीप्ति उसमें नहीं रह गयी। अठारहवी शताब्दी के बाद की कविता मे माधुर्य और सौकुमार्य भी क्रमशः क्षीण होने लगा।

[इस काल के अध्ययन मे सहायक पुस्तकें—(1) प. रामचन्द्र शुक्ल : 'हिन्दी साहित्य का इतिहास'; (2) मिश्रबन्धु : 'हिन्दी नवरत्न', 'मिश्रबन्धु विनोद'; (3) डॉ. भागीरथ मिश्र : 'हिन्दी काव्यशास्त्र का इतिहास'; (4) डॉ. नगेन्द्र : 'रीतिकालीन हिन्दी साहित्य और देव'; (5) पं. पद्मसिह शर्मा : 'बिहारी सतसई का सजीवन भाष्य'; (6) पं. रामनरेश त्रिपाठी : 'कविता कौमुदी' (प्रथम भाग); 'बिहारी सतसई', 'मतिराम ग्रन्थावली', 'काव्य रसायन' आदि की प्रस्तावनाएँ।]

# आधुनिक काल

## 1. गद्य-युग का आरम्भ

**आधुनिकता का आरम्भ :** हिन्दी साहित्य का आधुनिक काल सन् ईसवी की उन्नीसवीं शताब्दी के आरम्भ से माना जाता है। साहित्य में आधुनिकता की आरम्भिक सीमा का निश्चय करना कठिन होता है। विचारों के क्षेत्र में बहुत-सी बातें पहले से ही सूचित होती रहती हैं और उनका साहित्य-रूप में प्रकाशन देर से होता है। भारतवर्ष में अंग्रेजों के साथ सम्पर्क तो बहुत पहले से स्थापित हो चुका था, किन्तु साहित्य पर इस सम्पर्क का प्रभाव बहुत बाद में पड़ा। वस्तुतः साहित्य में आधुनिकता का वाहन प्रेस है और उसके प्रचार के सहायक हैं : यातायात के समुन्नत साधन। पुराने साहित्य से नये साहित्य का प्रधान अन्तर यह है कि पुराने साहित्यकार की पुस्तकें प्रचारित होने का अवसर कम पाती थीं। राजाओं की कृपा, विद्वानों की गुणग्राहिता, विद्यार्थियों के अध्ययन में उपयोगिता, इत्यादि अनेक बातें उनके प्रचार की सफलता का निर्धारण करती थीं। प्रेस हो जाने के बाद पुस्तकों के प्रचारित होने का कार्य सहज हो गया, और फिर प्रेस के पहले गद्य की बहुत उपयोगिता नहीं थी। प्रेस हो जाने के बाद उसकी उपयोगिता बढ़ गयी और विविध विषयों की जानकारी देनेवाली पुस्तकें प्रकाशित होने लगीं। वस्तुतः प्रेस ने साहित्य को प्रजातान्त्रिक रूप दिया। समाचारपत्र, उपन्यास, आधुनिक ढंग के निबन्ध और कहानियाँ, सब प्रेस का प्रचार होने के बाद ही लिखी जाने लगीं। अब साहित्य के केन्द्र में कोई राजा या रईस नहीं रहा, बल्कि अपने घरों में बैठी हुई असंख्य अज्ञात जनता आ गयी। इस प्रकार प्रेस ने साहित्य के प्रचार में, उसकी अभिवृद्धि में, और उसकी नयी-नयी शाखाओं के उत्पन्न करने में ही सहायता नहीं दी, बल्कि उसकी दृष्टि से समूल परिवर्तन में भी योग दिया।

**ऐतिहासिक स्थिति :** किन्तु साहित्य में आधुनिकता के प्रवेश के लिए केवल प्रेस ही एकमात्र साधन नहीं है, यातायात के साधन तथा शान्तिपूर्ण व्यवस्था की भी आवश्यकता होती है। सन् 1757 ई. का प्लासी की लड़ाई के बाद अंग्रेजों का प्रभाव बढ़ता ही गया। मुगल साम्राज्य क्रमशः क्षीण होता गया और विभिन्न प्रान्तों के शासक स्वतन्त्र होते गये। बाद के कुछ वर्षों में मराठों की शक्ति भी क्षीण होती गयी और अन्तिम तौर पर 1764 ई. की बक्सर की लड़ाई में मुगलों का अन्तिम बादशाह शाहआलम अंग्रेजों के हाथ पराजित हुआ। इस प्रकार अठारहवीं शताब्दी के अन्तिम चरण में हिन्दी प्रदेशों का पूर्वी द्वार अंग्रेजों के लिए खुल गया। इसके पूर्व के पचास वर्ष मराठों, जाटों और सिखों के संघर्ष और पतन का काल है। यह काल अशान्ति और उलझन का काल है और इसी अशान्ति और उलझन के बीच भावी अंग्रेजी साम्राज्य की नींव पड़ी। वस्तुतः 1764 ई. की बक्सर की लड़ाई के बाद लगभग समूचा हिन्दीभाषी प्रदेश अंग्रेजों के प्रभाव में आ गया।

1826 ई. में भरतपुर भी अंग्रेजों के अधीन हो गया। सन् 1849 ई. में द्वितीय सिख-युद्ध हुआ और फिर अंग्रेजों के हाथ में समूचे भारतवर्ष के आने में कोई बाधा नहीं रह गयी। 1856 ई. में अवध भी अंग्रेजी राज्य में मिला लिया गया। 1857 ई. में प्रसिद्ध भारतीय विद्रोह हुआ जिसने ईस्ट इण्डिया कम्पनी के भाग्य का निपटारा कर दिया और लगभग समूचा भारतवर्ष अंग्रेजी साम्राज्य की छत्रछाया में आ गया। सन् 1860 के बाद देश में पूर्ण रूप से शान्ति और व्यवस्था कायम हो गयी। यातायात के साधन सुलभ हो गये और क्रमशः उनमें सुधार होता गया। यहीं से वास्तविक आधुनिक साहित्य का आरम्भ होता है, लेकिन जिन हिस्सों में पहले ही से अंग्रेजी शासन सुदृढ़ हो गया था वहाँ प्रेस का आगमन बहुत पहले ही हो चुका था और थोड़ा-बहुत आधुनिक साहित्य का प्रकाशन भी होने लगा था।

अंग्रेजों की अप्रत्यक्ष सहायता : इस समय तक देश में साहित्य को राजा और रईसों की पृष्ठपोषकता प्राप्त हो रही थी। रीति-काल में हिन्दू और मुसलमान राजे और रईस बराबर कवियों को आश्रय, सम्मान और प्रोत्साहन देते रहे। परन्तु अंग्रेज इस देश में सम्पूर्ण रूप से नये और अपरिचित थे। इस देश की अधिकांश जनता हिन्दू थी, जो उन दिनों छुआछूत के [illegible] धर्म को मान रही थी। यह धार्मिक मनोभाव अंग्रेजों-जैसी छूत न माननेवाली जाति के साथ सम्पर्क-स्थापन में सहायक नहीं था। वस्तुतः हिन्दुओं के साथ अंग्रेजों का सम्बन्ध कभी भी बहुत घनिष्ठ नहीं हो सका। अंग्रेजों ने तत्कालीन साहित्य को कोई प्रोत्साहन भी नहीं दिया। जिस प्रकार उन दिनों के हिन्दू और मुसलमान रईस, नवाब, राजे और बादशाह हिन्दू कवियों को प्रोत्साहन दे रहे थे, उस प्रकार किसी बड़े अंग्रेज पदाधिकारी ने नहीं दिया। सन् 1835 में कवि पारसीराम ने बड़े दुःख के साथ कहा था "छाँड़ कै फिरंगन को राज, [illegible] काज, [illegible] चलो वही देस को।" परन्तु कम्पनी सरकार की शासन-व्यवस्था ने इस ओर से तो नहीं, किन्तु दूसरी ओर से हिन्दू सभ्यता और संस्कृति के उद्धार और उन्नयन का कार्य बड़ी ईमानदारी और मुस्तैदी के साथ किया। इतिहास और पुरातत्त्व के शोध में, प्राचीन भारतीय साहित्य और धर्म के वैज्ञानिक अध्ययन में, और नयी-पुरानी भारतीय भाषाओं के वैज्ञानिक विवेचन में यूरोपियन पण्डितों ने बहुत ही महत्त्वपूर्ण कार्य किया। इस उद्धार और शोध-कार्य की कहानी अद्भुत है। इसने आगे चलकर प्रत्यक्ष रूप से हिन्दी साहित्य का उपकार किया। इन शोध-कार्यों के ही परिणामस्वरूप बाद में [illegible] गौरवगान मूलक, प्रभाव और [illegible] का प्रेरणादायक साहित्य निर्मित हुआ।

**हिन्दी गद्य : गोरखपन्थी ग्रन्थ :** हिन्दी पुस्तकों की खोज में चौदहवीं शताब्दी का कहा जानेवाला एक गोरखपन्थी गद्यग्रन्थ मिला है, जिसे विद्वानों ने चौदहवीं शताब्दी के ब्रजभाषा गद्य का नमूना माना है। परन्तु उसकी भाषा को देखकर इधर सन्देह प्रकट किया जाने लगा है कि यह सचमुच ही इतना पुराना है या नहीं। अधिक सम्भव यही जान पड़ता है कि वह बहुत बाद का लिखा हुआ है। इस पुस्तक की भाषा में 'पूछिबा', 'कहिबा' जैसे प्रयोगों को देखकर स्वर्गीय आचार्य रामचन्द्रजी शुक्ल ने अनुमान किया था, कि इसका लेखक राजस्थान का निवासी रहा होगा, और इन्हीं प्रयोगों को देखकर कुछ बंगाली विद्वानों ने अनुमान किया है कि इसकी भाषा पर पूर्वी बंगाल की भाषा का प्रभाव पड़ा है। यह अद्भुत विरोध है। परन्तु इस बात में सन्देह करने की गुंजायश नहीं कि नाथपन्थी साधकों की भाषा में अनेक स्थानों की भाषा के चिह्न हैं।

**वैष्णव गद्य साहित्य :** महाप्रभु वल्लभाचार्य के पुत्र विट्ठलनाथ की ब्रजभाषा की एक पुस्तक प्राप्त हुई है जिसका नाम है 'शृंगार-रस-मण्डन'। इसकी भाषा बहुत व्यवस्थित नहीं कही जा सकती। फिर इसी सम्प्रदाय के भक्तों ने कई वार्ताएँ ब्रजभाषा गद्य में लिखी हैं, जो ब्रजभाषा गद्य के बहुत उत्तम नमूने हैं। इनमें 'चौरासी वैष्णवन की वार्त्ता' और 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता' हैं। दोनों के ही लेखक गोकुलदास बताये जाते हैं। परन्तु यह बात सन्देहास्पद लगती है; क्योंकि 'दो सौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता' में गोकुलदास का नाम आदर और भक्ति के साथ लिया गया है। जो हो, इन पुस्तकों की भाषा काफी व्यवस्थित है, और यद्यपि इनमें लम्बे और जटिल वाक्य-गठन का प्रयत्न नहीं है, तथापि इनसे प्रतिपाद्य विषय का अच्छा स्पष्टीकरण हुआ है। छोटे-छोटे वाक्यों से चरित-नायकों का चरित्र ऐसी स्पष्टता से चित्रित हुआ है मानो किसी निपुण कलाकार ने हल्की तूलिका से और बहुत मामूली रंगों के सहारे चित्रों को सजीव बना दिया हो।

**परवर्ती काल के ब्रजभाषा-गद्य के रूप : टीकाएँ :** परवर्ती काल में ब्रजभाषा के गद्य में साधारणतः दो प्रकार की पुस्तकें लिखी गयीं—कुछ साहित्यिक ग्रन्थ की टीकाएँ और कुछ स्वतन्त्र ग्रन्थ। टीकाओं में हरिचरनदास की लिखी हुई 'बिहारी सतसई की टीका' (1777 ई.) तथा 'कविप्रिया की टीका' (1778 ई.); डाकोर के प्रियादास की लिखी हुई 'गोस्वामी हितहरिवंश के चौरासी पदों पर स्फुट-पद टीका' (अठारहवीं शती का अन्त); रामसनेही पन्थ के संस्थापक स्वामी रामचरण के शिष्य रामजन की लिखी हुई 'दृष्टान्त-सागर की टीका' और 'टीका-सयुगतिवचनिका' (1782 ई.); अयोध्या के महन्त बाबा रामचरन की 'रामचरितमानस की टीका' (1784-87 ई.); रतनदास की नागरीदास के अष्टक पर लिखी हुई 'अष्टक की टीका'; असनी के दूसरे ठाकुर की लिखी हुई बिहारी-सतसई की 'देवकीनन्दन' नाम की टीका (1804 ई.); जानकीप्रसाद की 'रामचन्द्रिका की टीका' (1815 ई.); लछिमन राव की लिखी हुई केशवदास की कविप्रिया पर 'लछमन चन्द्रिका' नामक टीका (1816 ई.); लल्लूलाल की बिहारी-सतसई पर लिखी 'लाल चन्द्रिका'

नामक टीका (1818 ई.); देवातिरय या काष्ठजिह्वा स्वामी की 'मानस-परिचय' नाम की टीका (1838 ई.); काशी-नरेश ईश्वरी नारायणसिंह की 'मानस-परिचय-परिशिष्ट' (1855 ई.); प्रतापसाहि की मतिराम के रसराज की टीका (1839 ई.); तथा विहारी-सतसई की 'रत्न-चन्द्रिका' टीका (1839 ई.); और बलभद्र के नखशिख पर लिखी हुई टीका; सरदार कवि की 'रसिकप्रिया की टीका' (1846 ई.), सूरदास के 'दृष्टकूट की टीका' (1847 ई.) इत्यादि प्रमुख है।

स्वतन्त्र गद्य-ग्रन्थ : स्वतन्त्र ग्रन्थों में डाकोर के प्रियादास की 'सेवक-चन्द्रिका' (1779 ई.), हितरूप किशोरीलाल के एक शिष्य की लिखी हुई 'श्री नवनीतजी की सेवा-विधि' (1795 ई.), हीरालाल की लिखी 'आईने अकबरी की भाषा वचनिका' (1795 ई.) लल्लूलालजी की 'राजनीति' अथवा हितोपदेश का अनुवाद (1809 ई.) और मण्डलावाले मणिलाल ओझा की 'सोम-वंश की वंशावली' (1828 ई.) इत्यादि है। रीवाँ के महाराज श्री विश्वनाथसिंहजू की कबीर पर लिखी हुई टीका ब्रजभाषा की अपेक्षा बघेलखण्डी गद्य का नमूना कही जा सकती है। पहले ही बताया गया है कि प्रतापसाहि, रसिक गोविन्द आदि रीति-ग्रन्थकारों ने कभी-कभी रस और अलकार आदि के स्पष्टीकरण के लिए ब्रजभाषा-गद्य का प्रयोग किया है तथापि सब मिलाकर ब्रजभाषा-गद्य पद्य का अनुवर्त्ती ही बना रहा, और सस्कृत के उस खण्डान्वय प्रणाली पर ही चलता रहा, जिसका आचार्य रामचन्द्रजी शुक्ल ने 'कथंभूती टीका' कहकर उपहास किया है। उन्नीसवी शताब्दी में यद्यपि खड़ी बोली के गद्य का सूत्रपात हो चुका था, तथापि उस शताब्दी के प्रथम पचास वर्षों में ब्रजभाषा-गद्य ने साहित्य में अपना अधिकार बनाये रखा।

राजस्थानी गद्य साहित्य : ब्रजभाषा की भाँति ही राजस्थानी में ख्यात, बात और वार्त्ताओं का थोड़ा-बहुत साहित्य बनता रहा। मुगल दरबार में किस्सा-गोई नाम की एक विशेष प्रकार की कला का जन्म हो चुका था। मुगल काल के अन्तिम दिनों में तो किस्सा-गोई या दास्तान-गोई एक पेशे का रूप धारण कर चुकी थी। किस्सा-गो लोग अवकाश के क्षणों मे बादशाहों, नवाबों और अन्य रईसों का मनोरंजन किया करते थे। इन कहानियों का प्रधान विषय प्रेम हुआ करता था, और अतिरंजित एवं आकस्मिक घटनाओं से वर्ण्य-विषय को आकर्षक बनाने की चेष्टा भी होती थी। राजपूत दरबारों मे भी इनका थोड़ा-बहुत अनुकरण होने लगा, इसी कारण राजस्थानी भाषा में भी किस्सा-गोई का साहित्य बनता रहा। परन्तु जिस प्रकार राजपूत-कला मुगल-कला से प्रभावित होकर भी भीतर से सम्पूर्ण रूप से भारतीय बनी रही, उसी प्रकार यह आख्यान-साहित्य भी सम्पूर्ण रूप से भारतीय ही बना रहा।

मैथिली भाषा के गद्य-ग्रन्थ : इसके अतिरिक्त सयोगवश कुछ सनदें और कुछ पत्र आदि मिल गये है जो गद्य के नमूने प्रस्तुत करते हैं। चौदहवीं शताब्दी के अन्तिम भाग में ज्योतिरीश्वर नामक मैथिली कवि ने 'वर्ण रत्नाकर' नामक एक कवि-शिक्षा-विषयक ग्रन्थ लिखा था, जिसमें मैथिली गद्य का कुछ नमूना मिल

जाता है। विद्यापति की 'कीर्त्तिलता' की चर्चा पहले की जा चुकी है। यह एक चम्पू-कथा श्रेणी का काव्य है, जिसके बीच-बीच में मैथिली भाषा के गद्य का प्रयोग है। इस गद्य की एक विशेषता यह है कि इसमें संस्कृत के तत्सम शब्दों का बहुत अधिक प्रयोग है और जिस प्रकार फारसी में वाक्यान्त में तुक मिलाने की प्रथा है, उस प्रकार का प्रयत्न इसमें भी मिलता है। रासो में भी बीच-बीच में वचनिका के रूप में नाममात्र के गद्य मिलते हैं।

**खड़ी बोली :** आधुनिक काल में गद्य का प्रचार बहुत तेजी से हुआ है, किन्तु इसके पहले के गद्य साहित्य की यही कहानी है। आजकल हम लोग जिस भाषा में लिखा और बोला करते हैं, उसे खड़ी बोली कहते हैं। कुछ विदेशी विद्वानों का ऐसा विश्वास था कि अंग्रेजों के आने के बाद उन्हीं की प्रेरणा से हिन्दुओं ने इस भाषा में साहित्य लिखना शुरू किया, पर यह बात गलत है। अपभ्रंश के ग्रन्थों में, उत्तर-मध्यकाल के सन्तों की बानियों में और विनोदपूर्ण ढंग से लिखी गयी संस्कृत कविताओं में इस भाषा के नमूने मिल जाया करते हैं। मुगल दरबार की प्रतिष्ठा के साथ-ही-साथ दिल्ली के आसपास की भाषा शिष्ट-भाषा हो गयी। अकबर के समकालीन गंग कवि का लिखा बताया जानेवाला 'चन्द-छन्द-बरनन की महिमा' नाम की एक रचना प्राप्त हुई है। इसकी भाषा आधुनिक खड़ी बोली के आसपास है, इसमें तत्सम शब्दों का प्रयोग भी पर्याप्त मात्रा में है। शुरू-शुरू में मुसलमान औलियाओं ने इस भाषा में गद्य लिखे थे, ये लोग इसे 'हिन्दवी' भाषा कहते थे। शाह मीरानजी बीजापुरी (मृत्यु 1243 ई.); शाह बुरहान खान (मृत्यु 1382 ई.) और सैयद मुहम्मद गैसूदराज (1398 ई.) के लिखे पुराने गद्य भी प्राप्त हुए हैं।

**खड़ी बोली का प्रचार :** मुगल दरबार की समृद्धि जब ह्रास होने लगी, और लखनऊ, पटना तथा मुर्शिदाबाद आदि में नयी नवाबी राजधानियाँ श्रीसम्पन्न होने लगीं, तो दिल्ली के गुणियों और व्यवसायियों ने पूरब की ओर मुँह किया। उनके साथ की दिल्ली की शिष्ट भाषा सर्वत्र फैलने लगी। अठारहवीं शताब्दी में निश्चित रूप से दिल्ली की शिष्ट भाषा चारों ओर फैल चुकी थी। कथा और धार्मिक प्रवचनों के लिए इस नयी शिष्ट भाषा का ही सर्वत्र व्यवहार किया जाने लगा था। कहा जाता है कि 1741 ई. में पटियाला दरबार के कथावाचक श्री रामप्रसाद निरंजनी ने 'भाषा योग वाशिष्ठ' नामक ग्रन्थ बहुत ही सुन्दर और परिमार्जित भाषा में लिखा था, और उसके कुछ ही दिन बाद 1761 ई. में मध्यप्रदेश के निवासी पण्डित दौलतराम ने रविषेणाचार्य के 'जैन पद्मपुराण' का हिन्दी में अनुवाद किया था। इनकी भाषा रामप्रसाद निरंजनी की लिखी बतायी जानेवाली भाषा के समान व्यवस्थित और परिमार्जित नहीं है। वह ब्रजभाषा-गद्य से एकदम मुक्त नहीं हो पायी है, परन्तु उससे इतना तो निश्चित हो जाता है कि उन दिनों खड़ी बोली में हिन्दी के बहुत सुन्दर गद्य-ग्रन्थ लिखे जाते थे।

**हिन्दी गद्य का सूत्रपात :** उन्नीसवीं शताब्दी के प्रारम्भिक वर्षों में वास्तविक रूप में हिन्दी गद्य का सूत्रपात हुआ। इस समय तक साहित्य में ब्रजभाषा का ही

ः धान्य था और उन्नीसवीं शताब्दी के मध्य तक, और कुछ और बाद तक भी, कई पुस्तकों की टीकाएँ ब्रजभाषा के गद्य में लिखी गयीं। परन्तु खड़ी बोली में लिखा जानेवाला गद्य ही अन्त तक साहित्य का महत्त्वपूर्ण और प्रभावशाली वाहन बना। इन्हीं दिनों अंग्रेजों के प्रयत्न से कलकत्ते में फोर्ट विलियम कालेज की स्थापना हुई और अंग्रेज अफसरों ने गम्भीरतापूर्वक इस देश की भाषाओं के अध्ययन का प्रयत्न किया। इस कालेज के हिन्दी-उर्दू अध्यापक सर जान गिलक्राइस्ट ने हिन्दी और उर्दू में पुस्तकें लिखाने का प्रयत्न किया। इन्होंने कई मुंशियों की नियुक्ति की। सर जान गिलक्राइस्ट प्रधान रूप से हिन्दुस्तानी या उर्दू के पक्षपाती थे, परन्तु वे जानते थे कि उस भाषा की आधारभूत भाषा हिन्दवी या हिन्दुई[1] थी। इसी 'आधारभूत भाषा'

1. सर जान गिलक्राइस्ट के मत से हिन्दी और हिन्दवी में भेद था। उनकी दृष्टि में हिन्दी, हिन्दुस्तानी और उर्दू एक ही अर्थ के द्योतक शब्द हैं। ब्रजभाषा या हिन्दवी हिन्दुओं की भाषा है। हिन्दुस्तानी का निर्माण हिन्दवी या हिन्दुओं की बोली के आधार पर ही हुआ था। उसमें फारसी-अरबी के शब्द जोड़ दिये गये थे। गिलक्राइस्ट हिन्दुओं में प्रचलित इस 'हिन्दवी' को 'गँवारू' भाषा कहते थे। उन्हें अरबी-फारसी के शब्दों से भरी भाषा को हिन्दी कहने में आपत्ति नहीं थी, पर उन्हें डर था कि कहीं लोग हिन्दी और हिन्दवी या हिन्दुई को एक ही भाषा न समझ लें, इसलिए उन्होंने यथासम्भव 'हिन्दुस्तानी' शब्द का ही प्रयोग किया। इस भाषा के लेखकों में उन्होंने मीर, दर्द, सौदा आदि के नाम गिनाये थे। यद्यपि वे मानते थे कि हिन्दुस्तानी भाषा के पुराने कवियों और लेखकों ने फारसी लिपि का प्रयोग किया है, अतएव फारसी लिपि ही हिन्दुस्तानी की वास्तविक लिपि है; तथापि उन्होंने 'हिन्दुस्तानी एनेकडोट्स एण्ड टेल्स', 'दि आर्टिकल्स ऑफ वार', 'दि ओरिएण्टल लिंग्विस्ट' (1798 ई.) आदि पुस्तकें रोमन लिपि में ही प्रकाशित करायीं। सन् 1802 में रोमन लिपि में प्रकाशित 'ओरिएण्टल लिंग्विस्ट' की भाषा इस प्रकार की थी :

> "बाद अजान काजी मुफ्ती से पूछा, कहो अब इसकी क्या सजा है। उन्होंने अर्ज की कि अगर हजरत के वास्ते ऐसा मख्श क़त्ल किया जावे तो दुरुस्त है। तब उसे क़त्ल किया और उसकी जगह उसके बेटे को सर्फ़राज़ फरमाया।" इत्यादि।

विलियम बटरवर्थ बेली जो दो-तीन महीने के लिए 1828 ई. में स्थानापन्न गवर्नर के पद पर थे, सर जान गिलक्राइस्ट के विद्यार्थी थे। फोर्ट विलियम कालेज के विद्यार्थियों के लिखे निबन्ध-संग्रह ('एसेज एण्ड थीसिस कम्पोज्ड', 1804 ई.) में उनका एक थीसिस है। उसकी कुछ पंक्तियाँ इस प्रकार हैं :

> "ओ यिह बात साहिब फ़िक्र पर गया है कि किसी मुल्कि बसी में अगर्चे बहुत देसी भाखा बल्कि बाज़ी ज़बाने मुखालफ़ भी बोलने में आती हैं तो भी दरबारी और दारुस्सलतनत की ज़बान लाक़लाम फाइदे में औरों पर तरजीह रखती है…।" इत्यादि।

स्पष्ट है कि फोर्ट विलियम कालेज के भाषा विषयक सलाहकार और विशेषज्ञ सर जान गिलक्राइस्ट नागरी लिपि और शुद्ध हिन्दी के पक्षपाती नहीं थे। फिर भी उन्होंने भाषा-मुंशियों की नियुक्ति की जो यह सिद्ध करता है कि देश में शुद्ध हिन्दी का प्रयोग पर्याप्त मात्रा में था और गिलक्राइस्ट के लिए उसकी उपेक्षा सम्भव नहीं थी।

की जानकारी के लिए उन्होंने कुछ 'भाषा-मुंशियों' की सहायता प्राप्त की। कुछ हिन्दी इतिहासकार विद्वानों का विश्वास है कि सर जान गिलक्राइस्ट हिन्दी को उर्दू से भिन्न स्वतन्त्र और शिष्ट भाषा मानते थे। परन्तु यह भ्रम ही है। ये उर्दू को ही शिष्ट भाषा समझते थे। हिन्दुई या हिन्दवी को इस शिष्ट भाषा की आधारभूत भाषा मानने के कारण ही वे इस 'गँवारू' भाषा की पढ़ाई की व्यवस्था के लिए चिन्तित हुए थे, इसे शिष्ट भाषा समझकर नहीं। 'भाषा-मुंशियों' में श्री लल्लूलालजी और सदल मिश्र नामक दो पण्डितों ने हिन्दी गद्य में पुस्तकें लिखीं। एक और भाषा-मुंशी थी गंगाप्रसाद शुक्ल थे, जिनकी किसी रचना का पता नहीं चलता। कालेज की कार्यवाहियों में इनकी सहायता से बने एक कोश 'हिन्दी-इंगलिश डिक्शनरी' का उल्लेख मिलता है। इस प्रकार लल्लूलालजी और सदल मिश्र ने हिन्दी गद्य में पुस्तकें लिखीं। परन्तु यह नहीं समझना चाहिए कि फोर्ट विलियम कालेज में ही हिन्दी गद्य का सूत्रपात हुआ। हमने ऊपर देखा है कि इस कालेज की स्थापना के बहुत पूर्व सुन्दर और व्यवस्थित गद्य लिखा जाने लगा था।

फोर्ट विलियम कालेज का हाथ कितना था: जिन दिनों सर जान गिलक्राइस्ट लल्लूलालजी और सदल मिश्र से पुस्तकें लिखाने की व्यवस्था कर रहे थे, उसके थोड़ा पूर्व दिल्लीनिवासी मुंशी सदासुखलालजी ने बहुत ही सुन्दर भाषा में भागवत की कथा का 'सुखसागर' नाम से भाषान्तर किया और लखनऊ के मुंशी इंशाअल्ला खाँ ने 'रानी केतकी की कहानी' नाम से एक ऐसी कथा लिखी थी, जिसमें अरबी-फारसी के शब्दों को हटाकर शुद्ध हिन्दी लिखने का प्रयास था। कालेज जिन दिनों नये साहित्य के निर्माण की ओर दत्तचित्त था, उन दिनों निश्चित रूप से खड़ी बोली शिष्टजन के व्यवहार की भाषा हो चली थी। सुप्रसिद्ध राजा राममोहन राय के लिखे एक पैम्फलेट से पता चलता है कि यह भाषा उन दिनों शास्त्रार्थ-विचार के लिए भी व्यवहृत होने लगी थी। यह पैम्फलेट 1816 ई. में छपकर प्रकाशित हुआ था। इसलिए यह समझना ठीक नहीं है कि फोर्ट विलियम कालेज के अधिकारियों की प्रेरणा से ही आधुनिक हिन्दी गद्य का निर्माण हुआ। डॉ. लक्ष्मीसागरजी वार्ष्णेय फोर्ट विलियम कालेज की कार्यवाहियों के विवरण के अध्ययन से इस नतीजे पर पहुँचे हैं कि कालेज की नीति हिन्दी के बहुत अनुकूल नहीं थी। सर गिलक्राइस्ट के बाद इस विभाग में प्राइस की नियुक्ति हुई थी। वे हिन्दी के अधिक अनुकूल थे; पर उनके कार्यकाल में भी हिन्दी गद्य के निर्माण में विशेष उन्नति नहीं हुई। वस्तुतः हिन्दी गद्य उन दिनों अपनी भीतरी प्राणशक्ति के बल पर ही आगे बढ़ा।

मुंशी सदासुखलाल: मुंशी सदासुखलालजी नियाज (1746-1824 ई.) दिल्ली-निवासी थे। ईस्ट इण्डिया कम्पनी की अधीनता में चुनार में एक अच्छे पद पर काम करते थे। ये उर्दू और फारसी के अच्छे लेखक और सुकवि थे। पैंसठ वर्ष की अवस्था में 1811 ई. में नौकरी छोड़कर प्रयाग चले आये, और भगवान् का भजन करने लगे। सन् 1824 ई. में इनका स्वर्गवास हुआ। इनकी भाषा कुछ

निखरी हुई और सुव्यवस्थित है। तत्काल प्रचलित पण्डिताऊ प्रयोग इनमे मिल जाते हैं। परन्तु यह संस्कृत-मिश्रित भाषा ही उन दिनों हिन्दुओं की शिष्ट-जन-व्यवहृत भाषा थी, इसमें सन्देह नही। 'सुखसागर' के अतिरिक्त एक और भी पुस्तक मुंशीजी ने लिखी थी, परन्तु उसका अधूरा रूप ही उपलब्ध है। सदासुखलालजी की भाषा में सहज प्रवाह है, वह किसी के निर्देश पर और किसी खास प्रकार की भाषा के निर्माण के उद्देश्य से नहीं लिखी गयी है, इसीलिए उसमे स्वाभाविकता और स्पष्टता है।[1]

**मुंशी इंशाअल्ला खाँ :** परन्तु मुशी इंशाअल्ला खाँ (मृत्यु 1818 ई ) की लिखी पुस्तक 'उदयभान चरित या रानी केतकी की कहानी' मे यह सहज भाव नही है। मुंशी इशाअल्ला खाँ का उद्देश्य ऐसी भाषा लिखने का था, जिसमें 'हिन्दी छुट और किसी बोली का पुट' न हो। वे 'भाखापन' अर्थात् संस्कृत-मिश्रित हिन्दी से भी बचना चाहते थे। फिर भी उनकी इच्छा थी कि "जैसे भले लोग—अच्छों से अच्छे—आपस में बोलते-चालते है, ज्यों-का-त्यों उसी का डौल रहे, और छांव किसी की न हो।" इस प्रकार उनके प्रयत्न मे एक आयास था, उन्होंने भरसक सस्कृत से और अरबी-फारसी के शब्दों से भी बचने का प्रयत्न किया है। उनकी वाक्य-रचना-शैली मे उर्दू-फारसी शैली का प्रभाव है। एक प्रकार का यत्न-साधित प्रभाव सर्वत्र है, जिसके कारण भाषा में सहज प्रवाह नही आ पाया है। आगे चलकर यह भाषागत आदर्श मान्य नही हुआ। इस प्रकार फोर्ट विलियम कालेज की सीमा के बाहर दो सुलेखकों ने स्वेच्छा से जिन गद्य-शैलियों की नीव डाली, उनमें मुंशी सदासुखलालजी की शैली भविष्य मे अधिक ग्रहण योग्य सिद्ध हुई।

**लल्लूलालजी :** फोर्ट विलियम कालेज से सम्बद्ध लल्लूलालजी ने भागवत की कथा के आधार पर लिखे गये एक ब्रजभाषा काव्य के आधार पर 'प्रेमसागर' नामक ग्रन्थ लिखा, जिसकी भाषा में ब्रजभाषा का प्रभाव है। विदेशी भाषा के शब्द इसमें आ गये है, पर प्रयत्न उनसे बचने का ही है। इस ब्रजरंजित खड़ी बोली में भी वह सहज प्रवाह नही है, जो सदासुखलाल की भाषा में है। एक अंग्रेज अफसर ने, जिसे 'प्रेमसागर' पढ़कर हिन्दी पढ़ने का अवसर मिला था, इस पुस्तक के बारे में लिखा था कि ऐसी 'थका देनेवाली भाषा' उसने कही नही देखी।

**पं. सदल मिश्र :** परन्तु पं. सदल मिश्र की भाषा अधिक व्यावहारिक और सुथरी है। पण्डितजी आरा (बिहार) के निवासी थे, इसलिए स्वभावतः उनकी भाषा मे पूरबी प्रयोग मिलते है। फिर भी उनकी भाषा मे अधिक प्रवाह है;

1. मुंशीजी की भाषा का नमूना—"विद्या इस हेतु पढते हैं कि तात्पर्य इसका जो सतोवृत्ति है वह प्राप्त हो और उससे निज स्वरूप मे लय हूजिए। इस हेतु नहीं पढते हैं कि चतुराई की बातें कहके लोगो को बहकाइए फुसलाइए और सत्य छिपाइए, व्यभिचार कीजिए और सुरापान कीजिए और मन को, कि तमोवृत्ति से भर रहा है, निर्मल न कीजिए।"

और वह परवर्ती साहित्य-भाषा का अच्छा मार्गदर्शक कही जा सकती है। कालेज की कार्यवाहियों से पता लगता है कि सदल मिश्र ने एक और संस्कृत ग्रन्थ का हिन्दी भाषा में अनुवाद किया था, पर उस पुस्तक का कहीं पता नहीं चलता।

यद्यपि प. सदल मिश्र की भाषा अधिक व्यवस्थित, अधिक साफ और अधिक चुस्त है, तथापि फोर्ट विलियम कालेज के अधिकारियों को वह बहुत पसन्द नही थी। उनकी लिखी भाषा का कालेज में विशेष सम्मान नही हुआ। आगे चलकर लल्लूलालजी के 'प्रेमसागर' को जितना गौरव दिया गया, उतना सदल मिश्र की किसी रचना को नही दिया गया। परन्तु सदल मिश्र की भाषा मे भावी खड़ी हिन्दी का मार्जित रूप स्पष्ट हुआ है। आगे चलकर साहित्य में जो भाषा गृहीत हुई उसका गठन बहुत-कुछ सदल मिश्र की भाषा के आदर्श पर हुआ। धीरे-धीरे हिन्दी गद्य ने ब्रजरंजित प्रयोगों को छोड़ दिया और लल्लूलालजी की शैली साहित्य मे गृहीत नहीं हो सकी। मुंशी सदासुखलाल की भाषा मे भी ब्रजरजित प्रयोग हैं, परन्तु उसमें भी यथासम्भव व्रजभाषा के प्रयोगों से बचने का ही प्रयत्न है। मुंशीजी और सदल मिश्रजी की भाषा का रूप ही कट-छँटकर और साफ-सुथरा होकर हिन्दी साहित्य का वाहन बना।

## 2. परिमार्जित भाषा और साहित्य का आरम्भ

**परिमार्जित भाषा का सूत्रपात :** सन् 1815 ई. में एन. बी. एडमास्टन ने तथा कुछ उच्च पदस्थ अन्य अंग्रेज कर्मचारियों ने फोर्ट विलियम कालेज के अधिकारियों का ध्यान भाषा-सम्बन्धी गड़बड़ी की ओर आकृष्ट किया था। इन सबके परिणामस्वरूप 1824 ई. में कालेज के पाठ्यक्रम मे हिन्दी को विशेष स्थान दिया गया, और तुलसी-रामायण पाठ्य-पुस्तकों में शामिल कर ली गयी। परन्तु फिर भी कालेज की ओर से हिन्दी को विशेष प्रोत्साहन नही मिला। सन् 1854 ई. में तो कालेज ही तोड़ दिया गया। सन् 1823 ई. में आगरा कालेज की स्थापना हुई और उसमें हिन्दी-शिक्षा की व्यवस्था की गयी। इससे पूर्व 1817 ई. मे 'कलकत्ता स्कूल बुक सोसायटी' की स्थापना हो चुकी थी और 1833 ई. में 'आगरा बुक स्कूल सोसायटी' की स्थापना हुई। इन संस्थाओं ने अच्छे-अच्छे पाठ्य-ग्रन्थ प्रस्तुत कराये। इन पाठ्य-ग्रन्थों में भाषा अधिक परिमार्जित और व्यवस्थित हुई, और उसमे अनेक नये विषयों के अभिव्यक्त करने की क्षमता आयी। 'ग्रह-मण्डल का संक्षेप-वर्णन', 'पदार्थ-विद्यासागर', 'रेखागणित' आदि पाठ्य-पुस्तकें विषय और भाषा दोनों ही दृष्टि से नवीन थीं। यद्यपि इन पुस्तकों में जो भाषा प्रयुक्त हुई थी, वह परवर्ती काल में प्रयोग होनेवाली भाषा की अपेक्षा शिथिल थी, तथापि वह भाव-प्रकाशन के उपयुक्त थी।

**ईसाई मिशनरियों की सहायता :** हिन्दी भाषा को आधुनिक रूप देने मे ईसाई मिशनरियों का महत्त्वपूर्ण हाथ है। सन् 1799 ई. में कलकत्ते के निकटस्थ श्रीरामपुर में विलियम केरे, मार्शमैन और वार्ड ने डेनिश मिशन की स्थापना

की थी, और उसी समय से ईसाई धर्म-पुस्तकों का अनुवाद भिन्न-भिन्न भारतीय भाषाओं में होने लगा। बाइबिल का प्रथम अनुवाद केरे का किया ही कहा जाता है। वार्ड तीक्ष्ण दृष्टिसम्पन्न विद्वान् थे। उन्होंने समूचे भारतवर्ष को घूम-घूमकर देखा था, और तत्कालीन हिन्दू समाज को अच्छी तरह समझने का प्रयत्न किया था। उनकी 'हिन्दूज' नाम की पुस्तक उन दिनों के हिन्दू समाज के सभी पहलुओं पर बहुत अच्छा प्रकाश डालती है। मार्शमैन भी अत्यन्त सुयोग विद्वान् थे। उन्होंने केवल ईसाई मत के धर्मग्रन्थों का ही हिन्दी रूपान्तर नहीं प्रकाशित कराया, बल्कि वे ज्ञान-विज्ञान की अन्य शाखाओं पर भी पुस्तक लिखते-लिखाते रहे। पं. रतनलाल नामक एक लेखक ने उनकी इतिहास की एक पुस्तक का 'कथासार' नाम से अनुवाद किया था। इन ईसाई मिशनरियों का प्रधान उद्देश्य ईसाई धर्म का प्रचार करना था। यह कार्य उन्होंने बड़ी लगन, तत्परता और सूझ-बूझ के साथ किया। उन्होंने सबसे पहले देश की जनता को समझने का प्रयत्न किया। उनके कई प्रचारक सचमुच ही महाप्राण व्यक्ति थे। उन्होंने देश की विभिन्न भाषाओं का अध्ययन किया, उनकी लिपियों के लिए टाइप ढलवाये, देश के विभिन्न भागों में स्कूल, कालेज, चिकित्सालय आदि लोकोपकारी संस्थाओं की स्थापना की, और इस प्रकार देश की जनता को अपने अनुकूल बनाने का प्रयत्न किया। किन्तु फिर भी साधारण जनता उन्हें शंका की दृष्टि से देखती रही। इसका कारण था, कि वे विदेशी शासक की जाति के थे, और प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से भारतीय समाज-व्यवस्था के विरोधी रूप में जनता के सामने उपस्थित हुए। दूसरे, इस देश की जनता में धार्मिक स्वाभिमान की मात्रा बहुत अधिक थी, और ईसाई मिशनरियों की चेष्टाएँ साधारण जनता की दृष्टि में भारतीय संस्कृति की विरोधी ही सिद्ध हुई, इसीलिए ईसाई पादरियों ने जो कुछ किया वह शंका की दृष्टि से देखा गया।

नवीन सम्पर्क का परिणाम : परन्तु देश में नवीन युग का आरम्भ हो गया था, यह यूरोपियन सम्पर्क का फल था। इंग्लैण्ड और यूरोप के अन्यान्य देशों में एक नवीन वैज्ञानिक युग का आरम्भ हो गया था, और वहाँ की जनता के विचारों में जबरदस्त परिवर्तन होने लगे थे। जो अंग्रेज इस देश में शासन करने के उद्देश्य से आये थे, उनमें कई बहुत बड़े मनस्वी और उदात्त विचारों के मनुष्य थे। उन्होंने इस देश में भी सामाजिक सुधार का कार्य करना चाहा, लेकिन ईस्ट इण्डिया कम्पनी के नीतिनिर्धारक लोग बहुत फूँक-फूँककर कदम रखना चाहते थे; वे ऐसा कोई कार्य नहीं करना चाहते थे, जिससे देश की जनता बिगड़ उठे। उन्होंने अपने कर्मचारियों को ऐसे सब मतों से अलग रखने की नीति स्वीकार की थी, जिनमें देश की जनता में किसी प्रकार के सन्देह का भाव उत्पन्न हो। वे ईसाई धर्म के प्रचार के विरुद्ध थे। बहुत दबाव में पड़कर ही उन्हें ईसाई धर्म-प्रचारकों को स्वाधीनता-पूर्वक कार्य करने की आज्ञा देनी पड़ी। सन् 1813 ई. में विल्बरफोर्स एक्ट पास हुआ और फलस्वरूप ईसाई मिशनरियों ने अधिक उत्साह के साथ कार्य करना

आरम्भ किया। सन् 1832 ई. तक श्रीरामपुर की मिशनरियों ने इस देश की चालीस भाषाओं में अपने धर्म-ग्रन्थ प्रकाशित किये। इन भाषाओं मे बघेली, छत्तीसगढ़ी, कनौजी, भोजपुरी जैसी-उपभाषाएँ भी थी।

**हिन्दी पत्रकारिता का जन्म :** 16 फरवरी सन् 1826 ई. को पण्डित युगलकिशोर शुक्ल ने 'उदन्त-मार्तण्ड' नामक पत्र निकालने की अनुमति के लिए प्रार्थना की, और 30 मई 1826 ई. को 'उदन्त-मार्तण्ड' की पहली संख्या कलकत्ते से प्रकाशित हुई। इसी को हिन्दी का पहला पत्र माना जाता है। यह पत्र साप्ताहिक था। 'उदन्त-मार्तण्ड' नवयुग के आगमन की सूचना लेकर आया। उस समय हिन्दी पाठकों की संख्या बहुत कम थी। लगभग डेढ़ वर्ष निकलकर 4 दिसम्बर, 1827 ई. को यह पत्र बन्द हो गया। हिन्दी का दूसरा पत्र 'बंग-दूत' माना जाता है, जो 9 मई 1829 ई. को कलकत्ते से ही निकला। यह चार भाषाओं मे निकला था—अंग्रेजी, बँगला, हिन्दी और फारसी। इनके स्वत्वाधिकारियों में राजा राममोहन राय, प्रिंस द्वारिकानाथ ठाकुर और प्रसन्नकुमार ठाकुर इत्यादि थे। इसके बाद कलकत्ते से सन् 1834 ई. मे सम्भवतः एक तीसरा हिन्दी पत्र भी निकला, जिसका नाम 'प्रजा-मित्र' था। ये सभी हिन्दी पत्र कलकत्ते से ही निकलते थे, जो हिन्दी-भाषी मूलक्षेत्र से बाहर था। हिन्दी-भाषी प्रदेश में सबसे पहले 1844 ई. में राजा शिवप्रसाद सितारेहिन्द का 'बनारस' पत्र निकला, जिसके सम्पादक तारामोहन मित्र नाम के बंगाली विद्वान् थे। इसके बाद 1846 ई. मे मौलवी नासिरुद्दीन के सम्पादकत्व में 'मार्तण्ड' नामक एक और पत्र प्रकाशित हुआ। इसमे भी हिन्दी, उर्दू, बँगला, अंग्रेजी और फारसी, इन पांच भाषाओं का प्रयोग होता था। इस प्रकार उन्नीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध मे हिन्दी पत्रकार-कला का जन्म हुआ, और यद्यपि वह विशेष बल प्राप्त नही कर सकी, तथापि उसमे नवीन युग के विचारों की शक्ति आ गयी थी।

**नयी शिक्षा का सूत्रपात :** यद्यपि शुरू-शुरू में कम्पनी सरकार की इच्छा अंग्रेजी भाषा के प्रचार की नही थी, तथापि आगे चलकर उसे इसी भाषा का प्रचार करना पड़ा। सन् 1813 ई. मे एक एक्ट मंजूर किया गया था, जिसके अनुसार फारसी और संस्कृत शिक्षा-प्रणाली को प्रोत्साहन दिया गया था। राजा राममोहन राय इस एक्ट के विरुद्ध थे, वे देश मे नये ढग की शिक्षा-प्रणाली प्रचलित करना चाहते थे। उनका विश्वास था कि पुराने ढर्रे की पढ़ाई यदि जारी रही तो देश में किसी प्रकार का सामाजिक सुधार नही हो सकेगा। नये ढग की शिक्षा के प्रवर्तन के उद्देश्य से डेविड हेयर नामक प्रसिद्ध शिक्षा-विशारद के सहयोग से राजा राममोहन राय ने एक स्कूल की स्थापना की थी, और सन् 1830 ई. मे अलेक्जेण्डर डफ ने उच्च शिक्षा देने के अभिप्राय से एक अंग्रेजी कालेज की स्थापना की। उस समय तक कम्पनी सरकार इस नवीन शिक्षा-प्रणाली के पक्ष में नहीं थी। सन् 1813 ई. में इंग्लैण्ड की पार्लियामेण्ट ने ज्ञान-विज्ञान की शिक्षा के लिए प्रथम बार एक लाख रुपये की मजूरी दी थी। यह रुपया संस्कृत और फारसी की पढ़ाई

पर ही खर्च किया गया। भारत सरकार के कानून-सदस्य लार्ड मेकाले से 1834 ई. में इन रुपयों के बारे में राय माँगी गयी थी। लार्ड मेकाले ने पार्लियामेण्ट को लिखा कि जो रुपया ज्ञान-विज्ञान के लिए दिया गया था, वह संस्कृत और फारसी की पिछड़ी हुई शिक्षा-प्रणाली पर व्यय करके नष्ट कर दिया गया। उनके इस पत्र का बड़ा व्यापक प्रभाव पड़ा, और तत्कालीन भारत सरकार की शिक्षा-विषयक नीति में आमूल परिवर्तन हो गया। इस परिवर्तन के मूल में मेकाले की यह इच्छा थी कि भारतीय शिक्षित समाज भी अंग्रेजों की भाँति ही सोचने-समझने लगे। उनकी इच्छा फलवती हुई। आज तक भारतवर्ष का शिक्षित समाज उनकी [illegible] इच्छा का शिकार बना हुआ है। भारतवर्ष के पिछले सौ-[illegible] वर्षों का साहित्य इस नवीन परिवर्तित नीति से प्रभावित रहा है। सन् 1835 ई. में सरकार ने अंग्रेजी भाषा के माध्यम से नये ढंग की शिक्षा देने का [illegible] किया, और 1844 ई. में लार्ड हार्डिंग की वह महत्वपूर्ण घोषणा प्रकाशित हुई, जिसके अनुसार सरकारी नौकरियों के योग्य वही समझे जाने लगे जिन्हें अंग्रेजी शिक्षा मिली हो।

इस प्रकार उन्नीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में नवीन शिक्षा-प्रणाली का प्रसार हुआ, और उसकी जड़ें मजबूत हुईं। यहीं से अंग्रेजी [illegible] ने इस देश की अपनी भाषाओं का स्थान दखल किया, और धीरे-धीरे शिक्षित समाज के दिमाग में इस प्रकार जड़ जमाकर बैठी कि उसमें आज तक [illegible] नहीं छूट सका है। सन् 1853 ई. में ईस्ट इण्डिया कम्पनी ने [illegible] किया, और नयी शिक्षा-पद्धति के गुण-दोषों को परखने का [illegible] किया। सन् 1854 ई. में सर चार्ल्स वुड ने शिक्षा-प्रसार की एक नयी [illegible], जिसके अनुसार हर जिले में कम-से-कम एक हाई स्कूल और [illegible] की नीति अपनायी गयी थी। सर चार्ल्स वुड देशी [illegible] के [illegible] नहीं थे। वे देशी भाषाओं को प्रोत्साहन देने के पक्ष में थे, [illegible] नहीं, और 1857 ई. में सारी भारतीय जनता [illegible] विद्रोह कर बैठी।

नवीन शिक्षा का प्रसार और [illegible]: उन्नीसवीं शताब्दी के आरम्भ में ईसाई प्रचारकों ने बड़े [illegible] प्रचार शुरू किया था। [illegible] शिक्षाप्राप्त युवक धीरे-धीरे [illegible] आकृष्ट होने लगे। [illegible] इसकी बड़ी जबरदस्त प्रतिक्रिया हुई और 1828 ई. में [illegible] फलस्वरूप कलकत्ते में [illegible] की स्थापना हुई। [illegible]

उनके चित्त में सन्देह उत्पन्न कर दिया। इसका विस्फोट सन् 1857 ई. के विद्रोह के रूप में हुआ था। इस विद्रोह की प्रेरणा किसी बड़े लक्ष्य से नहीं प्राप्त हुई थी, इसीलिए इसका परिणाम भी किसी बड़े फल के रूप में नहीं प्रकट हुआ। वह केवल भारतीय जनता के विक्षोभ को प्रकट करके समाप्त हो गया।

**नवीन युग का जन्मकाल :** यह केवल राजनीतिक संघर्ष का काल नहीं था, केवल सामाजिक शक्तियों के एक-दूसरे से टकराने का भी समय नहीं था, बल्कि एक नवीन युग के जन्म लेने का समय था। यहाँ से हमारा देश नयी मोड़ पर आकर खड़ा हो गया, और उसके साथ-ही-साथ देश की साहित्यिक चेतना भी नवीन दिशा की ओर मुड़ी। प्राचीन भारतीय संस्कार तब भी प्रबल रूप से वर्तमान थे, परन्तु वे भी बिल्कुल नयी दिशा में मुँह करके खड़े हो गये। यहाँ से शिक्षित समुदाय में एक नये दृष्टिकोण की सम्भावना उत्पन्न हुई। मनुष्य के सामाजिक सम्बन्धों और अन्तरवैयक्तिक सम्बन्धों के मान में परिवर्तन होने लगा, और क्रमशः पुराने संस्कारों से मुक्त नवीन दृष्टि उत्पन्न हुई जिसने राजनीतिक; साहित्यिक, धार्मिक और सामाजिक क्षेत्रों में नयी हलचल पैदा कर दी। वैज्ञानिक मनोभाव इंगलैण्ड में जड़ जमाता जा रहा था, और उसकी लहरें भारतवर्ष के वायुमण्डल को भी तरंगित कर रही थीं। सन् 1896 ई. में स्वेज नहर के खुल जाने से इंगलैण्ड और भारत की भौगोलिक दूरी कम हो गयी। अंग्रेजी शिक्षा के प्रचार से दोनों देशों की मानसिक दूरी भी कम होने लगी। कम्पनी की सरकार ने 1844 ई. से 1856 ई. तक देश के दूर-दूर भाग रेल और तार से सम्बद्ध कर दिये। रेल तो सन् सत्तावन के विद्रोह का प्रमुख कारण थी और तार उस विद्रोह के दबाने का सफल अस्त्र साबित हुआ। अंग्रेज-जैसी जीवित जाति के सम्पर्क में आने से जनता के चित्त में आलोड़न शुरू हुआ, और जब विद्रोह के बाद शासन का भार ईस्ट इण्डिया कम्पनी के हाथ से निकलकर इंगलैण्ड की रानी के हाथ में आ गया, तो देश के शान्त वातावरण में विचारशील लोगों को अंग्रेज जाति के गुण समझने का अवसर मिला। प्रधान रूप से इसी समय उनका अपनी सामाजिक कुरीतियों, धार्मिक कुसंगतियों और साहित्यिक त्रुटियों की ओर ध्यान गया। ईसाई धर्म के प्रचारक हिन्दू धर्म की तीव्र और कटु आलोचना कर रहे थे। इससे जहाँ एक ओर लोगों के चित्त में क्षोभ हो रहा था, वहाँ दूसरी ओर अपनी कमजोरियों का ज्ञान भी हो रहा था। ईसाई धर्म-प्रचारकों ने सती-दाह, कन्या-वध आदि अनेक कुप्रथाओं का विरोध किया, और कानून बनाकर उनका उच्छेद करा दिया था। इस तरह वे हिन्दू समाज का प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष दोनों प्रकार से हित कर रहे थे। उनके खण्डनों और कटाक्षों से शिक्षित हिन्दू अपने समाज और धर्म के विषय में सोचने को बाध्य हुए।

**हिन्दी की उपेक्षा और उसकी भीतरी शक्ति :** सन् 1836 ई. तक सरकारी दफ्तरों की भाषा फारसी थी, 1837 ई. से वह फारसी-बहुल उर्दू हो गयी। धीरे-धीरे अदालतों से नागरी अक्षरों का बहिष्कार हो गया। हिन्दुओं के लिए भी जीवकोपार्जन की दृष्टि से उर्दू लिपि का ज्ञान आवश्यक हो गया। हिन्दी

के लिए और नागरी अक्षरों के लिए यह बड़े संकट का काल था। यह केवल हिन्दी-प्रचार का बाधक ही नहीं हुआ, बल्कि हिन्दी लिखने और बोलनेवालों के मन में हीनता ग्रन्थि पैदा करने का कारण भी हुआ। सरकारी अफ़सर उत्तरोत्तर हिन्दी से अनभिज्ञ और उर्दू से परिचित होते गये। केवल हिन्दी जाननेवालों की दशा शोचनीय होती गयी। परिणाम यह हुआ कि आगे चलकर जब कभी हिन्दी की पढ़ाई की बात उठी, तब उसको अविकसित भाषा कहकर उसकी उपेक्षा की गयी। शिक्षित हिन्दुओं तक ने उसका विरोध किया। देवनागरी लिपि और हिन्दी भाषा को कहीं से कोई उल्लेख योग्य प्रोत्साहन नहीं मिला। परन्तु समस्त विरोधों और उपेक्षाओं को पददलित करके केवल अपनी भीतरी प्राण-शक्ति के बल पर यह भाषा दिनों-दिन बढ़ती गयी।

ऊपर के संक्षिप्त इतिहास से स्पष्ट है कि उन्नीसवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में आधुनिक हिन्दी गद्य का जन्म हुआ और जन्म के साथ-ही-साथ सरकार की ओर से उसकी उपेक्षा शुरू हुई। सरकारी उपेक्षा ने बीच-बीच में विरोध का भी रूप ग्रहण किया। किन्तु हिन्दी जनता की भाषा थी, उसके बिना सरकार का काम नहीं चल सकता था। उसे बराबर जनता का सहारा मिलता रहा। हिन्दी में समाचारपत्र जनता के प्रतिनिधियों ने निकाले। पाठ्य-पुस्तकें भी सरकार की ओर से प्रकाशित नहीं हुईं। अदालतों में हिन्दी को स्थान नहीं मिला। शिक्षा का माध्यम भी हिन्दी नहीं बनी। सरकार की ओर से कभी-कभी यह अनुभव तो अवश्य किया गया कि हिन्दी भाषा और देवनागरी लिपि को उचित स्थान मिलना चाहिए,[1] परन्तु साहस और सौमनस्य के साथ वह कभी हिन्दी के उचित दावे को मानने को प्रस्तुत नहीं हुई। हिन्दी का विकास उसकी अपनी भीतरी शक्ति के बल पर ही हुआ है।

**राजा शिवप्रसाद सितारेहिन्द** : यद्यपि सरकार की नीति हिन्दी के अनुकूल नहीं थी, तथापि वह उसकी एकदम उपेक्षा भी नहीं कर सकती थी। उसे स्कूल के पाठ्यक्रम में हिन्दी को स्थान देना पड़ा। परन्तु उसे न तो अदालतों में स्थान प्राप्त हुआ, न शासन के अन्यान्य क्षेत्रों में। 'रामायण', 'प्रेमसागर' आदि कुछ पुस्तकें पाठ्यक्रम में रख अवश्य दी गयी, परन्तु इस बात का कोई प्रयत्न नहीं किया गया, कि इस विषय में ज्ञान-विज्ञान की अनेक पुस्तकें छापी जायें। ऐसे ही समय में राजा शिवप्रसाद सितारेहिन्द (1823-95 ई.) शिक्षा विभाग में आये। वे देवनागरी

1. सन् 1850 ई. में प्रकाशित एक इश्तिहार की भाषा से इसका सबूत मिल जाता है—"यह इश्तिहार सब लोग को प्रसिद्ध हूजियो। नकशे जिन्हों के जिनके नाम किनारे पर लिखे जाते हैं सितम्बर महीने में नागरी और फारसी अक्षरों में कागज श्रीरामपुर में छपकर हरेक जिले में मदरसे के जिले वजीटर के पास छपने को भेजे जायँगे। ये नकशे रंगीन होंगे और इनमें शहर और कसबे और गाँव की आबादी, राहें, नदियाँ, थाने, चौकियाँ सब लिखी जायँगी। अभी कुछ मोल निश्चय नहीं हुआ···।" इत्यादि।

लिपि के पक्षपाती थे, परन्तु खुलकर फारसी लिपि का विरोध नहीं कर सकते थे। सरकारी नौकरी होने के कारण वे सरकार की भाषा-विषयक नीति का खुल्लम-खुल्ला विरोध भी नहीं कर सकते थे। वे शुद्ध संस्कृत-मिश्रित हिन्दी लिख सकते थे। उनकी कई पुस्तकें 'मानव धर्म सार', 'योगवाशिष्ठ के चुने हुए श्लोक', 'उपनिषद् सार', 'भूगोल हस्तामलक', 'वामा मन रंजन', 'आलसियों का कोड़ा', 'विद्यांकुर', 'राजा भोज का सपना' और 'वर्णमाला' आदि बहुत शुद्ध और संस्कृत-मिश्रित हिन्दी में लिखी गयी हैं। वे लल्लूलालजी की भाषा को पिछड़ी भाषा मानते थे, परन्तु उनकी शुरू-शुरू की लिखी हुई भाषा में 'सेवते', 'आवते', 'बिताय' जैसे प्रयोग मिल जाते है। किन्तु फिर भी उनकी भाषा अधिक साफ और सुलझी हुई है। वे क्रमशः अरबी-फारसी से मिश्रित उर्दू भाषा की ओर झुकते गये, और उनकी कई पुस्तकों की भाषा विशुद्ध उर्दू हो गयी। उर्दू को वे 'हमारे मुल्क की मुख्य भाषा' मानते थे, और उसका महत्त्व उनकी दृष्टि से इसलिए बढ गया था, कि "कचहरियों के सारे कागज पत्र इसी के दरम्यान लिखे जाते हैं।" सन् 1864 ई. मे उन्होंने 'इतिहास तिमिरनाशक' नामक इतिहास-ग्रन्थ लिखा था। इसका नाम तो विशुद्ध संस्कृत का है, परन्तु भाषा अरबी-फारसी मिश्रित उर्दू है। स्थान-स्थान पर उसमें संस्कृत के शब्द भी आये है, लेकिन फिर भी वह भाषा प्रधान रूप से अरबी-फारसी-बहुल उर्दू भाषा के पास ही पहुँचती है। 'इतिहास तिमिरनाशक' की भाषा में हिन्दी और उर्दू को निकट लाने का प्रयत्न भी है; कभी-कभी उसकी भाषा विशुद्ध हिन्दी के निकट पहुँच जाती है। एक जगह लिखते हैं : "बहुतेरे गोबर गणेश समझते हैं, कि जिस तरह हिन्दू और मुसलमान चढकर गिरे, उसी तरह किसी दिन अंग्रेज भी गिर जायेंगे। पर यह उनकी बड़ी भूल है। अंग्रेज तभी गिर सकते है, उनमें फूट पैदा हो। सो यह उनकी विद्या और उनके मत दोनों के विरुद्ध है। फूट और वैर इसी देश की मेवा है। ईसाइयों के ठंडे मुल्क मे इसका अंकुर नहीं जमता।" इस प्रकार की भाषा में जो स्पष्टता और प्रवाह है, वह 'इतिहास तिमिर-नाशक' में सर्वत्र नहीं मिलता। अधिकांश स्थलों पर भाषा मे अरबी-फारसी शब्द जबरदस्ती ठूँसे गये हैं; जैसे, "तुगलक का भाई मशकूर खाँ निहायत हसीन था, बगावत का शुबहा हुआ पूछने पर कि उकूबत और सियासत के डर से झूठा इकरार कर दिया। बहुतेरे उकूबत और सियासत से मौत को बेहतर समझते हैं।" बाद मे राजा साहब की भाषा क्रमशः ठेठ उर्दू बनती गयी। केवल अरबी-फारसी शब्दों की भरमार ही उसमें नहीं थी, फारसी के ढंग का वाक्य-विन्यास भी उसमें आ गया था। यह भाषा इस प्रकार की थी : "नीचे लिखी शर्तें अहदनामे की जिनका कायम रहना दोनों तरफ वारिश और जानशीनों पर फर्ज होगा, दर्मियान राजा रनजीत सिंह और चार्ल्स थियाफिलस मेटकाफ साहिब की मार्फत सरकार अंग्रेजी के अमल में आई।"

इस प्रकार राजा शिवप्रसाद सितारेहिन्द क्रमशः उर्दू की ओर झुकते गये, और अन्त तक उनकी भाषा देवनागरी लिपि में लिखी हुई उर्दू बन गयी। शिक्षा-विभाग

के कर्मचारी होने के कारण वे अपने अफसरों के विरुद्ध नहीं जा सकते थे। उनकी क्रमपरिणति सरकारी नीति की क्रमपरिणति की ही कहानी है। राजा साहब जो हिन्दी का 'गँवारपन' निकालकर उसे 'फैशनेबुल' बनाना चाहते थे, वह वस्तुतः उस सरकारी नीति की ही प्रतिध्वनि थी, जो हिन्दी को गँवारू भाषा और उर्दू को शिष्ट-जन-भाषा समझती थी। हेनरी पिनकाट ने 1 जनवरी 1884 ई. को एक पत्र मे भारतेन्दु हरिश्चन्द्र को लिखा था, "कि बीस वर्ष हुए उसने (राजा शिवप्रसाद ने) सोचा कि अंग्रेजी साहबों को कैसी-कैसी बातें अच्छी लगती हैं। उन बातो का प्रचलित करना परम चतुर लोगो का धर्म है। इसलिए बड़े चाव से उसने अपनी हिन्दी भाषा को भी बिना लाज छोड़कर उर्दू को प्रचलित करने मे बहुत उद्योग किया।" यह पत्र राजा शिवप्रसाद के चरित्र की अपेक्षा सरकारी नीति को अधिक स्पष्ट करता है। इसमे स्पष्ट रूप से स्वीकार किया गया है, कि राजा शिवप्रसाद जिस सरकारी नीति को अपने प्रयत्नों के द्वारा सफल बना रहे थे, वह क्या थी।

**'बनारस', 'सुधाकर' और 'बुद्धि-प्रकाश' :** पहले ही बताया गया है, कि राजा शिवप्रसाद के उद्योग से काशी से 'बनारस' नाम का एक अखबार निकाला। राजा साहब इसमे जो भाषा लिखा करते थे, वह 'इतिहास तिमिरनाशक' की भाषा के समान ही उर्दू से मिलती-जुलती भाषा थी। हिन्दी के विद्वानो में इसकी प्रतिक्रिया भी हुई, और फलस्वरूप 1850 ई. मे 'सुधाकर' नाम का एक दूसरा पत्र काशी से प्रकाशित हुआ, जिसकी भाषा अधिक सुलझी हुई, और शुद्ध होती थी। इस पत्र के प्रधान उद्योक्ता बाबू तारामोहन मित्र थे। इसके दो वर्ष बाद आगरे से 'बुद्धि-प्रकाश' नामक दूसरा पत्र निकला, जिसके सम्पादक कोई मुंशी सदासुखलाल थे। इस पत्र की भाषा बहुत ही सुलझी हुई और साफ होती थी। उस युग को देखते हुए 'बुद्धि-प्रकाश' को सामाजिक दृष्टि से प्रगतिशील पत्र कहा जा सकता है।

**भाषा के सम्बन्ध में प्रतिक्रिया : राजा लक्ष्मणसिंह :** राजा शिवप्रसाद की भाषा की प्रतिक्रिया यही तक समाप्त नही हुई। सुप्रसिद्ध राजा लक्ष्मणसिंह (1826-96 ई.) ने स्पष्ट शब्दो मे बताया, कि उनके मत मे "हिन्दी और उर्दू दो बोली न्यारी-न्यारी है"। उन्होने यह भी कहा, "कुछ अवश्य नही है कि अरबी फारसी के शब्दों बिना हिन्दी न बोली जाय; और न हम उस भाषा को हिन्दी कहते है, जिसमें अरबी फारसी के शब्द भरे है।" राजा साहब की भाषा मे तद्भव शब्दों की मात्रा कम नही है। यद्यपि वह आरम्भिक हिन्दी गद्य का ही नमूना है, तथापि उसमें वक्ता और श्रोता के अनुकूल होने की क्षमता है, और हमारी विशाल साहित्यिक परम्परा के अनुकूल है। भाषा मे अरबी-फारसी शब्द नही के बराबर हैं, परन्तु वह काव्य की ब्रजभाषा के प्रभाव से एकदम मुक्त नही है। राजा साहब ने कालिदास के कई ग्रन्थों का हिन्दी में अनुवाद किया है, जिनमें 'मेघदूत' और 'शकुन्तला' के अनुवाद बहुत लोकप्रिय हुए। सन् 1878 ई. मे उन्होंने 'रघुवंश' का अनुवाद भी प्रकाशित कराया था। स्वभावतः राजा लक्ष्मणसिंह की भाषा काव्य की भाषा है, इस । राजनीति, तर्कशास्त्र और विज्ञान आदि विषय कठिनाई से आ

प्राप्त हुआ है और इस बात की सूचना भी प्राप्त होती है, कि एक साल पहले 1815 ई. मे उन्होंने वेदान्तसूत्र का हिन्दी अनुवाद किया था। कलकत्ते से निकलनेवाले हिन्दी के समाचार-पत्रों के आद्य उद्योक्ताओं मे राजा राममोहन राय भी थे। परवर्ती काल के ब्राह्म-नेता इस बात को नही समझ सके। परन्तु बाबू नवीनचन्द्र राय इस बात को समझ गये थे। सन् 1867 ई. के मार्च के महीने मे उन्होने बँगला की प्रसिद्ध 'तत्त्व बोधिनी' के आदर्श पर 'ज्ञान प्रदायिनी' पत्रिका निकाली। इस पत्रिका में धार्मिक और सुधार-सम्बन्धी लेखो के अतिरिक्त शिक्षा-विषयक और वैज्ञानिक लेख भी हुआ करते थे। उनका विश्वास था कि "उर्दू के प्रचलित होने से देशवासियों को कोई लाभ नही होगा," और "उर्दू मे आशिकी कविता के अतिरिक्त और किसी गम्भीर विषय को व्यक्त करने की क्षमता नही।" उर्दू के पक्षपातियो से वे बराबर लोहा लेते रहे।

**श्रद्धाराम फुलौरी :** जिन दिनो बाबू नवीनचन्द्र पंजाब मे इस प्रकार हिन्दी का प्रचार कर रहे थे, उन्ही दिनो पं. श्रद्धाराम फुलौरी अपने व्याख्यानों और कथाओ से हिन्दू संस्कृति में नव-जीवन का संचार कर रहे थे। आर्य-समाज के आविर्भाव के पूर्व ही उन्होने पंजाब मे धार्मिक उत्साह और नवीन सामाजिक चेतना का संचार किया था। इन दिनों पढ़े-लिखे लोग ईसाई धर्म की ओर आकृष्ट हो रहे थे। प. श्रद्धाराम ने बहुतो को पथ-भ्रष्ट होने से बचाया। प्रसिद्ध है कि कपूरथला के महाराज रणजीतसिंह सन् 1863 ई. में जब ईसाई होने जा रहे थे, तब पं. श्रद्धाराम ने ही उनके सब संशय दूर करके उन्हे हिन्दू धर्म मे प्रतिष्ठित किया। उन्होने 'सत्यामृत-प्रवाह' नाम का एक सिद्धान्त-ग्रन्थ लिखा था, जिसकी भाषा बहुत साफ और प्रौढ़ है। वे उर्दू मे भी लिखते थे, परन्तु हिन्दी भाषा और हिन्दू संस्कृति के पूर्ण पक्षपाती थे। उन्होने 'आत्म चिकित्सा', 'तत्त्वदीपक', 'धर्म-रक्षा', 'उपदेश-सग्रह' आदि पुस्तकें लिखी थीं; और 'भाग्यवती' नाम का एक सामाजिक उपन्यास भी प्रकाशित कराया था। यह उपन्यास 1873 ई. मे प्रकाशित हुआ था। उन दिनों यह उपन्यास पढ़ी-लिखी जनता को बहुत प्रिय हुआ। कहते हैं उन्होने चौदह सौ पृष्ठो का अपना जीवन-चरित भी लिखा था, पर वह प्राप्त नही होता। पं. श्रद्धाराम का गद्य सुलझा हुआ और प्रौढ़ तो है ही, उसमें कठिन आध्यात्मिक तथ्यो को सरल भाषा मे प्रकट कर देने की पूर्ण क्षमता भी है।

वे पद्य भी लिखते थे, और 'सत्योपदेश' नाम से उनका एक दोहा-सग्रह भी छपा था। परन्तु पद्य मे उन्हे विशेष सफलता नही मिली। वे अपने युग के शक्तिशाली गद्य-लेखक थे। इस प्रकार इन लोगों के प्रयत्न से पंजाब मे नवीन युगचेतना के स्वागत करने योग्य भूमि तैयार हो चुकी थी। आर्य-समाज के पुरस्कर्त्ताओ को यह बनी-बनायी भूमि प्राप्त हुई।

**आर्य-समाज की प्रतिक्रिया :** उन्नीसवीं शताब्दी के अन्तिम चरण में आर्य-समाज नवीन सामाजिक चेतना का सबसे बड़ा पुरस्कर्त्ता था। उसने देश की

प्रसुप्त शक्ति को धक्का मारके जगा दिया। आर्य-समाज के प्रचार का ढंग उग्र और चिढ़ानेवाला था। उसके प्रत्युत्तर में अनेक पुराने सम्प्रदाय के पण्डितों ने पुस्तकें लिखीं; और हिन्दी का गद्य इस प्रकार बहुमुखी उन्नति करता गया। परन्तु इसी समय नवीन राष्ट्रीयता का भी जन्म हो चुका था। सन् 1885 ई. में 'इण्डियन नेशनल कांग्रेस' की स्थापना हुई जिसने आगे चलकर भारतीय चिन्ता-धारा को बहुत अधिक प्रभावित किया, और जो क्रमशः सामाजिक सुधार और धार्मिक प्रचार के उत्साह को राजनीतिक आन्दोलन के रूप में बदल देने में समर्थ हुई। बीसवीं शताब्दी के प्रथम चरण में भारतवर्ष की साहित्यिक चेतना प्रधान रूप से राष्ट्रीय चेतना के रूप में प्रकट हुई।

## 3. भारतेन्दु का उदय और प्रभाव

भारतेन्दु हरिश्चन्द्र : सन् 1850 ई. में भारतेन्दु का जन्म हुआ। ये केवल चौंतीस वर्ष और चार महीने जीवित रहे, और माघकृष्ण 6 सं. 1941 अर्थात् 1885 ई. में इनकी मृत्यु हुई। इतने अल्प-काल में शायद ही किसी अन्य व्यक्ति ने इतना बड़ा साहित्यिक कार्य किया हो। इनकी अपूर्व प्रतिभा ने भाषा और साहित्य दोनों पर प्रभाव डाला। सिर्फ पन्द्रह वर्ष की अवस्था में अपने परिवार के साथ ये जगन्नाथधाम गये। इस यात्रा में इनका परिचय बंगाल के उगते हुए साहित्य से हुआ। उस समय बंगाल नये जीवन-दर्शन से उद्बुद्ध हो चुका था। उसके सामाजिक जीवन में नये ढंग की हलचल दिखायी देने लगी थी, और साहित्य के विविध अंगों का सर्जन भी होने लगा था। इस नयी जागृति को देखकर भारतेन्दु बहुत प्रभावित हुए; और हिन्दी में नवयुग का आरम्भ नहीं हुआ है, ऐसा अनुभव करने लगे। घर लौटकर केवल सत्रह वर्ष की अवस्था में उन्होंने 'कवि-वचन-सुधा' नाम की एक पत्रिका निकाली। पहले तो इसमें केवल प्राचीन कवियों की कविताएँ छपा करती थीं, किन्तु बाद में गद्य-लेख भी रहने लगे। सन् 1873 ई. में 'हरिश्चन्द्र मैगजीन' नाम की दूसरी पत्रिका निकाली। आठ संख्याओं के बाद पत्रिका का नाम बदलकर 'हरिश्चन्द्र चन्द्रिका' कर दिया गया। इस चन्द्रिका में हरिश्चन्द्र की परिमार्जित हिन्दी का प्रथम दर्शन हुआ। वे स्वयं मानते थे कि सन् 1873 ई. से हिन्दी नये चाल में ढली।

नवीन भाषा-शैली का वैशिष्ट्य : नयी चाल से उनका तात्पर्य यह था कि इस समय उन्होंने जिस भाषा की नींव डाली, उसमें किसी प्रकार का बन्धन नहीं था, और न किसी प्रकार से कृत्रिम रूप से वह गढ़ी हुई थी। वस्तुतः भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने और उनके सहयोगियों ने जिस प्रकार की भाषा में अपने लेख और ग्रन्थ लिखे, वह बहुत स्वाभाविक और भाव-प्रकाशन में समर्थ भाषा थी। 'हरिश्चन्द्र चन्द्रिका' में कई ऐसे लेख प्रकाशित हुए, जिनका मान दीर्घकाल तक होता रहा। मुंशी ज्वालाप्रसाद का 'कविराज की सभा', तोताराम का 'अद्भुत अपूर्व स्वप्न', बाबू काशीप्रसाद का 'रेल का विकट खेल' आदि लेख बहुत

लोकप्रिय हुए। स्वयं भारतेन्दु का लिखा 'पांचवां पैगम्बर' भी वहुत लोकप्रिय हुआ।

भारतेन्दु ने कई नाटकों की रचना की और वस्तुतः इसी क्षेत्र में इनकी प्रतिभा का सर्वोत्तम उपयोग हुआ। नाटकों के माध्यम से ही उन्होंने देशभक्ति और भगवद्भक्ति का सन्देश घर-घर पहुँचाया।

नवीन ढंग की 'राष्ट्रीयता' का जन्म : उन्नीसवीं शताब्दी संसार के इतिहास को नयी दिशा में मोड़नेवाली शताब्दी है। नाना प्रकार के वैज्ञानिक आविष्कारों ने इस शताब्दी में यूरोप को जड़-विज्ञान का प्रेमी बनाया। बड़े-बड़े कारखाने खुले, वाष्पचालित जलयानों की सहायता से दूर-दूर के देशों से व्यापारिक सम्बन्ध बढ़ा और पूंजी क्रमशः सिमटती हुई व्यापारी वर्ग के घर में पुंजीभूत हो उठी। यह व्यापारी वर्ग अतुलित धनशाली होने पर भी राजकार्य में हस्तक्षेप नहीं कर पाता था। राजकार्य प्रधान रूप से राजकीय घरानों, जमींदारों और बड़े तालुकेदारों के नियन्त्रण में था। धीरे-धीरे व्यावसायिक वर्ग ने यह अनुभव किया कि राज-सत्ता पर अधिकार जमाये बिना व्यापार सुविधा से नहीं चल सकता और यूरोप में सर्वत्र राजतन्त्र के विरुद्ध विद्रोह हुआ। धीरे-धीरे प्रजातन्त्र का रोब बढ़ता गया और सर्वत्र राजतन्त्र शिथिल होता गया। इसी परिस्थिति में उस नवीन विचारधारा का जन्म हुआ जिसे 'राष्ट्रीयता' कहते हैं। यूरोप में जन्मी हुई विचारधारा ने धीरे-धीरे भारत के विचारशील लोगों को भी प्रभावित करना शुरू किया। राष्ट्रीयता भारतवर्ष के लिए नवीन विश्वास थी। इसके पहले इस देश में यह बात अपरिचित थी। राष्ट्रीयता का अर्थ यह कि प्रत्येक व्यक्ति राष्ट्र का अंश है और इस राष्ट्र की सेवा के लिए, इसको धन-धान्य से समृद्ध बनाने के लिए, इसके प्रत्येक नागरिक को सुखी और सम्पन्न बनाने के लिए, प्रत्येक व्यक्ति को सब प्रकार के त्याग और कष्ट स्वीकार करने चाहिए। यह राष्ट्रीयता एक सीमा तक मनुष्य के उच्चतर उद्देश्यों के अनुकूल थी, लेकिन सीमा-व्यतिक्रम करने के बाद इसका एक अत्यन्त कुत्सित रूप सामने आता है। वह यह कि अपने देश को धन-धान्य से समृद्ध बनाने के लिए दूसरे देशों का शोषण किया जा सकता है, अपने देश के प्रासाद सँवारने के लिए दूसरे देश की झोपड़ियाँ जलायी जा सकती हैं।

भारतवर्ष में 'राष्ट्रीयता' का प्रवेश : राष्ट्रीयता ने उन्नीसवीं शताब्दी में यही विकृत रूप धारण कर लिया था। शुरू-शुरू में भारतवासियों को प्रजातन्त्रवाद के साथ जुड़े हुए राष्ट्रवाद का यह रूप स्पष्ट नहीं हुआ, क्योंकि वे इससे एकदम अपरिचित थे। परन्तु उन्नीसवीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में पढ़े-लिखे भारतीय इस बात को समझने लगे। धीरे-धीरे काव्यों में, नाटकों में, उपन्यासों में, और अन्यान्य रचनाओं में भारतवर्ष की पराधीनता और उसका शोषण इस प्रकार प्रकट होने लगा कि जिससे लेखकों के हृदय की व्यथा बड़ी व्याकुलता के साथ प्रकट हुई। भारतवासियों में भी अपने देश के प्रति प्रेम का भाव जाग्रत हुआ और

स्वाभिमान की गाथा बढ़ती गयी। देशभक्ति, परोपकारभावना, मातृभाषा के प्रति प्रेम, समाज-सुधार और पराधीनता के बन्धन से मुक्ति उन दिनों की प्रगतिशील मनोवृत्ति के चिह्न हैं। धार्मिक और सामाजिक क्षेत्र में वह आर्य-समाज के रूप में प्रकट हो चुका था। काव्य और साहित्य के क्षेत्र में उसे भारतेन्दु-ऐसा सुयोग्य नेता मिला। भारतेन्दु के पहले ही कविता में इसके बीज दिखायी देने लगे थे। भारतेन्दु के आने के बाद से तो इस दिशा में बहुत तेजी से प्रगति हुई। इस प्रगति का कारण भारतेन्दु का अद्भुत व्यक्तित्व था। उनमें कुछ अनन्य साधारण गुण थे। अकृत्रिम सहृदयता, निरन्तर जागरूक दानशीलता और निश्छल सहज भाव ने इन्हें अपने युग का श्रेष्ठ साहित्यिक नेता बना दिया। उन दिनों के प्रायः सभी श्रेष्ठ साहित्यकार भारतेन्दु को केन्द्र बनाकर क्रिया-शील हुए।

भारतेन्दु-साहित्य की विशेषता : भारतेन्दु का पूर्ववर्ती काव्य-साहित्य सन्तों की कुटिया से निकलकर राजाओं और रईसों के दरबार में पहुँच गया था, उसमें मनुष्य को प्रत्याहिक सुख-सुविधाओं के जंजाल से मुक्त करके शाश्वत देवत्व के पवित्र लोक में ले जाने की महत्त्वाकांक्षा लुप्त हो चुकी थी। वह मनुष्य को देवता बनाने के पवित्र आसन से च्युत होकर मनोविनोद का साधन हो गया था। ऐसा होना वांछनीय नहीं था। जिन सन्तों और महात्माओं ने काव्य में मनुष्य को देवता बनाने की शक्ति संचारित की थी, उनके चेलों ने उनके नाम पर सम्प्रदाय स्थापित किये, काव्य को देवता बनाने की शक्ति लुप्त हो गयी, उसकी साम्प्रदायिक अद्भुत व्याख्याएँ शुरू हो गयीं। और दूसरी ओर कवियों की दुनिया राजदरबारों की ओर खिंच गयी। भारतेन्दु ने कविता को इन दोनों ही प्रकार की अधोगतियों के पन्थ से उबारा। उन्होंने एक तरफ तो काव्य को फिर से भक्ति की पवित्र मन्दा-किनी में स्नान कराया और दूसरी तरफ उसे दरबारीपन से निकालकर लोक-जीवन के आमने-सामने खड़ा कर दिया। नाटकों में तो उन्होंने युगान्तर उपस्थित कर दिया। भारतेन्दु के प्रसिद्ध नाटक यद्यपि अधिकतर संस्कृत या अन्य भाषान्तर मात्र हैं, फिर भी वे एक बड़े भारी परिवर्त्तन का संकेत करते हैं। रीति-काल में नाटक का लिखा जाना एकदम बन्द हो गया था। जीवन में नाटकोचित गति ही लोप हो गयी थी। सबकुछ बँधे-बँधाये मार्ग में चल रहा था। चलना-फिरना, हिलना-डुलना, रोना-हँसना, सबको नक्की सड़क तैयार थी। कहीं नवीनता आ जाये, तो अपराध माना जाता था। भारतेन्दु ने इस बात को बड़ी सावधानी से तोड़ा। उन्होंने क्रान्तिकारी हथौड़े से काम नहीं लिया, उन्होंने मृदु संशोधक निपुण वैद्य की भाँति रोगी की नाजुक स्थिति की ठीक-ठीक जानकारी प्राप्त कर उसकी रुचि के अनुसार उचित पथ्य की व्यवस्था की। यह भारतेन्दु की अपनी विशेषता थी। उनका समूचा काव्य मूर्त्तिमान प्राणधारा का उच्छल वेग है। इस जीवन-धारा ने ही उनकी समस्त रचनाओं को उपादेय और नवयुग का मार्ग खोलनेवाला बना दिया है। वे केवल बँधी रूढ़ियों के कायल नहीं थे। अपनी कविता की प्रेरणा

